# त्रिलोकप्रज्ञप्तिकी प्रस्तावना

## १ ग्रंथ-परिचय

तिलोयपण्णत्ति (त्रिलोकप्रज्ञप्ति) भारतीय साहित्यका एक प्राचीन ग्रंथ है। इसकी रचना प्राकृत भाषामें हुई है और इसका विषय मुख्यतः विश्वरचना-लोकस्वरूप है, तथा प्रसंगवश उसमें धर्म व संस्कृतिसे संबंध रखनेवाली अनेक अन्य बातोंकी भी चर्चा आई है। ग्रंथकर्ताके वचनानुसार समस्त ग्रंथ नौ महाधिकारोंमें विभाजित है (१,८८-८९) जो निम्न प्रकार हैं—

(१) सामान्य लोकका स्वरूप, (२) नारकलोक, (३) भवनवासीलोक, (४) मनुष्य-लोक, (५) तिर्यग्लोक, (६) व्यन्तरलोक, (७) ज्योतिर्लोक, (८) देवलोक और (९) सिद्धलोक।

ग्रंथकी रूप-रेखा बड़ी सुव्यवस्थित है। प्रत्येक महाधिकारके अन्तर्गत अनेक अधिकार हैं जिनमें भिन्न भिन्न विषयोंका वर्णन किया गया है। कहीं कहीं इन अधिकारोंके भी अवान्तर अधिकार निरूपण किये गये हैं। और कहीं गाथाओंमें वर्णित विषयका संख्यात्मक विवरण दे दिया गया है। ग्रंथकी अधिकांश रचना पद्यात्मक है। किन्तु कुछ गद्यखण्ड भी आगये हैं व कहीं कहीं गाथाओंकी प्रस्तावनारूप स्फुट शब्द व वाक्य भी पाये जाते हैं।

प्रथम महाधिकारके दो प्रमुख विभाग हैं— प्रस्तावना व विश्वका सामान्य निरूपण। इसमें कुल २८३ गाथायें और कुछ गद्यखंड हैं। दूसरे महाधिकारमें १५ अधिकार हैं (२,२-५) जिनमें कुल ३६७ पद्य पाये जाते हैं। इनमें ४ इन्द्रवज्रा (३६२, ३६४-६६) और १ स्वागता (३६३) को छोड़ शेष सब पद्य गाथा छंदमें हैं। तीसरे महाधिकारमें २४ अधिकार (३,२-६) व २४३ पद्य हैं जिनमें २ इन्द्रवज्रा (२२८ व २४१), ४ उपजाति (२१४-१५, २२९ व २४२) और शेष गाथाबद्ध हैं। चौथे महाधिकारमें १६ अधिकार हैं (४,२-५) और कुछ अधिकारोंमें अवान्तर अधिकार भी हैं। कुल पद्योंकी संख्या २९६१ है। कुछ गद्यखंड भी हैं। पद्योंमें ७ इन्द्रवज्रा (१६२-६३, ५५०-५१, ५७८, ९४१-४२), २ दोधक (५५२ व १२७५), १ शार्दूलविक्रीडित (७०४), २ वसन्ततिलका (९४० व १२११) और शेष गाथा छंदमें हैं। पांचवें महाधिकारमें १६ अधिकार (५,२-४), ३२१ गाथायें व अनेक गद्य-खंड हैं। छठे महाधिकारमें १७ अधिकार हैं (६,२-४) जिनमें अन्तिम तीन अधिकार महाधिकार ३ के अधिकारोंके समान हैं। इसकी गाथासंख्या १०३ है। सातवें महाधिकारमें १७ अधिकार हैं (७, २-४) जिनमें अन्तिम नौ तीसरे महाधिकारके समान हैं। इसकी गाथासंख्या ६१९ है व कुछ गद्यखंड भी हैं। आठवें महाधिकारमें २१ अधिकार (८, २-५) हैं इनमेंसे कुछका

स्पष्ट निर्देश नहीं पाया जाता; संभवतः उनके नाम छूट गये हैं। उदाहरणार्थ ११–१२ आदि। इसकी गाथासंख्या ७०३ है जिनमें केवल १ शार्दूलविक्रीडित ( ७०२ ) है और शेष गाथा। कुछ गद्यखंड भी हैं। नौवें अन्तिम महाधिकारमें ५ अधिकार व ७७ पद्य हैं जिनमें १ मालिनी ( ७४ ) और शेष गाथा रूप हैं।

ग्रंथका सम्पादन केवल थोड़ीसी हस्तलिखित प्राचीन प्रतियोंपरसे किया गया है। सम्पादकोंने ऐसे स्थल भी पाये हैं जहां प्रस्तुत पाठमें उन्हें स्खलन दिखाई देते हैं। कुछ पाठ अत्यधिक भ्रष्ट हैं, यद्यपि सामान्यतः उनका अर्थ अनुमान करना कठिन नहीं है। कहीं कहीं पंक्तियां छूटी हुई हैं ( जैसे पृष्ठ ३३, २२८–२९, ४४२, ४४८, ४८९, ५७१, ५७६, ६२७–२८, ६३० आदि )। संख्यात्मक निरूपणोंमें अशुद्धियां हैं और बहुधा वे स्थानान्तरित भी हो गये हैं ( पृ. ६०, ६४ आदि )। अधिकारोंके नाम सर्वत्र विधिवत् नहीं मिलते। और कहीं कहीं तो वे स्पष्टतः छूटे हुये दिखाई देते है ( देखिये महाधिकार ८ )। फिर भी उपलब्ध सामग्री की सीमाके भीतर प्रस्तुत पाठ प्रामाणिक कहा जा सकता है, और यदि आगे ग्रंथकी कुछ और प्राचीन प्रतियां मिल सकीं व उनसे प्रस्तुत पाठका मिलान किया जा सका, तो भविष्यमें उक्त त्रुटियां भी दूर की जा सकती हैं।

अशुद्ध प्रतियोंकी परम्परासे उत्पन्न उपर्युक्त त्रुटियोंके होते हुये भी त्रिलोकप्रज्ञप्ति सामान्यतः पर्याप्त प्राचीन परम्परापर निर्धारित है, और उसमें सामान्यतः एक ही रचियताके हाथकी एकरूपता दिखाई देती है। प्रत्येक महाधिकारके अन्तमें ग्रंथकर्ताने स्पष्टतः उल्लेख किया है कि त्रिलोकप्रज्ञप्तिके विषयका ज्ञान उन्हें आचार्यपरम्परासे प्राप्त हुआ है। कहीं कहीं 'गुरूपदेश' का भी उल्लेख है; जैसे ७-११३,१६२ )। उन्होंने प्राचीन ग्रंथों और उनके पाठान्तरोंका भी उल्लेख किया है। जैसे–आग्रायणी, परिकर्म, लोकविभाग और लोकविनिश्चय। ये ग्रंथ अब हमें उपलभ्य नहीं हैं। उन्होंने अनेक स्थलों ( कोई पच्चीससे भी अधिक ) पर यह भी स्वीकार किया है कि अमुक विषयका विवरण और उपदेश उन्हें परम्परासे गुरुद्वारा प्राप्त नहीं हुआ या नष्ट हो गया। समस्त ग्रंथके भीतर पाठकको यह अनुभव होता है कि लोकविज्ञान जैसा दुर्गम विषय उसके गणित आदि सहित भिन्न भिन्न आचार्यपरम्पराओंमें अध्ययन किया जाता था और इन परम्पराओंमें कुछ विषयोंपर परस्पर मतभेद भी था। ग्रंथमें चालीससे भी अधिक ऐसे स्थल हैं जहां हमें पाठान्तर रूप गाथाएं प्राप्त होती हैं और कहीं कहीं 'अथवा' शब्दके द्वारा मतभेदोंका निर्देश किया गया है, जैसे– पृ. ५१, ७१। ग्रंथकर्ताका प्रयोजन यही रहा है कि जहां तक हो सके परम्परागत ज्ञानको यथाशक्ति शुद्ध और पूर्णरूपसे सुरक्षित रखा जाय।

यद्यपि विद्वान् पाठकों व लेखकों द्वारा स्खलनों व क्षेपकोंकी सम्भावना तो तब तक दूर नहीं

की जा सकती जब तक और बहुतसी प्राचीन प्रतियोंका मिलान न कर लिया जाय, तथापि त्रिलोक-प्रज्ञप्तिकी रूपरेखा और विषयप्रतिपादनमें एक ही कर्ताका हाथ दिखाई देता है। ग्रंथके आदिमें स्पष्ट उल्लेखके पश्चात् पूरी रचना नौ महाधिकारोंमें विभक्त की गई है, जिनमेंसे प्रत्येक पुनः अन्तराधिकारोंमें विभाजित हैं जिनका निर्देश प्रारम्भमें ही कर दिया गया है। इस प्रकार समस्त ग्रंथमें एक योजना पाई जाती है। कहीं कहीं पश्चात्के अधिकारमें उपयोगी वस्तुविवरणके लिये पूर्वके किसी अधिकारका उल्लेख किया गया है ( ६, १०१ )। कहीं हमें ऐसे निर्देश मिल जाते हैं— 'पुव्वं व वत्तव्वं' ( पहलेके समान कथन करना चाहिये— ४, २६१, २७४ आदि )। इससे स्पष्ट है कि ग्रंथकर्ता लगातार विषयका प्रतिपादन कर रहा है। आदिमंगलमें पंचपरमेष्ठीको नमस्कारादि किया गया है, किन्तु सिद्धोंको प्रथम और अरहन्तको तत्पश्चात्। फिर प्रथम महाधिकारके अन्तसे प्रारंभके प्रत्येक महाधिकारके आदि और अन्तमें क्रमशः एक एक तीर्थंकरको नमस्कार किया गया है—जैसे १ नाभेय, २ अजित व संभव, ३ अभिनन्दन व सुमति, ४ पद्मप्रभ व सुपार्श्व ५ चन्द्रप्रभ व पुष्पदन्त, ६ शीतल व श्रेयांस, ७ वासुपूज्य व विमल, ८ अनन्त व धर्म तथा ९ शान्ति व कुन्थु। फिर शेष अरसे वर्धमानान्त तीर्थंकरोंको अन्तिम महाधिकारके अन्तमें नमस्कार किया गया है ( ९, ६७-७३ )। इन नमस्कारात्मक पद्योंकी व्यवस्था व स्थानोंमें न केवल एक सुयोजना ही है किन्तु उनमें एक ही कर्ताका हाथ स्पष्ट दिखाई देता है।

## २ ग्रंथकी कुछ विशेषतायें और तुलना

यहांपर तिलोयपण्णत्ति जैसे अति प्रामाणिक और प्राचीन ग्रंथके विषयकी कुछ महत्त्वपूर्ण बातोंपर ध्यान दे लेना अच्छा होगा। यह ग्रंथ मुख्यतः करणानुयोगका है जिसमें तीनों लोकोंके सम्बन्धकी समस्त ज्ञात बातोंका विवरण है। इस विशाल रचनामें अनेक रोचक वार्ताओं सम्बन्धी परिच्छेद भी सम्मिलित हो गये हैं जिनका जैन सिद्धान्त और साहित्यके अध्येताको पूर्वापर कालीन समानताओंकी खोज करके तुलनात्मक अध्ययन करना पड़ता है। परम्परागत विषयोंकी विवरणात्मक रचना होनेसे ति. प. में ऐसे ग्रंथोंसे समानतायें पाई जा सकती हैं जो उससे प्राचीन या अर्वाचीन होते हुए भी उनसे उसके प्रत्यक्ष आदान–प्रदानका कोई सम्बन्ध नहीं है। ऐसी अवस्थामें तद्गत विषयोंका तुलनात्मक अध्ययन तो किया जा सकता है, किन्तु उनके पूर्वापर कालीनत्व तथा परस्पर आदान-प्रदानका निर्णय स्वतंत्र रूपसे किया जाना चाहिये।

जहां तक करणानुयोगकी सामग्री ( तत्संबंधी विवरण एवं गणितात्मक करणसूत्रों आदि सहित ) का संबंध है, ति. प. का विषय अर्धमागधी आगमकी सूर्यप्रज्ञप्ति ( बम्बई १९१९ ), चन्द्रप्रज्ञप्ति और जम्बूद्वीपप्रज्ञप्ति ( बम्बई १९२० ) तथा संस्कृत प्राकृतके अन्य प्राचीन अर्वाचीन ग्रंथों— जैसे लोकविभाग, तत्त्वार्थराजवार्तिक, धवला-जयधवला टीका, जम्बूद्वीपप्रज्ञप्तिसंग्रह ( इं. हि. का. भाग १४ पृ. १८८ आदि ) त्रिलोकसार (बम्बई १९१७) और त्रिलोकदीपिका (ह. लि.) से बहुत कुछ

मिलता जुलता है । डॉ. किरफेलने अपनी डाइ कासमोग्राफी डेर इंडेर ( बान, लीपज़िग १९२० ) में जो सामग्री उपस्थित की है उसका ति. प. से सूक्ष्म मिलान करनेकी आवश्यकता है ।

प्रासंगिक विषयोंमें मंगलके विषयकी चर्चा परम्परागत है । इसकी तुलना विशेषावश्यक भाष्य ( जिनभद्रकृत दो भागोंमें गुजराती अनुवादसहित, सूरत, संवत् १९८०–८३ ), धवला टीका तथा पञ्चास्तिकायकी जयसेनकृत टीका ( बम्बई १९१५ ) से करने योग्य है ।

अठारह श्रेणियोंकी गणना तथा महाराज आदि पदवियोंकी परिभाषा ( १, ४३ आदि ) द्वारा हमें प्राचीन भारतके राजानुक्रम एवं वैभवका कुछ परिचय प्राप्त होता है । परमाणु आदि पुद्गलमापों, अंगुल आदि आकाशमापों और व्यवहार पल्य आदि कालमापोंसे हमें तत्कालीन ज्ञानको सुव्यवस्थित करनेके प्रयत्नोंकी स्पष्ट सूचना मिलती है । लोकके मापके लिये इन सबका उपयोग भी किया गया है । ये विषय धवला व जयधवला टीकाओंमें भी वर्णित हैं ।

ति. प. के चतुर्थ महाधिकारमें सबसे अधिक रोचक प्रकरण शलाकापुरुषोंके वर्णनका है । इन महापुरुषोंके चरित्र जिनसेनकृत हरिवंशपुराण, जिनसेन और गुणभद्रकृत संस्कृत महापुराण, शीलाचार्यकृत प्राकृत महापुरुषचरित, पुष्पदन्तकृत अपभ्रंश तिसट्ठि-महापुरिसगुणालंकार, हेमचन्द्रकृत संस्कृत त्रिषष्ठि-शलाका-पुरुष-चरित, चामुण्डरायकृत कन्नड त्रिषष्ठि-लक्षण-महापुराण, तथा अज्ञातकर्ता तामिल श्रीपुराण आदि ग्रंथोंमें विस्तारसे वर्णित पाये जाते हैं । इन चरित्रोंपर और भी अनेक ग्रंथ रचे गये हैं जिनमें कहीं सभी और कहीं कुछ या किसी एक ही महापुरुषका चरित्र वर्णन किया गया है । जैन साहित्यिक परम्परामें यह अधिकांश विवरण चिर कालसे चला आता है, और योग्य कवियोंने उसमेंसे अपनी इच्छानुसार पौराणिक या काव्यात्मक रचनाएं तैयार की हैं । ति. प. के समान ही इस विषयका विवरण समवायांग ( सूत्र १५६ आदि पृ. १३९ आदि, बम्बई संस्करण अभयदेव टीका सहित ) तथा विशेषावश्यक भाष्य ( आगमोदय समिति सं. गुजराती अनुवाद सहित सूरत, संवत् १९८०, भाग १ परिशिष्ट पृ. ५४५ आदि ) में भी पाया जाता है । तीर्थंकरोंके चरित्रमें बहुतसी धार्मिक व वर्णनात्मक चर्चाएं भी आई हैं । जैसे – समवसरणरचना, ऋद्धियां, चक्रवर्तीकी विजययात्रा इत्यादि जो पश्चात् कालीन लेखकोंके लिये आदर्श सिद्ध हुई । उल्लेखकी सरलताके लिये इनमेंके अनेक विवरण इस ग्रंथके परिशिष्टोंमें तालिका रूपमें दे दिये गये हैं । विविध ग्रंथोंके विवरणोंकी तुलना कर उनमें भेद तथा वर्णनविस्तारकी बातोंपर ध्यान दिये जानेकी आवश्यकता है ।

महावीर स्वामीके पश्चात्की अन्वयपरम्परा ( पृ. ३३८ आदि ) जैन धार्मिक व साहित्यिक इतिहास ही नहीं किन्तु भारतके इतिहासकी दृष्टिसे भी महत्त्वपूर्ण है, क्योंकि उसमें राजाओं, राजवंशों एवं उनकी कालगणनाका भी उल्लेख प्राप्त होता है । महावीरनिर्वाणसे लेकर शकराज तकका काल अनेक विकल्पोंके रूपमें दिया गया है जिससे ज्ञात होता है कि

तिलोयपण्णत्तिकारके सम्मुख अनेक मत–मतान्तर थे और उन्होंने उन्हें यथावत् प्रस्तुत करनेका प्रयत्न किया है। पालक, पुष्यमित्र, वसुमित्र, अग्निमित्र, गन्धर्व, नरवाहन व कल्कि आदि राजाओंके उल्लेख इतिहासोपयोगी हैं।

विविध क्षेत्रों एवं वहांकी नदियों, पर्वतों और मनुष्योंका वर्णन आजके भूगोलके विद्यार्थी-के लिये भले ही अधिक उपयोगी न हो, किन्तु जैन साहित्यकी पृष्ठभूमिको समुचित रूपसे समझनेके लिये इन बातोंका सावधानी पूर्वक अध्ययन आवश्यक है, क्योंकि जैन लेखक तो इन्हीं बातोंमें पगे हुए थे। यही बात आकाश तथा ज्योतिष सम्बन्धी विवरणोंके लिये समझना चाहिये।

सिद्धोंका वर्णन, आत्मचिन्तनके उपाय आदि (अन्तिम महाधिकारमें) जैन विचारधाराकी प्राचीन सम्पत्ति है। इसी प्रकारके विचार, समान शब्दावलीमें, प्राकृत सिद्धभक्ति, ओवाइयंके अन्तिम पद्यों तथा कुन्दकुन्दके अनेक ग्रंथोंमें भी पाये जाते हैं।

केवल विषयनिरूपणमें ही नहीं, किन्तु पद्योंकी शब्दरचनामें भी ति. प. अन्य अनेक ग्रंथोंसे समानता रखती है। इनमेंकी अनेक तो प्राचीन परम्परागत गाथाएं ही हैं जिन्हें भिन्न भिन्न ग्रंथकारोंने अपनी रचनाओंमें सम्मिलित किया है। उनमेंसे कुछ ग्रंथ ति. प. से पुराने और कुछ पीछेके हैं, अतएव जहां समानता विशेष है वहां आदान-प्रदानकी संभावना भी हो सकती है। इस दिशामें यहां कुछ प्रयत्न किया जाता है, और यह विश्वास है कि दूसरे विद्वान् इस प्रकारकी अनेक समान गाथाओंकी खोज कर सकेंगे। ये गाथाएं दो मुख्य भागोंमें विभाजित होती हैं। एक· तो वे गाथाएं जो कुछ पाठभेद लिये हुए समानता रखती हैं, और दूसरी वे जो प्रायः या अंशतः विषयसाम्यको लिये हुए हैं।

तुलना कीजिये मूलाचार (बम्बई सं. १९७७-८०) ५,३४ (अन्तिम पादमें कुछ भेद है) १२,८१-८२ का ति. प. १-९५; ७,६१४-१५ से। मूलाचार १२, ३७-४०, ६२, १०७-८, ११५, १३६-३७, १५० का ति. प. ५, २८-३१; ४-२९५२; ८,६८५-८६; २-२९०; ८,६८०-८१; ३-१८६ से।

तुलना कीजिये पंचास्तिकाय (बम्बई १९१५) ७५, १४६, १५२ का ति. प. १-९५; ९,२०-२१ से। प्रवचनसार (बम्बई १९३५) १-१, ९, ११, १२, १३, १७; २-६९, ७०, १०३ का ति. प. ९-७३, ५६, ५७, ५८, ५९, ५४, २९, ३०, ५० से। प्रवचनसार १-५२; २-५४, ३-६८, ९९ (३, ४ भी), १०२, १०४; ३-३९ का ति. प. ९-६५; २-२७७; ९-२८, ३४, ३३, १९, ३७ का। समयसार (बम्बई १९१९) १११, ३८, ६९, १५४ का ति. प ९-२३, २४, ६३, ५३. से व समयसार १९, ३६, १८८, १०६ का ति. प. ९-४३, २५, ४७, ४९ से।

तुलना कीजिये **भगवती आराधना** ( शोलापुर संस्करण ) ८८६-८७; ९१६; ९२२; १५८३ का ति. प. ४, ६२८-६२९, ६३४, ६३५, ६१८; तथा ८८८-८९, ९०४, ९३५ का ति. प. ४,६२९, ६३०, ६३६ से।

जोइंदुकृत परमात्मप्रकाश अपभ्रंश भाषाकी रचना है ( बम्बई १९३७ )। इसका एक पद्य २,६०, अन्य भाषामें है। तथापि परमात्मप्रकाशमें उसकी स्थिति पर्याप्त प्रामाणिक है। इसके अन्तिम पादको छोड़कर शेष सब ति. प. ९-५२ से मिलता है। संभव है जोइंदुने स्वयं उसे उद्धृत किया हो और अपनी रचनासे मेल मिलानेके लिये उसके अन्तिम चरणमें उत्तम पुरुषका निर्देश कर दिया हो।

ति. प. १-९५ का गोम्मटसार – जीवकांड ( बम्बई १९१६ ) ६०३ से मिलान कीजिये। उसी प्रकार ति. प. ३,१८०-८१; ४-२९५२; ८-६८५ आदिका जीवकाण्ड ४२६-२७ ८२, ४२९ आदि। ( विशेषावश्यक भाष्य ६९५ भी )। ति. प. ३-९; ४-२२०६; ६,४२-४४; ४८-४९; ७-५३०; ८-५६६ का त्रिलोकसार २०९, ६८७, २६५-६७, २७१-७२, ४११, ५३१ से। उसी प्रकार ति. प. ३-३८; ४-२५९८ ( २८१८ भी ) ६,३८-४१ का त्रिलोकसार २१५, ७६१, २६१-६३ से।

माघनन्दिने शास्त्रसारसमुच्चयके सूत्रोंपर एक विस्तृत टीका कनाड़ीमें लिखी है ( बेलगांव १९१६ ) इस ग्रंथमें बिना नामोल्लेखके अनेक ग्रंथोंके अवतरण दिये गये हैं। प्राकृतके अवतरण बहुत ही अशुद्ध छपे हैं। सामान्य अवलोकनसे ही निम्न अवतरण ति. प. के दृष्टिमें आये हैं—ति. प. ४,१६१४-२३ ( पृ. ७-८ ); १५००-१ ( पृ. २८ ); १५३४, १५४४ ( पृ. ३० ); ५२२-२५ ( पृ. ३२ ); ५५०, ६४२, ६४३ (पृ. ३५); ६७५-७८ (पृ. ३७-८); ९०१-३, ९०५, ९२९ ( पृ. ४६ ); १४७२-७३ ( पृ. ५६ ) ८-१६८ ( पृ. १०७ ). शास्त्रसारसमुच्चय टीकामें गाथाएं इतनी अशुद्ध छपी हैं कि उनकी ति. प. की गाथाओंके साथ एकताका पता कठिनाईसे चल पाता है।

## ३ ग्रंथकार यतिवृषभ

त्रिलोकप्रज्ञप्तिके ग्रंथकर्तृत्व और कालनिर्णयके सम्बन्धमें अनेक विद्वान् विवेचन कर चुके हैं। संभव है इस विषयकी हमारी लेखसूची पूर्ण न हो। तथापि जहां तक हमें ज्ञात हो सका है, इस विषयपर हिंदीमें लिखे गये निबन्ध निम्न प्रकार हैं और उनका हमने प्रस्तावनामें उपयोग भी किया है। —

१. पं. नाथूरामजी प्रेमी द्वारा लिखित ' लोकविभाग और तिलोयपण्णत्ति " ( जैन हितैषी १९१७; जैन साहित्य और इतिहास, बम्बई १९४२ पृ. १-२२ )।

२. पं. जुगलकिशोर मुख्तार द्वारा लिखित 'कुन्दकुन्द और यतिवृषभ' (अनेकान्त २, पृ. १-१२)।

३. पं. फूलचन्द्र शास्त्री द्वारा लिखित 'वर्तमान त्रिलोकप्रज्ञप्ति और उसके रचनाकाल आदिका विचार' (जैन सिद्धांत भास्कर ११, पृ. ६५-८२)।

४. पं. महेंद्रकुमार न्यायाचार्य द्वारा लिखित जयधवलाकी भूमिका पृ. १२-२५, ३९-६९ आदि (मथुरा, १९४४)।

५. पं. जुगलकिशोर मुख्तार द्वारा लिखित व अभी तक अप्रकाशित "तिलोयपण्णत्ति और यतिवृषभ" जिसमें लेखकने अपने पूर्व लेख (नं. २) का व पं. फूलचन्द्र शास्त्रीके लेख (नं. ३) का पुनः पर्यालोचन किया है। इस अप्रकाशित लेखकी हस्तलिखित प्रतिको हमारे उपयोगके लिये भेजकर पंडितजीने हमें विशेष रूपसे उपकृत किया है।

निम्न ऊहापोहमें जहां इन विद्वानोंका नामनिर्देश किया गया है वहां उनके इन्हीं उपर्युक्त लेखोंसे अभिप्राय है।

स्वयं तिलोयपण्णत्तिके उल्लेखानुसार प्रस्तुत ग्रंथका कर्तृत्व अर्थ और ग्रंथके भेदसे दो प्रकारका है। लोकातीत गुणोंसे सम्पन्न भगवान् महावीर इसके अर्थकर्ता हैं। उनके पश्चात् गौतमादि महान् आचार्योंके क्रमसे इस विषयका ज्ञान परम्परासे चला आया है (१,५५ आदि)। इस ज्ञानको ग्रंथका वर्तमान स्वरूप देनेका श्रेय किसी एक आचार्यको अवश्य होगा। अतएव हमें यह खोज करना आवश्यक है कि क्या प्रस्तुत ग्रंथमें इसका कोई वृत्तांत हमें प्राप्त हो सकता है। ग्रंथकर्तानें आदिमें या पुष्पिकाओंमें न तो अपने गुरुओंका कोई उल्लेख किया और न स्वयं अपना नामनिर्देश। इस प्रसंगमें हमारा ध्यान केवल निम्न लिखित दो गाथाओं (ति. प. ९, ७६-७७) पर जाता है—

पणमह जिणवरवसहं गणहरवसहं तहेव गुणवसहं।
दट्ठूण परिसवसहं जदिवसहं धम्मसुत्तपाढए वसहं॥
चुण्णिस्सरूवछक्करणसरूवपमाण होइ किं जं तं (?)।
अट्ठसहस्सपमाणं तिलोयपण्णत्तिणामाए॥

इन गाथाओंके ठीक अर्थ बैठानेमें कुछ कठिनाई प्रतीत होती है। प्रथम गाथामें यद्यपि 'जिनवरवृषभ' को नमस्कार किया गया है, तथापि उसमें यह भी आभास मिलता है कि कर्तानें वहां अपना नाम जदिवसह (यतिवृषभ) भी प्रकट किया है। दूसरी गाथामें कर्तानें तिलोयपण्णत्तिका प्रमाण बतलानेके लिये संभवतः अपनी ही दो अन्य रचनाओं चूर्णिस्वरूप और [षट्-] करणस्वरूपका उल्लेख किया है। यह बात अन्य प्रमाणोंसे उपलब्ध वृत्तान्तों द्वारा भी बहुत कुछ समर्थित होती है।

कषायप्राभृतके अध्ययनकी आचार्यपरम्परा बतलाते हुये श्रुतावतारके कर्ता इन्द्रनन्दिने दो आर्या छंदोंसे इस प्रकार कहा है ( १५५-१५६ )—

पार्श्वे तयोर्द्वयोरप्यधीत्य सूत्राणि तानि यतिवृषभः ।
यतिवृषभनामधेयो बभूव शास्त्रार्थनिपुणमतिः ॥
तेन ततो यतिपतिना तद्गाथावृत्तिसूत्ररूपेण ।
रचितानि षट्सहस्रग्रंथान्यथ चूर्णिसूत्राणि ॥

इस प्रकार यतिवृषभने आचार्य नागहस्ति और आर्यमंक्षुसे ( कषायप्राभृत ) सूत्रोंका अध्ययन कर शास्त्रार्थमें निपुणता प्राप्त की । ( यहां यतिवृषभ शब्दपर श्लेष पाया जाता है वह ध्यान देने योग्य है; क्योंकि वह हमें तिलोयपण्णत्तिकी ऊपर उद्धृत गाथाका स्मरण कराता है । ) फिर उसी कषायप्राभृतपर वृत्ति रूपसे उन्होंने चूर्णिसूत्रोंकी रचना की, जिनका प्रमाण छह हजार ग्रंथ था । यह वृत्तांत अब इन्द्रनन्दि द्वारा प्रसारित केवल मात्र एक परम्परा रूप नहीं कहा जा सकता, क्योंकि अब हमें स्वयं जयधवला द्वारा उसकी प्रामाणिकता प्राप्त होती है । जयधवलाके आदिमें (वृत्तिसूत्रके कर्ता एवं ) आर्यमंक्षुके शिष्य व नागहस्तिके साक्षात् शिष्य यतिवृषभका आशीर्वाद प्राप्त किया गया है, व अनेक वार उनके उस चूर्णिसूत्रका उल्लेख किया गया है जो अब वीरसेन व जिनसेनकृत जयधवला टीकामें सम्मिश्रित पाया जाता है । चूंकि तिलोयपण्णत्तिमें ' यतिवृषभ ' का उल्लेख है तथा उसके प्रमाण निर्देशके लिये ' चूर्णि ' का भी उल्लेख किया गया है एवं कषायप्राभृतपर यतिवृषभकृत चूर्णिसूत्र उपलब्ध है, अतएव अधिक संभवना यही है कि तिलोयपण्णत्ति व कषायप्राभृतके चूर्णिसूत्रके कर्ता एक ही हैं ।

पं. महेंद्रकुमारजीने जयधवला टीकाके अन्तर्गत चूर्णिसूत्रके मुख्य लक्षण प्रतिपादित करनेका कुशल प्रयत्न किया है । ये चूर्णिसूत्र अल्पाक्षर और गूढार्थ हैं । इसी कारण उच्चारणाचार्यको उनका अर्थ अधिक स्पष्ट करनेकी आवश्यकता पड़ी तथा वीरसेन व जिनसेनने उस रचनाके विषयको पूर्णतया समझानेके लिये उसे दशगुना विस्तार दिया । यतिवृषभकी अर्थव्यक्ति व स्पष्टीकरणकी शैली परम्परानुसरिणी है । उन्होंने आठवें पूर्व कर्मप्रवाद व द्वितीय पूर्वकी पंचम वस्तुके चतुर्थ प्राभृत कर्मप्रकृतिका उल्लेख किया है । उन्होंने आर्यमंक्षु और नागहस्तिमें परम्परा मतभेदका भी उल्लेख किया है, तथा यह भी कहा है कि उनमें नागहस्तिका मत परम्परा–सम्मत होनेसे अधिक ग्रहणीय है । उच्चारणावृत्तिमें बहुधा चूर्णिसूत्रका विस्तार पाया जाता है, यद्यपि अनेक स्थलोंपर उनमें भी परस्पर मतभेद है ।

यतिवृषभकी अन्य रचना करणस्वरूप या षट्करणस्वरूपके विषयमें हमें कुछ भी ज्ञात नहीं है । किन्तु तिलोयपण्णत्तिमें कर्ताने कुछ गाथाएं दी हैं जो ' करण–सूत्र ' या ' करण-गाथा ' कहलाती हैं । ' करण-कुशल ' ( ति. प. १,११६) शब्द भी ध्यान देने योग्य है, क्योंकि उससे करणका अर्थ गणितके ' फार्मूला ' या संक्षिप्त सूत्र जैसा सूचित होता है ।

यह दुर्भाग्यकी बात है कि हमें कषायपाहुडके चूर्णिसूत्रके तथा प्रस्तुत तिलोयपण्णत्तिके कर्ता यतिवृषभके विषयमें अधिक ज्ञान नहीं है। तिलोयपण्णत्तिकी जिस गाथामें श्लेषरूपसे उनका संकेत किया गया है, उसीके समान एक गाथा जयधवलामें भी पाई जाती है, और संभवतः इन दोनों गाथाओंमें कषायप्राभृतकी गाथाओंके रचयिता गुणधरका उल्लेख अन्तर्निहित है। वहां यह संकेत मिलता है कि यतिवृषभका गुणधरके प्रति बड़ा आदरभाव था। उन दोनोंमें परस्पर क्या सम्बन्ध था, यह हमें ज्ञात नहीं है। वहां ऐसा कोई संकेत नहीं है कि वे समसामयिक थे। यह बात वीरसेनने कही है कि यतिवृषभ आर्यमंक्षुके शिष्य एवं नागहस्तिके अंतेवासी थे। शिष्यका अभिप्राय परम्परा शिष्य से भी हो सकता है, किन्तु 'अन्तेवासी' (निकटमें रहनेवाले) से तो यही ध्वनित होता है कि वे नागहस्तिके समसामयिक व साक्षात् शिष्य थे। कुछ वर्ष पूर्व यह अनुमान किया गया था कि आर्यमंक्षु और आर्य नागहस्ति तथा नन्दिसूत्रमें उल्लिखित 'अज्ज मंगु' और 'अज्ज नागहत्थि' क्रमशः एक ही हों (प्रवचनसारकी प्रस्तावना, बम्बई १९३५, पृ. १५ टि. ३)।

## ४ ग्रंथका रचनाकाल

यतिवृषभ और तदनुसार तिलोयपण्णत्तिका कालनिर्णय स्वयं एक बड़ी समस्या है। इस विषयसे सम्बद्ध जो कुछ प्रमाण उपलब्ध हैं वह न तो पर्याप्त है और न निर्णयात्मक। ऐसी परिस्थितिमें इनके कालनिर्णयका जो भी प्रयत्न किया जायगा वह अनिश्चयात्मक ही हो सकता है। इस कार्यमें हमें निष्पक्षभावसे उपलभ्य सामग्रीका पर्यालोचन करना चाहिये और किसी बातका एकान्त आग्रह नहीं रखना चाहिये। यहां हम जो कालनिर्देश कर रहे हैं वह और अधिक खोज-बीनके लिये दिग्दर्शन मात्र कहा जा सकता है।

तिलोयपण्णत्तिमें हमें जिस विवेचनपद्धतिका दर्शन होता है, उसमें जो निरन्तर इस बातपर जोर दिया गया है कि उसका समस्त विषय परम्परागत है, विषयका जो व्यक्तिनिरपेक्ष प्ररूपण किया गया है तथा जो प्रमाणोल्लेख पाये जाते हैं, वे सब यही सूचित करते हैं कि तिलोयपण्णत्तिकी ग्रंथरचना पीछेके वैयक्तिक ग्रंथकर्ताओंके ग्रंथोंकी अपेक्षा आगम ग्रंथोंसे अधिक सम्बद्ध है।

यतिवृषभ शिवार्य, वट्टकेर, कुन्दकुन्द आदि जैसे ग्रंथरचयिताओंके वर्गके हैं; और उनकी तिलोयपण्णत्ती उन आगमानुसारी ग्रंथोंमेंसे है जो पाटलीपुत्रमें संगृहीत आगमके कुछ आचार्योंद्वारा अप्रामाणिक और त्याज्य ठहराये जानेके पश्चात् शीघ्र ही आचार्यानुक्रमसे प्राप्त परम्परागत ज्ञानके आधारसे स्मृतिसहायक लेखोंके रूपमें संग्रह किये गये।

इस पार्श्वभूमिको ध्यानमें रखते हुए आइए हम बाह्य और आभ्यन्तर सूचनाओंकी



समीक्षा करें और यतिवृषभ तथा उनकी तिलोयपण्णत्तिके रचनाकालकी कुछ सीमाएं निर्धारित करनेका प्रयत्न करें।

अ. १. वीरसेनस्वामीने अज्जमंखुके शिष्य और नागहत्थिके अन्तेवासी यतिवृषभके न केवल आशीर्वादकी आकांक्षा प्रकट की है किन्तु उन्होंने उनके 'वृत्तिसूत्र' का भी उल्लेख किया है। तिलोयपण्णत्तिका भी निर्देश किया है, उसे सूत्रकी संज्ञा देकर सम्मानित किया है,[1] उसकी गाथाएं भी उद्धृत की हैं जो कुछ अल्प परिवर्तनोंके साथ प्रस्तुत ग्रंथमें पाई जाती हैं[2] तथा कहीं कहीं उसके विषयको भी रूपान्तरित करके उद्धृत किया है[3]। वीरसेनके समान टीकाकार एक पूर्वकालीन ग्रंथके विषयको अपनाते हैं और उसके अवतरण भी प्रस्तुत करते हैं, यह सर्वथा स्वाभाविक है; क्योंकि टीकाकारसे प्राचीन सूत्रोंके स्पष्टीकरणमें यही तो अपेक्षा की जाती है। वीरसेनके कालके सम्बन्धमें हमें उनकी स्वयं प्रशस्ति प्राप्त है कि उन्होंने धवला टीकाको शक सं. ७३८ (+ ७८) = ८१६ ईस्वीमें समाप्त किया था। अतएव यतिवृषभकृत तिलोयपण्णत्तिका काल इससे पूर्व ठहरता है।

२. पं० महेंद्रकुमारजीने बतलाया है कि जिनभद्र क्षमाश्रमणने अपने विशेषावश्यक भाष्य ( शक ५३१=६०९ ईस्वी ) में जो 'आदेशकषाय' का उल्लेख किया है इसका अभिप्राय संभवतः जयधवलान्तर्गत चूर्णिसूत्रमें यतिवृषभकृत विवेचनसे है।

ब. अब हम आभ्यन्तर सूचनाओंकी समीक्षा करेंगे—

१. यतिवृषभने किन्हीं पूर्ववर्ती ग्रंथकर्ताओंका स्मरण नहीं किया। केवल तिलोयपण्णत्तिकी ९-६९ वीं गाथाके सुधारे हुये पाठसे यह ध्वनित होता है कि वे श्लेषद्वारा अपने नामके साथ साथ गुणधराचार्यका भी नामोल्लेख कर रहे हैं। तथापि इससे हमें उनके कालनिर्णयमें अधिक सहायता नहीं मिलती।

२. तिलोयपण्णत्ती ४-१२११ में बालचन्द्र सैद्धांतिकका नामोल्लेख पाया जाता है। अब प्रथम प्रश्न यह है कि क्या वह पद्य यतिवृषभकृत ही है। इस प्रश्नके उत्तरमें हमें कहना है 'नहीं'। उस स्थलका प्रसंग ही यह बतला रहा है कि उस पद्यका ग्रंथसे कोई आन्तरिक संबन्ध नहीं है। उससे पूर्वके पद्यमें कहा गया है कि ऋषभ, वासुपूज्य और नेमिनाथको छोड़कर शेष समस्त तीर्थंकरोंने कायोत्सर्ग मुद्रासे मोक्ष प्राप्त किया। इस स्थलपर कोई भी कुशल व भक्तिमान् पाठक या लिपिकार तीर्थंकरोंके स्मरणकी भावनासे प्रेरित हो सकता है।

---

१. धवला ३. पृ. ३६. २. धवला १ पृ. ४०, ६३ आदि, ३. धवला १ पृ. १६, ३२-३३, ५६-५७, ६०-६२, ६३-६४ आदि।

अतएव इसमें कोई संदेह नहीं जान पड़ता कि बालचन्द्र सैद्धांतिक यदि लिपिकार नहीं तो कोई अभ्यासशील पाठक अवश्य रहे हैं, और उन्होंने ही उस प्रसंगमें वह पद्य जोड़ दिया। सैद्धांतिककी उपाधि अनेक आचार्योंके नामोंके साथ जुड़ी हुई पाई जाती है, जैसे–नेमिचन्द्र, वीरनन्दि, माघनन्दि आदि; और वह उनकी सिद्धान्तमें निपुणताकी बोधक है। बालचन्द्र नामधारी भी अनेक आचार्य हुये हैं। अतः हमें ऐसे एक बालचन्द्रका पता लगाना चाहिये जो साहित्यमें या शिलालेखादिमें सैद्धांतिक कहे गये हों। ऐसा एक जोड़ा हुआ पद्य यह संदेह उत्पन्न करनेके लिये अच्छा सूचक है कि क्या विद्वान् पाठकों और लिपिकारोंने ग्रंथमें इधर उधर अर्थविस्तारके लिये कहीं अन्यत्रसे कुछ पाठ जोड़े हैं। कुछ भी हो, किन्तु बालचन्द्र सैद्धांतिकका यह नामोल्लेख यतिवृषभके कालनिर्णयमें हमें कुछ भी सहायता नहीं पहुँचा सकता।

३. तिलोयपण्णत्तिमें कुछ पूर्ववर्ती रचनाओं और उनके मतभेद सम्बन्धी उल्लेख ध्यान देने योग्य हैं। उनका यहां पर्यालोचन करके देखा जाय कि वे कहां तक यतिवृषभके काल-निर्णयमें हमारी सहायता कर सकते हैं।

(१) **अग्गायणिय** ( लोयविणिच्छयमग्गायणिए ४-१९८२ ) यह उल्लेख बारहवें श्रुतांग दृष्टिवादके अन्तर्गत १४ पूर्वोंमेंसे द्वितीय पूर्व अग्रायणीयका ज्ञात होता है। प्राचीनतर प्राकृत ग्रंथोंमें इसका रूप **अग्गाणीयं** या **अग्गेणियं** पाया जाता है। यदि ऊपर निर्देशानुसार हम सन्धिव्यंजनको पूर्व पदसे पृथक् करके उत्तर पदके साथ जोड़ दें तो पाठ '**मग्गायणिए**' हो जाता है जो यथार्थतः 'अग्गायणिए'का ही बोधक है। ऐसा प्रतीत होता है कि तिलोयपण्णत्तिमें उपलब्ध सग्गायणी ( ४-२१७, १८२१, २०२९ ), संगायणी ( ८-२७२ ), संगाइणी ( ४-२४४८ ), संगोयणी ( ४-२१९ ) व संगाहणी ( ८-३८७ ) केवल अक्षरसाम्य आदिसे उत्पन्न उसीके भ्रष्ट पाठ मात्र हैं। जब कि इस रचनाका उसके मतभेदोंके स्पष्ट कथन सहित इतने बार उल्लेख किया जाता है, तब इसका यही अर्थ हो सकता है कि तिलोयपण्णत्तिकारको अग्रायणीय पूर्वका सविवरण वृत्तान्त उपलब्ध था।

(२) दिट्ठिवाद ( दृष्टिवाद ) के तीन स्पष्ट उल्लेख प्रस्तुत ग्रंथमें पाये जाते हैं— १-९९, १४८; ४-५५। उनसे ग्रंथकारका उक्त आगमके विषयोंका विधिवत् ज्ञान नहीं तो विधिवत् परिचय तो अवश्य प्रकट होता है। यद्यपि दृष्टिवादके विषयों व प्रकरणोंकी सूचियां सुरक्षित पाई जाती है, तथापि जैन परम्परा इस विषयमें एकमत है कि इस श्रुतांगका ज्ञान क्रमशः लुप्त हो गया। कुछ आचार्यपरम्पराओंमें भले ही उसका यत्र–तत्र खण्डशः ज्ञान रहा हो। हाल ही में यह भी बतलाया जा चुका है कि जीवट्ठाण आदिका

बहुभाग दृष्टिवादके एक विभाग द्वितीय पूर्व अग्रायणीयसे लिया गया है ( धवला, भाग १ प्रस्तावना, अमरावती १९३९–४० )

(३) परिकम्म ( परिकर्म ) के कथनसे अपने मतका जो विरोध दिखाई देता है उसका तिलोयपण्णत्तिकारने विवेचन किया है ( पृ. ७६५ )। संभवत: यह उल्लेख पद्मनन्दि अपरनाम कुन्दकुन्दकृत षट्खंडागमके प्रथम तीन खंडोंकी टीकाका हो। ( धवला, भाग १, प्रस्तावना पृ. ३१, ४६–४८ )। पं. महेंद्रकुमारजीने संदेह व्यक्त किया है कि क्या परिकर्म कोई गणित शास्त्रका ग्रंथ था ( जयधवला १, प्रस्तावना पृ. ३६ )।

(४) मूलायार ( मूलाचार ) के मतका उल्लेख ८–५३२ में किया गया है और हम उसे वर्तमान मूलाचार ग्रंथके पर्याप्त्यधिकार, ८० में पाते भी हैं।

(५) लोयविणिच्छय ( लोकविनिश्चय ) का उल्लेख ग्रंथ रूपसे कोई एक दर्जन वार आया है– ( ४-१८६६, १९७५, १९८२, २०२८; ५-६९, १२९, १६७; ७-२०३; ८-२७०, ३८६; ९-९ )। इस नामका कोई ग्रंथ अभी तक प्रकाशमें नहीं आया। संभव है यही वह ग्रंथ रहा हो जिसके आदर्शपर अकलंकने अपने सिद्धिविनिश्चय व न्यायविनिश्चय आदि ग्रंथोंका नामाभिधान किया हो।

(६) लोयविभाग ( लोकविभाग ) का उल्लेख कोई पांच वार आया है ( १-२८१, ४-२४४८, २४९१, ७-११५, ८-६३५ ]। ये उल्लेख अग्गायणी ( ४-२४४८ ) और लोयविणिच्छय ( ९-९ ) के साथ साथ हुये हैं; उनके प्रकरण विशेषके रूपसे नहीं। वर्तमानमें लोकविभाग नामक संस्कृत ग्रंथ ११ अध्यायोंमें सिंहसूरिकृत उपलब्ध है। ग्रंथकर्ताने सूचित किया है कि उनकी संस्कृत रचना एक प्राकृत ग्रंथका रूपान्तर मात्र है, जिसे शक ३८० (+७८) = ४५८ ईस्वीमें सर्वनन्दिने कांचीके नरेश सिंहवर्माके राज्यके २२वें वर्षमें बनाया था। सर्वनन्दिकृत ग्रंथ वर्तमानमें प्राप्य नहीं है। तिलोयपण्णत्तिमें कथित मतोंका संस्कृत लोकविभागसे मिलान करके पं. जुगलकिशोरजी मुख्तारने ठीक ही अनुमान किया है कि तिलोयपण्णत्तिकारके सन्मुख सर्वनन्दिकृत प्राकृत लोकविभाग रहा होगा।

(७) लोगाइणि ( लोकायनी ) का उल्लेख ( थोड़े वर्णभेदके साथ ) दो वार आया है ( ४-२४४, ८-५३० ) जहां उसके विषय व मतोंका उल्लेख किया गया है। उसे 'ग्रंथ–प्रवर' कहा गया है जिससे उसकी प्रामाणिकता और माहात्म्य प्रकट होता है।

तिलोयपण्णत्तिमें जो उल्लेख मूलाचार व लोकविभागके आये हैं उनका विषय वर्तमान मूलाचार व संस्कृत लोकविभागमें पाया जाता है। इस बातसे तिलोयपण्णत्तिके इन उल्लेखोंकी सचाई बढ़ जाती है। अतएव हमें लोकविनिश्चय, लोकविभाग ( प्राकृत ) आदि

ग्रंथोंकी खोज प्राचीन ग्रंथभंडारोंमें करना चाहिये, विशेषतः गुजरात और कर्नाटकमें जहां इन्हीं कुछ वर्षोंमें बड़े दुर्लभ ग्रंथोंका पता चल चुका है।

तिलोयपण्णत्तिमें जिन ग्रंथोंका उल्लेख पाया जाता है, उनमेंसे अधिकांश जैन साहित्यके आदिम स्तरके हैं। मूलाचार यद्यपि एक प्राचीन जैन ग्रंथ माना जाता है, तथापि उसके रचनाकालके सम्बन्धमें कोई निश्चय नहीं है। जब तक यह न बतलाया जा सके कि सिंह-सूरिकृत लोकविभागसे पूर्व भी उसी नामका कोई ग्रंथ था, तब तक यही मानना उचित होगा कि तिलोयपण्णत्तिमें इसी लोकविभागका उल्लेख है। अतएव तिलोयपण्णत्ति अपने वर्तमान रूपमें सर्वनन्दिकृत प्राकृत लोकविभागसे अर्थात् ४५८ ईस्वीसे पश्चात् कालकी रचना है।

इन्द्रनन्दिकृत श्रुतावतार ( श्लोक १६०–१६१ ) के अनुसार कुन्दकुन्दपुरके पद्म-नन्दि ( अर्थात् कुन्दकुन्द ) ने अपने गुरुओंसे सिद्धांतका अध्ययन किया और षट्खण्डागमके तीन खण्डोंपर परिकर्म नामकी टीका लिखी। जब तक धवला और जयधवला टीकायें प्रकाशमें नहीं आई थीं, तब तक परिकर्म नामकी किसी रचनाका अस्तित्व सन्देहास्पद ही था। किन्तु उक्त ग्रंथोंके प्रकाशित होनेसे परिकम्म ( परिकर्म ) नामक रचना–विशेषकी स्थितिमें तथा उसके वीरसेन व जिनसेनके सन्मुख उपस्थित होनेमें कोई संदेह नहीं रहता ( धवला, भाग १ प्रस्तावना पृ. ४६ )। परिकर्मके जितने उल्लेख अभी तक हमारे सन्मुख आये हैं वे सभी प्रायः गणितसे सम्बन्ध रखते हैं। इससे स्वभावतः यह सन्देह होता है कि वह कोई गणित विषयका ग्रंथ रहा है। कुन्दकुन्दाचार्यके उपलब्ध ग्रंथोंको देखकर यह कहना कठिन है कि वे गणितज्ञ थे। तथापि इस सम्बन्धके जब तक और भी साधक–बाधक प्रमाण हमारे सन्मुख न आजांय, तब तक इन्द्रनन्दिके कथनको मानकर चलना ही उचित होगा। तदनुसार तिलोय-पण्णत्तिके परिकर्म सम्बन्धी उल्लेखोंपरसे उसके कर्ता यतिवृषभ कुन्दकुन्दसे पश्चात्कालीन प्रतीत होते हैं और कुन्दकुन्दका काल ईस्वीकी प्रारम्भिक शताब्दियोंमें ही पड़ता है ( प्रवचन-सारकी प्रस्तावना, बम्बई १९३५ )।

४. तिलोयपण्णत्तिमें भगवान् महावीरके पश्चात्कालीन इतिहासकी बहुतसी सामग्री पाई जाती है। एक तो श्रुतपरम्परासे सम्बन्ध रखती है और दूसरी राजवंशोंसे।

महावीर भगवान्के निर्वाणसे पश्चात् तीन केवली ६२ वर्षोंमें, पांच श्रुत–केवली १०० वर्षोंमें, ग्यारह दशपूर्वी १८३ वर्षोंमें, पांच एकादशांगधारी २२० वर्षोंमें और चार आचारांगधारी ११८ वर्षोंमें हुये। इस प्रकार महावीरनिर्वाणसे ६८३ वर्ष तक, अर्थात् ६८३ – ५२७ = १५६ ईस्वी तक अंगज्ञानकी परम्परा चली। प्रसंगवश यह भी कहा गया है कि मुनिधर्म स्वीकार करनेवालोंमें मुकुटधारी अन्तिम राजा चन्द्रगुप्त ही था। तिलोय-

पण्णत्तिकारने महावीरके पश्चात् शकके राजा होने तक कितना काल व्यतीत हुआ इस विषयपर भिन्न भिन्न मतोंका उल्लेख किया है। इन अनेक मतभेदोंके उल्लेखसे ही सुस्पष्ट है कि या तो ग्रंथकार शकराजासे बहुत पीछे हुए, या इन मतभेदोंको पीछेके विद्वान् लिपिकारोंने विविध आधारोंसे समय समयपर जोड़ दिया है। इस द्वितीय विकल्पका कोई विशेष आधार नहीं है, अतः प्रथम विकल्पको ही स्वीकार करना चाहिये, क्योंकि उससे कोई बड़ा विरोध उत्पन्न नहीं होता।

राजवंशोंके सम्बन्धमें तिलोयपण्णत्ति ( ४-१५०५ आदि ) में कहा गया है कि जिस दिन अवन्तीमें सुप्रसिद्ध पालक राजाका अभिषेक हुआ उसी दिन पावामें महावीर भगवान् का निर्वाण हुआ। पालकने ६० वर्ष राज्य किया। उसके पश्चात् १५५ वर्ष विजय वंशका, फिर ४० वर्ष मुरुदय ( मौर्य या मुरुण्डय ) का, ३० वर्ष पुष्यमित्रका, ६० वर्ष वसुमित्र और अग्निमित्रका, १०० वर्ष गंधर्व ( गंधब्ब = गर्दभिल्ल ) का, ४० वर्ष नरवाहनका, २४२ वर्ष भत्थट्ठण ( भृत्यान्ध्र ) राजाओंका, २३१ वर्ष गुप्त नरेशोंका और अन्ततः ४२ वर्ष कल्कीका राज्य रहा। कल्कीके पश्चात् उसका पुत्र राजा हुआ। इस प्रकार महावीरनिर्वाणसे कल्कीके राज्य तक १००० वर्ष हुये, जिसकी अवधि १००० – ५२७ = ४७३ ईस्वी होती है। गुणभद्रकृत उत्तरपुराणके अनुसार ( ७६-३९४ ) कल्कीकी उत्पत्ति दुषमा कालके एक हजार वर्ष व्यतीत होनेपर हुई थी और उसकी आयु ७० वर्षकी थी व उसका राज्यकाल ४० वर्षका। दुषमा कालका प्रारम्भ तिलोयपण्णत्तिके अनुसार महावीरनिर्वाणसे ३ वर्ष ८ माह पश्चात् हुआ। उसके अनुसार कल्कीकी मृत्यु महावीरनिर्वाणसे १००० + ३ + ७० = १०७३ वर्ष पश्चात् अर्थात् सन् १०७३ – ५२७ = ५४६ ईस्वीमें हुई। नेमिचन्द्रकृत त्रिलोकसार ( गा. ८५० ) के अनुसार वीरनिर्वाणसे ६०५ वर्ष ५ मास पश्चात् शक राजा हुआ और शकसे ३९४ वर्ष ७ मास पश्चात् कल्की हुआ जिसकी आयु ७० वर्षकी थी, और राज्यकाल ४० वर्षका। तदनुसार कल्कीकी मृत्यु वीरनिर्वाणसे १००० + ७० = १०७० अर्थात् १०७० – ५२७ =५४३ ईस्वीमें हुई, तथा उसका राज्यकाल ५०३ से ५४३ तक रहा। प्रो० काशीनाथ बापू पाठकके मतानुसार (Gupta Era and Mihirkula: Bhand Com. Vol. Poona. 1919 page 216 ) यह कल्की हूण नरेश मिहिरकुल ही था जो चीनी यात्री सुंग युनकी यात्राके समय ईस्वी सन् ५२० में राज्य कर रहा था। यह वृत्तान्त ग्रंथमें पीछेसे जोड़ा गया हो इसके लिये कोई पर्याप्त कारण नहीं दिखाई देता। जिस प्रकारसे यह वृत्तान्त दिया गया है ( देखिये गाथा ४-१५१० ) उससे प्रतीत होता है कि वह सब विवरण स्वयं ग्रंथकारकृत ही है। इससे स्पष्ट होता है कि तिलोयपण्णत्तिकार यतिवृषभ महावीरनिर्वाणके १००० पश्चात् अर्थात् सन् ४७३ ईस्वीसे पूर्व नहीं हो सकते।

उक्त प्रमाणोंके प्रकाशमें यतिवृषभका काल गुणधर, आर्यमंक्षु, नागहस्ति, कुन्दकुन्द और सर्वनन्दि ( ४५८ ईस्वी ) से पश्चात्का सिद्ध होता है। वे संभवतः कल्कीसे पश्चात् ( ४७३ ईस्वी ) शीघ्र हुये होंगे, क्योंकि उनके द्वारा प्रमुख राजाओंमें कल्कीका ही अन्तिम उल्लेख है। तथा दूसरी सीमाके सम्बन्धमें निश्चयतः तो इतना ही कहा जा सकता है कि वे वीरसेन ( ८१६ ईस्वी ) से, और संभवतः जिनभद्र क्षमाश्रमण ( ६०९ ईस्वी ) से भी पूर्व हुये। अतः यतिवृषभ और उनकी तिलोयपण्णत्तिका काल ४७३ और ६०९ ईस्वीके मध्य माना जा सकता है।

यतिवृषभ और उनकी तिलोयपण्णत्तिके उक्त कालनिर्णय एवं अन्य आचार्योंके उक्त काल-क्रमका इस विषयके कुछ लेखकोंके मतोंसे विरोध आता है जिसका यहां विचार करना आवश्यक प्रतीत होता है।

कुछ विद्वानोंका मत है कि कुन्दकुन्दका काल उतना प्राचीन नहीं है, क्योंकि एक तो उन्होंने 'लोकविभाग' का उल्लेख किया है जिसका अभिप्राय संभवतः सर्वनन्दिकृत प्राकृत लोकविभागसे है। और दूसरे उन्होंने 'विष्णु' 'शिव' आदिका भी उल्लेख किया है। नियमसार गाथा १७ में स्पष्टतः 'लोयविभायेसु' पद बहुवचनान्त पाया जाता है, जिससे अनुमान किया जा सकता है कि उसका अभिप्राय किसी एक ग्रंथविशेषसे न होकर परम्परागत लोकविभागविषयक उपदेशोंसे है। इस सम्बन्धमें यह बात भी ध्यान देने योग्य है कि संस्कृत लोकविभागके प्रथम श्लोकमें ही 'जिनेश्वरों' का विशेषण 'लोकालोकविभागज्ञ' दिया गया है जिससे जान पड़ता है कि लोकविभागका अर्थ ग्रंथविशेषके अतिरिक्त सामान्यतः लोकके विभागोंका भी लिया जाता रहा है। विष्णु कोई इतना आधुनिक देवता नहीं है जितना मुनि कल्याणविजयजी अनुमान करना चाहते हैं ( श्रमण भगवान् महावीर पृ. ३०२ )। विष्णु तो बहुत प्राचीन देवता है जिसका उल्लेख उनके गरुडसहित ( पक्खीसु वा गरुडे वेणुदेवो, १, ६-२१ ) आगमके एक प्राचीनतम ग्रंथ सूयगडमें भी पाया जाता है। उसी ग्रंथमें अन्यत्र ईश्वर व स्वयंभूका भी उल्लेख आया है जिसका अर्थ टीकाकारने 'विष्णु' किया है। मुनिजीके अन्य तर्क इतने हलके हैं कि उनके यहां खण्डन करनेकी आवश्यकता प्रतीत नहीं होती। इस प्रकार कोई एक भी ऐसा गंभीर प्रमाण प्रस्तुत नहीं है जिसके बलसे हमें कुन्दकुन्दको यतिवृषभसे पश्चात्कालीन मानना पड़े।

पं. फूलचन्द्र शास्त्रीने तिलोयपण्णत्तिके कर्ता व समयका विस्तारसे विवेचन किया है ( जैन सिद्धांत भास्कर, भाग ११, किरण १, पृ. ६५-८२ ) और उसका खण्डन पं. जुगलकिशोरजी मुख्तारने किया है ( हस्तलिखित लेख अप्रकाशित )। इस वाद-विवादसे प्रस्तुत विषय-

पर जो प्रकाश पड़ता है वह महत्वपूर्ण है। अतएव संक्षेपमें उसकी यहां समीक्षा कर लेना आवश्यक प्रतीत होता है:—

१. पं. फूलचन्द्रजीने कहा है कि लोकके उत्तर-दक्षिण सर्वत्र सात राजुकी मान्यताको स्थापित करनेवाले धवलाके कर्ता वीरसेनाचार्य ही हैं। उनसे पूर्व वैसी मान्यता नहीं थी, जैसा कि राजवार्तिक आदि ग्रंथोंसे स्पष्ट है। तिलोयपण्णत्तिमें यही वीरसेन द्वारा स्थापित मान्यता ही स्वीकार की गई है। अतएव यह रचना अपने वर्तमान रूपमें वीरसेनके पश्चात्-कालीन प्रतीत होती है।

इसके विरुद्ध पं. जुगलकिशोरजीने तीन उल्लेख उपस्थित किये हैं जो, उनके मतसे, वीरसेनसे पूर्वकालीन होते हुये लोकको उत्तर-दक्षिण सर्वत्र सात राजु प्रमाणित करते हैं। उनमेंसे एक उल्लेख जिनसेनकृत हरिवंशपुराणका है, दूसरा स्वामि-कार्तिकेयानुप्रेक्षाका और तीसरा जम्बूद्वीपप्रज्ञप्तिका। हरिवंशपुराणमें लोकको चतुरस्रक तो कहा है, परन्तु उत्तर-दक्षिण सर्वत्र सात राजुकी मान्यताका वहां कोई पता नहीं है। चतुरस्रकका अभिप्राय समचतुरस्रक भी हो सकता है। यदि चतुरस्रक कहने मात्रसे ही आयतचतुरस्रककी मान्यताका अनुमान किया जा सकता हो तो हरिवंशपुराणमें ही स्पष्टतः वीरसेनको गुरु कहकर स्मरण किया गया है, उन्हें कविचक्रवर्तीकी उपाधि भी दी गई है और उनकी निर्मल कीर्तिका उल्लेख किया है। यही नहीं, किन्तु वीरसेनके शिष्य जिनसेनका और उनकी रचना पार्श्वाभ्युदयका भी वहां उल्लेख है। इस परिस्थितिमें यह कैसे कहा जा सकता है कि हरिवंशपुराणका उल्लेख वीरसेनसे पूर्वका है और उक्त पुराणकार वीरसेनकी रचनासे अपरिचित थे? इसके विपरीत उक्त उल्लेखसे तो यही सिद्ध होता है कि हरिवंशपुराणकार वीरसेनकी रचनासे सुपरिचित और प्रभावित थे।

हां, स्वामि-कार्तिकेयानुप्रेक्षामें अवश्य लोकके उत्तर-दक्षिण सर्वत्र सात राजुकी मान्यता सुस्पष्ट है। किन्तु पंडितजीने इसके रचनाकालके सम्बन्धमें केवल इतना कहा है कि वह एक बहुत प्राचीन ग्रंथ है और वीरसेनसे कई शताब्दि पहलेका बना हुआ है। किन्तु इस ग्रंथके वीरसेनसे पूर्ववर्ती होनेका उन्होंने एक भी प्रमाण उपस्थित नहीं किया। इस परिस्थितिमें उक्त उल्लेखको वीरसेनसे पूर्ववर्ती मानना सर्वथा निराधार है।

जम्बूद्वीपप्रज्ञप्तिमें भी उक्त मान्यताका ग्रहण सुस्पष्ट है। किन्तु इसका समय-निर्णय सर्वथा काल्पनिक है, निश्चित नहीं। मुख्तारजीने स्वयं कहा है "यदि यह कल्पना ठीक हो तो····जम्बूद्वीपप्रज्ञप्तिका समय शक ६७० अर्थात् वि. सं. ८०५ के आस-पासका होना चाहिये" किन्तु जब तक 'कल्पना' को निश्चयका रूप न दिया जाय तब तक उसके आधारपर जम्बूद्वीपप्रज्ञप्ति धवलासे पूर्वकालीन नहीं स्वीकार की जा सकती। स्वयं ग्रंथकारके

उल्लेखनुसार जंबूदीवपण्णत्तिकी रचना पारियात्र देशके बारा नगरमें शक्तिकुमार राजाके राज्यकालमें हुई थी। गुहिलवंशीय राजा शक्तिकुमारका एक शिलालेख वैशाख सुदी १ वि. सं. १०३४ का आहाड़में ( उदयपुरके समीप ) मिला है। उसीके समयके और दो लेख जैन मन्दिरोंमें भी मिले हैं। किन्तु उनमें संवत्के अंश जाते रहे हैं। पद्मनन्दिने संभवतः अपनी ग्रंथरचना इसी राजाके समयमें की थी, अतः वह रचना ११वीं शताब्दिकी हो सकती है ( जैन साहित्य और इतिहास पृ ५७१ )।

इस विषयमें ध्यान देने योग्य बात यह है कि धवलाकारके सन्मुख ' तिलोयपण्णत्ति सूत्र ' उपस्थित था और फिर भी उन्होंने केवल दो प्राचीन गाथाओंके आधारपर अपने युक्तिबलसे लोकको आयतचतुरस्राकार सिद्ध करनेका स्पष्ट उल्लेख किया है। यदि उनके सन्मुख उपस्थित तिलोयपण्णत्ति सूत्रमें वह मान्यता स्पष्ट होती, जैसी वर्तमान तिलोयपण्णत्तिमें है, तो न तो उन्हें उक्त विषयकी उतने विस्तारसे विवेचना करनेकी आवश्यकता पड़ती, जैसी जीवट्ठाण क्षेत्रानुगमके पृ. १० से २२ तक की गई है, और न उन्हें स्पर्शनानुगमके पृ. १५७ पर यह कहनेका साहस होता कि रज्जुच्छेदोंके प्रमाणकी परीक्षाविधि उन्होंने उसी प्रकार युक्तिबलसे स्थापित की है जिस प्रकार असंख्येयावलि प्रमाण अन्तर्मुहूर्तकी व आयतचतुरस्र लोककी। रज्जुच्छेदोंके सम्बन्धमें उन्हें अपने मतानुकूल तिलोयपण्णत्ति सूत्र प्राप्त हो गया था, अतएव उन्होंने उसका स्पष्टोल्लेख भी कर दिया है। तब कोई कारण नहीं कि यदि उन्हें उसी सूत्र ग्रंथमें आयतचतुरस्रक लोकका भी कोई संकेत या आधार मिलता तो वे उसका प्रमाण न देते, क्योंकि उस प्रमाणकी तो उन्हें बड़ी ही आवश्यकता थी, जिसकी पूर्ति उन्होंने केवल यह कहकर की है कि ' ण च सत्तरज्जुबाहल्लं करणाणिओगसुत्तविरुद्धं, तस्स तत्थ विधिप्पडिसेधाभावादो ' ( धवला भाग ४, पृ. २२ ) अर्थात् लोकके उत्तर दक्षिण भागमें सर्वत्र सात राजुका बाहल्य करणानुयोग सूत्रके विरुद्ध नहीं है, क्योंकि सूत्रमें न तो उसका विधान है और न निषेध। इससे बिलकुल स्पष्ट है कि धवलाकारको ज्ञात साहित्यमें उक्त मान्यताका सर्वथा अभाव था। आज भी वीरसेनसे पूर्व निश्चितकालीन एक भी उल्लेख उस मान्यताका हमें प्राप्त नहीं है। और इसमें तो कोई सन्देह ही नहीं रहता कि वीरसेनके सन्मुख उपस्थित ' तिलोयपण्णत्ति सूत्र ' में आयतचतुरस्राकार लोकका समर्थन करनेवाला कोई उल्लेख नहीं था।

( २ ) पं. फूलचन्द्रजीकी दूसरी युक्ति यह है कि ति. प. के प्रथम अधिकारके आदिमें जो मंगल आदि छह अधिकारोंका वर्णन है वह ग्रंथकारके कथनानुसार विविध ग्रंथ-युक्तियों द्वारा किया गया है और वह धवला टीकाके आदिके वर्णनसे मिलता है, अतः वह संभवतः

वहींसे लिया गया है। इसपर पं. जुगलकिशोरजीका यह मत सर्वथा उचित है कि ऐसे सादृश्य मात्रपरसे बिना किसी प्रबल प्रमाणके उसका धवलासे लिया जाना सिद्ध नहीं होता। उक्त प्रकारका विवरण जिनभद्रके विशेषावश्यक भाष्य ( ७वीं शताब्दि ) में भी मिलता है। यद्यपि ति. प. और धवलाके मंगलवर्णनमें इतना अधिक साम्य है कि एकमें दूसरेकी छायाका सन्देह होना अनिवार्य है, यथार्थतः धवलाकी सहायतासे ही ति. प. के मंगलविषयक पाठका संशोधन संभव हुआ है, तथापि ऐसे परम्परागत विषयका इतने परसे ही निश्चयतः यह कहना कठिन है कि किसने किससे लिया है।

(३) पं. फूलचन्द्रजीकी तीसरी युक्ति यह है कि 'ज्ञानं प्रमाणमात्मादेः' इत्यादि श्लोक भट्टाकलंकके लघीयस्त्रयमें आया है। यही श्लोक कुछ पाठभेद सहित धवलामें भी है जहां उससे पूर्व 'प्रमाण-नय-निक्षेपैः' आदि एक और भी श्लोक पाया जाता है जो लघीयस्त्रय में नहीं है। ये दोनों ही श्लोक प्राकृत–रूपान्तरसे तिलोयपण्णत्ति ( १, ८२-८३ ) में भी पाये जाते हैं और संभवतः धवलापरसे ही लिये गये हैं। पं. जुगलकिशोरजीका मत है कि "दोनों गाथाओं और श्लोकोंकी तुलना करनेसे तो ऐसा मालूम होता है कि दोनों श्लोक उक्त गाथाओंपरसे अनुवाद रूपमें निर्मित हुये हैं, भले ही यह अनुवाद स्वयं धवलाकारके द्वारा निर्मित हुआ हो या उससे पहले किसी दूसरेके द्वारा।" तिलोयपण्णत्तिसे सीधे प्राकृत पाठको उद्धृत न कर संस्कृतानुवादमें प्रस्तुत करनेका कारण जुगलकिशोरजीने यह बतलाया है कि "यह सब धवलाकार वीरसेनकी रुचिकी बात है, वे अनेक प्राकृत वाक्योंको संस्कृतमें और संस्कृत वाक्योंको प्राकृतमें अनुवादित करके रखते हुये भी देखे जाते हैं।"

यदि ये गाथाएं धवलाकारके सन्मुख उपस्थित 'तिलोयपण्णत्ति सूत्र' में थीं तो कोई कारण नहीं कि वे उसे उसी रूपमें ही उद्धृत न कर उनका संस्कृत रूपान्तर करके लिखते। और जब उनसे पूर्व रचित लघीयस्त्रयमें वह एक संस्कृत श्लोक पाया जाता है, तब उनके संस्कृत रूपान्तर करनेकी बात सर्वथा निराधार हो जाती है। साथका जो संस्कृत श्लोक लघीयस्त्रयमें नहीं पाया जाता उसका अनुमान तो यही किया जा सकता है कि वह भी धवलाकारने बिना अनुवादके जैसा कहीं उन्हें प्राप्त हुआ वैसा ही प्रसंगोपयोगी जान उद्धृत कर दिया है। यह बात सच है कि धवलाकार कहीं संस्कृतके वाक्योंको प्राकृतमें और कहीं प्राकृतके वाक्योंको संस्कृतमें प्रस्तुत करते पाये जाते हैं। इसका कारण यह है कि जब संस्कृत और प्राकृत दोनों भाषाओंका विद्वान् स्मृतिके सहारे किसी विषयका वर्णन करता है तब वह यह भूल जा सकता है कि मूल वाक्य किस ग्रंथमें संस्कृतमें हैं या प्राकृतमें। किन्तु जब पद्य ही उद्धृत करना है तब यह अनुवाद कार्य अनायास नहीं हो सकता, क्योंकि

प्राकृतका पद्य संस्कृत छंदमें व संस्कृत छंद प्राकृतमें सरलतासे नहीं बैठता। इसी कारण ऐसे उदाहरण धवलामेंसे दिखाना कठिन है, जहां टीकाकारने प्राचीन संस्कृत या प्राकृत पद्यको बदलकर प्राकृत व संस्कृत पद्यमें उद्धृत किया हो। अतः सीधा अनुमान तो यही होता है कि धवलाकारके सन्मुख तिलोयपण्णत्ति सूत्रमें वे गाथाएं नहीं थीं व उन्होंने वह एक श्लोक लघीयस्त्रयसे और दूसरा कहीं अन्यत्रसे उद्धृत किया है। ऐसी परिस्थितिमें सन्देह तो यही होता है कि वर्तमान तिलोयपण्णत्तिमें वे गाथाएं धवलामें संगृहीत श्लोकोंपरसे लिखी गई हों। किन्तु इससे अधिक निर्णय रूपसे अभी कुछ नहीं कहा जा सकता।

(४) फूलचन्द्रजी शास्त्रीका चौथा तर्क है कि धवला, द्रव्यप्रमाण, पृ. ३६ पर जो तिलोयपण्णत्तिका 'दुगुण-दुगुणो दुवग्गो' आदि गाथांश उद्धृत किया गया है वह वर्तमान तिलोयपण्णत्तिमें नहीं पाया जाता। इस पर पं. जुगलकिशोरजीका यह कहना है कि जितनी प्रतियां अभी तक देखी गई हैं उनमें उक्त गाथांश न होनेसे यह नतीजा नहीं निकाला जा सकता कि वह अन्य अज्ञात प्रतियोंमें भी नहीं है। दूसरे, तिलोयपण्णत्ति जैसे बड़े ग्रंथमें लेखकोंके प्रमादसे दो चार गाथाओंका छूट जाना कोई बड़ी बात नहीं है। इस प्रकार यह बात तो सिद्ध होती ही है कि वर्तमान तिलोयपण्णत्ति धवलाकारके सन्मुख उपस्थित रूपमें नहीं है, उसमें कमी-वेशी हुई है।

(५) फूलचन्द्रजीका अन्तिम प्रमाण यह है कि तिलोयपण्णत्तिका बहुतसा गद्यांश धवलान्तर्गत पाठसे मिलता-जुलता है। यहां तक कि स्पर्शनानुयोगद्वार (पृ. १५७) में जो 'तिलोयपण्णत्ति सूत्र' का उल्लेख किया गया है वह भी वर्तमान तिलोयपण्णत्ति (पृष्ठ ७६६) में पाया जाता है। अन्तर केवल इतना है कि धवलामें जहां "एसा.... परिक्खाविही....अम्हेहि परूविदा" रूप वाक्यरचना है, वहां तिलोयपण्णत्तिमें पाठ है "एसा.... परिक्खाविही .... एसा परूवणा परूविदा"। इससे स्पष्ट है कि यह पाठ धवलासे लिया गया है, क्योंकि ति. प. में ही तिलोयपण्णत्तिका प्रमाण नहीं दिया जा सकता। और धवलामें 'अम्हेहि' पद द्वारा जो ग्रंथकर्ताने वैयक्तिक उल्लेख किया है उसे दूर करनेके लिये उसके स्थानपर 'एसा परूवणा' पद रखा गया है। वह वाक्यरचना ही बिगड़कर अशुद्ध हो गई है।

पं. जुगलकिशोरजीने इस गद्यभागको पीछेसे जोड़ा गया स्वीकार कर लिया है। यही नहीं, उन्होंने कुछ और भी गद्यांश जैसे 'एत्तो चंदाण सपरिवाराणमाणयणविहाणं वत्तइस्सामो', 'एदम्हादो चेव सुत्तादो' तथा 'तदो ण एत्थ इदमित्थमेवे त्ति.... तं चेदं' तिलोयपण्णत्तिमें प्रक्षिप्त स्वीकार किये हैं। उन्होंने यह भी सूचना की है कि "तिलोयपण्णत्तिका परिमाण ग्रंथमें आठ हजार श्लोक प्रमाण बतलाया गया है जब कि वर्तमान तिलोयपण्णत्तिका

प्रमाण एक हजार श्लोक जितना बढ़ा हुआ है, और उससे यह साफ जाना जाता है कि मूलमें उतना अंश पीछे प्रक्षिप्त हुआ है । ”

इस ऊहापोहका तात्पर्य यह है कि ‘ तिलोयपण्णत्ति सूत्र ’ की रचना सर्वनन्दिकृत लोकविभागके पश्चात् तथा वीरसेनकृत धवलासे पूर्व, अर्थात् शक ३८० और ७३८ के बीच हुई अनुमान की जा सकती है । इस रचनामें परिवर्धन और संस्कार होकर ग्रंथका वर्तमान रूप धवलाकी रचनासे पश्चात् किसी समय उत्पन्न हुआ होगा । किन्तु पं. फूलचन्द्रजीने जो यह कल्पना की है कि वर्तमान तिलोयपण्णत्तिके कर्ता वीरसेनके शिष्य जिनसेन हो सकते हैं, इसके लिये कोई समुचित साधक-बाधक प्रमाण उपलब्ध नहीं है ।

## ५ ग्रंथका विषय-परिचय

प्रस्तुत ग्रंथ १ सामान्यलोक २ नारकलोक ३ भावनलोक ४ नरलोक ५ तिर्यग्लोक ६ व्यन्तरलोक ७ ज्योतिर्लोक ८ कल्पवासिलोक और ९ सिद्धलोक इन नौ महाधिकारोंमें विभक्त है । इसमें जैन भूगोल और खगोलका तो मुख्यतासे विवरण है ही, पर साथ ही वह प्रसंगवश जैन सिद्धान्त, पुराण एवं इतिहासादि अन्य विषयोंपर भी पर्याप्त प्रकाश डालता है । यहां हम पाठकोंको उसके विषयका दिग्दर्शन अधिकारक्रमसे करानेका प्रयत्न करेंगे ।

**१ सामान्यलोक**—महाधिकारमें २८३ पद्य और ३ गद्य भाग हैं । प्रथम ५ गाथाओंमें क्रमशः पंच परम गुरुओंको नमस्कार कर त्रिलोकप्रज्ञप्तिके कहनेकी प्रतिज्ञा की गई है । गाथा ६-८० में मंगल, कारण, हेतु, शास्त्रका प्रमाण, नाम और कर्ताकी विस्तृत प्ररूपणा की गई है । यह प्रकरण श्री वीरसेन-स्वामिकृत षट्खण्डागमकी धवला टीका ( पु. १, पृ. ८-७२ ) से बहुत अधिक मिलता-जुलता है । गाथा ८३ में ज्ञानको प्रमाण, ज्ञाताके अभिप्रायको नय और जीवादि पदार्थोंके संव्यवहारके उपायको निक्षेप कहा है । उक्त तीनोंके ठीक ऐसे ही लक्षण अकलंक-देवकृत लघीयस्त्रयमें[1] भी पाये जाते हैं ।

गा. ९३-९४ में पल्योपम, सागरोपम, सूच्यंगुल, प्रतरांगुल, घनांगुल, जगश्रेणि, लोकप्रतर और लोक इस प्रकार उपमा-मानके आठ भेदोंको गिनाकर यह बतलाया है कि व्यवहारपल्यसे संख्या, उद्धारपल्यसे द्वीप-समुद्र और अद्धापल्यसे कर्मस्थिति जानी जाती है । गा. ९५-१०१ में परमाणुका स्वरूप अनेक प्रकारसे बतलाया है ।

आगे कहा गया है कि अनन्तानन्त परमाणुओंका उवसन्नासन्न स्कन्ध, आठ उवसन्नासन्नोंका सन्नासन्न, आठ सन्नासन्नोंका त्रुटिरेणु, आठ त्रुटिरेणुओंका त्रसरेणु, आठ त्रसरेणुओं-

---

१ ज्ञानं प्रमाणमात्मादेरुपायो न्यास इष्यते । नयो ज्ञातुरभिप्रायो युक्तितोऽर्थपरिग्रहः ॥ लघीयस्त्रय ६-२.

का रथरेणु, आठ रथरेणुओंका उत्तमभोगभूमिजबालाग्र, इसी प्रकार उत्तरोत्तर आठ आठ गुणित म. भो. बालाग्र, ज. भो. बालाग्र, कर्मभूमिजबालाग्र, लीख, जूं, जौ और उत्सेधांगुल होता है। पांच सौ उत्सेधांगुलोंका एक प्रमाणांगुल होता है। भरत व ऐरावत क्षेत्रमें भिन्न भिन्न कालमें होनेवाले मनुष्योंका अंगुल आत्मांगुल कहा जाता है। इनमें उत्सेधांगुलसे नर-नारकादिके शरीरकी ऊंचाई और चतुर्निकाय देवोंके भवन व नगरादिका प्रमाण जाना जाता है। द्वीप-समुद्र, शैल, वेदी, नदी, कुण्ड, जगती एवं क्षेत्रोंके विस्तारादिका प्रमाण प्रमाणांगुलसे ज्ञात होता है। भृंगार, कलश, दर्पण, भेरी, हल, मूसल, सिंहासन एवं मनुष्योंके निवासस्थान व नगरादि तथा उद्यान, इत्यादिके विस्तारादिका प्रमाण आत्मांगुलसे बतलाया जाता है।

इसके आगे योजनका प्रमाण निम्न प्रकार बतलाया है— ६ अंगुलोंका पाद, २ पादोंका वितस्ति, २ वितस्तियोंका हाथ, २ हाथका रिक्कु, २ रिक्कुओंका धनुष, २००० धनुषका कोश, ४ कोशका योजन।

अनादि-निधन व छह द्रव्योंसे व्याप्त लोकको अधः, ऊर्ध्व एवं तिर्यक्, इन तीन लोकोंमें विभक्त कर उनका आकार-प्रकार, विस्तार, क्षेत्रफल व घनफल आदिके द्वारा इसमें विस्तृत वर्णन किया गया है। गा. २१५–२६७ तक उपर्युक्त तीन लोकोंमेंसे प्रत्येकके सामान्य, दो चतुरस्र ( ऊर्ध्वायत और तिर्यगायत ), यव, मुरज, यवमध्य, मन्दर, दूष्य और गिरिकटक, ये आठ आठ भेद करके उनका पृथक् पृथक् घनफल निकालकर बतलाया गया है।

गा. २६८–२८१ में तीन वातवलयोंका आकार और भिन्न भिन्न स्थानोंमें उनकी मुटाईका प्रमाण बतलाया गया है। अन्तमें तीन गद्यभाग हैं। उनमें प्रथम गद्यभागद्वारा लोकके पर्यन्तभागोंमें स्थित उन वातवलयोंका क्षेत्रप्रमाण निकाला गया है। द्वितीय गद्यभाग द्वारा आठ पृथिवियोंके नीचे स्थित वातक्षेत्रोंका घनफल निकाला गया है। तृतीय गद्यभागमें आठ पृथिवियोंका घनफल बतलाया है। अन्तमें कहा है कि वातरुद्ध क्षेत्र और आठ पृथिवियोंके घनफलको सम्मिलित कर उसे सम्पूर्ण लोकमेंसे निकाल देनेपर शुद्ध आकाशका प्रमाण शेष रहता है।

२ नारकलोक–महाधिकारमें ३६७ पद्य हैं। प्रथम ५ गाथाओंमें मंगलपूर्वक आगे कहे जानेवाले १५ अन्तराधिकारोंकी सूचना की गई है। गा. ६-७ में एक राजु लंबी-चौड़ी और कुछ (३२१६२२४१ $\frac{2}{3}$ धनुष) कम १३ राजु ऊंची त्रसनालीका निर्देश किया है। गा. ७-८ में

---

१ यह गद्यभाग ष. खं. पु. ४ पृ. ५१ पर ज्योंका त्यों पाया जाता है। २ यह गद्यभाग ष. खं. पु. ४, पृ. ८८ पर प्रायः ज्योंका त्यों पाया जाता है।

प्रकारान्तरसे उपपाद और मारणान्तिक समुद्घातमें परिणत त्रस तथा लोकपूरण समुद्घातगत केवलियोंकी अपेक्षा समस्त लोकको ही त्रसनाली कह दिया है। गा. ९-१९४ में रत्नप्रभादि सात पृथिवियोंमें स्थित नारकियोंके इन्द्रक, श्रेणीबद्ध और प्रकीर्णक बिलोंके नाम, विन्यास, संख्या, विस्तार, बाहल्य एवं स्वस्थान–परस्थान रूप अन्तरालका प्रमाण प्ररूपित है। गा. १९५-२०१ में नारकियोंकी संख्या, गा. २०२-२१५ में उनकी आयु, गा. २१६-२७० में शरीरोत्सेध और गा. २७१ में अवधिविषयकी प्ररूपणा की गई है। आगे १२ गाथाओंमें नारकी जीवोंमें सम्भव गुणस्थानादि २० प्ररूपणाओंका दिग्दर्शन कराया गया है।

गा. २८४-२८६ द्वारा प्रथमादि पृथिवियोंमें जन्म लेने योग्य प्राणियोंका निर्देश कर गा. २८७ में जन्म-मरणका अन्तरकाल और गा. २८८ में एक समयमें उत्पन्न होनेवाले व मरनेवाले नारकियोंकी संख्या निर्दिष्ट है। गा. २८९-२९२ में बतलाया गया है कि नरकसे निकले हुए जीव कर्मभूमिमें गर्भज संज्ञी पर्याप्त तिर्यंच या मनुष्य होते हैं। किन्तु सप्तम पृथिवीसे निकला हुआ जीव तिर्यंच ही होता है। नारक जीव संख्यात वर्षकी आयुवाले व्याल, दंष्ट्री (दाढ़ोंवाले सिंह-व्याघ्रादि), गृद्धादिक पक्षी एवं मत्स्यादिक जलचर जीवोंमें उत्पन्न होकर पुनरपि नरकोंमें उत्पन्न होते हैं। कोई भी नारक जीव अनन्तर भवमें केशव, बलदेव व चक्रवर्ती नहीं हो सकते। तृतीय पृथिवी तकके नारक जीव तीर्थंकर, चतुर्थ तकके चरमशरीरी, पंचम तकके संयत, छठी तकके देशव्रती एवं सातवीं तकके कोई जीव केवल सम्यग्दृष्टि ही हो सकते हैं।

प्रवचनसारोद्धार (गा. १०८७-९०) में भी यही क्रम पाया जाता है। विशेषता इतनी है कि वहां प्रथम पृथिवीसे निकलकर चक्रवर्ती और द्वितीयसे निकलकर बलदेव व वासुदेव होनेकी भी सम्भावना बतलायी गई है।

षट्खण्डागम[1] (जीवस्थान गत्यागति चूलिका) और तत्त्वार्थराजवार्तिकमें[2] सप्तम पृथिवीसे

---

१ अधो सत्तमाए पुढवीए णेरइया णिरयादो णेरइया उव्वट्टिदसमाणा कदि गदीओ आगच्छंति? ॥ २०३ ॥ एक्कं हि चेव तिरिक्खगदिमागच्छंति त्ति ॥ २०४ ॥ तिरिक्खेसु उववण्णल्लया तिरिक्खा छण्णो उप्पाएंति— आभिणिबोहियणाणं णो उप्पाएंति, सुदणाणं णो उप्पाएंति, ओहिणाणं णो उप्पाएंति, सम्मामिच्छत्तं णो उप्पाएंति, सम्मत्तं णो उप्पाएंति, संजमासंजमं णो उप्पाएंति ॥ २०५ ॥ पु. ६, पृ. ४८४.

२ सप्तम्यां नारका मिथ्यादृष्टयो नरकेभ्य उद्वर्तिता एकामेव तिर्यग्गतिमायान्ति। तिर्यक्ष्वायाताः पंचेन्द्रिय-गर्भज-पर्याप्तक-संख्येयवर्षायुःषूत्पद्यन्ते, नेतरेषु। तत्र चोत्पन्नाः सर्वे मति-श्रुतावधि-सम्यक्त्व-सम्यङ्मिथ्यात्व-संयमासंयमान् नोत्पादयन्ति। त. रा. ३, ६, ७.

निकलनेवाले नारक जीवोंके सम्यग्दृष्टि होनेका स्पष्टतः निषेध किया है। शेष विधि प्रायः यहां भी समान रूपसे पायी जाती है।

गा. २९३ में नारकायुबन्धके कारणका उल्लेख करते हुए कहा है कि आयुबन्धके समय शिला, शैल, वेणुमूल और कृमिरागके सदृश कषायों (क्रमशः क्रोध, मान, माया, लोभ) का उदय होनेपर नारकायुका बन्ध होता है। यही बात गो. जीवकाण्डकी गा. २८३-२८६ में भी निर्दिष्ट है। आगे गा. २९४ में कहा है कि कृष्ण, नील और कापोत लेश्याके उदयसे जीव नारकायुको बांधकर मरनेपर उक्त लेश्याओंके साथ नरकको प्राप्त होते हैं। ऐसा ही उपदेश कुछ विशेषताके साथ गो. जीवकाण्ड गा. ५२३-२५ में भी पाया जाता है। गा. २९५-३०१ में कृष्ण, नील और कापोत लेश्यावाले जीवोंके कुछ लक्षण बतलाये गये हैं।

गा. ३०२–३१२ में नारकियोंके जन्मस्थानोंका आकार व विस्तार आदि बतलाया गया है। ये जन्मस्थान इन्द्रक, श्रेणीबद्ध और प्रकीर्णक बिलोंके ऊपरी भागमें स्थित हैं। इनमें जन्म लेकर नारक जीव नीचे गिरते हैं और गेंदके समान पुनः ऊपर उछलते हैं।

गा. ३१३-३५८ में नारकी जीवोंके महान् दुःखोंकी प्ररूपणा है। इस प्रकरणमें यह भी बतलाया है कि जिस प्रकार इस लोकमें मनुष्य मेष-महिषादिको लड़ाकर उनकी हार-जीतपर प्रसन्न होते हैं, उसी प्रकार तृतीय पृथिवी तक कुछ असुरकुमार जातिके देव नारकियोंको लडाकर उससे सन्तुष्ट होते हैं। उक्त देवोंके कुछ नाम भी यहां निर्दिष्ट हैं। जैसे सिकतानन, असिपत्र, महाबल, महाकाल, श्याम, शबल, रुद्र, अम्बरीष, विलसित, महारुद्र, महाखर, काल, अग्निरुद्र, कुम्भ और वैतरणी आदि। ये नाम अभी तक हमें किसी अन्य दिगम्बर ग्रन्थमें नहीं उपलब्ध हुए हैं। परन्तु कुछ श्वेताम्बर ग्रन्थोंमें साधारण भेदके साथ ये नाम अवश्य पाये जाते हैं।[1]

गा. ३५९-३६१ में सम्यग्दर्शनग्रहणके कारणोंका निर्देश कर आगेके ५ छन्दोंमें बतलाया गया है कि जो जीव मद्य मांसका सेवन करते हैं, हिंसामें आसक्त हैं; क्रोध, लोभ, भय, अथवा मोहके वशीभूत हो असत्यभाषण करते हैं, परधन-हरण करते हैं, कामोन्मत्त होकर निर्लज्जतापूर्वक परदारासक्त होते हैं या रात्रिंदिव विषयसेवन करते हैं, तथा जो पुत्र-

१ अंबे अंबरिसी चेव सामे य सबले वि य। रोद्दोवरुद्द काले य महाकाले त्ति आवरे॥
आसिपत्ते धणुं कुंभे वालु वेयरणी वि य। खरस्सरे महाघोसे एवं पण्णरसाहिया॥
सूत्रकृतांग १, ५, नि. ६८–६९; प्रवचनसारोद्धार १०८५–८६.

कलत्रादि निज परिवार या मित्रोंके जीवनार्थ तृष्णावश हो परवंचनपूर्वक धनका उपार्जन करते हैं वे नरकोंमें जाकर महान् कष्टको सहते हैं।

यहां गा. ४ में की गई प्रतिज्ञाके अनुसार नारक जीवोंमें योनियोंकी प्ररूपणा की जानी चाहिये थी, परन्तु वह उपलब्ध नहीं हैं। सम्भव है मूल प्रतियोंमें योनिप्ररूपक गाथायें छूट गई हों और उनके स्थानमें उपर्युक्त ५ छन्द प्रक्षिप्त हो गये हों। योनियोंके वर्णनका क्रम चतुर्थ ( गा. २९४८-५३ ), पंचम ( गा. २९३-९७ ) और अष्टम ( गा. ७००-७०१ ) महाधिकारोंमें बराबर पाया जाता है।

**३ भावनलोक**–महाधिकारमें २४३ पद्य हैं। यहां भवनवासी देवोंका निवासक्षेत्र, उनके भेद, चिह्न, भवनसंख्या, इन्द्रोंका प्रमाण व नाम, दक्षिण-उत्तर इन्द्रोंका विभाग व उनके भवनोंका प्रमाण, अल्पर्द्धिक, महर्द्धिक एवं मध्यमर्द्धिक भवनवासी देवोंके भवनोंका विस्तार, भवन, वेदी, कूट, जिनेन्द्रप्रासाद, इन्द्रविभूति, संख्या, आयुप्रमाण, शरीरोत्सेध, अवधिविषय, गुणस्थानादि, एक समयमें उत्पन्न होनेवाले व मरनेवालोंकी संख्या, आगति, भवनवासी देवोंकी आयु बांधनेवाले परिणाम और सम्यग्दर्शनग्रहणके कारण, इत्यादिका विशेष विवेचन किया है। ( विशेष परिचयके लिये देखिये परिशिष्टमें यंत्र नं. २, ४ और १८ )।

आयुबन्धक परिणामोंके प्रकरणमें बतलाया है कि जो ज्ञान व चरित्रके विषयमें शंकित हैं, क्लेशभावसे संयुक्त हैं, अविनयमें आसक्त हैं, कामिनीविरहसे व्याकुल हैं व कलहप्रिय हैं; वे संज्ञी-असंज्ञी जीव मिथ्यात्वभावसे संयुक्त होकर भवनवासी देवोंकी आयुको बांधते हैं; सम्यग्दृष्टि जीव कदापि वहां उत्पन्न नहीं होते। असत्यभाषी, हास्यप्रिय एवं कन्दर्पानुरक्त जीव कन्दर्प देवोंमें जन्म लेते हैं। भूतिकर्म, मंत्राभियोग व कौतूहलादिसे संयुक्त तथा चाटुकार जीव वाहनदेवोंमें उत्पन्न होते हैं। तीर्थंकर, संघ एवं आगमग्रन्थादिकके विषयमें प्रतिकूल आचरण करनेवाले दुर्विनयी मायाचारी प्राणी किल्विष सुरोंमें उत्पन्न होते हैं। उन्मार्गोपदेशक व जिनेन्द्रमार्गमें विप्रतिपन्न ( विवादयुक्त ) प्राणी संमोहसुरोंमें जन्मग्रहण करते हैं। क्रोध, मान, माया व लोभमें आसक्त; निकृष्ट आचरण करनेवाले तथा वैरभावसे संयुक्त जीव असुरोंमें उत्पन्न होते हैं।

जन्मग्रहणके पश्चात् अन्तर्मुहूर्तमें ही छह पर्याप्तियोंसे परिपूर्ण होकर वे देव वहां उत्पन्न होनेके कारणका विचार करते हैं। पुनः व्यवसायपुरमें प्रविष्ट हो पूजा व अभिषेकके योग्य द्रव्योंको लेकर बड़े आनन्दके साथ जिनालयको जाते हैं। वहां पहुंच कर देवियोंके साथ विनीत भावसे प्रदक्षिणापूर्वक जिनप्रतिमाओंका दर्शन कर जय-जय शब्द करते हैं। पश्चात् नाना वादित्रोंके साथ जल, चंदन, तंदुल, पुष्पमाला, नानाविध भक्ष्य द्रव्य ( नैवेद्य ), रत्नप्रदीप

धूप और पके हुए पनस ( कटहल ), केला, अनार एवं दाख आदि फलोंसे जिनपूजा करते हैं। पूजाके अन्तमें श्रेष्ठ अप्सराओंसे संयुक्त होकर विविध नाटकोंको करते हैं। तत्पश्चात् निज भवनोंमें आकर अनेक प्रकारके सुखोंका उपभोग करते हैं।

**४ नरलोक**– महाधिकारमें मनुष्य लोकका निर्देश, जंबूद्वीप, लवण समुद्र, धातकीखण्ड, कालोदक समुद्र, पुष्करार्ध द्वीप, इन अढ़ाई द्वीप-समुद्रोंमें स्थित मनुष्योंके भेद, संख्या, अल्पबहुत्व, गुणस्थानादि, आयुबन्धक परिणाम, योनि, सुख, दुख, सम्यक्त्वग्रहणके कारण और मोक्ष जानेवाले जीवोंका प्रमाण, इस प्रकार १६ अधिकार हैं। समस्त पद्यसंख्या २९६१ है। बीचमें एक कालभेद प्ररूपक ५ पृष्ठका गद्य भाग भी है।

इनमें जंबूद्वीपका वर्णन, वेदिका, भरतादि क्षेत्रों और कुलपर्वतोंका विन्यास, भरत क्षेत्र, उसमें प्रवर्तमान छह काल, हिमवान्, हैमवत, महाहिमवान्, हरिवर्ष, निषध, विदेह क्षेत्र, नील पर्वत, रम्यक क्षेत्र, रुक्मि पर्वत, हैरण्यवत क्षेत्र, शिखरी पर्वत और ऐरावत क्षेत्र, इन १६ अन्तराधिकारों द्वारा बहुत विस्तारपूर्वक किया गया है।

यहां विजयार्ध पर्वत और गंगा-सिंधु नदियों द्वारा छह खण्डोंमें विभक्त हुए भरत क्षेत्रके आर्यखण्डमें प्रवर्तमान उत्सर्पिणी व अवसर्पिणी स्वरूप सुषम-सुषमादि छह कालोंकी विस्तृत प्ररूपणा है। इस प्रकरणमें बतलाया गया है कि सुषम-सुषमा, सुषमा और सुषम-दुःषमा, इन तीन कालोंमें क्रमशः उत्तम, मध्यम और जघन्य भोगभूमि जैसी रचना होती है। इनमें युगल-युगल रूपसे उत्पन्न होनेवाले पुरुष-स्त्री पति-पत्नी जैसा आचरण करते हैं। यहां धर्म-कर्मका विवेक कुछ नहीं रहता। स्वामि-भृत्यादिका भेद भी नहीं होता। वैवाहिक संस्कारादि एवं कृषि आदि कर्म भी नहीं पाये जाते। वहां दस प्रकारके कल्पवृक्ष होते हैं जिनसे युगलोंको आवश्यक सामग्री प्राप्त होती रहती है। वर्तमान इतिहासमें जो यह बतलाया जाता है कि प्रारम्भमें मनुष्य जंगली थे, उस समय उनमें कुछ विवेक नहीं था। वे धीरे धीरे उन्नति करते हुए आजकी अवस्थामें आये इत्यादि, सम्भव है उसका मूल स्रोत यही व्यवस्था रही हो।

आगे कहा गया है कि जब तृतीय कालमें पल्योपमका आठवां भाग ($\frac{१}{८}$) शेष रहता है तब क्रमशः प्रतिश्रुति आदि चौदह कुलकर पुरुष उत्पन्न होते हैं जो प्रजाजनोंको भिन्न भिन्न विषयोंका उपदेश देते हैं ( देखिये यंत्र नं. ३ )। उनमें अन्तिम कुलकर नाभिराय थे। इन्होंने कल्पवृक्षोंके नष्ट हो जानेपर व्याकुलताको प्राप्त हुई प्रजाको आजीविकोपयोगी साधनोंका उपदेश दिया व भोजनादिकी सारी ही व्यवस्थायें समझाई। तत्पश्चात् २४ तीर्थंकर, १२ चक्रवर्ती, ९ विष्णु, ९ प्रतिशत्रु और ९ बलदेव, इस प्रकार ६३ शलाकापुरुष उत्पन्न होते हैं। इनमें

प्रथम तीर्थंकरका जब अवतार हुआ तब सुषम-दुःषमा कालमें ८४ लाख पूर्व ३ वर्ष और ८½ मास शेष थे।

यहां प्रसंग वश २४ तीर्थंकरोंका वर्णन ५२२ से १२८० गाथाओंमें बहुत विस्तारसे किया गया है ( देखिये यंत्र नं ७ )। इसी बीच प्रकरणानुसार ३१ अन्तराधिकारों द्वारा ( गा. ७१० से ८९४ ) समवसरणकी भी विस्तृत प्ररूपणा की गई है। यहां ही गणधरोंका प्रसंग आनेपर बुद्धि, विक्रिया, क्रिया, तप, बल, औषधि, रस और क्षेत्र, इन ऋद्धियोंका भी महत्त्वपूर्ण विवेचन है ( गा. ९६७-१०९१ )।

चक्रवर्तिप्ररूपणामें ( गा. १२८१–१४१० ) भरतादिक चक्रवर्तियोंका उत्सेध, आयु, कुमारकाल, मण्डलीककाल, दिग्विजय, राज्य और संयमकालका वर्णन है ( देखिये यंत्र नं. ९ )।

बलदेव, नारायण, प्रतिनारायण, रुद्र, नारद और कामदेवोंकी भी यहां संक्षिप्त प्ररूपणा की गई है ( देखिये यंत्र नं. ८, १०–१२ ) और इन सबोंको भव्य एवं मुक्तिगामी बतलाया गया है ( गा. १४११–१४७३ )।

भगवान् महावीरके मुक्त होनेके पश्चात् ३ वर्ष ८½ मासके वीतनेपर दुःषम कालका प्रारम्भ हो जाता है। वीर भगवान्के सिद्ध होनेपर गौतम स्वामीको, उनके सिद्ध होनेपर सुधर्म स्वामीको, तथा सुधर्म स्वामीके भी सिद्ध होनेपर जम्बू स्वामीको केवलज्ञानकी प्राप्ति हुई। यहां तक अनुबद्ध केवलियोंका अस्तित्व रहा। यहां विशेष यह भी बतलाया है कि मुक्तिगामियोंमें अन्तिम श्रीधर थे जो कुण्डलगिरिसे मुक्त हुए। चारण ऋषियोंमें अन्तिम सुपार्श्वचन्द्र, प्रज्ञाश्रमणोंमें अन्तिम वज्रयश, अवधिज्ञानियोंमें अन्तिम श्रीनामक, तथा मुकुटधरोंमें जिन-दीक्षाधारक अन्तिम चन्द्रगुप्त हुए।

आगे जाकर वर्धमान भगवान्के तीर्थमें ५ श्रुतकेवली, ११ दशपूर्वधारी, ५ ग्यारह अंगोंके धारक और ४ आचारांगधारी, इनकी परम्परा बतलायी गई है। उक्त केवलि–श्रुतकेवली आदिकोंका समस्त काल छह सौ तेरासी ( ६२+१००+१८३+२२०+११८= ६८३ ) वर्ष है। तत्पश्चात् २०३१७ वर्ष व्यतीत होनेपर, अर्थात् पंचम कालके अन्तमें, धर्मकी प्रवृत्ति नष्ट हो जायगी, ऐसा कहा गया है।

इस कालमें भी चातुर्वर्ण धर्मसंघ तो रहेगा, किन्तु कषायोंकी तीव्रता उत्तरोत्तर बढ़ती जायगी। वीरनिर्वाणके ४६१ वर्ष पश्चात् शक राजा उत्पन्न हुवा। इसमें मतान्तरसे ९७८५ वर्ष ५ मास, १४७९३ वर्ष, तथा ६०५ वर्ष ५ मास पश्चात् भी शक राजाकी उत्पत्ति कही गई है। इनमेंसे अन्तिम मत ग्रंथकारको अभीष्ट

प्रतीत होता है और वर्तमानमें जो निर्वाण संवत् और शक संवत् प्रचलित हैं उनसे भी यही मत सिद्ध होता है। इस समय प्रचलित निर्वाण संवत् २४७७ और शक संवत् १८७२ है जिससे उनके बीच ठीक ६०५ वर्षका अन्तर पाया जाता है। निर्वाण संवत् कार्तिक शुक्ल १ से तथा शक संवत् चैत्र शुक्ल १ से प्रारंभ होता है जिसमें ५ माहके अन्तरकी व्युत्पत्ति भी ठीक बैठ जाती है ( गा. १४९६-१५१० )।

वीरनिर्वाणसे चतुर्मुख कल्कीके राज्य पर्यन्त एक हजार वर्ष व्यतीत हुए जिसकी इतिहासपरंपरा तीन प्रकारसे बतलाई गई है—

१

| | |
|---|---|
| वीरनिर्वाणके पश्चात्— | ४६१ वर्ष |
| शक वंश— | २४२ वर्ष |
| गुप्त वंश— | २५५ „ |
| चतुर्मुख— | ४२ „ |
| | १००० वर्ष |

२

| | |
|---|---|
| वीरनिर्वाणके समय पालक राजाका अभिषेक | |
| पालक | ६० वर्ष |
| विजय वंश | १५५ „ |
| मुरुंड वंश | ४० „ |
| पुष्यमित्र | ३० „ |
| वसुमित्र-अग्निमित्र | ६० „ |
| गन्धर्व | १०० „ |
| नरवाहन | ४० „ |
| भृत्यांध्र | २४२ „ |
| गुप्तवंश | २३१ „ |
| चतुर्मुख कल्की | ४२ „ |
| | १००० वर्ष |

३

| | |
|---|---|
| वीरनिर्वाणसे आचारांगधरों तककी आचार्यपरंपरा | ६८३ „ |
| तत्पश्चात् व्यतीत काल | २७५ „ |
| चतुर्मुख कल्की | ४२ „ |
| | १००० वर्ष |

प्रसंगवश यह भी कहा है कि २१००० वर्ष प्रमाण इस दुःषम कालमें १०००-१००० वर्षके पश्चात् एक एक कल्की और ५००-५०० वर्षमें एक एक उपकल्की जन्म लेता है। ये कल्की लोभवश साधुओंके आहारमेंसे कर (टैक्स) के रूपमें अग्रिम ग्रास मांगते हैं। साधु ग्रास देकर अन्तराय मान निराहार वापिस चले जाते हैं। उस समय उनमें किसी एकको अवधिज्ञान प्रगट हो जाता है। अन्तिम कल्कीके समय वीरांगज मुनि, सर्वश्री आर्यिका, अग्निदत्त श्रावक और पंगुश्री श्राविका रहेगी। कल्की द्वारा आहारमेंसे अग्रिम ग्रास मांगनेपर उसे देकर मुनि अन्तराय मान वापिस चल जाते हैं। पश्चात् अवधिज्ञान प्राप्त होनेपर वे अग्निल ( अग्निदत्त ), पंगुश्री और सर्वश्रीको बुलाकर प्रसन्नतापूर्वक उपदेश देते हैं

कि ' अब दुःषम कालका अन्त आगया। तुम्हारी और हमारी तीन दिनकी आयु शेष है। यह अन्तिम कल्की है। ' तब उक्त चारों जन जीवन पर्यन्त चतुर्विध आहार एवं परिग्रहसे ममता छोड़ सन्यास ग्रहण करके कार्तिककी अमावस्याको समाधिमरण प्राप्त करते हैं व यथायोग्य सौधर्म स्वर्गमें उत्पन्न होते हैं। इसपर क्रोधित हुआ कोई असुर देव मध्याह्नमें कल्कीको मार डालता है। सूर्यास्त समय अग्नि भी नष्ट हो जाती है। इस समय उक्त दुःषम कालके ३ वर्ष ८½ मास शेष रहते हैं।

तत्पश्चात् अतिदुःषम कालका प्रारम्भ होता है। उसके प्रारम्भमें उत्कृष्ट आयु २० वर्ष और शरीरकी उंचाई ३-३½ हाथ रह जाती है। उस समय मनुष्य पशुओं जैसा आचरण करने लगते हैं। इस कालमें नरक व तिर्यंच गतिसे आये हुए जीव ही यहां जन्म लेते हैं और यहांसे मरकर वे पुनः नरक व तिर्यंच गतिमें जाते हैं। उक्त कालमें जब ४९ दिन शेष रहते हैं तब प्रलयकालके उपस्थित होनेपर सात दिन तक भयानक संवर्तक पवन चलती है। पश्चात् सात सात दिन तक क्रमशः शीतल व क्षार जल, विषजल, धूम, धूलि, वज्र और अग्निकी वर्षा होती है, जिससे पर्वत व वृक्ष आदि नष्ट हो जाते हैं। उस समय कुछ भिन्न भिन्न जातियोंके ७२ युगल प्राणी विजयार्ध पर्वतकी गुफाओंमें जा छिपते हैं। कुछ प्राणियोंको दयालु देव व विद्याधर भी सुरक्षित स्थानोंमें पहुंचा देते हैं। इस प्रकार अवसर्पिणीके छह काल समाप्त हो जाते हैं।

पश्चात् उत्सर्पिणीका अतिदुःषम नामक प्रथम काल उपस्थित होता है। इसके प्रारम्भमें जल व दूध आदिकी वर्षा होती है जिससे पृथिवीपर नाना रसोंसे परिपूर्ण तरु-गुल्मादि उत्पन्न होने लगते हैं। तब शीतल गन्ध ग्रहण कर विजयार्धकी गुफाओं आदिको प्राप्त हुए वे मनुष्य व तिर्यंच निकल आते हैं। इस कालके प्रथम समयमें आयु १६ अथवा १५ वर्ष और शरीरकी उंचाई एक हाथ प्रमाण होती है। पश्चात् कालस्वभावसे आयु, उत्सेध, तेज, बल व बुद्धि आदि उत्तरोत्तर बढ़ने लगते हैं।

उत्सर्पिणीके दुःषम नामक द्वितीय काल में १००० वर्ष शेष रहनेपर क्रमशः चौदह कुलकर उत्पन्न होते हैं। दुःषम-सुषम नामक तृतीय कालमें तीर्थंकर आदि महापुरुष उत्पन्न होते हैं। इस प्रकार जैसे अवसर्पिणी कालमें आयु, बुद्धि एवं बल-वीर्यादिकी उत्तरोत्तर हानि होती है वैसे ही इस कालमें उनकी वृद्धि होती जाती है।

ये दोनों काल भरत और ऐरावत क्षेत्रोंके आर्यखण्डमें चक्रवत् घूमते रहते हैं। इन क्षेत्रोंके ५-५ म्लेच्छखण्डों और विद्याधरश्रेणियोंमें अवसर्पिणीके चतुर्थ एवं उत्सर्पिणीके तृतीय

( दुःषम-सुषम ) कालमें क्रमशः आदिसे अन्त तक हानि व वृद्धि होती रहती है, अन्य कालोंकी प्रवृत्ति वहां नहीं है ।

असंख्यात अवसर्पिणी-उत्सर्पिणी कालोंके बीतनेपर एक हुण्डावसर्पिणी काल आता है जिसमें कुछ अनहोनी घटनायें घटित होती हैं । जैसे– सुषम-दुःषम कालकी स्थितिके कुछ शेष रहनेपर भी वर्षाका होने लगना, विकलेन्द्रिय जीवोंकी उत्पत्ति प्रारम्भ हो जाना, कल्पवृक्षोंका नष्ट होना, कर्मभूमिका व्यापार प्रारम्भ हो जाना, प्रथम तीर्थंकर और प्रथम चक्रवर्तीका जन्म लेना, चक्रवर्तीका विजयभंग, इसी कालमें कुछ थोड़े जीवोंका मुक्ति प्राप्त करना, चक्रवर्ती द्वारा ब्राह्मण वर्णकी उत्पत्ति, दुःषम-सुषम कालमें ६३ के स्थानपर ५८ ही शलाकापुरुषोंका होना, नौवेंसे सोलहवें तीर्थंकर तक सात तीर्थोंमें धर्मका व्युच्छेद होना, कलहप्रिय ११ रुद्र और ९ नारदोंका जन्म लेना, सातवें, तेईसवें और चौबीसवें तीर्थंकरोंके उपसर्गका होना, तथा कल्की-उपकल्कीका जन्म लेना, इत्यादि ।

गा. १६२४–१७७३ में हिमवान्, महाहिमवान्, हरिवर्ष और निषध, इनकी प्ररूपणा की है ( देखिये यंत्र नं. ५–६ ) ।

आगे गा. १७७४–२३२६ में विदेह क्षेत्रका वर्णन करते हुए उसका विस्तारादि, मंदर शैल ( सुमेरु ), तदुपरिस्थ पाण्डुकादिक वन, जिनभवनरचनाका प्रकार, वक्षार पर्वत, गजदन्त, जम्बू व शाल्मली वृक्ष, मन्दर पर्वत के पूर्वापर भागोंमें स्थित १६-१६ क्षेत्र, कच्छा विजय व क्षेमा नगरी आदिका विस्तारसे कथन किया गया है ।

गा. २३२७–२३७३ में नीलगिरि, रम्यक विजय, रुक्मि पर्वत, हैरण्यवत क्षेत्र, शिखरी पर्वत और ऐरावत क्षेत्रका वर्णन किया है ( देखिये यंत्र नं. ५-६. ) । गा. २३७४–२३९२ में भरतादिकोंका क्षेत्रफल बतलाया गया है । आगे गा. २३९७ तक नदी आदिकोंकी समस्त संख्या निर्दिष्ट की है ।

गा. २३९८-२५२६ में लवण समुद्रकी प्ररूपणा की गई है । इस प्रकरणमें २४१६ से २४२५ तक १० गाथायें प्रतियोंमें नष्ट बतलायी गई हैं । उनका छूटना प्रकरणके अधूरेपनसे भी सिद्ध होता है । यहां लवणसमुद्रका विस्तारादि बतलानेके पश्चात् उसके मध्यमें चारों दिशाओंमें ४ उत्कृष्ट पाताल, विदिशाओंमें ४ मध्यम पाताल और उन दोनोंके बीच बीचमें १००० जघन्य पाताल बतलाये गये हैं । ये पाताल रांजन ( एक प्रकारका घड़ा ) के आकार हैं । मुख्य पातालोंका विस्तार मूल व मुखमें दस हजार योजन तथा मध्यमें एक लाख योजन प्रमाण है । उंचाई भी इनकी एक लाख योजन ही है । मध्यम पातालोंका विस्तारादि उत्कृष्ट पातालोंके दसवें भाग और वही जघन्य पातालोंका मध्यमोंके दसवें

भाग मात्र है। इनमेंसे प्रत्येक पातालके अधस्तन त्रिभागमें वायु, मध्यम त्रिभागमें जल-वायु और उपरिम त्रिभागमें केवल जल है। इन पातालोंकी वायु स्वभावसे शुक्ल पक्षमें प्रतिदिन २२२२$\frac{२}{९}$ योजन मात्र वृद्धिको और कृष्ण पक्षमें उतनी ही हानिको प्राप्त होती है। इस प्रकार पूर्णिमाके दिन अधस्तन दो त्रिभागोंमें वायु और उपरिम एक त्रिभागमें जल रहता है, तथा अमावस्याके दिन उपरिम दो त्रिभागोंमें जल और अधस्तन त्रिभागमें वायु रहती है। यही एक कारण समुद्रके जलकी वृद्धि व हानि अर्थात् ज्वारभाटाका यहां बतलाया गया है।

आगे चलकर लवण समुद्रके अभ्यन्तर भागमें २४ और उसके बाह्य भागमें भी २४ इस प्रकार कुमानुषोंके ४८ अन्तर्द्वीप बतलाये गये हैं। इनमें रहनेवाले कुमानुषोंकी शरीराकृति कुत्सित होती है। जैसे- किसीका एक ही जंघायुक्त होना तथा किसीके पूंछ व सींगोंका होना इत्यादि। मन्दकषायी, प्रियभाषी, कुटिल, धर्मके फलको खोजनेवाले, मिथ्या देवोंकी भक्तिमें तत्पर तथा भोजनके क्लेशको स नेवाले मिथ्यादृष्टि जीव इन द्वीपोंमें उत्पन्न होते हैं।

धातकीखण्ड द्वीपका वर्णन जगती, विन्यास, भरतक्षेत्र, उसमें कालभेद, हिमवान्, हैमवत, महाहिमवान्, हरिवर्ष, निषध, विदेह, नील, रम्यक, रुक्मि, हैरण्यवत, शिखरी और ऐरावत, इन १६ अन्तराधिकारों द्वारा २५२७-२७१७ गाथाओंमें किया गया है, जो कुछ विशेषताओंको छोड़ प्रायः जम्बूद्वीपके ही समान है। गा. २७१८-२७४३ में कालोद समुद्रकी प्ररूपणा है जो लवण समुद्रके ही समान है। पुष्करार्ध द्वीपका वर्णन भी उपर्युक्त १६ अन्तराधिकारों द्वारा धातकीखण्ड द्वीपके समान २७४४-२९२४ गाथाओंमें किया गया है। यहां जगतीके स्थानमें मानुषोत्तर पर्वत है।

आगे सामान्य, पर्याप्त, मनुष्यनी और अपर्याप्त, इन चार प्रकारके मनुष्योंकी संख्या, उनमें क्षेत्रकी अपेक्षा अल्पबहुत्व, गुणस्थानादि, गति-आगति, योनि, सुख-दुख, सम्यक्त्वग्रहण-कारण और मुक्ति प्राप्त करनेवाले जीवोंका प्रमाण बतला कर इस महाधिकारको पूर्ण किया गया है।

५ तिर्यग्लोक– महाधिकारमें ३२१ पद्य हैं। इसमें गद्यभाग ही अधिक है। इस महाधिकारमें सोलह अन्तराधिकारोंके द्वारा तिर्यग्लोकका विस्तृत वर्णन किया गया है। यहां स्थावरलोकका प्रमाण बतलाते हुए यह कहा है कि जहां तक आकाशमें धर्म एवं अधर्म द्रव्यके निमित्तसे होनेवाली जीव और पुद्गलकी गति व स्थिति सम्भव है उतना सब स्थावरलोक है। उसके मध्यमें सुमेरु पर्वतके मूलसे एक लाख योजन ऊंचा और एक राजु लम्बा-चौड़ा तिर्यक् त्रस-लोक है, जहां तिर्यंच त्रस जीव भी पाये जाते हैं।

तिर्यग्लोकमें परस्पर एक दूसरेको चारों ओरसे वेष्टित करके स्थित समवृत्त असंख्यात (२५ कोड़ाकोड़ि उद्धार पल्योंके बराबर) द्वीप-समुद्र हैं। उन सबके मध्यमें एक लाख योजन

विस्तारवाला जम्बूद्वीप नामक प्रथम द्वीप है। उसके चारों ओर दो लाख यो. विस्तारसे संयुक्त लवण समुद्र है। उसके आगे दूसरा द्वीप और फिर दूसरा समुद्र है। यही क्रम अन्त तक है। इन द्वीप-समुद्रोंका विस्तार उत्तरोत्तर पूर्व-पूर्वकी अपेक्षा दूना दूना होता गया है। यहां ग्रन्थकारने आदि व अन्तके सोलह सोलह द्वीप-समुद्रोंके नामोंका भी निर्देश किया है। इनमें आदिके अढ़ाई द्वीप और दो समुद्रोंकी प्ररूपणा विस्तारपूर्वक चतुर्थ महाधिकारमें की जा चुकी है।

यहां आठवें, ग्यारहवें और तेरहवें द्वीपका कुछ विशेष वर्णन किया गया है। शेष द्वीपोंमें कोई विशेषता न होनेसे उनका वर्णन नहीं किया। आठवें नन्दीश्वर द्वीपके वर्णनमें बतलाया है कि उसका विस्तार १६३८४००००० योजन है। इसके मध्यमें चारों दिशाओंमें एक एक अंजनगिरि नामक पर्वत है जिसके चारों ओर पूर्वादिक दिशाओंमें एक एक लाख योजन विस्तारसे संयुक्त समचतुष्कोण चार चार वापिकायें हैं। इनके मध्यमें एक एक दधिमुख पर्वत और ऊपर बाह्य दोनों कोनोंमें एक एक रतिकर गिरि है। इस प्रकार हर एक दिशामें जो एक एक अंजनगिरि, चार चार दधिमुख और आठ आठ रतिकर पर्वत हैं उन सबके शिखरोंपर एक एक रत्नमय जिनभवन है। ये सब चारों दिशाओंमें बावन हैं। प्रतिवर्ष आषाढ़, कार्तिक और फाल्गुन मासमें भवनवासी आदि चारों प्रकारके देव यहां आकर शुक्ल पक्षकी अष्टमीसे पूर्णिमा तक उन जिनभवनोंमें भक्तिपूर्वक पूजा करते हैं। इनमेंसे कल्पवासी देव पूर्व दिशामें, भवनवासी दक्षिणमें, व्यन्तर पश्चिममें और ज्योतिषी देव उत्तर दिशामें पूर्वाह्ण, अपराह्ण, पूर्व रात्रि व पश्चिम रात्रिमें दो दो प्रहर तक अभिषेकपूर्वक जल-चन्दनादिक आठ द्रव्योंसे पूजन करते व स्तुति करते हैं।

इस पूजामहोत्सवके निमित्त जो कल्पवासी १४ देवेन्द्र अपने अपने वाहनोंपर आरूढ़ होकर हाथमें कुछ फल-पुष्पादिको लिये हुए वहां जाते हैं उनके नाम यहां (५, ८४-९७) इस प्रकार बताये गये हैं — सौधर्म, ईशान, सनत्कुमार, माहेन्द्र, ब्रह्मेन्द्र, ब्रह्मोत्तरेन्द्र, शुक्रेन्द्र, महाशुक्रेन्द्र, शतारेन्द्र, सहस्रारेन्द्र आनतेन्द्र, प्राणतेन्द्र, आरणेन्द्र और अच्युतेन्द्र।

आगे चलकर कुण्डलवर और रुचकवर, इन दो द्वीपोंका कुछ थोड़ासा वर्णन करके यह बतलाया है कि जम्बूद्वीपसे आगे संख्यात द्वीप-समुद्रोंके पश्चात् एक दूसरा भी जम्बूद्वीप है। इसमें जो विजयादिक देवोंकी नगरियां स्थित हैं उनका वहां विशेष वर्णन किया गया है।

तत्पश्चात् अन्तिम स्वयम्भूरमण द्वीप और उसके बीचोंबीच, बलयाकारसे स्थित स्वयम्प्रभ पर्वतका निर्देश कर यह प्रगट किया है कि लवणोद, कालोद और स्वयम्भूरमण

ये तीन समुद्र चूंकि कर्मभूमिसम्बद्ध हैं, अतः इनमें तो जलचर जीव पाये जाते हैं, किन्तु वे अन्य किसी और समुद्रमें नहीं पाये जाते।

आगे उन्नीस पक्षोंका उल्लेख करके उनमें द्वीप-समुद्रोंके विस्तार, खंडशलाकाओं, क्षेत्रफल, सूचीप्रमाण और आयाममें जो उत्तरोत्तर वृद्धि हुई है उसका गणितप्रक्रियाके द्वारा बहुत विस्तारसे विवेचन किया है। पश्चात् चौंतीस भेदोंमें विभक्त तिर्यंच जीवोंकी संख्या, आयु, आयुबन्धक भाव, योनियां, सुख-दुख, गुणस्थानादिक, सम्यक्त्वग्रहणके कारण और पर्यायान्तर प्राप्तिका कथन किया गया है। फिर उक्त चौंतीस प्रकारके तिर्यंचोंमें अल्पबहुत्व और अवगाहनाविकल्पोंको बतला कर इस महाधिकारको समाप्त किया है।

६ व्यन्तरलोक– महाधिकारमें १०३ पद्य हैं। इसमें सत्तरह अन्तराधिकारोंके द्वारा व्यन्तर देवोंका निवासक्षेत्र, उनके भेद, चिह्न, कुलभेद, नाम, दक्षिण–उत्तर इन्द्र, आयु, आहार, उच्छ्वास, अवधिज्ञान, शक्ति, उत्सेध, संख्या, जन्म-मरण, आयुबन्धक भाव, दर्शनग्रहणकारण और गुणस्थानादि विकल्पोंकी प्ररूपणा की गई है। इसमें कुछ विशेष बातोंको ही बतला कर शेष प्ररूपणा तृतीय महाधिकारमें वर्णित भवनवासी देवोंके समान बतला दी गई है।

७ ज्योतिर्लोक– महाधिकारमें ६१९ पद्य हैं। इसमें ज्योतिषी देवोंका निवासक्षेत्र, उनके भेद, संख्या, विन्यास, परिमाण, चर ज्योतिषियोंकी गति, अचर ज्योतिषियोंका स्वरूप, आयु, आहार, उच्छ्वास, उत्सेध, अवधिज्ञान, शक्ति, एक समयमें जीवोंकी उत्पत्ति व मरण, आयुबन्धक भाव, सम्यग्दर्शनग्रहणके कारण और गुणस्थानादिवर्णन, इन सत्तरह अन्तराधिकारोंके द्वारा ज्योतिषी देवोंकी विस्तृत प्ररूपणा की गई है।

निवासक्षेत्रकी प्ररूपणामें बतलाया है कि एक राजु लम्बे-चौड़े और ११० योजन मोटे क्षेत्रमें ज्योतिषी देवोंका निवास है। चित्रा पृथिवीसे ७९० योजन ऊपर आकाशमें तारागण, इनसे १० यो. ऊपर सूर्य, उससे ८० यो. ऊपर चन्द्र, उससे ४ यो. ऊपर नक्षत्र, उनसे ४ यो. ऊपर बुध, उससे ३ यो. ऊपर शुक्र, उससे ३ यो. ऊपर गुरु, उससे ३ यो. ऊपर मंगल और उससे ३ यो. ऊपर जाकर शनिके नगर ( विमान ) हैं। ये नगरस्थल ऊर्ध्वमुख अर्ध गोलकके आकार हैं। इनमें चन्द्रनगरस्थलोंका उपरिम तलविस्तार $\frac{५६}{६१}$ यो., सूर्यनगरस्थलोंका $\frac{४८}{६१}$ यो., नक्षत्रनगरस्थलोंका $\frac{१}{४}$ यो., बुधका $\frac{१}{८}$ यो., शुक्रका $\frac{१}{४}$ यो., गुरुका कुछ कम $\frac{१}{४}$ यो., मंगलका $\frac{१}{८}$ यो. और शनिका $\frac{१}{८}$ यो. है। ताराओंके नगरस्थलोंका उपरिम तलविस्तार २०००, १५००, १००० और ५०० धनुष प्रमाण है। इन नगरस्थलोंका बाहल्य अपने अपने विस्तारसे आधा है। वे सब देव इन नगरस्थलोंमें सपरिवार आनन्दसे रहते हैं। इनमें चन्द्रनगरस्थलोंको सोलह हजार देवोंमेंसे चार चार हजार देव क्रमसे

पूर्वादिक दिशाओंमें खींचते हैं। अत एव वे सदा गतिमान् रहते हैं। इसी प्रकार अन्य सूर्यादिके नगरस्थलोंको भी आभियोग्य जातिके देव सदा खींचते रहते हैं।

इन ज्योतिषी देवोंमेंसे चन्द्रको इन्द्र और सूर्यको प्रतीन्द्र माना गया है। चन्द्रका चारक्षेत्र जम्बूद्वीपमें १८० यो. और लवणसमुद्रमें ३३० $\frac{४८}{६१}$ यो. है। इस चारक्षेत्रमें चन्द्रकी अपने मण्डल प्रमाण ( $\frac{५६}{६१}$ यो. ) विस्तारवाली ८५ गलियां हैं। प्रथम गली मेरुसे ४४८२० यो. की दूरीपर है। दूसरी गली इससे ३६ $\frac{१७९}{४२७}$ यो. दूर है। इसी प्रकार आगेकी गलियां उत्तरोत्तर ३६ $\frac{१७९}{४२७}$ यो. अधिक दूर होती गई हैं। इस प्रकार अन्तिम १५ वीं गली मेरुसे ४५३२९ $\frac{३७१}{४२७}$ यो. की दूरीपर है।

जम्बूद्वीपमें दो चन्द्र हैं। इनका अन्तर मेरुके विस्तारसे अधिक उसकी दूरीसे दूना रहता है। जैसे– प्रथम वीथीमें उन दोनोंका अन्तर ४४८२०×२+१००००=९९६४० यो. रहता है। प्रथम पथकी परिधिका प्रमाण ३१५०८९ यो. है। इससे आगे द्वितीयादिक पथोंकी परिधि २३० $\frac{१४३}{४२७}$ यो. अधिक होती गई है। चूंकि प्रथम पथसे द्वितीयादि पथोंकी ओर जाते हुए वे चन्द्रादिक देवोंके विमान शीघ्र गमनशील और वापिस आते समय मन्द गमनशील होते हैं, अतः वे उन विषम परिधियोंका परिभ्रमण समान कालमें ही पूर्ण करते हैं। उक्त पन्द्रह परिधियोंमेंसे प्रत्येक परिधिके १०९८०० यो. प्रमाण गगनखण्ड किये गये हैं। इनमें १७६७ गगनखण्डोंको एक चन्द्र एक मुहूर्तमें लांघता है। समस्त गगनखण्डोंको दोनों चन्द्र ६२ $\frac{२३}{२२१}$ ( १०९८०० ÷ १७६८ ) मुहूर्तोंमें लांघते हैं। अत एव चान्द्र दिवसका प्रमाण ३१ $\frac{२३}{४४२}$ मुहूर्त कहा है।

चन्द्रनगरस्थलोंसे ४ प्रमाणांगुल ( ८३ $\frac{१}{३}$ हाथ ) नीचे राहुविमानके ध्वजदण्ड हैं। ये अरिष्ट रत्नमय राहुविमान कुछ कम एक यो. विस्तृत और इससे आधे बाहल्यवाले हैं। इनका वर्ण कज्जल जैसा है। इनकी गति दिनराहु और पर्वराहुके भेदसे दो प्रकार है। जिस मार्गमें चन्द्र परिपूर्ण दिखता है वह दिन पूर्णिमा नामसे प्रसिद्ध है। इस मार्गसे अव्यवहित दूसरे मार्गमें चन्द्र वायव्य दिशाकी ओरसे और राहु आग्नेय दिशाकी ओरसे प्रविष्ट होते हैं। यहां दिनराहु अपनी गतिविशेषसे चन्द्रमण्डलकी एक कला ( $\frac{५६}{६१}$ ÷ १६ = $\frac{७}{१२२}$ यो. ) आच्छादित करता है। इस प्रकार प्रत्येक मार्गमें दिनराहु द्वारा एक एक कलाके आच्छादित करनेपर जिस मार्गमें चन्द्रकी एक कला ही अवशिष्ट रहती है वह दिन अमावस्या कहा जाता है। पश्चात् वह दिनराहु प्रतिपद्से प्रत्येक पथमें चन्द्रकी एक एक कलाको छोड़ता जाता है। पक्षान्तरमें यहां यह भी कह दिया है कि " अथवा चन्द्रबिम्ब पन्द्रह दिन पर्यन्त स्वभावतः

कृष्णवर्ण और शुक्लवर्ण परिणमता है " । पर्वराहु छह छह मासोंमें पूर्णिमाके अन्तमें गतिविशेषसे चन्द्रमण्डलोंको आच्छादित किया करते हैं ।

चन्द्रके समान सूर्य भी जम्बूद्वीपमें दो ही हैं । इनकी भी संचारभूमि ५१० $\frac{४८}{६१}$ ( १८० + ३३० + $\frac{४८}{६१}$ ) यो. है । इसमें सूर्यबिम्बके समान विस्तृत और इससे आधे बाहल्यवाली १८४ वीथियां हैं । प्रथम वीथीमें सूर्य मेरुसे ४४८२० यो. दूर रहता है । यह दूरी आगे उत्तरोत्तर २ $\frac{४८}{६१}$ यो. अधिक होती गई है । प्रथम पथमें स्थित दोनों सूर्योंका अन्तर ९९६४० यो. ( ४४८२० × २ + १०००० ) यो. होता है । यह अन्तर द्वितीयादि पथोंमें ५ $\frac{३५}{६१}$ यो. अधिक होता गया है । इन पथपरिधियोंमेंसे प्रत्येकके १०९८०० यो. प्रमाण गगनखण्ड किये गये हैं । चूंकि सूर्य एक मुहूर्तमें इनमेंसे १८३० गगनखण्डोंको लांघता है, अतः समस्त गगनखण्डोंके लांघनेमें दोनों सूर्योंको ६० मुहूर्त लगते हैं । सूर्य जब प्रथम पथमें स्थित रहता है तब दिन व रात्रि क्रमशः १८ व १२ मुहूर्त प्रमाण होते हैं । आगे द्वितीयादि पथोंमें दिन $\frac{२}{६१}$ मुहूर्त कम और रात्रि उतनी ही अधिक होती जाती है । इस प्रकार अन्तिम पथमें सूर्यके स्थित रहनेपर दिनका प्रमाण १२ मुहूर्त और रात्रिका १८ मुहूर्त हो जाता है ।

इसके आगे सूर्यके प्रथमादि पथोंमें स्थित होनेपर कहां कितनी धूप और कितना अंधेरा रहता है, यह विस्तारसे बतलाया है । इसी प्रकार भरत एवं ऐरावत क्षेत्रमें सूर्यके उदयकालमें कहां कितना दिन और रात्रि होती है, यह भी निर्दिष्ट कर दिया है । जम्बूद्वीपमें स्थित दोनों सूर्य पृथक् पृथक् आग्नेय व वायव्य दिशासे दो दो योजन लांघकर प्रथम पथसे द्वितीय पथमें प्रविष्ट होते हैं ।

तत्पश्चात् अठासी ग्रहोंकी संचारभूमि और वीथियोंका निर्देश मात्र किया है, उनकी विशेष प्ररूपणा नहीं की गई है । इसका कारण काल वश तद्विषयक उपदेशका नष्ट हो जाना बतलाया गया है । आगे चलकर अट्ठाईस नक्षत्रोंकी प्ररूपणा की गई है । इसका विवरण पृ. १०३७ पर यंत्रके रूपमें दिया गया है, अतः वहांपर देखा जा सकता है । तत्पश्चात् चन्द्र-सूर्यादि उक्त ज्योतिषी देवोंकी संख्या, आहार, उच्छ्वास, और उत्सेध आदिको कहकर इस महाधिकारको समाप्त किया गया है ।

८ सुरलोक–महाधिकारमें ७०३ पद्य हैं । इसमें वैमानिक देवोंका निवासक्षेत्र, विन्यास, भेद, नाम, सीमा, विमानसंख्या, इन्द्रविभूति, आयु, जन्म-मरणअन्तर, आहार, उच्छ्वास, उत्सेध, आयुबन्धक भाव, लौकान्तिक देवोंका स्वरूप, गुणस्थानादिक,

सम्यक्त्वग्रहणके कारण, आगमन, अवधिज्ञान, देवोंकी संख्या, शक्ति और योनि, इन इक्कीस अन्तराधिकारोंके द्वारा वैमानिक देवोंकी विस्तारसे प्ररूपणा की है।

यहां विमानोंके रचनाक्रममें समस्त इन्द्रक विमानोंकी संख्या नामनिर्देशपूर्वक ६३ बतलायी है। सभी इन्द्रक विमानोंके चारों ओर पूर्वादिक दिशाओंमें श्रेणिबद्ध विमान और विदिशाओंमें प्रकीर्णक विमान स्थित हैं। उनमेंसे प्रथम ऋतु इन्द्रकके चारों ओर प्रत्येक दिशामें बासठ श्रेणिबद्ध विमान हैं। इसके आगे उत्तरोत्तर १-१ श्रेणिबद्ध विमान कम ( ६१, ६० इत्यादि ) होता गया है।

यहां गाथा ८४ के अनुसार ऋतु इन्द्रकके चारों ओर ६३-६३ श्रेणिबद्ध विमान भी बतलाये गये हैं। वहां आगे यह भी बतला दिया गया है कि जिनके मतानुसार ६३ श्रेणिबद्ध कहे गये हैं वे सर्वार्थसिद्धि इन्द्रककी चारों दिशाओंमें भी एक एक श्रेणिबद्ध विमान स्वीकार करते हैं। यहां गाथा ८५ में ' बासट्ठी ' पद अशुद्ध प्रतीत होता है, उसके स्थानमें ' तेसट्ठी ' पद होना चाहिये।

उक्त दोनों मतोंमें पूर्व मतका आश्रय करके ही प्रस्तुत ग्रन्थमें इन्द्रक, श्रेणिबद्ध और प्रकीर्णक विमानोंकी सर्वत्र संख्या निर्दिष्ट की है। गा. १२५ में सर्वार्थसिद्धि इन्द्रककी पूर्व, पश्चिम, दक्षिण और उत्तर दिशाओंमें जो क्रमशः विजय, वैजयन्त, जयन्त और अपराजित नामक चार विमान बतलाये हैं वे श्रेणिबद्ध ही कहे जावेंगे। यह कथन द्वितीय मतके आधारसे ही सम्भव है, क्योंकि, प्रथम मतके अनुसार वहां श्रेणिबद्धोंकी सम्भावना नहीं है। आगे गा. १२६ में उन विजयादिक विमानोंके दिशाक्रममें एक अन्य मतका भी उल्लेख किया गया है। हरिवंशपुराण और वर्तमान लोकविभागमें द्वितीय मतको स्वीकार करके सर्वत्र श्रेणिबद्ध विमानोंकी संख्या निर्दिष्ट की गई है।

इसी प्रकार तिलोयपण्णत्तिकारके सामने बारह और सोलह कल्पों विषयक भी पर्याप्त मतभेद रहा है। उन्होंने प्रथमतः बारह कल्पोंका स्वरूप बतलाते हुए यह कहा है कि ऋतु आदि इकतीस इन्द्रक; इनके पूर्व, पश्चिम व दक्षिण इन तीन दिशाओंमें स्थित श्रेणिबद्ध विमान; तथा नैऋत्य एवं आग्नेय विदिशाओंके प्रकीर्णक विमान; ये सब सौधर्म कल्पके अन्तर्गत हैं। उक्त इन्द्रक विमानोंकी उत्तर दिशाके श्रेणिबद्ध तथा वायव्य व ईशान विदिशाओंमें स्थित प्रकीर्णक, इन सबको ईशान कल्प कहा गया है। इसी दिशाक्रमसे सनत्कुमार और माहेन्द्र कल्पोंका भी स्वरूप बतलाया गया है। अरिष्टादिक चारों इन्द्रक, उनके समस्त श्रेणिबद्ध और सभी प्रकीर्णक विमान, इनको ब्रह्म कल्प कहा गया है। यही क्रम लान्तव, महाशुक्र और सहस्रार कल्पोंमें है। आगे आनतादिक छह इन्द्रक; उनके पूर्व, पश्चिम एवं दक्षिण

दिशाके श्रेणिबद्ध और नैऋत्य व आग्नेय विदिशाओंके प्रकीर्णक; इन सबको आनत-आरण कल्प तथा उनके उत्तरके श्रेणिबद्ध और वायव्य एवं ईशान विदिशाओंके प्रकीर्णक, इनको प्राणत-अच्युत कल्प बतलाया है। यहां आनत, प्राणत, आरण और अच्युत कल्पोंका स्वरूप पृथक् पृथक् नहीं बतलाया जा सका है। इन बारह कल्पोंमें गणित प्रक्रियाके अनुसार उन्होंने श्रेणिबद्ध विमानोंकी संख्या निर्धारित की है। तत्पश्चात् उनमें प्रकीर्णक विमानोंकी भी संख्याका निर्देश करके उन्होंने सोलह कल्पोंके मतानुसार भी उक्त विमानोंकी संख्या समुदित (८, १७८-१८५) रूपमें बतला दी है। सोलह कल्पोंके मतानुसार उन कल्पोंकी सीमा निर्धारित करके (८-१४८) भी उनमें पृथक् पृथक् इन्द्र (सोलह) क्यों नहीं स्वीकार किये गये, यह विचारणीय है।

इसके आगे इन्द्रविभूतिप्ररूपणामें इन्द्रोंके सामानिक-त्रायस्त्रिंश आदि रूप देवपरिवार, उनकी देवियाका प्रमाण एवं प्रासादादिकका वर्णन है। पटलक्रमसे सभी देव-देवियोंकी आयुका भी विस्तारसे कथन किया गया है।

तत्पश्चात् इन्द्रादिकोंके जन्म-मरणके अन्तरको बतला कर गा. ५४९-५० में उक्त अन्तरको प्रकारान्तरसे फिर भी बतलाया गया है। गाथा ५४९ त्रिलोकसार (५२९) में ज्योंकी त्यों पायी जाती है। आगे गा. ५५१ से ५५४ में आयुके अनुसार आहारकालकी प्ररूपणा की है। गा. ५५५ में सौधर्म इन्द्रके सोम और यम लोकपालोंके आहारकालका प्रमाण $\frac{२५}{२}$ दिन बतलाया है, परन्तु वरुण और कुबेर लोकपालोंके आहारकालका उल्लेख यहां कुछ भी नहीं है। इसके आगे गा. ३ में की गई प्रतिज्ञाके अनुसार उच्छ्वासकाल और उत्सेधकी भी प्ररूपणा पायी जानी चाहिये थी, परन्तु वह भी यहां उपलब्ध नहीं होती। अतः सम्भव है कि यहां प्रतियोंमें कुछ पाठ छूट गया है। यह उत्सेधप्ररूपणा मूलाचारके पर्याप्ति अधिकारमें (गा. २३ से २७) तथा सर्वार्थसिद्धि आदि अन्य ग्रन्थोंमें भी यथास्थान पायी जाती है।

इसके साथ ही एक-दो गाथायें आयुबन्धप्ररूपणाकी भी छूट गई प्रतीत होती हैं, क्योंकि, यहां भोगभूमिजोंकी उत्पत्तिका क्रम उपलब्ध नहीं होता, जब कि उनका उत्पाद केवल देवगतिमें ही सम्भव है। कौन कौनसे जीव आकर देवगतिमें कहां कहां जन्म लेते हैं, इसके लिये निम्न प्रकार यंत्र दिया जाता है। इसमें प्रस्तुत ग्रन्थके अतिरिक्त मूलाचार, तत्त्वार्थराजवार्तिक, हरिवंशपुराण और त्रिलोकसार ग्रन्थोंका भी आश्रय लिया गया है।

## देवोंमें उत्पत्तिक्रम

| कौनसे जीव ? | तिलोयपण्णत्ति ८, ५५६-५६४ | मूलाचार १२,१२८-१३५ | तत्त्वार्थराजवार्तिक ४, २१, १० | हरिवंशपुराण ६,१०३-१०७ | त्रिलोकसार ५४५-५४७ |
|---|---|---|---|---|---|
| दशपूर्वधर | सौधर्मसे सर्वार्थ. | .... | .... | .... | .... |
| चतुर्दशपूर्वधर | लान्तवसे " | .... | .... | .... | .... |
| देशव्रती | सौधर्मसे अच्युत | अच्युत कल्प तक | सौधर्मसे अच्युत | सौधर्मसे अच्युत | अच्युत कल्प |
| स्त्री | अच्युत कल्प तक | " | .... | .... | .... |
| निर्ग्रन्थ अभव्य | उपरिम ग्रैवेयक तक | उपरिम ग्रैवेयक तक | उपरिम ग्रैवेयक तक | उपरिम ग्रैवेयक | ग्रैवेयक तक |
| निर्ग्रन्थ सम्य. | उ. ग्रै. से सर्वार्थ. | उ. ग्रै. से सर्वार्थ. | उ. ग्रै. से सर्वार्थ. | उ. ग्रै. से सर्वार्थ. | उ. ग्रै. से सर्वार्थ. |
| चरक | भवन. से ब्रह्म. | .... | .... | .... | ब्रह्मोत्तर तक |
| परिव्राजक | " | ब्रह्मलोक तक | ब्रह्मलोक तक | ब्रह्मलोक तक | " |
| संज्ञी पंचे.ति.मि. | सहस्रार तक | .... | सहस्रार तक | .... | .... |
| आजीवक | भवनसे अच्युत | सहस्रार तक | " | सहस्रार तक | अच्युत तक |
| तापस | .... | भवनत्रिक | भवनत्रिक | ज्योतिर्लोक तक | भवनत्रिक |
| भोगभूमिज मि. | .... | " | " | .... | " |
| संज्ञी मिथ्यादृष्टि | भवनत्रिक (३-२००) | भवनवासी, व्यन्तर | सहस्रार तक | .... | .... |
| असंज्ञी " | " | " | भवनवासी, व्यन्तर | .... | .... |
| संज्ञी पंचे.ति. स. | .... | .... | सौधर्मसे अच्युत | .... | अच्युत तक |
| भोगभूमिज सम्य | .... | देव | सौधर्म-ईशान | .... | सौधर्मद्विक |

आगे जाकर उत्पत्तिप्रकार, सुख, तमस्काय, लौकान्तिक देव, गुणस्थानादिक, सम्यग्-दर्शनग्रहणके कारण, आगति, अवधिविषय, संख्या और योनि, इन सबकी प्ररूपणा करके इस अधिकारको पूर्ण किया है। यहां योनिप्ररूपणामें जो दो गाथायें ( ७००-७०१ ) दी गई हैं वे प्रतियोंमें यहां उपलब्ध न होकर आगे नौवें अधिकारमें गाथा १० के आगे पायी जाती हैं, जहां वे अप्रकृत हैं।

९ सिद्धलोक— महाधिकारमें सिद्धोंका क्षेत्र, उनकी संख्या, अवगाहना और सुखका वर्णन करके जिस भावनासे सिद्धत्व पद प्राप्त होता है उसका कथन किया गया है। इस प्रकरणकी बहुतसी गाथायें समयसार, प्रवचनसार और पंचास्तिकायमें दृष्टिगोचर होती हैं।

## ६ त्रिलोकप्रज्ञप्तिकी अन्य ग्रंथोंसे तुलना

### १ समयसार, पंचास्तिकाय व प्रवचनसार

ये तीनों भगवत्कुन्दकुन्दाचार्यविरचित द्रव्यार्थिकनयप्रधान आध्यात्मिक ग्रन्थ हैं। इनका रचनाकाल सम्भवतः विक्रमकी प्रथम शताब्दि है।

तिलोयपण्णत्तिका नौवां अधिकार सिद्धत्व महाधिकार है। इसमें गाथा १८-६५ में सिद्धत्वकी हेतूभूत भावनाका वर्णन किया गया है। इन गाथाओंमें कितनी ही गाथायें प्रवचनसार व समयसारकी ज्योंकी त्यों हैं, ४-६ गाथायें पंचास्तिकायकी भी हैं। वे गाथायें स्वयं तिलोयपण्णत्तिकारके द्वारा निर्मित न होकर उपर्युक्त ग्रन्थोंसे वहां ली गई हैं, यह हम सिद्ध करनेका प्रयत्न करते हैं--

(१) तिलोयपण्णत्तिके प्रथम महाधिकारमें गा. ९३ के द्वारा उपमा-मानके आठ भेदोंका निर्देश करके आगेकी ९४वीं गाथामें तीन प्रकारके पल्यों व उनके उपयोगकी सूचना की गई है। ठीक इसके पश्चात् ही प्रकरणके पूर्वापर सम्बन्धकी कुछ भी सूचना न करके पुद्गलभेदोंका निर्देश करनेवाली निम्न गाथा दी गई है—

> खंदं सयलसमत्थं तस्स य अद्धं भणंति देसो त्ति।
> अद्धद्धं च पदेसो अविभागी होदि परमाणू ॥ ९५ ॥

यह गाथा पंचास्तिकायकी[1] है। वहां इस गाथाके पूर्वमें निम्न गाथा उपलब्ध होती है—

> खंधा य खंधदेसा खंधपदेसा य होंति परमाणू।
> इदि ते चदुव्वियप्पा पुग्गलकाया मुणेयव्वा ॥ ७४ ॥

वहां यहांसे पुद्गल-अस्तिकायका प्रकरण प्रारम्भ होता है। इस गाथामें स्कन्ध, स्कन्धदेश, स्कन्धप्रदेश और परमाणु, ये चार पुद्गल-अस्तिकायके भेद बतलाये गये हैं। ठीक इसके पश्चात् ही प्रस्तुत गाथाके द्वारा उन चारों पुद्गलभेदोंका लक्षण बतलाया गया है। इससे सुस्पष्ट है कि उस गाथाकी स्थिति पंचास्तिकायमें कितनी दृढ व सुसंगत है। यदि

---

१ खंधं सयलसमत्थं तस्स दु अद्धं भणंति देसो ति। अद्धद्धं च पदेसो परमाणू चेव अविभागी ॥ पंचा. ७५.

इस गाथाको वहांसे अलग कर दिया जावे तो पूर्व गाथामें कहे गये उन स्कन्धादिकोंका लक्षण न बतलानेसे प्रकरण अधूरासा ही रह जाता है। परन्तु तिलोयपण्णत्तिमें उसकी ऐसी स्थिति नहीं है। वहां यदि यह गाथा न भी रहती तो भी पाठक प्रकरणकी असंगतिका अनुभव कदापि नहीं कर सकते थे।

( २ ) इसके आगे तिलोयपण्णत्तिमें आयी हुई गाथा ९७ और १०१ भी पंचास्तिकायमें क्रमशः ८१ और ७८ नं. पर पायी जाती हैं[1]। वहां तिलोयपण्णत्तिमें आयी हुई गा. १०१ के 'आदेसमुत्तमुत्तो' के स्थानमें 'आदेसमत्तमुत्तो'; 'जादो' के स्थानमें 'जो दु' और 'य खंदस्स' के स्थानमें 'सयमसद्दो' पाठभेद पाया जाता है जो सुव्यवस्थित है। यदि वहां 'आदेसमुत्तमुत्तो' पाठ लेते हैं तो उसका सुसंगत अर्थ नहीं बैठता। किन्तु 'आदेसमत्तमुत्तो' के होनेपर उसका इस प्रकार सुसंगत अर्थ हो जाता है– जो आदेश मात्र अर्थात् केवल संज्ञादिकके भेदसे ही मूर्तिक है, किन्तु वस्तुतः एकप्रदेशी होनेसे अमूर्तिक ही है। कर्तृपदके रूपमें तथा 'सो' पदका सापेक्ष होनेसे 'जो दु' में 'जो' पदका प्रयोग उचित है। 'जादो' पाठ असम्बद्ध है। इसी प्रकार चतुर्थ चरणके अन्तमें 'खंदस्स' पद भी असम्बद्ध व अनर्थक है। किन्तु 'सयमसद्दो' पाठ 'शब्दका कारण होनेपर भी स्वयं शब्दपर्यायसे रहित है' अर्थका बोधक होनेसे अधिक उपयोगी है। पंचास्तिकायमें इसके आगे आयी हुई 'सद्दो खंधप्पभवो' आदि गाथा इस अर्थको और भी पुष्ट कर देती है।

(३) ति. प. के नौवें अधिकारमें निम्न गाथा है—

कम्मे णोकम्मम्मि य अहमिदि अहयं च कम्म-णोकम्मं।
जायादि सा खलु बुद्धी सो हिंडइ गरुवसंसारे ॥ ४३ ॥

इसके उत्तरार्धमें प्रयुक्त 'सा' और 'सो' सर्वनाम पद 'जा' और 'जो' सर्वनाम पदोंकी अपेक्षा रखते हैं। परन्तु यहां उन दोनों ही पदोंका अभाव है। अत एव बिना खींचातानीके उसका अर्थ ठीक नहीं बैठता। अब जरा इसी गाथाका असली रूप समयसारमें देखिये। वहां वह इस प्रकार है—

कम्मे णोकम्मम्हि य अहमिदि अहकं च कम्म-णोकम्मं।
जा एसा खलु बुद्धी अप्पडिबुद्धो हवदि ताव ॥ स. सा. १-१९.

अब इस रूपमें उसका अर्थ बड़ी सरलतासे इस प्रकार किया जा सकता है— कर्म

---

१ एयरस-वण्ण-गंधं दो फासं सद्दकारणमसद्दं। खंधंतरिदं दव्वं परमाणुं तं वियाणेहि ॥ ८१ ॥
आदेसमत्तमुत्तो धादुचदुक्कस्स कारणं जो दु। सो णेओ परमाणू परिणामगुणो सयमसद्दो ॥ ७८ ॥

और नोकर्ममें 'अहम्' ऐसी, तथा 'मै हूं सो ही कर्म-नोकर्म है' इस प्रकारकी यह बुद्धि 'जा=याव' अर्थात् जब तक बनी रहती है 'ताव' अर्थात् तब तक यह जीव अप्रतिबुद्ध अर्थात् स्वानुभवसे शून्य बहिरात्मा ही बना रहता है।

उसके इस रूपको देखते हुए इसमें कोई सन्देह नहीं रहता कि उपर्युक्त गाथा उक्त परिवर्तनके साथ तिलोयपण्णत्तिमें समयसारसे ही ली गई है।

(४) इसके आगे तिलोयपण्णत्तिमें एक दूसरी गाथा इस प्रकार है—

परमट्ठबाहिरा जे ते अण्णाणेण पुण्णमिच्छंति।
संसारगमणहेदुं विमोक्खहेदुं अयाणंता ॥ ५३ ॥

यह गाथा समयसार ( ३-१० ) में ज्योंकी त्यों पायी जाती है। इसके पूर्वमें वहां निम्न तीन गाथायें हैं जो विशेष ध्यान देने योग्य हैं—

परमट्ठो खलु समओ सुद्धो जो केवली मुणी णाणी।
तम्हि ट्ठिदा सहावे मुणिणो पावंति णिव्वाणं ॥ ७ ॥
परमट्ठम्मि य अठिदो जो कुणदि तवं वदं च धारयदि।
तं सव्वं बालतवं बालवदं विंति सव्वण्हू ॥ ८ ॥
वद-णियमाणि धरंता सीलाणि तहा तवं च कुव्वंता।
परमट्ठबाहिरा जेण तेण ते होंति अण्णाणी ॥ ९ ॥

यहां प्रथम गाथामें बन्धका अकारण और मोक्षका कारण होनेसे ज्ञानको परमार्थ या आत्मा कह कर उसके ही नामान्तर समय, शुद्ध, केवली, मुनि व ज्ञानी बतलाये हैं और इसके साथ ही यह भी बतला दिया है कि जो मुनि उस स्वभावमें स्थित हैं वे निर्वाणको प्राप्त करते हैं।

आगेकी दूसरी गाथामें यह बतलाया है कि इस ज्ञानस्वरूप परमार्थमें स्थित न होकर जो तप व व्रतको धारण करता है उसका वह सब तप व व्रत बालतप एवं बालव्रत ही है, वास्तविक नहीं हैं। ऐसा बतला कर तप एवं व्रतको परमार्थभूत ज्ञानसे रहित होनेके कारण मोक्षका अहेतु सूचित कर दिया है।

तीसरी गाथामें व्रत-नियमोंको धारण करनेवाले तपस्वियोंको परमार्थबाह्य होनेसे अज्ञानी बतलाया गया है।

इनसे आगे प्रकृत गाथामें अज्ञानतासे केवल अशुभ कर्मको बन्धका कारण मान उक्त व्रत-नियम-शीलादि रूप पुण्य कर्मको भी बन्धका कारण न जानकर उसे मोक्षका हेतु माननेवाले उन्हीं परमार्थबाह्योंको पुण्यका इच्छुक बतलाया है और इस प्रकारसे उनकी संसार-हेतु विषयक अज्ञानता प्रगट की गई है।

इस पूर्वापर प्रकरणको देखकर अब पाठक स्वयं निर्णय करें कि उक्त गाथा समयसारकी होनी चाहिये या तिलोयपण्णत्तिकी।

(५) एक और भी नमूना लीजिये—

पडिकमणं पडिसरणं पडिहरणं धारणा णियत्ती य।
णिंदण-गरहण-सोही लब्भंति णियादभावणए ॥ ति.प. ९-४९.

यह गाथा समयसार (८-१९) में भी पायी जाती है। वहां उसका उत्तरार्ध इस प्रकार है — णिंदा गरुहा सोहि य अट्ठविहो होदि विसकुंभो।

इसके आगे वहां निम्न गाथा और भी है—

अपडिक्कमणं अपडिसरणं अप्पडिहारो अधारणा चेव।
अणियत्ती य अणिंदा अगरुहा विसोहि य अमयकुंभो ॥ २० ॥

यहां इन दो गाथाओंके द्वारा प्रतिक्रमण, प्रतिसरण, परिहरण, धारणा, निवृत्ति, निन्दा, गर्हा और विशुद्धि, इन आठको विषकुम्भ तथा इनसे विपरीत अप्रतिक्रमणादि रूप आठको अमृतकुम्भ बतलाया है। अभिप्राय यह कि प्रतिक्रमणादि व अप्रतिक्रमणादि रूप उभय अवस्थाओंसे रहित होकर तृतीय अवस्था (शुद्धोपयोग) पर लक्ष्य रखनेवालेके लिये निरपराध होनेसे वे प्रतिक्रमणादिक अकिंचित्कर ही हैं, अतः हेय हैं। परन्तु जो इस तृतीय भूमिको न देखकर केवल व्यवहार नयका आश्रय कर प्रतिक्रमणादिकको ही मोक्षहेतु मानता है उसके लिये वे विषकुम्भके ही समान हैं। वे (प्रतिक्रमणादिक) शुद्धोपयोग रूप तृतीय भूमिकाकी प्राप्तिमें कारण होनेसे केवल व्यवहार नयकी अपेक्षा उपादेय हैं, निश्चयसे नहीं।

अब देखिये कि उक्त दो गाथाओंमेंसे तिलोयपण्णत्तिमें केवल प्रथम गाथा ही कुछ पाठ-परिवर्तनके साथ उपलब्ध होती है। इस पाठपरिवर्तनसे उसकी यथार्थता नष्ट हो गई है, क्योंकि, उक्त पाठभेद (लब्भंति णियादभावणए) के कारण उन्हें (प्रतिक्रमणादिकोंको) निजात्मभावनाके द्वारा प्राप्तव्य या उपादेय मानना पड़ता है, जो प्रकृत (सिद्धस्वभाव) में विरुद्ध पड़ता है। इससे स्पष्ट प्रतीत होता है कि यह गाथा समयसारसे ही यहां ली गई है।

इनके अतिरिक्त २३, २४, २५, ४२ और ६२-६४ गाथायें भी समयसारमें जैसीकी तैसी या कुछ परिवर्तनके साथ पायी जाती हैं (देखिये समयसार १, गा. १०, ३८, ३६, ११, ८-६, २-१, और २-८.)।

इसी प्रकार प्रवचनसारकी भी बीसों गाथायें तिलोयपण्णत्तिमें जैसीकी तैसी या कुछ

परिवर्तित रूपमें पायी जाती हैं। उदाहरण स्वरूप निम्न गाथाओंका मिलान किया जा सकता है—

| ति. प. म. ९ | १९ | २६ | २८-३० | ३१ | ३२ | ३३ | ३४ | ३७ | ४४ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| प्र. सा. | २-१०४ | २-९९ | २, ६८-७० | २-१०० | २-९९ | २-१०२ | ३-४ | ३-३९ | २-१०४ |

| ति. प. म. २ | ५० | ५१ | ५६ | ५७-५९ |
|---|---|---|---|---|
| प्र. सा. | २-१०३ | २-९८ | १-९ | १, ११-१३ |

## २ मूलाचार

इसके रचयिता श्री वट्टकेराचार्य हैं। इसमें १२ अधिकार व समस्त गाथायें १२५२ हैं। यह प्रायः मुनिधर्मका प्रतिपादन करता है। इसका रचनाकाल निश्चित नहीं है। फिर भी ग्रन्थकी रचनाशैली आदिको देखते हुए वह प्राचीन ही प्रतीत होता है। ति. प. गा. ८-५३२ में 'मूलाआरे इरिया' द्वारा सम्भवतः इसी ग्रन्थका उल्लेख किया गया प्रतीत होता है। यह माणिकचन्द्र ग्रन्थमाला द्वारा दो भागोंमें प्रकाशित हो चुका है। इसके अन्तमें जो पं. मेधाविविरचित हस्तलिखित प्रतिका प्रशस्ति-पाठ दिया गया है वही प्रशस्ति-पाठ आवश्यक परिवर्तनके साथ तिलोयपण्णत्तिकी बंबई प्रतिके अन्तमें भी पाया जाता है। देखिये ति. प. पृ. ८८३ आदि)।

इसका अन्तिम (१२वां) अधिकार पर्याप्त्यधिकार (पर्याप्तिसंग्रहिणी) है। इसमें आहारादिक छह पर्याप्तियां, देवशरीरकी विशेषता, चारों गतियोंके जीवोंका शरीरोत्सेध, जम्बूद्वीपकी परिधिका प्रमाण, जम्बूद्वीपादिक सोलह द्वीपोंके नामोंका निर्देश, द्वीप-समुद्रसंख्या, समुद्रोंके नाम व उनका जलस्वाद, मत्स्यादिकोंकी सम्भावना व उनका देहप्रमाण, गर्भज आदिकोंका देहप्रमाण, शरीराकृतिभेद, इन्द्रियविषय, योनिस्वरूप, चतुर्गति जीवोंका आयुप्रमाण, संख्याप्रमाण, उपपादप्रमाण, योग, वेद, देव-देवी आदिकोंकी उत्पत्ति, लेश्या, प्रवीचार, देवोंमें आहारकालका प्रमाण, देव-नारकियोंका अवधिविषय, गत्यागति, निर्वृतिसुख, इन्द्रिय-प्राण-जीवसमास-गुणस्थान-मार्गणास्थानादि, कुलकोटि, चारों गतियोंमें अल्पबहुत्व एवं बन्धस्वरूप व उसके भेद, इन विषयोंकी प्ररूपणा की गई है।

उपर्युक्त विषयोंमेंसे प्रायः (बन्धादिकको छोड़कर) सभी विषय तिलोयपण्णत्तिमें यथास्थान चर्चित हैं। इतना ही नहीं, बल्कि कितनी ही गाथायें दोनों ग्रन्थोंमें ज्योंकी त्यों या साधारण शब्दपरिवर्तनके साथ पायी जाती हैं। जैसे—

[1]कणयमिव णिरुवलेवा णिम्मलगत्ता सुयंधणीसासा ।
अणादिवरचारुरूवा समचतुरंसोरुसंठाणं ॥ १२-१०.

[2]केस-णह-मंसु-लोमा चम्म-वसा-रुहिर-मुत्त-पुरिसं वा ।
णेवट्ठी णेव सिरा देवाण सरीरसंठाणे ॥ १२-११.

[3]वरवण्ण-गंध-रस-फासादिव्वबहुपोग्गलेहिं णिम्माणं ।
गेण्हदि देवो देहं सुचरिदकम्माणुभावेण ॥ १२-१२.

[4]आ ईसाणा कप्पा उववादो होइ देव-देवीणं ।
तत्तो परं तु णियमा उववादो होइ देवाणं ॥ १२-९०.

[5]बालेसु य दाढीसु य पक्खीसु य जलचरेसु उववण्णा ।
संखेज्जआउठिदिया पुणो वि णिरयावहा होंति ॥ १२-११५.

[6]आ उवरिमगेवज्जं उववादो अभवियाण उक्कस्सो ।
उक्कट्ठेण तवेण दु णियमा णिग्गंथलिंगेन ॥ १२-१३४.

[7]तत्तो परं तु णियमा तव-दंसण-णाण-चरणजुत्ताणं ।
णिग्गंथाणुववादो जाव दु सव्वट्ठसिद्धि त्ति ॥ १२-१३५.

[8]आ ईसाणा देवा चएत्तु एइंदिएत्तणे भज्जा ।
तिरियत्त-माणुसत्ते भयणिज्जा जाव सहसारा ॥ १२-१३६.

[9]तत्तो परं तु णियमा देवा वि अणंतरं भवे सव्वे ।
उववज्जंति मणुस्से ण तेसिं तिरिएसु उववादो ॥ १२-१३७

बारहवें अधिकारके अतिरिक्त अन्य अधिकारोंकी भी गाथायें जैसीकी तैसी या कुछ परिवर्तित रूपमें तिलोयपण्णत्तिमें उपलब्ध होती हैं । यथा—

पुढवी य वालुगा सक्करा य उवले सिला य लोणे यं ।
अय तंब तउय सीसय रुप्प सुवण्णे य वइरे य ॥
हरिदाले हिंगुळये मणोसिला सस्सगंजण पवाले य ।
अब्भपडलब्भवालुय बादरकाया मणिविधीया ॥

---

१ ति. प. ३-१२५. २ ति. प. ३-२०८. ३ ति. प. ३-२०९. ४ ति. प. ८-५६५.
५ ति. प. २-२९०; प्रवचनसारोद्धार १०९३ ('णिरयावहा' के स्थानमें 'नरयाउया' है).
६ ति. प. ८-५६०. ७ ति. प. ८-५६१. ८ ति. प. ८-६८०. ९ ति. प. ८-६८१.

गोमज्झगे य रुजगे अंके फलिहे लोहिदंके य ।
चंदप्पभे य वेरुलिए जलकंते सूरकंते य ॥
गेरुय चंदण वव्वग वयमोए तह मसारगल्लो य ।
ते जाण पुढविजीवा जाणित्ता परिहरेदव्वा ॥ मूला. ५, ९-१२.

( देखिये ति. प. गा. २, ११-१४ । यहां कुछ पाठ अशुद्ध हुआ प्रतीत होता है । जैसे– 'अंबवालुकाओ ' = ' अब्भवालुकाओ ' इत्यादि )

लोओ अकिट्टिमो खलु अणाइ-णिहणो सहावणिप्पण्णो ।
जीवाजीवेहि भुडो णिच्चो तालरुक्खसंठाणो ॥
धम्माधम्मागासा गदिरागदि जीव-पुग्गलाणं च ।
जावत्तावल्लोगो आगासमदो परमणंतं ॥ मूला. ८, २२-२३.
( ति. प. १, १३३-३४. )

## ३ भगवती-आराधना

तिलोयपण्णत्तिके चतुर्थ महाधिकारमें ऋषभादिक तीर्थंकरोंकी विरक्तिके कारणोंका निर्देश करके गा. ६११-६४२ में उनकी वैराग्यभावनाका वर्णन किया गया है । इस प्रकरणमें कुछ ऐसी गाथायें हैं जो भगवती-आराधनामें भी ज्योंकी त्यों या कुछ शब्दपरिवर्तनके साथ पायी जाती हैं । उदाहरणार्थ— गा. ६१७, ६१८, ६२३, ६३४ व ६३५ भगवती-आराधनामें क्रमशः गा. १५८२, १५८३, १०२०, ९१६ व ९२२ के रूपमें ज्योंकी त्यों उपलब्ध होती हैं । इसी प्रकरणमें निम्न गाथा आई हुई है—

एवं अणंतखुत्तो णिच्च-चदुगदिणिगोदमज्झम्मि ।
जम्मण-मरणरहट्टं अणंतखुत्तो परिगदो जं ॥ ६१९ ॥

इसका उत्तरार्ध भगवती-आराधनाकी निम्न गाथामें जैसाका तैसा है—

तिरियगदिं अणुपत्तो भीममहावेदणाउलमपारं ।
जम्मण-मरणरहट्टं अणंतखुत्तो परिगदो जं ॥ १५८१ ॥

यहां इस गाथासे तिर्यंच गतिके दुःखोंका वर्णन प्रारम्भ होकर वह निम्न गाथामें समाप्त होता है—

इच्चेवमादिदुक्खं अणंतखुत्तो तिरिक्खजोणीए ।
जं पत्तो सि अदीदे काले चिंतेहि तं सव्वं ॥ १५८७ ॥

यहां गाथा १५८१ में आये हुए 'जं' पदका सम्बन्ध गा. १५८७ में प्रयुक्त

'तं' पदसे है। परन्तु तिलोयपण्णत्तिकी गा. ६१९ में आया हुआ वह 'जं' पद साकांक्ष ही रह गया है। इसके अतिरिक्त उक्त गाथामें 'अणंतखुत्तो' पद दो बार प्रयुक्त हुआ है जो अनावश्यक है। इससे अनुमान किया जाता है कि ति. प. की गा. ६१९ का उत्तरार्ध भगवती-आराधनाकी गा. १५८१ से लिया गया है।

भगवती आराधनाकी गा. १००३ में क्षपकको लक्ष्य करके देहके बीज, निष्पत्ति, क्षेत्र, आहार, जन्म, वृद्धि, अवयव, निर्गम, अशुचि, व्याधि एवं अध्रुवताके वर्णन करनेकी प्रतिज्ञा की गई है। तदनुसार ही क्रमसे उनकी प्ररूपणा करते हुए 'निष्पत्ति' प्रकरणमें निम्न गाथायें दी गई हैं--

कालगदं दसरत्तं अच्छदि कलुसीकदं च दसरत्तं।
थिरभूदं दसरत्तं अच्छदि गब्भम्मि तं बीयं॥ १००७.
तत्तो मासं बुब्बुदभूदं अच्छदि पुणो वि घणभूदं।
जायदि मासेण तदो मंसप्पेसी य मासेण॥ १००८.
मासेण पंचपुलगा तत्तो हुंति हु पुणो वि मासेण।
अंगाणि उवंगाणि य णरस्स जायंति गब्भम्मि॥ १००९.
मासम्मि सत्तमे तस्स होदि चम्म-णह-रोमणिप्पत्ती।
फंदणमट्ठममासे णवमे दसमे य णिग्गमणं॥ १०१०.

इन गाथाओंका प्रभाव ति. प. की गा. ६२० से ६२२ पर (६२२ का उत्तरार्ध भगवती आराधनाकी गा. १०१० में ज्योंका त्यों है) पर्याप्त रूपमें पड़ा हुआ है। भगवती-आराधनाकी गा. १००३ में की गई प्रतिज्ञाके निर्वहनार्थ उपर्युक्त गाथाओंकी स्थिति जैसी वहां अनिवार्य है वैसी तिलोयपण्णत्तिमें नहीं है, क्योंकि, इनके विना यहां प्रकरणमें कोई आपाततः विरोध नहीं था। इसके अतिरिक्त भगवती-आराधनाकी उन (१००७, १००९) गाथाओंमें 'बीयं' और 'णरस्स' पद भी ध्यान देने योग्य हैं। ये दोनों पद यहां आवश्यक थे। परन्तु तिलोयपण्णत्तिमें ऐसे कोई पद वहां नहीं प्रयुक्त किये गये। हां, वहां गा. ६२० में प्रयुक्त 'पुव्वगदपावगुरुगो' विशेषण पदसे विशेष्य पदके रूपमें 'नर' पदका ग्रहण येन केन प्रकारेण किया जा सकता है।

इनके अतिरिक्त निम्न गाथायें भी यहां ध्यान देने योग्य हैं। इनमेंसे गा. ८८९, ९१६, ९१९, ९२२ और १०२० में कोई विशेष परिवर्तन नहीं है।

| भ. आरा. | ८८६-७ | ८८९ | ९०४ | ९०८ | ९१६ | ९१९ | ९२२ | १०१२ | १०२० |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ति. प. | ४-६२८ | ४-६२९ | ४-६३० | ४-६३१ | ४-६३४ | ४-६२७ | ४-६२५ | ४-६२४ | ४-६२३ |

आराधनामें गा. १७९-१८६ में कन्दर्प, किल्विषिक, आभियोग्य, आसुरी एवं सम्मोहा, इन पांच संक्लिष्ट भावनाओंके भेद और उनका स्वरूप बतला कर आगे १९५९-१९६१ गाथाओंके द्वारा उक्त भावनाओंका फल क्रमशः कन्दर्पिक, किल्विषिक, आभियोग्य, असुरकाय और सम्मोह, इन देवपर्यायोंकी प्राप्ति बतलाया गया है। यह विषय तिलोयपण्णत्ति गा. ३, २०१-२०६ में भी चर्चित है।

## ४ लोकविभाग

तिलोयपण्णत्तिमें अनेकों वार ( १-२८१, ४-२४४८, ७-११५, ८-६३५ आदि ) लोकविभाग ग्रन्थका उल्लेख पाया जाता है। परन्तु तिलोयपण्णत्तिकारके सामने जो लोकविभाग ग्रन्थ रहा है वह कब और किसके द्वारा रचा गया है, इसका कुछ भी पता नहीं लगता। वर्तमानमें जो लोकविभाग ग्रन्थ उपलब्ध है वह संस्कृत अनुष्टुप छन्दोंमें है। यह ग्रन्थ सिंहसूरिके द्वारा, सर्वनन्दि-मुनि-विरचित ग्रन्थकी भाषाका परिवर्तन कर लिखा गया है[1]। यह ग्यारहवीं शताब्दिके पश्चात् रचा गया प्रतीत होता है। कारण यह है कि इसमें अनेक स्थानोंपर तिलोयपण्णत्ति, आदिपुराण ( आर्ष ), जंबूदीवपण्णत्ति और त्रिलोकसार ग्रन्थोंका कहीं स्पष्टतया नामोल्लेखपूर्वक और कहीं 'उक्तं च' के रूपमें निर्देश किया गया है। तिलोयपण्णत्तिकी तो इसमें लगभग ९० गाथायें पायी जाती हैं। इसकी जो प्रति हमारे सामने है वह अशुद्धिबहुल और त्रुटित पाठोंवाली है।

इसमें निम्न ग्यारह प्रकरण हैं—१ जंबूद्वीपविभाग २ लवणसमुद्रविभाग ३ मानुषक्षेत्र-विभाग ४ द्वीप-समुद्रविभाग ५ कालविभाग ६ ज्योतिर्लोकविभाग ७ भवनवासिलोकविभाग ८ अधोलोकविभाग ९ व्यन्तरलोकविभाग १० स्वर्गविभाग और ११ मोक्षविभाग। समस्त श्लोकोंका प्रमाण लगभग १९००-२००० है।

( १ ) जंबूद्वीपविभागमें प्रथमतः जंबूद्वीपका विस्तार बतलाकर विजयार्ध, छह कुलाचल, उनके ऊपर स्थित कूटादिक, विदेह विजय, मेरु, भद्रशालादि वनचतुष्टय, जिनभवनरचना और दूसरा जंबूद्वीप, इन सबका कथन किया गया है।

---

१ भव्येभ्यः सुरमानुषोरुसदसि श्रीवर्धमानार्हता यत्प्रोक्तं जगतो विधानमखिलं ज्ञातं सुधर्मादिभिः।
आचार्यावलिकागतं विरचितं तत् सिंहसूरर्षिणा भाषायाः परिवर्तनेन निपुणैः सम्मान्यतां साधुभिः ॥
वैश्वे स्थिते रविसुते वृषभे च जीवे राजोत्तरेषु सितपक्षमुपेत्य चन्द्रे।
ग्रामे च पाटलिकनामनि पाणराष्ट्रे शास्त्रं पुरा लिखितवान् मुनिसर्वनन्दी ॥
( अन्तिम प्रशस्ति )

(२) लवणसमुद्र विभागमें लवणसमुद्रका विस्तार, उसके मध्यमें स्थित पाताल, पर्वत, जलकी वृद्धि-हानि, देवनगरियां और अन्तरद्वीपज मनुष्योंकी प्ररूपणा की गई है।

(३) मानुषक्षेत्र विभागमें धातकीखण्ड और पुष्कर द्वीपमें स्थित इष्वाकार पर्वत, क्षेत्र, कुलपर्वत, मेरु पर्वत, वनचतुष्टय, कालोदक समुद्र, अन्तरद्वीपज मनुष्य, मानुषोत्तर पर्वत, और उसके ऊपर स्थित कूट, इत्यादिकोंका वर्णन है।

(४) द्वीप-समुद्रविभागमें आदिम एवं अन्तिम १६-१६ द्वीप-समुद्रोंका नामोल्लेख करके राजुके अर्धच्छेदोंका पतन और द्वीप-समुद्रोंके अधिपति व्यन्तर देवोंके नामोंका निर्देश किया है। पश्चात् नन्दीश्वर द्वीपके विस्तार व परिधिका प्रमाण, उसमें स्थित अंजनशैल, वापिकायें दधिमुख, रतिकरगिरि, और सौधर्मेन्द्रादिकके द्वारा किये जानेवाले पूजा-विधानका कथन किया गया है। आगे जाकर अरुणवरद्वीप व अरूणवर समुद्रका निर्देश करके आठ कृष्णराजियां कुण्डलद्वीप, कुण्डलगिरि व उसके ऊपर स्थित कूट, रुचकवर द्वीप, रुचकाद्रि, उसके ऊपर स्थित कूट, दिक्कुमारिकाएं और उनका सेवाकार्य इत्यादिकी प्ररूपणा की गई है।

(५) कालविभागमें उत्सर्पिणी-अवसर्पिणी कालोंके सुषम-सुषमादि विभाग, प्रथम तीन कालोंमें होनेवाले मनुष्योंकी आयु व उत्सेधादिका प्रमाण, दश प्रकारके कल्पवृक्ष व उनका दानकार्य, क्षेत्रानुसार कालविभाग, कुलकरोंकी उत्पत्ति और उनका शिक्षणकार्य, पूर्वांग व पूर्वादिकों-का प्रमाण, भोगभूमिका अन्त व कर्मभूमिका प्रवेश, तीर्थंकरादिकोंकी उत्पत्ति, पांचवें व छठे कालकी विशेषता, अवसर्पिणीका अन्त और उत्सर्पिणीका प्रवेश तथा कुलकरादिकोंकी उत्पत्ति आदिकी प्ररूपणा की गई है।

इस प्रकरणमें आदि व अन्तके कुछ अंशको छोड़कर प्रायः सर्वत्र ही आदिपुराणके श्लोकोंका ज्योंका त्यों या उनका पादपरिवर्तनके[1] साथ उपयोग किया है। यहां प्रारम्भमें लगभग ४०-४५ श्लोकोंके पश्चात् 'उक्तं चार्षे' कह कर तृतीय कालमें पल्योपमका आठवां भाग शेष रहनेपर उत्पन्न होनेवाले प्रतिश्रुति आदि कुलकरोंका वर्णन करते हुए जो श्लोक दिये गये हैं वे आदिपुराणके तीसरे पर्वमें क्रमशः इस प्रकार उपलब्ध होते हैं— ५५-५७, ६३-६४, ६९-७२, ७६-७७, ७९, ८१-८३ इत्यादि।

यहां १४ कुलकरोंकी आयुका प्रमाण क्रमशः इस प्रकार बतलाया है— पल्यका

---

१ यथा— इमे भद्रमृगाः पूर्वं संवसन्तेऽनुपद्रवाः। इदानीं तु विना हेतोः शृङ्गैरभिभवन्ति नः॥ इस श्लोककी पूर्ति वहां क्रमशः आदिपुराणके ९५ वें श्लोकके चतुर्थ चरण, ९६ वेंके चतुर्थ चरण और ९७ वें श्लोकके पूर्वार्ध भागसे की गई है।

दशवां भाग, अमम, अटट, त्रुटित, कमल, नलिन, पद्म, पद्मांग, कुमुद, कुमुदांग, नयुत, नयुतांग, पूर्व [पर्व] और पूर्वकोटि । इस मतका उल्लेख तिलोयपण्णत्ति (४, ५०२-५०३) में 'केई णिरूवेंति' वाक्यके द्वारा किया गया है ।

भोगभूमिजोंकी यौवनप्राप्तिमें यहां सामान्यतः २१ दिनका कालप्रमाण बतलाया है[1] । परन्तु तिलोयपण्णत्तिमें उत्तम, मध्यम और जघन्य भोगभूमियोंके अनुसार पृथक् पृथक् (४,३७९-८०, ३९९-४००, ४०७-८) क्रमशः २१, ३५ और ४९ दिनोंका कालक्रम बतलाया गया है । यही कालक्रम हरिवंशपुराण[2] और सागारधर्मामृतमें[3] सामान्य रूपसे ४९ दिन प्रमाण कहा गया है । लोकप्रकाश ( २९-२१४ ) में इसी कालक्रमका निर्देश करते हुए 'तथा हि' कहकर जो श्लोक दिया है वह सागारधर्मामृतमें भी है, जो इस प्रकार है—

सप्तोत्तानशया लिहन्ति दिवसान् स्वांगुष्ठमार्यास्ततः,
कौ रिङ्गन्ति ततः पदैः कलगिरो यान्ति स्खलद्भिस्ततः ।
स्थेयोभिश्च ततः कलागुणभृतस्तारुण्यभोगोद्गताः,
सप्ताहेन ततो भवन्ति सुदृगादानेऽपि योग्यास्ततः ॥ सा. ध. २-६८.

(६) ज्योतिर्लोकविभागमें ज्योतिषी देवोंके भेद, उनका निवासस्थान, विमानविस्तरादि, संचारक्रम, जंबूद्वीपादिकमें चन्द्रसंख्या, वीथियां, मेरुसे चन्द्र-सूर्योंका अन्तरप्रमाण, उनका परस्पर अन्तर, मुहूर्तगति, दिन-रात्रिप्रमाण, ताप-तमकी परिधियां, चारक्षेत्र, अधिक मास, दक्षिण-उत्तरअयन, आवृत्तियां, विषुप, चन्द्रकी हानि-वृद्धि, ग्रहादिकोंका आकार, कृत्तिकादिकोंका संचार, उनके देवता, समय-आवली आदिका प्रमाण, सूर्यका उदय व अस्तगमन, ताराप्रमाण, चन्द्रादिकोंकी आयुका प्रमाण और देवीसंख्या आदिकी प्ररूपणा की गई है ।

(७) भवनवासिलोकविभागमें चित्रा-वज्रा आदि १६ पृथिवियों एवं पंकभाग व अब्बहुल भागका निर्देश करके भवनवासी देवोंके भवनोंकी संख्या, जिनभवन, इन्द्रोंके नाम, उनके भवन, परिवारदेव-देवियां, आयु, उच्छ्वास एवं आहारकालका प्रमाण तथा मुकुटचिह्न, इत्यादिकी प्ररूपणा की गई है ।

(८) अधोलोकविभागमें रत्नप्रभादिक भूमियोंका बाहल्य, वातवलय, पृथिवीक्रमानुसार प्रस्तारसंख्या, श्रेणिबद्ध व प्रकीर्णक बिलोंकी संख्या, इन्द्रकादिकोंका विस्तार, उनका अन्तर, प्रथम श्रेणिबद्धोंके नाम, जन्मभूमियोंका आकार व विस्तारादि, नारकउत्सेध, आयु, आहार,

---

१ दिवसैरेकविंशत्या पूर्यन्ते यौवनेन च । प्रमाणयुक्तसर्वांगा द्वात्रिंशल्लक्षणाङ्किताः ॥ ५-२५.
२ ह. पु. ७, ९२-९४. ३ सा. ध. २-६८.

अवधिविषय, इन्द्रियादिक मार्गणाओंकी सम्भावना, वेदना, उत्पतन, जन्म-मरणअन्तर, गत्यागति, विक्रिया तथा पारस्परिक एवं असुरकृत वेदना, इन सबका वर्णन किया गया है।

(९) व्यन्तरलोकविभागमें पहले औपपातिक, अध्युषित और आभियोग्य, ये तीन भेद व्यन्तरोंके बतलाये गये हैं। पश्चात् भवन, आवास और भवनपुर, इन तीन प्रकारके व्यन्तर-स्थानोंका उल्लेख करके उनका विस्तारादि बतलाते हुए यह भी कथन किया गया है कि उक्त भवनादिक किनके होते हैं और किनके नहीं होते। आगे चलकर आठ प्रकारके व्यन्तरोंका निर्देश करते हुए उनमेंसे प्रत्येकके अवान्तरभेद, इन्द्रोंके नाम, उनकी आयु, वल्लभायें और उन वल्लभाओंके परिवारका प्रमाण बतलाया गया है। पश्चात् उपर्युक्त व्यन्तरजातियोंका शरीरवर्ण, चैत्यवृक्ष, सामानिकादि देवोंकी संख्या व्यन्तरनगरियां, गणिकामहत्तरियोंके नाम और उनकी आयु एवं उत्सेध आदिका कथन किया गया है।

(१०) ऊर्ध्वलोकविभागमें सर्वप्रथम भावन, व्यन्तर, नीचोपपातिक, दिग्वासी, अन्तरवासी, कूष्माण्ड, उत्पन्नक, अनुत्पन्नक, प्रमाणक, गन्धिक, महागन्ध, भुजग, प्रीतिक, आकाशोत्पन्न, ज्योतिषी, वैमानिक और सिद्ध, इनकी क्रमशः ऊपर-ऊपर स्थिति बतला कर ज्योतिषी पर्यन्त उनकी ऊर्ध्वस्थिति व आयुका प्रमाण दिखलाया गया है। तत्पश्चात् १२ कल्पोंका व कल्पातीतोंका उल्लेख करके कल्पविभागानुसार इन्द्रकप्रमाण, ऋतु आदि इन्द्रकोंके चारों ओर स्थित श्रेणिबद्ध विमानोंका संख्याक्रम, इन्द्रकनाम, १६ कल्पोंके मतानुसार विमानसंख्या, संख्यात-असंख्यात योजन विस्तारवाले विमानोंकी संख्या, कल्पानुसार श्रेणिबद्ध विमानोंकी संख्या, कल्पोंका आधार, विमानबाहल्य, प्रासादोत्सेधादि, विमानवर्ण, गति-आगति, मुकुटचिह्न, सौधर्मेन्द्रका निवासस्थान, उसके नगर-प्रासादोंका रचनाक्रम, देवीसंख्या व उनके प्रासाद, ईशानादिक अन्य इन्द्रोंके नगरादिक, सामानिक आदिकोंका प्रमाण, सोम-यमादिकोंकी आयु उच्छ्वास व आहारकाल, कल्पोंमें देवों व देवियोंकी आयुका प्रमाण, सुधर्मा सभादि, प्रासादोंके अग्र भागमें स्थित स्तम्भ व न्यग्रोध पादप, यानविमान, सोमादिकके प्रधान विमान, प्रवीचार, उत्सेध, लेश्या, विक्रिया, अवधिविषय, देवियोंकी उत्पत्ति, जन्म-मरणअन्तर, तमस्काय, लौकान्तिक देव, उत्पत्त्यन्तर जिनपूजाप्रक्रम और सुखोपभोग इत्यादि विषयोंकी प्ररूपणा की गई है।

(११) मोक्षविभागमें आठवीं ईषत्प्राग्भार पृथिवीका विस्तारादि दिखाकर सिद्धोंका अवस्थान और उनकी अवगाहनाका प्रमाण बतलाया है। तत्पश्चात् सिद्धोंका स्वरूप बतलाते हुए साताजन्य सुख और अतीन्द्रिय सुखकी प्ररूपणा की गई है। आगे जाकर अधः और ऊर्ध्व लोकका उत्सेधादि बतला कर अन्तिम प्रशस्तिके साथ ग्रन्थकी समाप्ति की गई है।

तिलोयपण्णत्तिमें अनेक स्थानोंपर 'लोकविभाग' का उल्लेख करके जो जो मतभेद

दिखलाये हैं वे वर्तमान लोकविभागमें कहां तक पाये जाते हैं, इस बातका यहां विचार किया जाता है—

(१) ति. प. म. १, गा. २७३ में प्रथमतः तीनों वातवलयोंकी मुटाई लोकशिखरपर क्रमशः २, १ और कुछ (४२५ धनुष) कम १ कोश बतला कर पश्चात् गा. २८१ में लोकविभागके अनुसार उक्त मुटाईका प्रमाण क्रमशः $१\frac{१}{२}$, $१\frac{१}{६}$ और $१\frac{१}{१२}$ कोश बतलाया गया है। यह मत वर्तमान लोकविभागमें उपलब्ध नहीं होता, प्रत्युत वहां पूर्व मतानुसार (१-२७३) ही उसका प्रमाण पाया जाता है। यथा—

लोकाग्रे क्रोशयुग्मं तु गव्यूतिर्न्यूनगोरुतम्।
न्यूनप्रमाणं धनुषां पंचविंश-चतुशतम् ॥ लो. वि. ८-१४.

(२) ति. प. ४-२४४८ में 'संगाइणी लोकविभाग' के अनुसार लवणसमुद्रका विस्तार जलशिखरपर दश हजार योजन प्रमाण कहा है। इस विषयको लोकविभागमें खोजनेपर वहां निम्न श्लोक प्राप्त होता है—

दशैवेश (?) सहस्राणि मूलेऽग्रेऽपि पृथुर्मतः।
सहस्रमवगाढोऽगादूर्ध्वं स्यात् षोडशोच्छ्रितः ॥ लो. वि. २-३.

इसमें अग्र भागमें उसका विस्तार दश हजार यो. प्रमाण ही बतलाया है। यहां विस्तारके लिये 'पृथु' शब्दका उपयोग किया गया है। इसके आगे 'उक्तं च त्रिलोकप्रज्ञप्तौ' कह कर ति. प. गाथा ४-२४०० उद्धृत की है। इसका सम्बन्ध प्रकरणसे स्पष्टतापूर्वक नहीं बतलाया गया।

तिलोयपण्णत्तिमें इससे पूर्व गा. २४४२ और २४४३ में बतलाया है कि दोनों ओर तटसे ९५००० यो. जानेपर लवणसमुद्रका जल शुक्ल पक्षमें क्रमशः बढ़ता हुआ पूर्णिमाके दिन दो कोश ऊंचा हो जाता है। वही अमावस्याके दिन घटकर भूमिके सदृश हो जाता है। यह मत 'लोगाइणी ग्रन्थप्रवर' का बतलाया गया है (गा. २४४४)। ठीक इसके आगे गा. २४४५-४६ में जलका ११००० यो. अवस्थित उत्सेध बतलाकर उसकी वृद्धि व हानिका प्रमाण ५००० यो. निर्दिष्ट किया गया है। यह पिछला मत वर्तमान लोकविभागमें पाया जाता है। यथा—

एकादश सहस्राणि यमवास्यां [अमावास्यां] गतोच्छ्रयः।
ततः पंच सहस्राणि पौर्णिमास्यां विवर्धते ॥ लो. वि. २-७.

(३) ति. प. गा. २४७८-२४९० में अन्तरद्वीपों और उनमें रहनेवाले कुमानुषोंका स्वरूप बतला कर आगे गा. २४९१-९९ में लोकविभागाचार्यके मतानुसार उसे फिरसे भी

अन्य प्रकारसे बतलाया है। यह मत वर्तमान लोकविभाग ( २, ३३-४० ) में पाया जाता है। विशेषता यह है कि इसी लोकविभागमें आगे जाकर श्लोक ४४ के पश्चात् 'उक्तं च त्रिलोकप्रज्ञप्तौ' कहकर ति. प. की २४७८ से ८८ तक जिन ११ गाथाओंको उद्धृत किया है वे उसके पूर्व मतके विरुद्ध पड़ती हैं।

( ४ ) ति. प. गा. ७-११५ में ज्योतिषी देवोंकी नगरियोंका बाहल्य लोकविभागाचार्यके मतानुसार अपने अपने विस्तारके बराबर बतलाया है। इस विषयको लोकविभागमें खोजनेपर वहां सूर्य-चन्द्रादिके विमानोंका विस्तारप्रमाण तो मिलता है[1], परन्तु उनके बाहल्यका प्रमाण वहां दृष्टिगोचर नहीं होता। हां, वहांपर छठे प्रकरणके १५ वें श्लोकसे आगे 'पाठान्तरं कथ्यते' कहकर निम्न श्लोक द्वारा उक्त विमानोंका बाहल्य अपने अपने विस्तारसे आधा अवश्य बतलाया है जो तिलोयपण्णत्तिमें प्रकरणानुसार पाया जाता है[2]।

रवीन्दु-शुक्र-गुर्वाख्याः कुजाः सौम्यास्तमोदयाः।
ऋक्षास्ताराः स्वविष्कम्भादर्धबाहल्यकाः मताः॥ लो. वि. ६ १६.

( ५ ) तिलोयपण्णत्ति ( ८, ६१४-६३४ ) में लौकान्तिक देवोंकी प्ररूपणा करके आगे ( गा. ६३५-३९ ) लोकविभागाचार्यके मतानुसार उनके अवस्थान व संख्या आदिकी प्ररूपणा फिरसे भी की गई है। यह मत वर्तमान लोकविभागमें[3] अंशतः पाया जाता है, क्योंकि, वहां उनकी संख्यामें कुछ भेद दिखायी देता है। ति. प. में सारस्वत और आदित्य आदिकोंके मध्यमें जिन अनलाभ और सूर्याभ आदि दो दो देवोंके नामोंका उल्लेख किया गया है उनका निर्देश भी यहां नहीं किया गया।

( ६ ) तिलोयपण्णत्ति ( ९-६ ) में सिद्धोंकी उत्कृष्ट और जघन्य अवगाहनाका प्रमाण क्रमशः ५२५ धनुष और ३½ हाथ बतला कर फिर आगे गाथा ९ में 'लोकविनिश्चय ग्रन्थ लोकविभाग' के अनुसार उक्त अवगाहनाको अन्तिम शरीरसे कुछ कम बतलाया है। यह मत वर्तमान लोकविभागमें प्राप्त होता है। यथा—

गव्यूतेस्तत्र चोर्ध्वायास्तुर्ये भागे व्यवस्थिताः।
अन्त्यकायप्रमाणात्तु किंचित्संकुचितात्मकाः॥ लो. वि. ११-७.

इस प्रकार वर्तमान लोकविभागके रूपको देखकर उसपर विचार करनेसे ऐसा प्रतीत होता है कि इसकी रचनाके आधार तिलोयपण्णत्ति और त्रिलोकसार आदिक ग्रन्थ भी रहे हों तो

........................................

१ लो. वि. प्रकरण ६ श्लोक ९, ११ इत्यादि। २ ति. प. अ. ७ गा. ३९, ६८, ८५, ९१ इत्यादि। ३ लो. वि. प. १०७.

आश्चर्य नहीं। इसके कर्ताके सामने कोई दूसरा प्राचीन लोकविभाग ग्रन्थ रहा है, जिसकी भाषाका परिवर्तन करके उन्होंने यह रचना प्रस्तुत की है। यह बात ग्रन्थकारने स्वयं कही है, जो विचारणीय है। इसमें कुछ मतभेदोंका भी जो उल्लेख किया है वह प्रायः तिलोयपण्णत्तिसे मिलता है। जैसे– १२ और १६ कल्प[1], सर्वार्थसिद्धिमें जघन्य आयु[2] इत्यादि।

## ५ हरिवंशपुराण

यह पुन्नाटसंघीय जिनसेन सूरि द्वारा विरचित प्रथमानुयोगका एक प्रसिद्ध ग्रन्थ है। इसका रचनाकाल शक संवत् ७०५ (वि. सं. ८४०) है। यह ग्रन्थ ६६ सर्गोंमें विभक्त है। इसकी समस्त श्लोकसंख्या लगभग १०००० है। यह ग्रन्थ यद्यपि प्रथमानुयोगका है, फिर भी इसमें भूगोल, आयुर्वेद, ज्योतिष और संगीत आदि अन्य विषयोंकी भी यथास्थान प्ररूपणा पायी जाती है। ग्रन्थका मनन करनेसे उसके रचयिताकी बहुश्रुतज्ञताका परिचय मिलता है।

इसके चतुर्थ सर्गमें अधोलोक, पंचममें तिर्यग्लोक, छठेमें ऊर्ध्वलोक और सातवें सर्गमें कालका वर्णन विस्तारसे किया गया है। यह वर्णन प्रायः तिलोयपण्णत्ति जैसा ही है। यद्यपि इन दोनों ग्रन्थोंमें कहीं कहीं कुछ भिन्न मत भी देखनेमें आते हैं, परन्तु दोनोंकी वर्णन-शैली बहुत कुछ मिलती-जुलती है। उदाहरणार्थ— जिस प्रकार तिलोयपण्णत्तिके प्रथम और द्वितीय महाधिकारोंमें अधोलोकका विस्तार, वातवलय, नारकबिलोंके नाम, उनकी संख्या व विस्तार, नारकियोंकी आयु, उत्सेध, अवधिविषय और जन्मभूमियों आदिका विस्तृत वर्णन पाया जाता है; उसी प्रकार उन सबका वर्णन हरिवंशपुराणके चतुर्थ सर्गमें भी किया गया है। विशेषतायें यहां ये हैं—

(१) तिलोयपण्णत्तिकारने विस्तारादिकी प्ररूपणा करते हुए प्रथमतः गणित-सूत्रोंका उल्लेख किया है और फिर तदनुसार सभी जगह कहीं सिद्धांकों द्वारा और कहींपर सिद्धांकोंको न देकर भी वर्णन किया है। परन्तु हरिवंशपुराणकारने गणित-सूत्रोंका उल्लेख कहीं भी न करके केवल सिद्धांकों द्वारा ही उनका वर्णन किया है। उदाहरणार्थ– अधोलोकका आठ स्थानोंमें

---

१ जे सोलस कप्पाइं केई इच्छंति ताण उवएसे। तस्सिं तस्सिं वोच्छं परिमाणाणिं विमाणाणं॥ ति. प. ८-१७८.
ये च षोडश कल्पाँश्च केचिदिच्छन्ति तन्मते। तस्मिंस्तस्मिन् विमानानां परिमाणं वदाम्यहम् ॥ लो. वि. १०-३६.

२ तेत्तीसउवहिउवमा पल्लासंखेज्जभागपरिहीणा। सव्वट्ठसिद्धिणामे मण्णंते केइ अवराऊ॥ ति. प. ८-५११.
सर्वार्थायुर्यदुत्कृष्टं तदेवास्मिंस्ततः पुनः। पल्यासंख्येयभागोनमिच्छन्त्येकेऽल्पजीवितम् ॥ लो. वि. १०-२३५.

और ऊर्ध्वलोकका दश स्थानोंमें वर्णित विस्तारप्रमाण[1], तथा सीमन्तक आदि ४९ इन्द्रकोंका भी विस्तारप्रमाण[2]।

(२) तिलोयपण्णत्तिकारके सामने जिस विषयका परम्परागत उपदेश नहीं रहा है उस विषयका निरूपण न करनेका कारण उन्होंने तद्विषयक उपदेशका अभाव ही बतलाया है[3]। परन्तु हरिवंशपुराणकारने न तो कहीं वैसा उल्लेख ही किया है और न उन विषयोंका वर्णन भी। इसी प्रकार तिलोयपण्णत्तिकारके सामने जिस विषयपर आचार्योंका मतभेद रहा है उसका भी उन्होंने स्पष्टतासे कहीं नामनिर्देशपूर्वक या कहीं नामनिर्देश न करके 'केइ' आदि पदों द्वारा भी उल्लेख किया है[4], पर हरिवंशपुराणमें ऐसा नहीं है।

(३) तिलोयपण्णत्तिकारने नारकियोंमें असुरकृत वेदनाको बतलाते हुए सिकतानन व असिपत्र[5] आदि जिन पन्द्रह असुर सुरोंके नामोंका उल्लेख किया है वे हरिवंशपुराणमें उपलब्ध नहीं होते। इन नामोंको खोजनेका जहां तक प्रयत्न किया गया है, वे हमें किसी अन्य दिगम्बर ग्रन्थमें प्राप्त नहीं हो सके। परन्तु हां वे सूत्रकृताङ्ग और प्रवचनसारोद्धार आदि कितने ही श्वेताम्बर ग्रन्थोंमें अवश्य प्राप्त होते हैं। यथा—

अंबे अंबरिसी चेव सामे य सबले वि य। रुद्दोवरुद्द काले य महाकाले त्ति आवरे ॥
असिपत्ते धणुं कुंभे वालु वेयरणी वि य। खरस्सरे महाघोसे एवं पन्नरसाहिया ॥

सू. कृ. ५, १, ६८-६९ (निर्युक्ति)

(४) तिलोयपण्णत्तिमें जहां उत्कर्षसे प्रथमादिक सात पृथिवियोंमें क्रमशः आठ, सात, छह, पांच, चार, तीन और दो बार उत्पत्ति बतलाई गई है; वहां हरिवंशपुराणमें क्रमशः सात, छह, पांच, चार, तीन, दो और एक वार ही उत्पत्ति बतलाई है[6]।

(५) तिलोयपण्णत्तिकारने सातवीं पृथिवीसे निकलकर तिर्यंचोंमें उत्पन्न हुए कोई कोई जीव सम्यक्त्वको प्राप्त कर सकते हैं, ऐसा स्पष्ट उल्लेख किया है (देखिये गा. २-२९२)। यह मत वर्तमान लोकविभागमें भी पाया जाता है। यथा—

संयतासंयतः षष्ठ्याः सप्तम्यास्तु मृतोद्गतः।
सम्यक्त्वार्हो भवेत् कश्चित् तिर्यक्षेष्वात्र [तिर्यक्ष्वेवात्र] जायते ॥ लो. वि. ८-१०३.

---

१ ति. प. १, १७६-१७८, १, १९३-१९७; ह. पु. ४, १७-२८.
२ ति. प. २, १०५-१५६. ह. पु. ४, १७१-२१७. ३ ति. प. २-५४, ३-११३, ४-१५७२, १५८३, १६८८, १७१०; ५-४८, ६-६६, ७-३२, ८-२७६. इत्यादि।
४ देखिये पृ. ९८७-८८. ५ ति. प. २, ३४८-३४९. ६ ह. पु. ४, ३७६-३७८.

परन्तु हरिवंशपुराणमें[1] इसका कुछ निर्देश नहीं किया गया। हां, षट्खंडागम आदि[2] ग्रन्थोंमें उसका स्पष्टतासे निषेध अवश्य किया गया है। यथा—

अधो सत्तमाए पुढवीए णेरइया णिरयादो णेरइया उव्वट्टिदसमाणा कदि गदीओ आगच्छंति? एक्कम्हि चेव तिरिक्खगदिमागच्छंति त्ति। तिरिक्खेसु उववण्णल्लया तिरिक्खा छण्णो उप्पाएंति— आभिणिबोहियणाणं णो उप्पाएंति, सुदणाणं णो उप्पाएंति, ओहिणाणं णो उप्पाएंति, सम्मामिच्छत्तं णो उप्पाएंति, सम्मत्तं णो उप्पाएंति, संजमासंजमं णो उप्पाएंति (ष. खं. पु. ६, ९, २०३-२०६)।

इसके विपरीत प्रज्ञापना[3] और प्रवचनसारोद्धार[4] आदि श्वेताम्बर ग्रन्थोंमें भी तिलोयपण्णत्तिके समान उनमें सम्यक्त्वकी योग्यता बतलाई गई है।

( ६ ) तिलोयपण्णत्तिकारने कालप्ररूपणामें भोगभूमिजोंका वर्णन करते हुए यह बतलाया है कि अंगुष्ठावलेहन, उपवेशन, अस्थिरगमन, स्थिरगमन, कलागुणप्राप्ति, तारुण्य और सम्यक्त्वग्रहण, इन सात अवस्थाओंमें उत्तमभोगभूमिजोंके तीन तीन दिन, मध्यमभोगभूमिजोंके पांच पांच दिन और जघन्यभोगभूमिजोंके सात सात दिन व्यतीत होते हैं[5]। परन्तु हरिवंशपुराणकारने उक्त अवस्थाओंमें सामान्य रूपसे सात सात दिन व्यतीत होना ही बतलाया है[6]। यही बात आदिपुराण, त्रिलोकसार और सागारधर्मामृत आदि ग्रन्थोंमें भी पायी जाती है।

( ७ ) इसी प्रकरणमें प्रतिश्रुति आदि चौदह कुलकरोंकी उत्पत्ति बतलाते हुए हरिवंशपुराणकारने उन्हें उत्तरोत्तर पहिले पहिलेका पुत्र होना सूचित किया है[7]। परन्तु तिलोयपण्णत्तिकारने उनको उत्तरोत्तर पुत्र होना तो दूर रहा, किन्तु उनके बीचमें आगे आगे पल्यके $\frac{१}{८०}$, $\frac{१}{८००}$, $\frac{१}{८०००}$ भाग प्रमाण इत्यादि कालका अन्तर भी बतलाया है[8]। गणितप्रक्रियासे विचार करनेपर यही मत ठीक प्रतीत होता है। कारण कि दोनों ही ग्रन्थकर्ताओंने यह समान रूपसे स्वीकार

---

१ ह. पु. ४-३७९. २ सप्तम्यां नारका मिथ्यादृष्टयो नरकेभ्य उद्वर्तिता एकामेव तिर्यग्गतिमायान्ति। तिर्यक्ष्वायाताः पंचेन्द्रिय-गर्भज-पर्याप्तक-संख्येयवर्षायुःषूत्पद्यन्ते, नेतरेषु। तत्र चोत्पन्नाः सर्वे मति-श्रुतावधि-**सम्यक्त्व**-सम्यङ्मिथ्यात्व-संयमासंयमान्नोत्पादयन्ति। त. रा. ३, ६, ७.

३ अहे सत्तमपुढवी-पुच्छा। गोमया! णो इणठ्ठे समठ्ठे, सम्मत्तं पुण लभेज्जा। प्रज्ञापना २०, १०.

४ प्रवचनसारोद्धार १०८७. ५ ति. प. ४, ३७९-३८०; ३९९-४००, ४०७-४०८. ६ ह. पु. ७-९२-९४.

७ यथा— पल्यस्य दशमं भागं जीवित्वासौ प्रतिश्रुतिः। पुत्रं सन्मतिमुत्पाद्य जीवितान्ते दिवं स्मृतः [सृतः]॥ ह. पु. ७-१४८. ८ यह अन्तर आदिपुराण (पर्व ३ श्लोक ७६, ९०, १०२ आदि) में प्रायः सर्वत्र असंख्यात वर्षकोटि प्रमाण बतलाया गया है।

किया है कि तृतीय कालमें पल्यका आठवां भाग शेष रहनेपर चौदह कुलकरोंकी उत्पत्ति होती है। उनमें प्रथम कुलकरकी आयु $\frac{१}{१०}$ पल्य, द्वितीयकी $\frac{१}{१००}$ पल्य, इस प्रकार आगे आगेके कुलकरकी आयु पूर्व पूर्वकी अपेक्षा दशवें भाग होती गई है। अब यदि हरिवंशपुराणकर्ताके अनुसार कुलकर पुरुषोंके बीच अन्तराल न स्वीकार किया जाय तो उन सबकी आयुके प्रमाण-को मिलानेपर वह कुछ कम पल्यका नौवां भाग ($\frac{१}{९}$) होता है। इस प्रकार पल्यका आठवां भाग शेष रहनेपर जो उन्होंने कुलकर पुरुषोंकी उत्पत्ति स्वीकार की है[1], वह उनके ही मतके विरुद्ध पड़ती है। किन्तु तिलोयपण्णत्तिकारके अनुसार उक्त आयुप्रमाण $\left[\frac{११११११११११११११}{१००००००००००००००}\right.$ $=$ कुछ कम $\left.\frac{१}{९} \text{ पल्य}\right]$ में सबोंके अन्तरकाल $\left[\frac{११११११११११११११}{८००००००००००००००} = \text{कुछ कम } \frac{१}{७२} \text{ पल्य}\right]$ को मिला देनेपर वह कुछ कम पल्यका आठवां भाग $\left[\frac{१}{९}+\frac{१}{७२}=\frac{९}{७२}=\frac{१}{८}\right]$ होता है, जैसा कि उन्होंने स्वीकार भी किया है (देखिये गा. ४-४२१)।

हरिवंशपुराणके कर्ताने प्रतिश्रुति आदि उक्त कुलकरोंकी आयु, उत्सेध और वर्णादिका निर्देश करके भी उनकी पत्नियोंका कोई उल्लेख नहीं किया। परन्तु तिलोयपण्णत्तिकारने प्रत्येक कुलकरकी पत्नीका नामोल्लेख करके प्रसेनजित् नामक तेरहवें कुलकर तक उनके लिये 'देवी' या 'महादेवी' पदका तथा अन्तिम कुलकर नाभिरायकी पत्नीके लिये 'वधू' पदका प्रयोग किया है। इससे ध्वनित होता है कि उनके मतानुसार विवाहविधि प्रसेनजित् कुलकरके समयसे चालू हुई है। हरिवंशपुराणके अनुसार यह विधि मरुदेव नामक बारहवें कुलकरके समयसे प्रारम्भ हुई है, क्योंकि, वहां मरुदेवके द्वारा अपने पुत्र प्रसेनजित्का प्रधानकुलवाली कन्याके साथ विवाह करानेका स्पष्ट उल्लेख है[2]।

मिलान कीजिये—

एक्करस-वण्ण-गंधं दो फासा सद्दकारणमसद्दं। खंदंतरिदं दव्वं तं परमाणुं भणंति बुधा ॥
अंतादि-मज्झहीणं अपदेसं इंदिएहि ण हु गेज्झं। जं दव्वं अविभत्तं तं परमाणुं कहंति जिणा ॥
वण्ण-रस-गंध-फासे पूरण-गलणाइं सव्वकालम्हि। खंदं पि व कुणमाणा परमाणू पुग्गला तम्हा ॥
ति. प. १ गा. ९७, ९८, १००.

---

१ अथ कालद्वयेऽतीते क्रमेण सुखकारणे। पल्याष्टभागशेषे च तृतीये समवस्थिते ॥ क्रमेण क्षीयमाणेषु कल्प-वृक्षेषु भूरिषु। क्षेत्रे कुलकरोत्पत्तिं शृणु श्रेणिक साम्प्रतम् ॥ ह. पु. ७, १२२-२३. २ ह. पु. ७,१६६-६७.

एकदैकं रसं वर्णं गन्ध-स्पर्शाविबाधकौ । दधन् स वर्तते ऽभेद्यः शब्दहेतुरशब्दकः ॥ ह. पु. ७-३३
आदि-मध्यान्तनिर्मुक्तं निर्विभागमतीन्द्रियम् । मूर्तमप्यप्रदेशं च परमाणुं प्रचक्षते ॥ ह. पु.७-३२
वर्ण-गन्ध-रस-स्पर्शैः पूरणं गलनं च यत् । कुर्वन्ति स्कन्धवत्तस्मात् पुद्गलाः परमाणवः ॥ ७-३६

× × ×

तं चिय पंचसयाइं अवसप्पिणिपढमभरहचक्किस्स । अंगुल एक्कं चेव य तं तु पमाणंगुलं णाम ॥
जस्सिं जस्सिं काले भरहेरावदमहीसु जे मणुआ । तस्सिं तस्सिं ताणं अंगुलमादंगुलं णाम ॥
ति. प. १, १०८-१०९

प्रमाणांगुलमेकं स्यात् तत् पंचशतसंगुणम् । प्रथमस्यावसर्पिण्यामंगुलं चक्रवर्तिनः ॥ ह. ७-४२
स्वे स्वे काले मनुष्याणामंगुलं स्वांगुलं मतम् । मीयते तेन तच्छत्र-भृंगार-नगरादिकम् ॥ ह. ७-४४

× × ×

पास-रस-गंध-वण्णव्वदिरित्तो अगुरुलहुगसंजुत्तो । वत्तणलक्खणकलियं कालसरूवं इमं होदि ॥
[ कालस्स दो वियप्पा मुक्खामुक्खा हुवंति एदेसुं । मुक्खाधारबलेणं अमुक्खकालो पयट्टेदि ॥ ]
जीवाण पुग्गलाणं हुवंति परियट्टणाइ विविहाइं । एदाणं पज्जाया वट्टंते मुक्खकालआधारे ॥
सव्वाण पयत्थाणं णियमा परिणामपहुदिवित्तीओ । बहिरंतरंगहेदुहि सव्वब्भेदेसु वट्टंति ॥
बाहिरहेदू कहिदो णिच्छयकालो त्ति सव्वदरिसीहिं । अब्भंतरं णिमित्तं णिय णियदव्वेसु चेट्ठेदि ॥
कालस्स भिण्णभिण्णा अण्णुण्णपवेसणेण परिहीणा । पुह पुह लोयायासे चेट्ठंते संचरेण विणा ॥
ति. प. ४, २७८-२८३.

वर्ण-गन्ध-रस-स्पर्शमुक्तोऽगौरवालाघवः । वर्तनालक्षणः कालो मुख्यो गौणश्च स द्विधा । ह. ७-१.
जीवानां पुद्गलानां च परिवृत्तिरनेकधा । गौणकालप्रवृत्तिश्च मुख्यकालनिबन्धना ॥ ह. ७-४.
सर्वेषामेव भावानां परिणामादिवृत्तयः । स्वान्तर्बहिर्निमित्तेभ्यः प्रवर्तन्ते समन्ततः ॥ ह. ७-५.
निमित्तमान्तरं तत्र योग्यता वस्तुनि स्थिता । बहिर्निश्चयकालस्तु निश्चितस्तत्त्वदर्शिभिः ॥ ७-६
अन्योन्यानुप्रवेशेन विना कालाणवः पृथक् । लोकाकाशमशेषं तु व्याप्य तिष्ठन्ति संचिताः
[ तिष्ठन्त्यसंचिताः ] ॥ ह. ७-७.

× × ×

णिरएसु णत्थि सोक्खं णिमेसमेत्तं पि णारयाण सदा । दुक्खाइं दारुणाइं वट्टंते पच्चमाणाणं ॥
ति. प. २-३५२.

अक्ष्णोर्निमीलनं यावन्नास्ति सौख्यं च जातुचित् । नरके पच्यमानानां नारकाणामहर्निशम् ॥
ह. ४-३६८

× × ×

विप्फुरिदपंचवण्णा सहावमउवा य मधुररसजुत्ता। चउरंगुलपरिमाणा तण त्ति जाएदि सुरहिगंधड्ढा॥
ति. प. ४-३२२

पंचवर्ण-सुखस्पर्श-सुगन्ध-रस-शब्दकैः। संछन्ना राजते क्षोणी तृणैश्च चतुरंगुलैः॥ ह. ७-७७.

× × ×

गीदरवेसुं सोत्तं रूवे चक्खू सुसोरभे घाणं। जीहा विविहरसेसुं पासे पासिंदियं रमइ॥
इय अण्णोण्णासत्ता ते जुगला वर णिरंतरे भोगे। सुलभे वि ण संतित्तिं इंदियविसएसु पावंति॥
ति. प. ४, ३५५-३५६.

श्रोत्रं गीतरवे रूपे चक्षुर्घ्राणं सुसौरभे। जिह्वा मुख [सुख] रसास्वादे सुस्पर्शे स्पर्शनं तनोः॥
अन्योन्यस्य तदासक्तं दंपतीनां निरंतरम्। स्तोकमपि न संतृप्तं मनोऽधिष्ठितमिन्द्रियम्॥
ह. पु. ७, ९७-९८.

× × ×

णभगजघंटणिभाणिं चंदाइच्चाण मंडलाणि तदा। आसाढपुण्णिमाए दट्ठूणं भोगभूमिजा सव्वे॥
आकंसियमदिघोरं उप्पादं जादमेदमिदि मत्ता। पज्जाउला पकंपं पत्ता पवणेण पहदरुक्खो व्व॥
ति. प. ४, ४२३-४२४.

तस्य काले प्रजा दृष्ट्वा पौर्णमास्यां सहैव खे। आकाशगजघंटाभे द्वे चन्द्रादित्यमण्डले॥
आकस्मिकभयोद्विग्नाः खमहोत्पातशंकिताः। प्रजाः संभूय पप्रच्छुस्तं प्रभुं शरणागताः॥ ७, १२६-२७

× × ×

उववणवाविजलेणं सित्ता पेच्छंति एक्कभवजाइं। तस्स णिरिक्खणमेत्ते सत्तभवातीद-भाविजादीओ॥
ति. प. ४-८०८.

नन्दा भद्रा जया पूर्णेत्यभिख्याभिः क्रमोदिताः। यज्जलाभ्युक्षिता पूर्वां जातिं जानन्ति जन्तवः॥
ताः पवित्रजलापूर्णसर्वपाप-रुजाहराः। परापरभवा सप्त दृश्यन्ते यासु पश्यताम्॥ ह. ५७, ७३-७४.

× × ×

पण्णरसेसु जिणिंदा णिरंतरं दोसु सुण्णया तत्तो।
तीसु जिणा दो सुण्णा इगि जिण दो सुण्ण एक्कजिणो॥ ति. प. ४-१२८८.

दो सुण्णा एक्कजिणो इगि सुण्णो इगि जिणो य इगि सुण्णो।
दोण्णि जिणा इदि कोट्ठा णिद्दिट्ठा तित्थकत्ताणं॥ ति. प. ४-१२८९.

दोकोट्ठेसुं चक्की सुण्णं तेरससु चक्किणो छक्के ।
सुण्ण तिय चक्कि सुण्णं चक्की दो सुण्ण चक्कि सुण्णो य ॥ ति. प. ४-१२९०

चक्की दो सुण्णाइं छक्खंडवईण चक्कवट्टीणं ।
एदे कोट्ठा कमसो संदिट्ठी एक्क दो अंका ॥ ति. प. ४-१२९१.

दस सुण्ण पंच केसव छस्सुण्णा केसि सुण्ण केसीओ ।
तियसुण्णमेक्ककेसी दो सुण्णं एक्क केसि तिय सुण्णं ॥ ति. प ४-१४१७.

वृषभाद्या धर्मपर्यन्ता जिनाः पंचदश क्रमात् । निरन्तरास्ततः शून्ये त्रिजिनाश्शून्ययोर्द्वयम् ॥
जिने [ जिनो ] शून्यद्वयं तस्माज्जिनः शून्यद्वयं पुनः ।
जिने [ जिनो ] शून्यं जिनः शून्यं द्वौ जिनेन्द्रौ निरन्तरौ ॥
चक्रिणौ भरताद्यौ द्वौ तौ शून्यानि त्रयोदश । षट् चक्रिणस्त्रिशून्यानि चक्री शून्यं च चक्रभृत् ॥
ततः शून्यद्वयं चक्री शून्यं चक्रधरस्ततः । शून्ययोर्द्वितयं तस्मादिति चक्रधरक्रमः ॥
शून्यानि दश पंचातस्त्रिपृष्टाद्यास्तु केशवाः । शून्यषट्कं ततश्चैकः केशवो व्योम-केशवः [वाः] ॥
त्रिशून्यं केशवश्चैकः शून्यद्वितयमप्यतः । केशवस्त्रीणि शून्यानि केशवानामयं क्रमः ॥

ह. पु. ६०, ३२४-३२९.

× × ×

अणिदाणगदा सव्वे बलदेवा केसवा णिदाणगदा । उड्ढगामी सव्वे बलदेवा केसवा अधोगामी ॥

ति. प. ४-१४३६.

ऊर्ध्वगा बलदेवास्ते निर्निदाना भवान्तरे । अधोगा सनिदानास्तु केशवाः प्रतिशत्रवः ॥

ह. पु. ६०-२९३.

× × ×

एदम्मि तमिस्से जे विहरंते अप्परिद्धिया देवा । दिम्मूढा वच्चंते माहप्पेण महद्धियसुराणं ॥

ति. प. ८-६१३.

अस्मिन्नल्पर्द्धयो देवा दिग्मूढाश्चिरमासते । महर्द्धिकसुरैः सार्द्धं कुर्युस्तद्वार्धिलंघनम् ॥

ह. पु. ५-६८५.

× × ×

## तिलोयपण्णत्ति और हरिवंशपुराणका विषयसाम्य

| विषय | ति. प. | ह. पु. |
|---|---|---|
| राजुविभाग .... ... | १, १५४-१६२ | ४, १२-१६ |
| प्रथमादिक राजुकी समाप्तिपर लोकविस्तार | " १७६-७८, १९३-९७ | " १७-२८ |
| वातवलय .... .... .... | " २६७-२७३ | " ३३-४२ |
| रत्नप्रभादि ७ पृथिवियां .... .... | " १५२-१५३ | " ४३-४६ |
| खर-पंकभागादि विभाग .... .... | २, ९-२३ | " ४७-५८ |
| भवनवासी १० .... .... | ३, ९ | " ६३-६४ |
| असुरकुमारादिकोंकी आयु .... .... | " १४४-१४५ | " ६६-६७ |
| असुरकुमारादिकोंकी उंचाई ... .... | " १७६ | " ६८ |
| नरकसंख्या .... .... .... | २, २६-२८ | " ७१-७४ |
| प्रस्तारसंख्या .... .... .... | " ३७ | " ७५ |
| ४९ इन्द्रकोंके नाम .... .... | " ४०-४५ | " ७६-८५ |
| इन्द्रक, श्रेणिबद्ध व प्रकीर्णक बिलोंकी संख्या | " ५५-९४ | " ८६-१५० |
| सीमन्तक आदिक प्रथम श्रेणिबद्धोंके नाम | " ४७-५३ | " १५१-१५८ |
| संख्यात व असंख्यात योजन विस्तृत बिलोंकी संख्या | " ९५-९९ | " १६०-१७० |
| सीमन्तकादि इन्द्रक बिलोंका विस्तार | " १०५-१५६ | " १७१-२१७ |
| इन्द्रकादिक बिलोंका बाहल्य | " १५७-१५८ | " २१८-२२४ |
| इन्द्रकादिकोंका अन्तराल .... .... | " १५९-१९४ | " २२५-२४८ |
| नारक बिलोंके अनुसार आयुका प्रमाण | " २०२-२१५ | " २४९-२९४ |
| उत्सेध .... .... .... | " २१६-२७० | " २९५-३३९ |
| अवधिविषय .... .... ... | " २७१ | " ३४०-३४१ |
| मृत्तिकागन्ध .... .... .... | " ३४६ | " ३४२ |
| लेश्या .... .... .... | " २८१ | " ३४३-३४५ |
| स्पर्शवेदना .... .... .... | " २९-३३ | " ३४६ |
| जन्मभूमियां .... ... .... | " ३०२-३१२ | " ३४७-३५४ |
| समुत्पतन .... .... .... | " ३१५ | " ३५५-३६२ |
| वेदना .... .... .... | " ३१६-३५८ | " ३६३-३६९ |
| जन्म-मरणान्तर .... .... .... | " २८७ | " ३७१-३७२ |
| नरकोंमें उत्पन्न होनेवाले जीव व उत्पत्तिवार | " २८४-२८६ | " ३७३-३७८ |
| नरकोंसे निर्गमन .... .... | " २८९-२९२ | " ३७९-३८३ |

## ६ त्रिलोकसार

यह आचार्यप्रवर श्री नेमिचन्द्र सिद्धान्तचक्रवर्ती द्वारा विरचित लोकानुयोगका एक सुप्रसिद्ध ग्रन्थ है। इसका रचनाकाल शककी दशवीं शताब्दि है। इसमें बहुतसी प्राचीन गाथायें ग्रन्थके अंग रूपमें सम्मिलित करली गई हैं। परन्तु उनके निर्माताओंका नामोल्लेख आदि कुछ भी नहीं पाया जाता है। इसमें लोकसामान्य, भावनलोक, व्यन्तरलोक, ज्योतिर्लोक, वैमानिकलोक और नर तिर्यग्लोक, ये छह अधिकार हैं। इसकी समस्त गाथासंख्या १०१८ है। यद्यपि ग्रन्थकारने इसमें उपर्युक्त ६ अधिकारोंका निर्देश नहीं किया है तथापि प्रारम्भमें "भवण-विंतर-जोइस-विमाण-णरतिरियलोयजिणभवणे। सव्वामरिंद-णरवइसंपूजियवंदिए वंदे ॥२॥" इस मंगलगाथा द्वारा द्वितीयादि अधिकारोंकी सूचना कर दी है। इसी प्रकार इन भावनलोकादि अधिकारोंके प्रारम्भमें प्रथम गाथाके द्वारा वहां वहांके जिनभवनोंको नमस्कार किया गया है।

जिस प्रकार तिलोयपण्णत्तिमें तीनों लोकोंका विस्तृत वर्णन किया गया है उसी प्रकार इसमें भी प्रायः उन सभी विषयोंका विवेचन पाया जाता हैं। विशेषता यह कि जहां तिलोय-पण्णत्तिमें गणितसूत्रों द्वारा कई स्थानोंमें विस्तारादिके सिद्ध हो जानेपर भी उन्हीं स्थानोंमें पुनः पृथक् पृथक् सिद्धांकों द्वारा प्ररूपणा की है, वहां इस ग्रन्थमें केवल करणसूत्रों द्वारा ही काम निकाला है। जैसे ४९ नरकप्रस्तारोंका विस्तार ( देखिये ति. प. गा. २, १०५-१५६ और त्रि. सा. गा. १६९ )।

**१ लोकसामान्य** अधिकारमें पहले संख्याप्ररूपणामें संख्यात, असंख्यात व अनन्त संख्याओं[1] तथा सर्वधारा आदि १४ धाराओंकी प्ररूपणा करके फिर पल्य, सागर व सूच्यंगुल आदि आठ प्रकारके उपमामानका स्वरूप बतलाया गया है[2]। आगे चलकर अधोलोकस्थ रत्नप्रभादि सात पृथिवियोंमें स्थित नारकबिल, नारकियोंके उत्पादस्थान, विक्रिया, वेदना, आयु, उत्सेध, अवधिविषय और गति-आगतिकी प्ररूपणा है। यह नारकप्ररूपणा तिलोयपण्णत्तिमें नारकलोक नामक द्वितीय अधिकारमें की गई है।

यहां तिलोयपण्णत्तिसे निम्न कुछ विशेषतायें भी हैं—

( १ ) तिलोयपण्णत्ति महाधिकार १, गा. २१५ से २३४ [ यहां पाठ कुछ स्खलित हो गया प्रतीत होता है ] तक सामान्यलोक, आगे गा. २४९ तक अधोलोक और इसके

---

१ इनकी प्ररूपणा ति. प. में. पृ. १७८-१८२ पर एक गद्यभाग द्वारा की गई है। २ ति. प. १,९३-१३२.

आगे गा. २६६ तक ऊर्ध्वलोक, इन तीनोंमेंसे प्रत्येकके निम्न आठ आठ भेद बतलाये हैं— १ सामान्य, २-३ दो चतुरस्र, ४ यवमुरज, ५ यवमध्य, ६ मन्दर, ७ दूष्य, और ८ गिरिकटक। परन्तु यहां त्रिलोकसारमें गा. ११५-११७ द्वारा केवल अधोलोकके ही उपर्युक्त आठ भेद बतलाये गये हैं। गा. ११८-१२० में ऊर्ध्वलोकके निम्न पांच भेद बतलाये हैं जो तिलोयपण्णत्तिसे भिन्न हैं— १ सामान्य, २ प्रत्येक, ३ अर्ध, ४ स्तम्भ और ५ पिनष्टि।

(२) तिलोयपण्णत्तिमें त्रसनालीकी उंचाई तेरह राजुसे कुछ (३२१६२२४१ ⅔ धनुष) कम बतलाई गई है[1]। परन्तु यहां उसे पूर्ण चौदह राजु ऊंची ही बतलाया है। जैसे—

लोयबहुमज्झदेसे रुक्खे सार व्व रज्जुपदरजुदा।
चोद्दसरज्जुत्तुंगा तसणाली होदि गुणणामा ॥ त्रि. सा. १४३.

(३) तिलोयपण्णत्ति (२,३४७–४९) में जिन १५ असुरकुमार जातिके देवोंके नामोंका निर्देश किया है वे यहां नहीं पाये जाते। यहां केवल गा. १९७ में असुरकृत वेदनाका ही सामान्यतया उल्लेख किया गया है।

(४) तिलोयपण्णत्ति (२,२९२) में सातवीं पृथिवीसे निकलकर तिर्यंचोंमें उत्पन्न होनेवाले जीवोंके सम्यग्दर्शनप्राप्तिकी योग्यता बतलाई गई है। परन्तु यहां उसका 'मिस्सतियं णत्थि णियमेण' (गा. २०४) द्वारा स्पष्टतया निषेध किया गया है। इत्यादि। गाथाओंकी समानता—

लोगो अकिट्टिमो खलु अणाइ-णिहणो सहावणिव्वत्तो। जीवाजीवेहि फुडो सव्वागासवयवो णिच्चो ॥
धम्माधम्मागासा गदिरागदि जीव-पोग्गलाणं च। जावत्तावल्लोगो आयासमदो परमणंतं ॥
उब्भियदलेक्कमुरवद्धयसंचयसण्णिहो हवे लोगो। अद्धुदयो मुरवसमो चोद्दसरज्जूदओ सव्वो ॥
त्रि. सा. ४–६.

आदि-णिहणेण हीणो पगदिसरूवेण एस संजादो। जीवाजीवसमिद्धो सव्वण्हावलोइओ लोओ ॥
धम्माधम्मणिबद्धा गदिरागदि जीव-पोग्गलाणं च। जेत्तियमेत्तायासे लोयायासो स णादव्वो ॥
हेट्ठिमलोयायारो वेत्तासणसण्णिहो सहावेण। मज्झिमलोयायारो उब्भियमुरअद्धसारिच्छो ॥
ति. प. १ गा. १३३, १३४, १३७.

ये गाथायें मूलाचार (द्वादशानुप्रेक्षाधिकार गा. २२-२४) में भी पायी जाती हैं।

---

1 ति. प. २-८.

अच्छिणिमीलणमेत्तं णत्थि सुहं दुक्खमेव अणुबद्धं । णिरए णेरइयाणं अहोणिसं पच्चमाणाणं ॥

त्रि. सा. २०७.

णिरएसु णत्थि सोक्खं णिमेसमेत्तं पि णारयाण सदा । दुक्खाइं दारुणाइं वट्टंते पच्चमाणाणं ॥

ति. प. २-३५२

**२ भावनलोक** अधिकारमें भवनवासी देवोंके भेद, इन्द्र, मुकुटचिह्न, चैत्यवृक्ष, भवन, सामानिक आदि परिवारदेव, देवीसंख्या, आयुप्रमाण, उच्छ्वास और आहार, इन सब विषयोंकी प्ररूपणा तिलोयपण्णत्तिके ही समान की गई है । गाथाओंकी समानता—

अमुरा णाग-सुवण्णा दीवोदहि-विज्जु-थणिद-दिस-अग्गी ।
वादकुमारा पढमे चमरो वइरोइणो इंदो ॥ त्रि. सा. २०९.
असुरा णाग सुवण्णा दीओवहि-थणिद-विज्जु-दिस-अग्गी ।
वाउकुमारा परया दसभेदा होंति भवणसुरा ॥ ति. प. ३-९.

× × ×

चूडामणि-फणि-गरुडं गज मयरं वड्ढमाणगं वज्जं ।
हरि-कलसस्सं चिण्हं मउले चेत्तदुमाइ धया ॥ त्रि. सा. २१३.
चूडामणि-अहि-गरुडा करि-मयरा वड्ढमाण-वज्ज-हरी ।
कलसो तुरवो मउडे कमसो चिण्हाणि एदाणिं ॥ ति. प. ३-१०.

× × ×

अस्सत्थ-सत्त-सामलि-जंबू-वेतस-कदंबक-पियंगू । सिरिसं पलासरायद्दुमा य असुरादिचेत्ततरू ॥
चेत्ततरूणं मूले पत्तेयं पडिदिसम्हि पंचेव । पलियंकठिया पडिमा सुरच्चिया ताणि वंदामि ॥

त्रि. सा. २१४-१५

अस्सत्थ-सत्तवण्णा संमल-जंबू य वेतस-कडंबा । तह पीयंगू सिरसा पलासरायद्दुमा कमसो ॥
चेत्तदुमामूलेसुं पत्तेक्कं चउदिसासु चेट्ठंते । पंच जिणिंदप्पडिमा पलियंकठिदी परमरम्मा ॥

ति. प. ३,१३६-३७

× × ×

पदमेत्ते गुणयारे अण्णोण्णं गुणिय रूवपरिहीणे । रूऊणगुणेणहिए मुहेण गुणियम्मि गुणगणियं ॥

त्रि. सा. २३१.

गच्छसमे गुणयारे परप्परं गुणिय रूवपरिहीणे । एक्कोणगुणविहत्ते गुणिदे वयणेण गुणगणिदं ॥

ति. प. ३-८०.

× × ×

असुरस्स महिस-तुरग-रथेभ-पदाती कमेण गंधव्वा । णिच्चाणीय महत्तर महत्तरी छक्क एक्का य ॥
णावा गरुडिभ-मयरं करभं खग्गी मिगारि-सिविगस्सं । पढमाणीयं सेसे सेसाणीया हु पुव्वं व ॥
त्रि. सा. २३२-३३.

असुरम्मि महिस-तुरगा रह-करिणो तह पदाति गंधव्वो । णच्चणया एदाणं महत्तरा छ महत्तरी एक्का ॥
णावा गरुड-गइंदा मयरुट्ठा खग्गि-सीह-सिविकस्सा । णागादीणं पढमाणीया बिदियाय असुरं वा ॥
ति. प. ३, ७८-७९

३ व्यन्तरलोक अधिकारमें व्यन्तर देवोंके भेद, उनका शरीरवर्ण, चैत्यवृक्ष, व्यन्तरोंके अवान्तरभेद, इन्द्रनाम, गणिकामहत्तरी, सामानिक आदि परिवारदेव, निवासद्वीप, प्रासाद, आयु और भवनपुरादि विभागका उसी प्रकार वर्णन पाया जाता है जैसा कि तिलोयपण्णत्तिके छठे अधिकारमें किया गया है ।

४ ज्योतिर्लोक अधिकारमें पहिले ज्योतिषी देवोंके पांच भेदोंका निर्देश करके उनके संचारादिके प्ररूपणार्थ आदि व अन्तके सोलह-सोलह द्वीपोंके नामोंका उल्लेख कर उनकी समस्त संख्याका प्रमाण बतलाया गया है । तत्पश्चात् जम्बूद्वीपादिकका विस्तार, उनकी आदिम मध्यम व बाह्य सूचियां, परिधि, बादर व सूक्ष्म क्षेत्रफल, जम्बूद्वीपप्रमाण खण्ड, लवणसमुद्रादिका जलस्वाद, उनमें जलचर जीवोंकी सम्भावना, मानुषोत्तर व स्वयम्प्रभादि पर्वत, अवगाहना और पृथिवी आदिक जीवोंका आयुप्रमाण, इन सबका कथन किया है[१] ।

आगे ज्योतिषी देवोंका जो अवस्थान ( निवासक्षेत्र ) बतलाया है वह तिलोयपण्णत्तिके ही समान है[१] । इसके लिये यहां जो निम्न गाथा दी गई है वह किसी प्राचीनतम ग्रन्थकी प्रतीत होती है—

णउदुत्तरसत्तसए दस सीदी चदुदुगे तियचउक्के ।
तारिण-ससि-रिक्ख-बुहा सुक्क-गुरुंगार-मंदगदी ॥३३२ ॥

यह गाथा कुछ शब्दभेदके साथ सर्वार्थसिद्धि ( ४-१२ ) में 'उक्तं च' करके उद्धृत की गई है । यहां मात्र शब्दभेद ही है, अर्थभेद नहीं हुआ । परन्तु तत्त्वार्थ-राजवार्तिकमें[२] वही गाथा ऐसे पाठभेदोंके साथ उद्धृत की गई है कि जिससे वहां नक्षत्र, बुध,

---

१ इन सब विषयोंकी प्ररूपणा तिलोयपण्णत्तिके तिर्यग्लोक नामक पांचवें अधिकारमें विस्तारपूर्वक की गई है । २ ति. प. म. ७ गा. ३६, ६५, ८३, ८९, ९३, ९६, ९९, १०४.

२ णवदुत्तरसत्तसया दस सीदिच्चदुतिगं च दुगचदुक्कं । तारा-रवि-ससि-रिक्खा बुह-भग्गव-गुरु-अंगिरार-सणी ॥
त. रा. ४, १२, १०.

शुक्र, बृहस्पति, मंगल और शनिके अवस्थानमें भी भेद हो गया है।

इसी अधिकारमें आगे ज्योतिष विमानोंका विस्तार, चन्द्रमण्डलकी हानि-वृद्धि, अढ़ाई द्वीपके चन्द्र-सूर्यादिकोंकी संख्या, अढ़ाई द्वीपके बाहिर चन्द्र-सूर्यादिका अवस्थान, असंख्यात द्वीप-समुद्रोंके ऊपर स्थित चन्द्र-सूर्यादिकोंकी संख्या, अठासी ग्रहोंके नाम, चारक्षेत्र, दिन-रात्रिका प्रमाण, ताप व तमका प्रमाण, चन्द्र-सूर्यादिकोंके गगनखण्ड, अधिक मास, दक्षिण-उत्तर अयनका प्रारम्भ व आवृत्तियां, नक्षत्र तिथि एवं पर्वके निकालनेकी रीति, समान दिनरात्रि स्वरूप विषुप, नक्षत्रोंके नामादिक तथा चन्द्र-सूर्यादिकोंके आयुप्रमाणादिकी प्ररूपणा की गई है। गाथाओंकी समानता—

लवणादीणं वासं दुग-तिग-चदुसंगुणं तिलक्खूणं।
आदिम-मज्झिम-बाहिरसूइ त्ति भणंति आइरिया॥ त्रि. सा. ३१०

लवणादीणं रुंदं दु-ति-चउगुणिदं कमा तिलक्खूणं।
आदिम-मज्झिम-बाहिरसूईणं होदि परिमाणं॥ ति. प. ५-३४.

गाथा ४३३ ति. प. के सातवें अधिकारमें ( १०१ ) ज्योंकी त्यों पायी जाती है।

५ **वैमानिकलोक** अधिकारमें प्रथमतः सोलह और फिर इन्द्रोंकी अपेक्षा बारह कल्पोंके नामोंका निर्देश किया गया है। तत्पश्चात् कल्पातीत विमानोंका उल्लेख, सौधर्मादिकोंमें विमानोंकी संख्या, इन्द्रकोंका प्रमाण, नाम व विस्तार; श्रेणिबद्ध विमानोंका अवस्थान, दक्षिण उत्तर इन्द्रोंका निवास, मुकुटचिह्न, नगर-प्रासादिकोंका रचनाक्रम, सामानिक देवादिकोंकी संख्या, अग्रदेवियोंके नाम, कल्पस्त्रियोंका उत्पत्तिस्थान, प्रवीचार, विक्रिया, अवधिविषय, जन्म-मरणान्तर, इन्द्रादिकोंका उत्कृष्ट विरह, आयुप्रमाण, लौकान्तिक देवोंका स्वरूप, कल्पस्त्रियोंका आयुप्रमाण, उत्सेध, उच्छ्वास व आहारग्रहणका काल, गत्यागति, उत्पत्तिप्रकार, ईषत्प्राग्भार नामक आठवीं पृथिवीका स्वरूप, सिद्धोंका क्षेत्र और उनका सुख, इत्यादि प्ररूपणा तिलोयपण्णत्तिके आठवें महाधिकारमें की गई प्ररूपणाके ही समान यहां भी पायी जाती है। सिद्धोंकी प्ररूपणा तिलोयपण्णत्तिके नौवें महाधिकारमें की गई है। यहां कुछ उल्लेखनीय विशेषतायें ये हैं—

( १ ) ति. प. (८, ८३-८४) में बतलाया है कि ऋतु इन्द्रककी चारों दिशाओंमें ६२-६२ श्रेणिबद्ध विमान हैं। आगे आदित्य इन्द्रक पर्यन्त वे एक एक कम (६१-६० इत्यादि) होते गये हैं। वहीं दूसरे मतसे ६२ के स्थानमें ६३ श्रेणिबद्ध विमान भी बतलाये हैं। इस मतके अनुसार सर्वार्थसिद्धि इन्द्रकके चारों ओर भी श्रेणिबद्ध विमानोंकी स्थिति स्वीकार की गई है। यहां त्रिलोकसारमें ६२ वाला मत (गा. ४७३) स्वीकार किया गया है।

(२) ति. प. (८, ३३२–३५०) में सौधर्मादिक इन्द्रोंका अवस्थान पृथक् पृथक् बतला देनेके पश्चात् इसी अर्थको समुदित रूपमें बतलानेके लिये जो 'छज्जुगलसेसएसुं....' इत्यादि गाथा (३५१) दी गई है वह यहां त्रिलोकसारमें (४८३) भी थोड़ेसे पाठभेदके साथ पायी जाती है।

(३) ति. प. (८–४०१) में स्तम्भोंके ऊपर और नीचे २५–२५ कोश छोड़कर जो करण्डकोंका अवस्थान बतलाया है, यहां (५२१) उसे क्रमशः २५ और २३ कोश छोड़कर बतलाया है।

(४) तिलोयपण्णत्ति (म. ८, १२५–२६) में जो विजयादिकके अवस्थानमें दिशाभेद बतलाया है उसमें यहां (५२७) द्वितीय मत स्वीकार किया गया प्रतीत होता है।

(५) ति. प. (८–५११) में आचार्यान्तरके मतसे सर्वार्थसिद्धिमें पल्यके असंख्यात भागसे हीन तेतीस सागरोपम प्रमाण जघन्य आयु भी बतलाई है। परन्तु यहां (५३२) जघन्य आयुका कुछ स्पष्ट उल्लेख नहीं पाया जाता।

(६) ति. प. (८,५४४–४६) में कल्पवासी देवोंका उत्कृष्ट विरहकाल बतला कर फिर भी मतान्तरसे अन्य प्रकार बतलाते हुए जो गा. ५४९ दी गई है वह गाथा यहां (५२९) भी पायी जाती है। यहां इसी मत को अपनाया गया है।

(७) ति. प. (८,५२५–२६) में पहले बारह कल्पोंकी विवक्षासे देवियोंकी आयुका प्रमाण बतला कर फिर गा. ५२७–२९ में, जो सोलह कल्पोंको स्वीकार करते हैं, उनके उपदेशानुसार भी उक्त आयुका प्रमाण बतलाया है। तत्पश्चात् गा. ५३० में 'लोकायनी' के अनुसार तथा गा. ५३१–३२ में मूलाचारके अनुसार भी उन देवियोंकी आयुका प्रमाण बतलाया है जो पल्योंमें निम्न प्रकार है—

| सौ. | ई. | स. | मा. | ब्र. | ब्रह्मो. | लां. | का. | शु. | म. | श. | स. | आ. | प्रा. | आरण | अ. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ५ | ७ | ९ | ११ | १३ | ... | १७ | ... | ... | २३ | ... | २७ | ३४ | ४१ | ४८ | ५५ |
| ५ | ७ | ९ | ११ | १३ | १५ | १७ | १९ | २१ | २३ | २५ | २७ | ३४ | ४१ | ४८ | ५५ |
| ५ | ७ | ९ | ११ | १३ | १५ | १७ | १९ | २१ | २३ | २५ | २७ | २९ | ३१ | ३३ | ३५ |
| ५ | | १७ | | २५ | | ३५ | | ४० | | ४५ | | ५० | | ५५ | |

यहां त्रिलोकसारमें (५४२) द्वितीय मतको स्वीकार कर उसीके अनुसार देवियोंकी आयुका प्रमाण बतलाया गया है।

समानताके लिये निम्न गाथाओंका मिलान कीजिये —

| त्रिलोकसार | ४५९ | ४६३ | ४७१ | ४७४ | ४७५ | ४८३ | ५२८ | ५२९ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| तिलोयपण्णत्ति | ८-१४९ | ८-११ | १-१६३ | ८-१०१ | ८-१६८ | ८-३५१ | ६८७ | ५४९ |

**६ नर-तिर्यग्लोक** यह अधिकार तिलोयपण्णत्तिमें मानुषलोक (४) और तिर्यग्लोक (५) इन दो स्वतन्त्र महाधिकारोंमें विभक्त पाया जाता है। इस अधिकारमें पहिले जम्बूद्वीपस्थ भरतादिक क्षेत्रों, हिमवदादि पर्वतों, पद्मादिक ह्रदों व उनसे निकलनेवाली गंगादिक नदियों, तथा मेरु पर्वत व भद्रशालादि वनोंका विस्तारादि बतलाया गया है। आगे जम्बू वृक्ष व शाल्मली वृक्ष और उनके परिवार वृक्षोंका उल्लेख करके क्षेत्रानुसार भोगभूमि और कर्मभूमियोंका विभाग बतलाया है। तत्पश्चात् यमकगिरि, ह्रदपंचक, कांचन शैल, दिग्गज पर्वत, गजदन्त पर्वत, वक्षार पर्वत व विभंग नदियां, इनके नामादिकका निर्देश करके ग्राम-नगरादिकका स्वरूप बतलाया गया है। फिर विदेह क्षेत्रमें वर्षा आदिका स्वरूप दिखाकर पांच मेरु सम्बन्धी तीर्थंकर व चक्रवर्ती आदिकोंकी जघन्य-उत्कृष्ट संख्या निर्दिष्ट की है। इससे आगे चक्रवर्तीकी सम्पदाका उल्लेख करके राजा-अधिराजा आदिके लक्षण बतलाते हुए ३२ विदेहों, विजयार्धगिरिस्थ ११० विद्याधरनगरियों, विदेहक्षेत्रस्थ ३२ नगरियों तथा हिमवदादि पर्वतोंके ऊपर स्थित कूटोंके नामोंका निर्देश किया है। आगे चलकर अनेक करणसूत्रों द्वारा चाप, बाण, वृत्तविष्कम्भ तथा स्थूल व सूक्ष्म क्षेत्रफल निकाल कर निर्दिष्ट किया गया है।

तत्पश्चात् भरत व ऐरावत क्षेत्रोंमें प्रवर्तमान सुषम-सुषमादिक छह कालोंका प्रमाण और उनमें होनेवाले प्राणियोंकी आयु व उत्सेध आदिका प्रमाण बतलाते हुए प्रथमतः भोगभूमियोंकी प्ररूपणा की है। फिर चतुर्थ कालमें होनेवाले ६३ शलाकापुरुष (२४ तीर्थंकर, १२ चक्रवर्ती और ९-९ बलदेव नारायण व प्रतिनारायण), ९ नारद और ११ रुद्रोंकी प्ररूपणा करके शक राजाकी उत्पत्ति एवं कल्किका कार्य बतलाया गया है। इसके आगे उत्सर्पिणी कालके प्रवेश-क्रमको दिखलाकर भरतादिक क्षेत्रोंमें सदा अवस्थित रहनेवाले कालोंका तथा द्वीप-समुद्रोंके मध्यमें स्थित प्राकार एवं वेदिकादिकोंका वर्णन करते हुए जम्बूद्वीपकी प्ररूपणा समाप्त की गई है।

आगे चलकर लवणसमुद्र व उसमें स्थित अन्तरद्वीपोंका निरूपण करते हुए धातकी व पुष्कर द्वीपों; मानुषोत्तर, कुण्डल एवं रुचक पर्वतों और उनके ऊपर स्थित कूटों, नन्दीश्वर द्वीप तथा अकृत्रिम जिनभवनोंकी प्ररूपणा की गई है। इस प्रकार इस अधिकारके पूर्ण होनेपर उक्त ग्रन्थ समाप्त होता है।

यहां हिमवान् पर्वतके ऊपरसे जिस जिह्विका नालीके द्वारा गंगा नीचे गिरी है उसका स्वरूप इस प्रकार बतलाया है—

केसरिमुह-सुदि-जिब्भा-दिट्ठी भू-सीसपहुदिगोसरिसा ।
तेणिह पणालिया सा वसहायारे त्ति णिाद्दिट्ठा ॥ त्रि. सा. ५८५.

अर्थात् वह नाली मुख, कान, जिह्वा और नेत्र इनसे सिंहके आकार तथा भ्रू और शिर आदिसे गायके सदृश है, अत एव वह वृषभाकार कही गई है ।

इस प्रकार उस नालीका यह स्वरूप कुछ अटपटासा हो गया है, क्योंकि, उसका आकार न तो सिंहके समान ही रह सका है और न गायके ही समान। हम जब तिलोयपण्णत्तिमें इस प्रकरणको देखते हैं तो वहां हमें यह गाथा उपलब्ध होती है—

सिंग-मुह-कण्ण-जिहा-लोयण-भूआदिएहि गोसरिसो ।
वसहो त्ति तेण भण्णइ रयणामरजीहिया तत्थ ॥ ति. प. ४–२१५.

इसमें उक्त नालीका स्वरूप पूर्ण रूपेण गायके आकार ही बतलाया गया है। यह गाथा सम्भवतः त्रिलोकसारकर्ताके सामने रही है । परन्तु उसका 'सिंग' पद अपने रूपमें न रहकर सिंघ या सिंह पदके रूपमें भ्रष्ट होकर रहा है । इसीके द्वारा भ्रान्ति हो जानेसे उन्होंने 'सिंह' के पर्यायवाची 'केसरी' शब्दका प्रयोग उपर्युक्त गाथामें कर दिया है ।

इस विषयको तत्त्वार्थराजवार्तिकमें देखनेपर वहां गंगाकुण्डादिका निर्देश तो मिलता है, परन्तु उक्त नालीका निर्देश वहां किसी प्रकार भी देखनेमें नहीं आता । ( देखिये त. रा. अध्याय ३ सूत्र २२ )

हरिवंशपुराण[1] और वर्तमान लोकविभागमें[2] उसे वृषभाकार ही बतलाया है, न कि कुछ अवयवोंसे सिंहाकार भी। जंबूद्वीपप्रज्ञप्तिमें[3] उसे स्पष्टतया सींग एवं मुखादिक सब अवयवों द्वारा वृषभाकार ही कहा है । जिनभद्रगणि-क्षमाश्रमण-विरचित बृहत्क्षेत्रसमासमें[4] उसे

१ षड्योजनीं सगव्यूतां विस्तीर्णा वृषभाकृतिः । जिह्विका योजनार्द्धं तु बाहुल्यायामतो गिरौ ॥
तयैत्य पतिता गंगा गोशृंगाकारधारिणी । श्रीगृहाग्रेऽभवद् भूमौ दशयोजनविस्तृता ॥ ह. पु. ५, १४०-४१.

२ सक्रोशषट् च विस्तीर्णा बहला चार्धयोजनम् । जिह्विका वृषभाकारास्त्यायता चार्धयोजनम् ॥
जिह्विकायां गता गंगा पतन्ती श्रीगृहे शुभे । गोशृंगसंस्थिता भूत्वा पतिता दशविस्तृता ॥ लो. वि. १,९२-९३.

३ सिंग-मुह-कण्ण-जीहा-णयणा-भूआदिएहि गोसरिसा । वसह त्ति तेण णामा णाणामणि–रयणपरिणामा ॥ जं. प. ३-१५१.

४ निवडइ गिरिसिहराओ गंगाकुंडम्मि जिब्भियाए उ। मयरवियट्टाहरसंठियाए वइरामयतलम्मि ॥ बृ. क्षे. १, २१६.

मगरके खुले हुए अधरके आकार निर्दिष्ट किया है।

यहां त्रिलोकसार गा. ८४२–८४६ में तीर्थंकर, चक्रवर्ती, अर्धचक्री और रुद्रोंका उत्पत्तिकाल बतलानेके लिये जिस संदृष्टिका उपयोग किया है वह तिलोयपण्णत्ति ( ४, १२८७–९१, १४१७, १४४३ ) में भी इसी क्रमसे पृथक् पृथक् पायी जाती है। इसके अतिरिक्त वह हरिवंशपुराण ( ६०, ३२४–३२९ ) और प्रवचनसारोद्धार ( ४०६–४०९ ) में भी इसी क्रमसे उपलब्ध होती है।

किन्तु जब हम त्रिलोकसारकी गाथा ८५० का तिलोयपण्णत्तिकी गाथा ४, १५०७ आदिसे मिलान करते हैं तो हमें कल्किके सम्बन्धमें दोनों ग्रन्थोंमें बड़ा मतभेद दिखाई देता है। त्रिलोकसारके अनुसार महावीरनिर्वाणसे एक हजार वर्ष व्यतीत हो जानेपर कल्किका जन्म हुवा और उसने चालीस वर्ष राज्य किया, जब कि तिलोयपण्णत्तिके अनुसार महावीरनिर्वाणसे एक हजार वर्षके भीतर ही कल्किका आयुकाल आ जाता है और उसका राज्यकाल ब्यालीस वर्ष बतलाया गया है।

अन्य अधिकारोंके समान इस अधिकारकी भी कितनी ही गाथायें ज्योंकी त्यों या कुछ परिवर्तनके साथ तिलोयपण्णत्तिमें देखी जाती हैं। उदाहरणार्थ निम्न गाथाओंका मिलान किया जा सकता है—

| त्रि. सा. | ३१० | ५७० | ५९० | ५९४–५ | ६८७-९० | ९२० | ९८८ | ९८९ | १००९ | १०१४ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ति. प्र. | २५६१ | १६६७ | ४-२३० | ४,२३८-९ | २२०६-९ | २४८९ | १६३९ | ३-४९ | ३-४७ | ३-४५ |

## ७ जंबूदीवपण्णत्ति

यह पद्मनन्दिमुनि विरचित एक लोकानुयोग ( करणानुयोग ) का ग्रन्थ है। इसमें निम्न तेरह उद्देश हैं— १ उपोद्घात, २ भरत-ऐरावत वर्ष, ३ शैल-नदी-भोगभूमि, ४ सुदर्शन ( मेरु ), ५ मन्दरजिनभवन, ६ देवोत्तरकुरु, ७ कक्षाविजय, ८ पूर्व विदेह, ९ अपर विदेह, १० लवणसमुद्र, ११ द्वीप-सागर, अधः-ऊर्ध्व-सिद्धलोक, १२ ज्योतिर्लोक, और १३ प्रमाणपरिच्छेद। इनकी गाथासंख्या इस प्रकार है— ७४ + २१० + २४५ + २५२ + १२५ + १७८ + १५३ + १९८ + १९७ + १०२ + ३६५ + ११४ + १७६ = २३८९। इसकी रचनाशैली पूर्णतया तिलोयपण्णत्तिके समान है। यथा—

( १ ) जिस प्रकार तिलोयपण्णत्तिके प्रारम्भमें प्रथम पांच गाथाओंके द्वारा पांचों परमेष्ठियोंका स्मरण करके पश्चात् छठी गाथाके द्वारा तिलोयपण्णत्तिके कहनेकी प्रतिज्ञा की

गई है[1] उसी प्रकार इसके प्रारम्भमें भी प्रथमतः पांच गाथाओंके द्वारा पांचों परमेष्ठियोंकी वन्दना करके पश्चात् छठी गाथाके द्वारा 'दीव-सायरपण्णत्ति' के कहनेकी प्रतिज्ञा की गई है[2]। भेद केवल इतना हुआ है कि तिलोयपण्णत्तिमें पहले सिद्धोंको नमस्कार करके फिर अरहन्तोंको नमस्कार किया है। किन्तु इसमें पहले अरहन्त और फिर सिद्धोंको नमस्कार किया गया है।

(२) तिलोयपण्णत्तिके समान ही इसमें भी प्रत्येक अधिकार (प्रथम अधिकारको छोड़) के प्रारम्भ व अन्तमें क्रमशः ऋषभादि चौबीस तीर्थंकरोंको नमस्कार किया गया है।

(३) विषयवर्णनपद्धति तो दोनों ग्रन्थोंकी समान है ही, साथ ही इसमें तिलोय-पण्णत्तिकी बीसों गाथायें यत्किंचित् परिवर्तनके साथ प्रायः ज्योंकी त्यों पायी जाती हैं। जैसे—

(क) भरतादिक सात क्षेत्रोंको नरेन्द्रकी उपमा देकर दोनों ग्रन्थोंमें उनका इस प्रकार वर्णन किया गया है—

कप्पतरु-धवलछत्ता वरउववण-चामरेहिं चारुधरा। वरकुंड-कुंडलेहिं विचित्तरूवेहिं रमणिज्जा॥
वरवेदी-कडिसुत्ता बहुरयणुज्जलणगिंद-मउडधरा। सरिजलपवाह-हारा खेत्त-णरिंदा विराजंति॥
ति. प. ४, ९२-९३.

कप्पतरु-धवलछत्ता उववण-ससिधवलचामराडोवा। बहुकुंड-रयणकंठा वण-कुंडलमंडियागंडा॥
वेइ-कडिसुत्तसोहा णाणापव्वय-फुरंतवरमउडा। चर [वर] णइजलंतहोए [जलच्छहारा] खेत्त-णरिंदा विरायंति॥ जं. दी. २, ३-४.

(ख) हिमवदादिक छह कुलपर्वतोंका वर्णन—

वरदह-सिदादवत्ता सरि-चामरविज्जमाणया परिदो। कप्पतरु-चारुचिंधा वसुमइ-सिंहासणारूढा॥
वरवेदी-कडिसुत्ता विविहुज्जलरयणकूड-मउडधरा। अंबरणिज्झर-हारा चंचलतरु-कुंडलाभरणा॥
गोउर-तिरीडरम्मा पायार-सुगंधकुसुमदामग्गा। सुरपुर-कंठाभरणा वणराजि-विचित्तवत्थकयसोहा॥
तोरण-कंकणजुत्ता वज्जपणाली-फुरंतकेयूरा। जिणवरमंदिर-तिलया भूधरराया विराजंति॥
ति. प. ४, ९६-९९

वरदह-सिदादपत्ता सरि-चामरविज्जुमाण बहुमाणा। कप्पतरु-चारुचिण्हा वसुमइ-सिंहासणारूढा॥
वेदि-कडिसुत्तणिवहा मणिकूट-किरंतदिव्ववरमउडा। णिज्झरपलंबणाहा [हारा] तरु-कुंडलमंडियागंडा॥

.............................................

१ एवं वरपंचगुरू तिरयणसुद्धेण णमंसिऊणाहं। भव्वजणाण पदीवं वोच्छामि तिलोयपण्णत्तिं॥ ति. प १-६.

२ दे [ते] वंदिऊण सिरसा वोच्छामि जहाकमेण जिणदिट्ठं। आयरियपरंपरया पण्णत्तिं दीव-जलधीणं॥
जं. दी. १-६.

सुरधर [ घर ] कंठाभरणा वणसंड-विचित्तवत्थकयसोहा । गोउर-तिरीडमाला पायार-सुगंधदामड्ढा ॥
तोरण-कंकणहत्था वज्जरणाली-कु [ फु ] रंतकेऊरा । जिणभवण-तिलयभूदा भूहर-राया विरायंति ॥
जं. दी. ३, ३३-३६.

( ग ) तिलोयपण्णत्तिके पांचवें महाधिकारमें नन्दीश्वर द्वीपके वर्णनमें बतलाया है कि चारों प्रकारके देव प्रति वर्ष अष्टाह्निक पर्वमें वहां जाकर गाढ़ भक्तिसे जिनपूजन करते हैं । उस समय वहां सौधर्मादिक इन्द्रोंके जानेका वर्णन जैसा तिलोयपण्णत्तिमें किया गया है[1] ( देखिये ति. प. ५, ८४-९७ ), ठीक उसी प्रकार जंबूदीवपण्णत्तिके पांचवें उद्देशमें भी मेरु-पर्वतस्थ जिनभवनोंमें जिनपूजनके निमित्त प्रस्थान करनेवाले उक्त इन्द्रोंकी यात्राका वर्णन किया गया है (देखिये जं. दी. ५, ९३-१०८)। विशेष इतना है कि उस समय नन्दीश्वर दीपको जाते हुए इन्द्रोंके हाथमें जहां तिलोयपण्णत्तिमें श्रीफल आदि पूजाद्रव्यका होना बतलाया है, वहां जंबूदीव-पण्णत्तिमें उनके हाथमें वज्र व त्रिशूल आदिके रहनेका उल्लेख है ।

( घ ) नर्तकानीक द्वारा किया जानेवाला तीर्थंकरादिके चरित्रका अभिनय ( ति. प. ८ ३६०-३६७; जं. दी. ४, २१३-२१९ ) ।

इसके अतिरिक्त दोनों ग्रन्थोंकी समानताके लिये निम्न गाथाओंकी और भी तुलना की जा सकती है—

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| जं. दी. | १-३६ | २-६५ | २-६८ | २, १९७-९८ | ४-४५ | ४-५६ | ६-१२ | ६-७९ |
| ति. प. | ४-१६४८ | ४-१६४१ | ४-१६५६ | ४, १५३९-४० | ४-१९१५ | ४-१६९३ | ४-२०२५ | ४-२१९८ |

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| जं. दी. | ७, ५७-६० | ७, ६१-६४ | ७-६९ | ७-११० | ७, १११ १४ | ११-१९ |
| ति. प | ४, २४४८-५१ | ४, २२८२-८५ | ४-२२८७ | ४-२२८९ | ४, २२७८-८० | ४-२५८२ |

| | | |
|---|---|---|
| जं. दी. | ११-१०८ | ११-२८५ |
| ति. प. | १-१६५ | ८-३९१ |

जंबूदीवपण्णत्तिके विषयका परिचय उद्देशक्रमसे इस प्रकार है—

( १ ) प्रथम उद्देशमें पहले पंच गुरुओंको नमस्कार करके महावीर भगवान्‌के निर्वाणके पश्चात् रहनेवाली केवली व श्रुतकेवली आदिकी परम्परा बतलायी गई है । तत्पश्चात् उक्त

१ यहां लांतवेन्द्रकी यात्रासूचक गाथा प्रतियोंमें छूट गई प्रतीत होती है ।

परम्परासे प्राप्त हुई द्वीप-सागरप्रज्ञप्तिके प्ररूपणकी प्रतिज्ञा करके समस्त द्वीप-समुद्रोंकी संख्याका निर्देश करते हुए जम्बूद्वीप, उसकी जगती, विजयादिक द्वार और उनके ऊपर स्थित विजयादिक देवोंकी नगरियोंकी प्ररूपणा की है। अन्तमें जम्बूद्वीपस्थ क्षेत्र, अनेक प्रकारके पर्वत और समस्त वेदियोंकी संख्या बतला कर इस उद्देशको पूर्ण किया है।

( २ ) दूसरे उद्देशमें भरतादिक सात क्षेत्रोंके नामोंका निर्देश करके उनके विस्तारादिका कथन करते हुए करणसूत्रों द्वारा जीवा, धनुःपृष्ठ, इषु, वृत्तविष्कम्भ, जीवाकरणि, धनुष्करणि, इषुकरणि, पार्श्वभुजा और चूलिका आदिके निकालनेकी विधि बतलायी है। फिर विजयार्ध पर्वत, उसके ऊपर स्थित कूट, जिनभवन, दक्षिण-उत्तर भरतकी जीवा आदिका प्रमाण, भरतसे ऐरावत क्षेत्रकी समानता और सुषम-सुषमादिक कालोंके वर्तनक्रमकी प्ररूपणा की गई है।

( ३ ) तृतीय उद्देशमें हिमवदादि कुल पर्वत, उनपर स्थित द्रह, कूट एवं गंगादिक नदियोंका विस्तारसे वर्णन किया गया है।

( ४ ) चतुर्थ उद्देशमें मेरु पर्वत, भद्रशालादि वनचतुष्टय और जिनजन्माभिषेक-यात्राकी अधिक विस्तारके साथ प्ररूपणा की गई है।

( ५ ) पांचवें उद्देशमें मन्दरपर्वतस्थ त्रिभुवनतिलक नामक जिनभवनकी रचना आदिका बहुत विस्तारपूर्वक वर्णन करके नन्दीश्वरद्वीपादिकमें स्थित अन्य जिनभवनोंके प्रमाणादिकका भी निर्देश किया गया है।

( ६ ) छठे उद्देशमें उत्तरकुरुकी स्थिति व विस्तारादि बताकर यमकगिरि, द्रहपंचक, द्रहोंमें स्थित कमल, कंचनशैल, सीतानदी, जम्बूवृक्ष, देवकुरु, वक्षारगिरि आदि, शाल्मलीवृक्ष और देव-उत्तरकुरुओंमें उत्पन्न हुए मनुष्योंके उत्सेध आदिकी प्ररूपणा की गई है।

( ७ ) सातवें उद्देशमें विदेह क्षेत्रकी स्थिति व विस्तारादि बताकर देवारण्य, ८ वेदिकायें, १२ विभंग नदियां, १६ वक्षार पर्वत, ३२ विजय व ६४ नदियां, इनका विस्तारादि बतलाया गया है। पश्चात् कच्छा विजयका वर्णन करते हुए कर्वट एवं मटंबादिकोंका स्वरूप बतला कर तीर्थंकरादिकोंका अवस्थान, विजयार्ध पर्वत, मागध वरतनु व प्रभास द्वीप तथा चक्रवर्तीके दिग्विजयकी प्ररूपणा की गई है।

( ८ ) आठवें उद्देशमें कच्छा विजयके समान ही सुकच्छा, महाकच्छा, कच्छकावती, आवर्ता, लांगलावर्ता, पुष्कला, पुष्कलावती, वत्सा, सुवत्सा, महावत्सा, वत्सकावती, रम्या, सुरम्या, रमणीया और मंगलावती, इन पन्द्रह विजयोंकी पृथक् पृथक् प्ररूपणा की गई है।

( ९ ) नौवें उद्देशमें सौमनस और विद्युत्प्रभ पर्वतोंका विस्तारादि बतला कर अपरविदेहस्थ

पद्मा आदिक १६ विजयोंका पृथक् पृथक् वर्णन किया गया है। फिर गन्धमादन और माल्यवन्त पर्वतों एवं वेदी आदिकी प्ररूपणा करके इस उद्देशको समाप्त किया गया है।

( १० ) दशवें उद्देशमें लवण समुद्रका विस्तार बतला कर उसके मध्यमें स्थित उत्तम मध्यम एवं जघन्य पातालों, जलकी वृद्धि-हानि, कौस्तुभादि आठ पर्वतों, देवनगरियों, गौतमादिक द्वीपों, अन्तरद्वीपों एवं उनमें रहनेवाले कुमानुषोंकी प्ररूपणा की गई है।

(११) ग्यारहवें उद्देशमें पहले धातकीखण्ड द्वीप, कालोद समुद्र, पुष्कर द्वीप और उसके मध्यमें स्थित मानुषोत्तर पर्वतका वर्णन करके जम्बूद्वीपको आदि लेकर १६ द्वीपोंके नामोंका निर्देश करते हुए लवणोद एवं कालोद समुद्रोंको छोड़ शेष समुद्रोंके नाम द्वीपसम बतलाये गये हैं। आगे जाकर लोकका आकार और विस्तार बतलाते हुए रत्नप्रभादिक सात पृथिवियों, भवनवासी व व्यन्तर देवों, ४९ नरकप्रस्तारों व उनमें स्थित नारकियोंके दुःखों एवं वहां उत्पन्न होनेके कारणोंका वर्णन किया गया है। तत्पश्चात् अढ़ाई द्वीपोंके आगे असंख्यात द्वीपोंमें उत्पन्न होनेवाले तिर्यंचोंकी अवस्था बतला कर ६३ इन्द्रक पटलोंका निर्देश करते हुए सौधर्म एवं ईशान इन्द्रके सुखकी प्ररूपणा की है। आगे चलकर सनत्कुमारादि कल्पों एवं कल्पातीतोंका संक्षेपमें वर्णन करके यह उद्देश समाप्त किया गया है।

(१२) बारहवें उद्देशमें प्रथमतः चन्द्रोंका अवस्थान बतला कर उनकी गति और संख्या आदिकी प्ररूपणा करते हुए संक्षेपमें सूर्य, ग्रह, नक्षत्र और ताराओंका भी कथन किया गया है।

(१३) तेरहवें उद्देशमें प्रथमतः कालके दो भेद बतला कर पुनः समयादि रूप व्यवहार कालके भेदोंका उल्लेख करते हुए उत्सेधांगुलादि तीन अंगुलों एवं पल्यादिकोंके प्रमाणकी प्ररूपणा की गई है। पश्चात् सर्वज्ञका स्वरूप बतला कर उसके वचनकी प्रमाणता प्रगट करते हुए प्रमाणके प्रत्यक्ष-परोक्षादि रूप अनेक भेद-प्रभेदोंका वर्णन किया है। आगे चलकर श्रुतकी विशेषता दिखलाते हुए पुनः सर्वज्ञका स्वरूप बतला कर जिन भगवान्के अतिशय बतलाये गये हैं।

अन्तमें कहा गया है कि ऋषि विजयगुरुके समीपमें जिनागमको सुनकर उनके प्रसादसे मैंने अढ़ाई द्वीपों, अधः उर्ध्व एवं तिर्यग् लोकोंमें जहां-जहां मंदर शैलादिक जो जो स्थान हैं उन सबोंका आचार्यपरम्परानुसार वर्णन किया है। आगे तप-संयमसम्पन्न एवं श्रुतसागर-पारंगत माघनन्दि गुरु, उनके शिष्य सकलचन्द गुरु और प्रशिष्य श्रीनन्दि गुरुका उल्लेख करके कहा गया है कि प्रस्तुत ग्रन्थ इन्हीं श्रीनन्दि गुरुके निमित्त लिखा गया है।

ग्रन्थकार पद्मनन्दि मुनिने अपने लिये यहां गुणगणकलित, त्रिदंडरहित, त्रिशल्य-

परिशुद्ध, गारव-त्रय-रहित व सिद्धान्तपारंगत आदि विशेषण पदोंका प्रयोग करते हुए अपनी गुरुपरम्परा इस प्रकार बतलाई है— पंचाचारपरिपालक (आचार्य) वीरनन्दि, उनके शिष्य विख्यात बलनन्दि और उनके शिष्य ग्रन्थकर्ता पद्मनन्दि।

अन्तमें ग्रन्थरचनाका स्थान वारा नगर और वहांके राजा णउत्तम (नरोत्तम) 'शान्ति' का निर्देश करते हुए श्रुत-कल्पतरु, धर्म-समुद्र एवं वीरजिनेन्द्रको नमस्कार करके प्रस्तुत ग्रन्थको पूर्ण किया गया है।

इस ग्रन्थमें चूंकि त्रिलोकसारकी निम्न गाथायें ज्योंकी त्यों पायी जाती हैं, अतः, यदि वे उससे भी प्राचीन किसी अन्य ग्रन्थकी नहीं हैं तो, प्रायः निश्चित है कि इसकी रचना त्रिलोकसारके पश्चात् हुई है—

[1]ववहारुद्धारद्धापल्ला तिण्णेव होंति णायव्वा। संखा दीव-समुद्दा कम्मट्ठिदि वण्णिदा जेहिं॥ ९३॥

[2]विक्खंभवग्गदहगुणकरणी वट्टस्स परिरयो होदि। विक्खंभचउब्भागे परिरयगुणिदे हवे गणियं॥९६॥

[3]इसुवग्गं चउगुणिदं जीवावग्गम्हि पक्खिवित्ताणं।
चउगुणिदिसुणा भजिदे णियमा वट्टस्स विक्खंभो॥ ७६१॥

इनके अतिरिक्त त्रिलोकसारकी ७६० और ७६४ नं. की गाथायें भी साधारण परिवर्तनके साथ जंबूदीवपण्णत्तिके द्वितीय उद्देशमें क्रमशः २३-२४ और २५ नं. पर पायी जाती हैं।

चूंकि इसकी निम्न गाथा 'उक्तं च जम्बूद्वीपप्रज्ञप्तौ' कह कर वर्तमान लोकविभागके तृतीय प्रकरणमें श्लोक ५२ के पश्चात् उद्धृत की गई है, अतः निश्चित है कि इसकी रचना वर्तमान लोकविभागके पहिले हो चुकी है—

कोसेक्कसमुत्तुंगा पलिदोवमआउगा समुद्दिट्ठा। आमलयपमाहारा चउत्थभत्तेण पारंति॥

जं. दी. ११-५४.

## ८ बृहत्क्षेत्रसमास

जिस प्रकार दिगम्बर परम्परामें त्रिलोकप्रज्ञप्ति, जम्बूद्वीपप्रज्ञप्ति, त्रिलोकसार और लोकविभाग आदि कितने ही ग्रन्थ लोकानुयोगके उपलब्ध हैं उसी प्रकार श्वेताम्बर परम्परामें भी बृहत्क्षेत्रसमास, जम्बूद्वीपप्रज्ञप्ति, प्रवचनसारोद्धार, बृहत्संग्रहणी और लोकप्रकाश आदि उक्त

---

१ जं. दी. १३-३६. (यह गाथा सर्वार्थसिद्धि ३-३९ में भी उद्धृत है, अतः प्राचीन है। साथ ही इसके अध्याय ३ सूत्र ३१ में उद्धृत की गई एक गाथा और भी जंबूदीवपण्णत्ति (१३-१२) में पायी जाती है। यह गाथा प्रवचनसारोद्धारमें भी १३८७ नं. पर उपलब्ध होती है।

२ जं. दी. ४-३४. ३ जं. दी. ६-७.

विषयके अनेक ग्रन्थ पाये जाते हैं । इन दोनों ही परम्पराओंमें लोककी प्ररूपणा प्रायः समान रूपसे पायी जाती है, मतभेद क्वचित् किंचित् ही पाये जाते हैं । ऐसे मतभेद तो प्रायः एक परम्पराके भीतर भी विद्यमान हैं ।

बृहत्क्षेत्रसमास यह जिनभद्र-गणि-क्षमाश्रमण द्वारा प्रणीत है । इसका रचनाकाल प्राय: विक्रमकी सातवीं शताब्दि होना चाहिये । इनके द्वारा विरचित एक बृहत्संग्रहणी सूत्र भी रहा है । वर्तमान 'बृहत्संग्रहणी' चन्द्रमहर्षि द्वारा विरचित एक अर्वाचीन ग्रन्थ है । श्वेताम्बर सम्प्रदायमें बृहत्संग्रहणी सूत्र (त्रैलोक्यदीपिका) ग्रन्थोंकी परम्परा प्राचीन कालसे अब तक प्राप्त है । त्रिलोकप्रज्ञप्ति (४-२१७, २१९, २०२९, २४४८, ८-२७२, ३८७ आदि) में सग्गायणी, संगोयणी, संगायणी या संगाहणी आदि पदोंके द्वारा जिस ग्रन्थका उल्लेख किया गया है वह ऐसा ही कोई संग्रहणी सूत्र सम्भवतः प्रतीत होता है । त्रिलोकप्रज्ञप्तिके द्वितीय महाधिकारमें गा. २२ के द्वारा शर्करा आदि छह पृथिवियोंका बाहल्य बतला कर आगे गाथा २३ के द्वारा भी प्रकारान्तरसे उनका बाहल्य फिरसे बतलाया है । यह बाहल्यप्रमाण प्रायः अन्य दिगम्बर ग्रन्थमें तो नहीं देखा जाता, पर वर्तमान बृहत्संग्रहणीमें वह अवश्य उपलब्ध होता है । यथा—

असीइ बत्तीसडवीस-वीस-अट्ठार-सोल-अडसहस्सा ।
लक्खुवरि पुढविपिंडो घणुदहि-घणवाय-तणुवाया ॥ बृ. सं. सू. २१२.

प्रस्तुत बृहत्क्षेत्रसमास ग्रन्थमें १ जम्बूद्वीपाधिकार, २ लवणाब्ध्यधिकार, ३ धातकी-खण्डद्वीपाधिकार, ४ कालोदध्यधिकार और ५ पुष्करवरद्वीपार्धाधिकार, ये पांच अधिकार हैं । इनमें क्रमशः ३९८ + ९० + ८१ + ११ + ७६ = ६५६ गाथायें हैं ।

(१) जंबूद्वीपाधिकारमें जम्बूद्वीपादि स्वयम्भूरमणान्त सब द्वीप-समुद्रोंकी अढाई उद्धार सागरोंके समयों प्रमाण संख्या बतला कर मानुषक्षेत्र व जम्बूद्वीपकी सविस्तार परिधि, जम्बूद्वीप-की जगती, भरतादिक सात क्षेत्रों व हिमवदादिक छह कुलपर्वतों एवं वैताढ्यगिरिका विस्तार, करणसूत्रपूर्वक वाण, जीवा, धनुष्पृष्ठ, बाहा (पार्श्वभुजा), क्षेत्रफल, घनफल, सब पर्वतोंके ऊपर स्थित कूटोंकी संख्या, नाम व उंचाई आदि; दक्षिणभरतस्थ शाश्वत नगरी अयोध्याका विस्तारादि, वैताढ्य (विजयार्ध) प्ररूपणा, वृषभ कूट, पद्मद्रह, गंगाप्रपातकुंड, नदीविस्तारादि, हैमवतादि क्षेत्रस्थ मनुष्योंका प्रमाणादिक, देव-उत्तरकुरु, जम्बूवृक्ष, देव-उत्तरकुरुस्थ मनुष्योंका प्रमाणादिक, मेरुप्ररूपणा, विजय व वक्षार पर्वतादिकोंका विस्तारादि, विदेह क्षेत्रमें तीर्थंकरादिकोंका अवस्थान व जम्बूद्वीपमें चन्द्र-सूर्यादिकोंकी संख्या, इत्यादिक विषयोंकी प्ररूपणा त्रिलोकप्रज्ञप्तिके ही समान की गई है ।

यहां प्रकरण पाकर गा. ३९५-९६ की टीकामें टीकाकार श्री मलयगिरि सूरिके द्वारा चन्द्र, सूर्य, ग्रह, नक्षत्र व ताराओंकी प्ररूपणा विस्तारपूर्वक उसी प्रकार की गई है जैसे कि त्रिलोकप्रज्ञप्तिके सातवें महाधिकारमें।

(२) लवणाऽध्यधिकारमें लवणसमुद्रका विस्तार, परिधि, उसमें स्थित पाताल, जल-वृद्धि-हानि, वेलंधर नागकुमार देवोंकी संख्या आदि, गोतीर्थ, गौतमद्वीप, सूर्यद्वीप, चन्द्रद्वीप, छप्पन अन्तरद्वीप, अन्तरद्वीपस्थ मनुष्योंका उत्सेधादिक, लवणसमुद्रके अवगाह व उत्सेधका प्रमाण एवं चन्द्र-सूर्यादिकोंकी संख्या, इत्यादिक विषयोंकी प्ररूपणा की गई है।

(३) घातकीखण्ड अधिकारमें घातकीखण्ड द्वीपके विस्तार व परिधिका प्रमाण, इषुकार पर्वत, मेरु पर्वत, भरतादिक क्षेत्रोंका आकार व विस्तारादि, हिमवदादिक पर्वतोंका विस्तार, द्रह व नदीकुण्डादिकोंका उत्सेधादि, घातकी वृक्ष, मेरु पर्वतोंका उत्सेधादिक, विजयों व वक्षार पर्वतोंका विस्तार तथा चन्द्रसूर्यादिकोंकी संख्या, इन सबका वर्णन किया गया है।

(४) चतुर्थ अधिकारमें कालोद समुद्रके विस्तार, परिधि, द्वारान्तर, चन्द्र-सूर्यद्वीप, कालोद समुद्रके जलका स्वरूप, उसके अधिपति देव एवं वहां चन्द्रसूर्यादिकोंकी संख्या बतलाई गई है।

(५) पांचवें अधिकारमें पुष्करद्वीप व उसके मध्यमें स्थित मानुषोत्तर पर्वतके विस्तारादिका प्रमाण, इषुकार पर्वत, वैताढ्य पर्वत, भरतादिक क्षेत्रों एवं हिमवदादिक पर्वतोंके विस्तारादिक, उत्तरकुरुस्थ पद्म व महापद्म वृक्षों एवं उनके अधिपति देवों, विजय व वक्षारादिकोंके विस्तारादि तथा चन्द्र-सूर्यादिकोंकी संख्या आदिकी प्ररूपणा की गई है।

यहां बृहत्क्षेत्रसमास व त्रिलोकप्रज्ञप्ति आदिक ग्रन्थोंमें गणितनियमोंमें प्रायः समानता ही देखी जाती है। उदाहरणार्थ परिधि व क्षेत्रफल निकालनेका करणसूत्र—

विक्खंभवग्गदहगुणकरणी वट्टस्स परिओ होई।
विक्खंभपायगुणिओ परिओ तस्स गणियपयं ॥ बृ. क्षे. १-७.
समवट्टवासवग्गे दहगुणिदे करणि परिधओ होदि।
वित्थारतुरिमभागे परिधिहदे तस्स खेत्तफलं ॥ त्रि. प्र. १-११७.
तिगुणियवासं परिही दहगुणवित्थारवग्गमूलं च।
परिहिहदवासतुरिमं बादर सुहमं च खेत्तफलं ॥ त्रि. सा. ३११.

बाणके निकालनेकी रीति—

जीवा-विक्खंभाणं वग्गविसेसस्स वग्गमूलं जं।
विक्खंभाओ सुद्धं तस्सद्धमिसुं वियाणाहि ॥ बृ. क्षे. १-४१.

जीवा-विक्खंभाणं वग्गविसेसस्स होदि जं मूलं ।
तं विक्खंभा सोहय सेसद्धमिसुं विजाणाहि ॥ त्रि. सा. ७६४.
जीवा-विक्खंभाणं वग्गविसेसस्स होदि जं मूलं ।
विक्खंभजुदं अद्धिय रिजुबाणो धादईसंडे ॥ त्रि. प्र. ४-२५९७.

अभीष्ट स्थानमें मेरुके विस्तारको निकालनेकी रीति —

जत्थिच्छसि विक्खंभं मंदिरसिहराहि उवइत्ताणं ।
एक्कारसहि विभत्तं सहस्ससहियं च विक्खंभं ॥ बृ. क्षे. १–३०७.
जत्थिच्छसि विक्खंभं मंदरसिहराउ समवदिण्णाणं ।
तं एक्कारसभजिदं सहस्ससहिदं च तत्थ वित्थारं ॥ त्रि. प्र. ४–१७९९.

चूलिकाविस्तार—

जत्थिच्छसि विक्खंभं चूलियसिहराहि उवइत्ताणं ।
तं पंचहिं पविभत्तं चउहिं जुयं जाण विक्खंभं ॥ बृ. क्षे. १–३५०.
जत्थिच्छसि विक्खंभं चूलियसिहराउ समवदिण्णाणं ।
तं पंचेहि विहत्तं चउजुत्तं तत्थ तव्वासं ॥ त्रि प्र. ४–१७९७.

कुछ विशेषतायें—

( १ ) यहां (१-१८०) विजयार्ध पर्वतकी दोनों गुफाओंमेंसे तिमिस्र गुफाको पश्चिमकी ओर और खण्डप्रपातको पूर्वकी ओर बतलाया गया है, किन्तु त्रिलोकप्रज्ञप्तिमें तिमिस्रको पूर्व और खण्डप्रपातको उत्तरकी ओर स्थित बतलाया है (देखिये ति. प. गा. ४-१७६ )।

( २ ) यहां गुफाद्वारमें दक्षिण और उत्तरकी ओरसे कपाटपृष्ठभावी चार योजन आयत स्तूपसे सत्तर-सत्तरह योजन आगे जानेपर दो योजनके अन्तरसे तीन-तीन योजन प्रमाण विस्तारसे संयुक्त उन्मग्ना व निमग्ना नदियोंकी स्थिति बतलायी गई है ( ४ + १७ + २ + ३ + ३ + १७ + ४ = ५० विजयार्धविस्तार ) । यथा—

सत्तरस जोयणाइं गुहदाराणोभओ वि गंतूणं ।
जोयणदुगंतराओ विउलाओ जोयणे तिन्नि ॥
गुहविपुलायामाओ गंगं सिंधुं च ता समप्पिंति ।
पव्वयकडगपवूढा उम्मग्ग-निमग्गसलिलाओ ॥ बृ. क्षे. १, १८४-८५.

परन्तु त्रिलोकप्रज्ञप्तिमें गुफाके भीतर पच्चीस योजन प्रवेश करनेपर उपर्युक्त दोनों नदियोंकी स्थिति बतलायी गई है ( देखिये ति. प. ४-२३७ ) । यहां न तो नदियोंका विस्तार ही बतलाया गया है और न उसे पर्वतविस्तारमेंसे कम ही किया गया है ।

( ३ ) यहां बृहत्क्षेत्रसमासमें अन्तर्द्वीपोंकी स्थिति इस प्रकार बतलाई है— पूर्व व पश्चिम दिशामें वेदिकासे आगे क्रमशः हिमवान् पर्वतके ईशान और अग्निकोण तथा नैऋत्य व वायुकोणमें एक-एक दंष्ट्रा है। इनसे आगे क्रमशः तीन सौ, चार सौ, पांच सौ, छह सौ, सात सौ, आठ सौ और नौ सौ योजन लवण समुद्रमें प्रवेश करनेपर एक एक अन्तरद्वीप है। इस प्रकार अट्ठाईस द्वीप हिमवान् पर्वत सम्बन्धी और अट्ठाईस ही शिखरी पर्वत सम्बन्धी, समस्त अन्तरद्वीप छप्पन हैं। इन अन्तरद्वीपोंके नाम क्रमशः एकोरुक, आभाषिक वैषाणिक और लाङ्गलिक आदि हैं। इनमें रहनेवाले मनुष्य आठ सौ धनुष ऊंचे, सदा प्रमुदित, मिथुनधर्म परिपालक, पल्यके असंख्यातवें भाग प्रमाण आयुसे संयुक्त, चौंसठ पृष्ठकरण्डकोंसे सहित और एक दिनके अन्तरसे आहार करनेवाले हैं। (देखिये बृ. क्षे. २, ५६-६३, ७३-७४)

परन्तु त्रिलोकप्रज्ञप्तिमें इन द्वीपोंका अवस्थान भिन्न स्वरूपसे बतलाया गया है। वहां एकोरुक आदिकोंको द्वीपोंके नाम न स्वीकार कर वहां रहनेवाले मनुष्योंका वैसा आकार माना गया है। ( देखिये ति. प. ४, २४७८ से २४९९ )।

( ४ ) बृहत्क्षेत्रसमास ( १, ३५५-५६ ) में जो पाण्डुकशिलादिकी लम्बाई ५०० यो. और चौड़ाई २५० यो. बतलायी गयी है, उस मतका उल्लेख* ति. प. गा. ४-१८२१ में 'सग्गायणिआइरिया' कह कर किया गया है।

## ९ प्रवचनसारोद्धार

श्वेताम्बर सम्प्रदायमें श्री नेमिचन्द्र सूरिनिर्मित यह एक प्रसिद्ध ग्रन्थ है। इसमें २७६, द्वार और १५९९ गाथायें हैं। यह सिद्धसेनसूरिकृत वृत्ति सहित दो भागोंमें सेठ देवचन्द्र लालभाई जैन पुस्तकोद्धार संस्था द्वारा प्रकाशित हो चुका है। इसमें बहुतसे विषय संगृहीत हैं। रचनाकाल इसका तेरहवीं शताब्दिके करीब प्रतीत होता है। जिस प्रकार त्रिलोकप्रज्ञप्तिमें नारक, भवनवासी, व्यन्तर, तीर्थंकर, चक्रवर्ती, बलदेव व वासुदेव आदिकोंकी विस्तृत प्ररूपणा की गई है वैसे ही प्रायः उन सभी विषयोंकी प्ररूपणा यहां भी देखी जाती है। इस प्ररूणामें कहीं समानता व कहीं मतभेद भी हैं। समानता यथा—

( १ ) जिस प्रकार त्रिलोकप्रज्ञप्तिमें नारकप्ररूपणामें नारक जीवोंकी निवासभूमि, नारकसंख्या, नारकायु, उत्सेध, विरहकाल व अवधिविषय आदिका वर्णन किया गया है ठीक उसी प्रकार ही इनका वर्णन यहां भी किया गया है ( देखिये प्र. सा. गा. १०७१ आदि )।

( २ ) इसी प्रकरणके भीतर त्रिलोकप्रज्ञप्तिमें असुरकुमार जातिके जिन १५ भेदोंका निर्देश किया गया है वे यद्यपि किसी अन्य दिगम्बर ग्रन्थमें देखनेमें नहीं आये, परन्तु वे यहां

अवश्य उपलब्ध होते हैं[१] (देखिये पीछे पृ. ५३)।

ये दोनों गाथायें सूत्रकृताङ्ग (५, १, नि. ६८-६९) में भी पायी जाती हैं। वहां 'पन्नरस परमाहम्मिया' के स्थानमें 'एवं पण्णरसाहिया' पाठ है।

(३) सातवीं पृथिवीसे निर्गत जीव किन किन तिर्यंचोंमें उत्पन्न होते हैं, यह बतलानेके लिये त्रिलोकप्रज्ञप्तिमें निम्न गाथा आई है—

वालेसुं दाढीसुं पक्खीसुं जलचरेसु जाऊणं। संखेज्जाउगजुत्ता तेई णिरएसु वच्चंति ॥ २-२९०.

यही गाथा कुछ परिवर्तनके साथ प्रवचनसारोद्धारमें भी पायी जाती है। यथा—

वालेसु य दाढीसु य पक्खीसु जलयरेसु उववन्ना।
संखिज्जाउठिईया पुणोऽवि नरयाउया हुंति ॥ १०९३.

इसका पाठ मूलाचार (१२-११५) में आयी हुई इसी गाथाके पाठसे बहुत कुछ मिलता जुलता है[१]। मूलाचारमें इसके पूर्वमें जो 'उव्वट्टिदा य संता' इत्यादि गाथा (१२-११४) आयी है वह भी प्रवचनसारोद्धार (१०८९) में जैसीकी तैसी उपलब्ध होती है।

(४) त्रिलोकप्रज्ञप्तिमें चतुर्थ महाधिकारकी गा. १२८७-९१, १४१७ और १४४३ के द्वारा तीर्थंकर एवं चक्रवर्ती आदिकोंके कालसे सम्बद्ध जिस संदृष्टिकी रचना की गई है उसका उल्लेख यहां भी निम्न गाथाओंके द्वारा किया गया है—

बत्तीसं घरयाइं काउं तिरियाअयाहि रेहाहिं। उड्ढाअयाहिं काउं पंच घराइं तओ पढमे ॥
पन्नरस जिण निरंतर सुन्नदुगं तिजिण सुन्नतियगं च।
दो जिण सुन्न जिणिंदो सुन्न जिणो सुन्न दोन्नि जिणा ॥

बिईयपंतिठवणा—

दो चक्कि सुन्न तेरस पण चक्की सुण्ण चक्कि दो सुण्णा।
चक्की सुन्न दुचक्की सुण्णं चक्की दुसुण्णं च ॥

तईयपंतिठवणा—

दस सुण्ण पंच केसव पणसुण्णं केसि सुण्ण केसी य।
दो सुण्ण केसवोऽवि य सुण्णदुगं केसव तिसुण्णं ॥ प्र. सा. ४०६-४०९.

यहां संदृष्टिमें रुद्रोंको सम्मिलित नहीं किया गया है। इस संदृष्टिका रूप जो त्रिलोकप्रज्ञप्तिमें उन उन गाथाओंके नीचे दिया गया है वह सम्भवतः किसी प्रतिलेखकने लिखनेकी सहूलियतसे वैसा दिया है। उसकी आकृति सम्भवतः ऐसी रही हो जैसी कि परिशिष्ट (पृ.

---

१ प्रवचनसारोद्धार गा. १०८५-८६. २ देखिये पीछे पृ. ४३.

१०२३ ) में दी गई है। प्रवचनसारोद्धारकी टीकामें भी वह इसी रूपमें पायी जाती है।

(५) त्रिलोकप्रज्ञप्तिमें परमाणुका स्वरूप बतलानेके लिये जो प्रथम महाधिकारमें ९६ वीं गाथा आयी है वह कुछ परिवर्तित रूपमें यहां भी पायी जाती है। यथा—

सत्थेण सुतिक्खेण वि छेत्तुं भेत्तुं च जं किर न सक्का।
तं परमाणुं सिद्धा वयंति आइं पमाणाणं ॥ १३९० ॥

यह अनुयोगद्वारसूत्र ( सूत्र १३३, गा. १०० ) में भी इसी रूपमें उपलब्ध होती है।

विशेषता— (१) त्रिलोकप्रज्ञप्ति (२-२९१) में नरकसे निकले हुए जीवोंके केशव, बलभद्र और चक्रवर्ती होनेका निषेध किया है। परन्तु यहां उसका स्पष्टतया विधान पाया जाता है। यथा—

पढमाओ चक्कवट्टी बीयाओ राम-केसवा हुंति।
तच्चाओ अरहंता तहंऽतकिरिया चउत्थीओ ॥ १०८८ ॥

षट्खण्डागम व राजवार्तिक आदि अन्य दिगम्बर ग्रन्थोंमें सातवीं पृथिवीसे निकलकर सम्यक्त्व प्राप्त कर सकनेका निषेध होनेपर भी त्रिलोकप्रज्ञप्ति (२-२९२) में उक्त जीवोंके उसकी योग्यता प्रगट की गई है। यह योग्यता प्रवचनसारोद्धारमें भी बतलाई गई है। यथा—

तिसु तित्थ चउत्थीए केवलं पंचमीइ सामन्नं।
छट्ठीए विरइऽविरई सत्तमपुढवीइ सम्मत्तं ॥ १०८७.

(२) त्रिलोकप्रज्ञप्तिमें उत्सेधांगुलका स्वरूप इस प्रकार बतलाया है— अनन्तानन्त परमाणुओंका उवसन्नासन्न स्कन्ध होता है। उवसन्नासन्न, सन्नासन्न, त्रुटिरेणु, त्रसरेणु, रथरेणु, उत्तमभोगभूमिजबालाग्र, म. भो. बालाग्र, ज. भो. बालाग्र, कर्मभूमिजबालाग्र, लिक्षा, यूक और यव, इनको उत्तरोत्तर आठसे गुणित करनेपर एक उत्सेधांगुल होता है। इसी प्रकार ही अनुयोगद्वार सूत्र (१३३) में भी उसका प्रमाण बतलाया गया है। वहां एक कर्मभूमिजबालाग्रके स्थानमें पूर्वापर-विदेह-जात-बालाग्र और भरत-ऐरावत-जात-बालाग्र ऐसे दो स्थान ग्रहण किये गये हैं। परन्तु यहां प्रवचनसारोद्धारमें परमाणु, त्रसरेणु, रथरेणु, बालाग्र, लिक्षा, यूक और यव, इन सातको ही उत्तरोत्तर आठसे गुणित करनेपर प्राप्त राशि प्रमाण उत्सेधांगुलको बतलाया गया है। इसमें समस्त परमाणुओंकी संख्या २०९७१५२ ( ८×८×८×८×८×८×८ ) बतलाई है जो उक्त क्रमानुसार ठीक है। यद्यपि यहां टीकाकारने अनुयोगसूत्रादिके विरुद्ध होनेसे उपलक्षण द्वारा शेष स्थानोंका भी ग्रहण किया है, परन्तु मूलग्रन्थकारने उनका ग्रहण क्यों नहीं किया, यह विचारणीय है। उनके वाक्य इस प्रकार हैं—

परमाणू तसरेणू रहरेणू अग्गयं च बालस्स।
लिक्खा जूया य जवो अट्ठगुणविवड्ढिया कमसो ॥ १३९१ ॥

वीसं परमाणुलक्खा सत्तानउई भवे सहस्साइं ।
सयमेगं बावन्नं एगंमि उ अंगुले हुंति ॥ १३९२ ॥

## १० अनुयोगद्वार सूत्र

त्रिलोकप्रज्ञप्ति ( ४-२८५ ) में जो कालभेदोंकी प्ररूपणा की गई है उससे अनुयोगद्वारमें की गई उक्त प्ररूपणा कुछ भिन्न है । उक्त दोनों ग्रन्थोंमें उपलब्ध कालभेदोंके नाम इस प्रकार हैं—

| क्रम | त्रिलोकप्रज्ञप्ति ४-२८५ से | अनुयोगद्वार सूत्र सूत्र ११४, १३७ | क्रम | त्रिलोकप्रज्ञप्ति ४-२८५ से | अनुयोगद्वार सूत्र ११४, १३७ |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | समय | समय | २५ | कुमुदांग | अटटांग |
| २ | आवलि | आवलिका | २६ | कुमुद | अटट |
| ३ | उच्छ्वास | आन | २७ | पद्मांग | अववांग |
| ४ | प्राण=निश्वास | प्राणु | २८ | पद्म | अवव |
| ५ | स्तोक | स्तोक | २९ | नलिनांग | हुहुकांग |
| ६ | लव | लव | ३० | नलिन | हुहुक |
| ७ | नाली | .... | ३१ | कमलांग | उत्पलांग |
| ८ | मुहूर्त | मुहूर्त | ३२ | कमल | उत्पल |
| ९ | दिवस | अहोरात्र | ३३ | त्रुटितांग | पद्मांग |
| १० | पक्ष | पक्ष | ३४ | त्रुटित | पद्म |
| ११ | मास | मास | ३५ | अटटांग | नलिनांग |
| १२ | ऋतु | ऋतु | ३६ | अटट | नलिन |
| १३ | अयन | अयन | ३७ | अममांग | अर्थनिपूरांग |
| १४ | वर्ष | वर्ष | ३८ | अमम | अर्थनिपूर |
| १५ | युग | युग | ३९ | हाहांग | अयुतांग |
| १६ | वर्षदशक | .... | ४० | हाहा | अयुत |
| १७ | वर्षशत | वर्षशत | ४१ | हूहांग | नयुतांग |
| १८ | वर्षसहस्र | वर्षसहस्र | ४२ | हूहू | नयुत |
| १९ | दशवर्षसहस्र | .... | ४३ | लतांग | प्रयुतांग |
| २० | वर्षलक्ष | वर्षशतसहस्र | ४४ | लता | प्रयुत |
| २१ | पूर्वांग | पूर्वांग | ४५ | महालतांग | चूलिकांग |
| २२ | पूर्व | पूर्व | ४६ | महालता | चूलिका |
| २३ | नियुतांग | त्रुटितांग | ४७ | श्रीकल्प | शीर्षप्रहेलिकांग |
| २४ | नियुत | त्रुटित | ४८ | हस्तप्रहेलित | शीर्षप्रहेलिका |
| | | | ४९ | अचलात्म | .... |

त्रिलोकप्रज्ञप्तिमें पूर्वांग व नियुतांग आदि अंगान्त स्थानोंको उत्तरोत्तर ८४ से गुणित तथा पूर्व व नियुत आदि स्थानोंको उत्तरोत्तर ८४ लाखसे गुणित बतलाया है। अन्तमें गा. ४-३०८ के द्वारा यह भी प्रगट किया है कि ३१ स्थानोंमें ८४ संख्याको रखकर परस्पर गुणा करनेपर ९० शून्याङ्क रूप 'अचलात्म' प्रमाण उत्पन्न होता है। यहां चूंकि ३१ स्थानोंमें ८४ को रखकर परस्पर गुणा करनेकी प्रक्रिया बतलाई गई है। अतः निश्चित है कि ये पूर्वांग व पूर्व आदि 'अचलात्म' पर्यन्त स्थान ३१ होने चाहिये। परन्तु हैं वे २९ ही (देखिये परिशिष्ट पृ. ९९७)। इसी लिये ऐसा प्रतीत होता है कि इनमेंसे किन्हीं दो स्थानोंकी सूचक गाथा किसी प्रतिलेखककी असावधानीसे छूट अवश्य गयी है। ये छूटे हुए स्थान पूर्वांग व पूर्वके पश्चात् पर्वांग व पर्व होने चाहिये। ये दोनों स्थान इसी प्रकार आदिपुराण (३-२१९) में पाये भी जाते हैं। हरिवंशपुराणमें भी इसी स्थलपर पाठ कुछ भ्रष्ट हो गया प्रतीत होता है। यथा—

भवेद् वर्षसहस्रं तु शतं चापि दशाहतम्। दशवर्षसहस्राणि तदेव दशताडितम् ॥२३॥
ज्ञेयं वर्षसहस्रं तु (?) तच्चापि दशसंगुणम्। पूर्वांगं तु तदभ्यस्तमशीत्या चतुरग्रया ॥२४॥
तत्तद्गुणं च पूर्वांगं पूर्वं भवति निश्चितम्। पूर्वांगं तद्गुणं तच्च पूर्वसंज्ञं तु तद्गुणम् ॥२५॥
ह. पु. ७.

यहां श्लोक २४ में 'ज्ञेयं वर्षसहस्रं तु' के स्थानमें 'शतवर्षसहस्रं तु' ऐसा कोई पद रहा होना चाहिये। चूंकि श्लोक २४-२५ में पूर्वांग व पूर्व ये दोनों स्थान पुनरुक्त हैं, अतः श्लोक २५ में उनके स्थानमें पूर्वांग व पर्व पद ही रहे होंगे, ऐसा प्रतीत होता है। यहां गुणकारका भी कुछ स्पष्ट निर्देश नहीं किया गया।

अनुयोगद्वार सूत्रमें इसी सूत्र (११४) की श्री मलधारीय हेमचन्द्रसूरि निर्मित वृत्तिमें पूर्वांग व पूर्व आदिक सभी स्थानोंको उत्तरोत्तर चौरासी लाखसे गुणित बतलाया गया है। इस प्रकारके गुणनक्रमसे उत्पन्न हुई संख्याका वहां अङ्कक्रमसे इस प्रकार निर्देश भी किया गया है— ७५८२६३२५३०७३०१०२४११५७९७३५६९९७५६९६४०६२१८९६६८४-८०८०१८३२९६ आगे १४० शून्य। समस्त अंक १९४ होते हैं।

अनुयोगद्वार सूत्रके एक दूसरे सूत्र (१३७) में भी उपर्युक्त कालभेदोंका उल्लेख किया गया है। वहां 'उच्छ्वास' के आगे 'निश्वास' पद अधिक है तथा अयुतके पश्चात् प्रयुतांग-प्रयुत और इनके पश्चात् नयुतांग-नयुत पद पाये जाते हैं।

## ११ वैदिकधर्माभिमत भूगोल

(विष्णुपुराणके आधारसे)

जिस प्रकार जैन ग्रन्थों (तिलोयपण्णत्ति, त्रिलोकसार व बृहत्क्षेत्रसमास आदि) के

त्रिलोकप्रज्ञप्तिमें पूर्वांग व नियुतांग आदि अंगान्त स्थानोंको उत्तरोत्तर ८४ से गुणित तथा पूर्व व नियुत आदि स्थानोंको उत्तरोत्तर ८४ लाखसे गुणित बतलाया है। अन्तमें गा. ४-३०८ के द्वारा यह भी प्रगट किया है कि ३१ स्थानोंमें ८४ संख्याको रखकर परस्पर गुणा करनेपर ९० शून्याङ्क रूप 'अचलात्म' प्रमाण उत्पन्न होता है। यहां चूंकि ३१ स्थानोंमें ८४ को रखकर परस्पर गुणा करनेकी प्रक्रिया बतलाई गई है। अतः निश्चित है कि ये पूर्वांग व पूर्व आदि 'अचलात्म' पर्यन्त स्थान ३१ होने चाहिये। परन्तु हैं वे २९ ही (देखिये परिशिष्ट पृ. ९९७)। इसी लिये ऐसा प्रतीत होता है कि इनमेंसे किन्हीं दो स्थानोंकी सूचक गाथा किसी प्रतिलेखककी असावधानीसे छूट अवश्य गयी है। ये छूटे हुए स्थान पूर्वांग व पूर्वके पश्चात् पर्वांग व पर्व होने चाहिये। ये दोनों स्थान इसी प्रकार आदिपुराण (३-२१९) में पाये भी जाते हैं। हरिवंशपुराणमें भी इसी स्थलपर पाठ कुछ भ्रष्ट हो गया प्रतीत होता है। यथा—

भवेद् वर्षसहस्रं तु शतं चापि दशाहतम्। दशवर्षसहस्राणि तदेव दशताडितम् ॥२३॥
ज्ञेयं वर्षसहस्रं तु (?) तच्चापि दशसंगुणम्। पूर्वांगं तु तदभ्यस्तमशीत्या चतुरग्रया ॥२४॥
तत्तद्गुणं च पूर्वांगं पूर्वं भवति निश्चितम्। पूर्वांगं तद्गुणं तच्च पूर्वसंज्ञं तु तद्गुणम् ॥ २५॥
ह. पु. ७.

यहां श्लोक २४ में 'ज्ञेयं वर्षसहस्रं तु' के स्थानमें 'शतवर्षसहस्रं तु' ऐसा कोई पद रहा होना चाहिये। चूंकि श्लोक २४-२५ में पूर्वांग व पूर्व ये दोनों स्थान पुनरुक्त हैं, अतः श्लोक २५ में उनके स्थानमें पर्वांग व पर्व पद ही रहे होंगे, ऐसा प्रतीत होता है। यहां गुणकारका भी कुछ स्पष्ट निर्देश नहीं किया गया।

अनुयोगद्वार सूत्रमें इसी सूत्र (११४) की श्री मलधारीय हेमचन्द्रसूरि निर्मित वृत्तिमें पूर्वांग व पूर्व आदिक सभी स्थानोंको उत्तरोत्तर चौरासी लाखसे गुणित बतलाया गया है। इस प्रकारके गुणनक्रमसे उत्पन्न हुई संख्याका वहां अङ्कक्रमसे इस प्रकार निर्देश भी किया गया है— ७५८२६३२५३०७३०१०२४११५७९७३५६९९७५६९६४०६२१८९६६८४-८०८०१८३२९६ आगे १४० शून्य। समस्त अंक १९४ होते हैं।

अनुयोगद्वार सूत्रके एक दूसरे सूत्र (१३७) में भी उपर्युक्त कालभेदोंका उल्लेख किया गया है। वहां 'उच्छ्वास' के आगे 'निश्वास' पद अधिक है तथा अयुतके पश्चात् प्रयुतांग-प्रयुत और इनके पश्चात् नयुतांग-नयुत पद पाये जाते हैं।

## ११ वैदिकधर्माभिमत भूगोल

### (विष्णुपुराणके आधारसे)

जिस प्रकार जैन ग्रन्थों (तिलोयपण्णत्ति, त्रिलोकसार व बृहत्क्षेत्रसमास आदि) के

भीतर भूगोलके वर्णनमें बतलाया गया है कि इस पृथिवीपर वलयाकारसे एक-दूसरेको वेष्टित करके अनेक द्वीप व समुद्र स्थित हैं। उन सबके मध्यमें पहिला जम्बूद्वीप है। इसके ठीक बीचमें नाभिके समान मेरु पर्वत स्थित है। इसके दक्षिण व उत्तरमें तीन तीन कुलपर्वतोंके होनेसे उक्त जम्बूद्वीपके भरतादिक सात विभाग हो गये हैं इत्यादि। लगभग इसी प्रकारसे वैदिक धर्मके ग्रन्थोंमें भी उक्त भूगोलका वर्णन पाया जाता है। उदाहरण स्वरूप हम विष्णु-पुराणके आधारसे भूगोलका वर्णन करते हैं। यद्यपि पुराण ग्रन्थ होनेसे इसमें मुख्यतासे विष्णु भगवान्‌के चरित्रका ही वर्णन किया गया है; पर साथ ही इसमें भूगोल, ज्योतिष, वर्णाश्रमव्यवस्था, राजवंश एवं अनेक उपाख्यानोंकी भी चर्चा की गई है।

प्रस्तुत ग्रन्थके द्वितीय अंशमें दूसरे अध्यायसे भूगोलका वर्णन प्रारम्भ किया गया है। वहां बतलाया है कि इस पृथिवीपर १ जम्बू, २ प्लक्ष, ३ शाल्मल, ४ कुश,[1] ५ क्रौंच[2], ६ शाक और ७ पुष्कर[3], ये सात द्वीप हैं। ये द्वीप आकारसे गोल (चूड़ी जैसे) होते हुए अपने विस्तारके समान विस्तारवाले १ लवणोद,[4] २ इक्षुरस, ३ सुरोद, ४ सर्पिस्सलिल, ५ दधितोय, ६ क्षीरोद और ७ स्वादुसलिल, इन सात समुद्रोंसे क्रमशः वेष्टित हैं। इन सबके बीचमें जम्बूद्वीप है। इसका विस्तार एक लाख योजन है जो जैन-ग्रन्थ-सम्मत है। उसके मध्यमें चौरासी हजार योजन ऊंचा मेरु पर्वत है[5]। इसकी नीव पृथिवीके भीतर सोलह हजार योजन प्रमाण है। विस्तार उसका मूलमें सोलह हजार और फिर ऊपर क्रमशः बढ़ता हुआ शिखरपर जाकर बत्तीस हजार योजन मात्र हो गया है।

इस जम्बूद्वीपमें सुमेरुसे दक्षिणमें हिमवान्, हेमकूट और निषध तथा उत्तरमें नील, श्वेत और शृङ्गी, ये छह वर्षपर्वत हैं[6] जो इसको सात भागोंमें विभक्त करते हैं। इनमेंसे क्रमशः मेरुके दक्षिण और उत्तरमें स्थित निषध और नील ये दो पर्वत पूर्व-पश्चिम समुद्र तक एक एक लाख योजन लम्बे, दो दो हजार योजन ऊंचे और इतने ही विस्तारसे संयुक्त हैं। हेमकूट और श्वेत ये दो पर्वत पूर्व-पश्चिममें नब्बे हजार यो. लम्बे, दो हजार योजन ऊंचे और इतने ही विस्तृत भी हैं। हिमवान् और शृङ्गी ये दो पर्वत अस्सी हजार यो. लम्बे, दो-दो हजार यो.

---

१ जैन शास्त्रानुसार १५ वें द्वीपका नाम कुशवर है। २ जैन ग्रन्थोंमें क्रौंचवर सोलहवां द्वीप है। ३ यह द्वीप जैन शास्त्रानुसार तीसरा है। ४ जैन शास्त्रानुसार लवणोद पहिला, सुरोद (वारुणिवर) चौथा, सर्पिःसलिल छठा और क्षीरोद पांचवां समुद्र है। ५ जैन ग्रन्थानुसार जम्बूद्वीपस्थ मेरुकी उंचाई १००००० यो. और धातकीखण्ड एवं पुष्करद्वीपस्थ मेरुओंकी उंचाई ८४००० यो. है। ६ जैन ग्रन्थोंमें उनके नाम इस प्रकार हैं— हिमवान्, महाहिमवान्, निषध, नील, रुक्मि (श्वेत-रजतमय) और शिखरी (शृङ्गी)।

ऊंचे और इतने ही विस्तृत भी हैं[1]। इन पर्वतोंके द्वारा जो जम्बूद्वीपके सात भाग किये गये हैं उनके नाम दक्षिणकी ओरसे ये हैं— भारत वर्ष, किम्पुरुष, हरि वर्ष, इलावृत, रम्यक, हिरण्मय और उत्तरकुरु[2]। इनमें इलावृतको छोड़ शेष छहका विस्तार दक्षिण-उत्तरमें नौ नौ हजार योजन है। इलावृत वर्ष मेरुके पूर्व, दक्षिण, पश्चिम और उत्तर, इन चारों दिशाओंमें नौ-नौ हजार योजन विस्तृत है। सब पर्वतों व वर्षोंके विस्तारको मिलानेपर वह एक लाख यो. प्रमाण होता है, जितना कि समस्त जम्बूद्वीपका विस्तार है। यथा— भारत वर्ष ९००० + हिमवान् २००० + किम्पुरुष ९००० + हेमकूट २००० + हरि वर्ष ९००० + निषध २००० + इलावृत १८००० (दक्षिण-उत्तर नौ-नौ हजार) मेरु १६००० + नील २००० + रम्यक ९०००+ श्वेत २००० + हिरण्मय ९००० + शृङ्गी २००० +उत्तरकुरु ९००० = १००००० यो.।

मेरु पर्वतके दोनों ओर पूर्व-पश्चिममें इलावृत वर्षकी मर्यादाभूत माल्यवान् और गन्धमादन पर्वत हैं जो नील व निषध पर्वत तक फैले हुए हैं[3]। इनके कारण दोनों ओर जो दो विभाग हुए हैं उनका नाम भद्राश्व व केतुमाल है। उपर्युक्त सात वर्षोंमें इन दो वर्षोंको और मिला देनेपर जम्बूद्वीपस्थ सब वर्षोंकी संख्या नौ हो जाती है।

मेरुके चारों ओर पूर्वादिक दिशाओंमें क्रमशः मन्दर, गन्धमादन, विपुल और सुपार्श्व ये चार पर्वत हैं। इनके ऊपर क्रमशः ग्यारह सौ योजन ऊंचे कदम्ब, जम्बू, पीपल और वट, ये चार वृक्ष हैं। इनमेंसे जम्बू वृक्षके नामसे इस द्वीपका भी नाम जम्बू द्वीप प्रसिद्ध हुआ[4]।

उपर्युक्त नौ वर्षोंमें भारत वर्ष कर्मभूमि है, क्योंकि, यहांसे स्वर्ग और मोक्ष प्राप्त किया जा सकता है, तथा यहांपर मनुष्य पाप कर्ममें रत होकर तिर्यंच व नारक पर्याय भी प्राप्त करता है[5]। यहां भरत क्षेत्रमें महेन्द्र, मलय, सह्य, शुक्तिमान्, ऋक्ष, विन्ध्य और पारियात्र, ये सात कुलपर्वत हैं। इनमें हिमवान्से शतद्रु और चन्द्रभागा आदि, पारियात्रसे वेद और स्मृति आदि, विन्ध्यसे नर्मदा और सुरसा आदि; ऋक्षसे तापी, पयोष्णी और निर्विन्ध्या आदि; सह्यसे गोदावरी, भीमरथी और कृष्णवेणी आदि; मलयसे कृतमाला और ताम्रपर्णी आदि, महेन्द्रसे त्रिसामा और

---

१ इनकी इस लम्बाईका प्रमाण गणितप्रक्रियामें नहीं बैठता। २ जैन ग्रन्थोंमें उनके नाम ये हैं— भरत, हैमवत, हरि, विदेह, रम्यक, हैरण्यवत और ऐरावत। यहां विदेह क्षेत्रके भीतर मेरुसे उत्तरमें उत्तर-कुरुकी स्थिति है। ३ जैन ग्रन्थानुसार माल्यवान् और गन्धमादन ये दो गजदन्ताकार वक्षार पर्वत क्रमशः मेरुकी नैऋत्य व वायव्य दिशामें स्थित हैं। ४ जैन ग्रन्थानुसार मेरुकी ईशान दिशामें जम्बू वृक्ष और नैऋत्य दिशामें शाल्मलि वृक्ष स्थित हैं। ५ जैनग्रन्थानुसार भरत, ऐराबत, और विदेह क्षेत्र कर्मभूमियां, तथा शेष भोगभूमियां हैं।

आर्यकुल्या आदि, तथा शुक्तिमान् पर्वतसे ऋषिकुल्या और कुमारा (कुमारी) आदि नदियां निकली हैं। इन नदियोंके किनारोंपर मध्यदेशको आदि लेकर कुरु और पाञ्चाल, पूर्व देशको आदि लेकर कामरूप निवासी, दक्षिणको आदि लेकर पुण्ड्र, कलिङ्ग और मगध, सौराष्ट्र शूर, आभीर व अर्बुद ये पश्चिमांत देश, पारियात्रनिवासी कारूष और मालव, कोशलनिवासी सौवीर, सैन्धव, हूण और साल्व, तथा पारसीकोंको आदि लेकर माद्र, आराम और अम्बष्ठ देशवासी रहते हैं।

कृतयुग, त्रेता, द्वापर और कलियुग, ये चार युग इसी भारत वर्षमें ही हैं; किम्पुरुषादिक शेष वर्षोंमें वे नहीं हैं। उन शेष आठ क्षेत्रोंमें शोक, परिश्रम, उद्वेग और क्षुधाभय आदिक नहीं हैं। वहांके प्रजाजन स्वस्थ, आतङ्कसे रहित और सब प्रकारके दुःखोंसे वियुक्त होकर दश-बारह हजार वर्षों तक जीवित रहते हैं। वे जरा एवं मृत्युके भयसे रहित होकर सदा सुखी रहते हैं। वहां धर्म-अधर्म तथा उत्तम, मध्यम एवं अधम, ये भेद भी नहीं हैं। यहां स्वर्ग-मोक्षकी प्राप्तिके कारणभूत तपश्चरणादि रूप क्रियाओंका अभाव होनेसे वे क्षेत्र कर्मभूमि न होकर केवल भोगभूमियां ही हैं[1]। इसी कारण जम्बूद्वीपस्थ उन नौ वर्षोंमें एक मात्र भारत वर्ष ही सर्वश्रेष्ठ माना गया है। इसमें जन्म लेनेके लिये देवगण भी उत्कण्ठित रहते हैं।

स्वायम्भुव मनुके पुत्र प्रियव्रतके आग्नीध्र, अग्निबाहु, वपुष्मान्, द्युतिमान्, मेधा, मेधातिथि, भव्य, सवन, पुत्र और ज्योतिष्मान्, ये दश पुत्र हुए। इनमें मेधा, अग्निबाहु और पुत्र इन तीन पुत्रोंने जातिस्मरण हो जानेसे योगपरायण होकर राज्यकी अभिलाषा नहीं की। उनके पिता प्रियव्रतने शेष सात पुत्रोंमेंसे आग्नीध्रको जम्बू द्वीप, मेधातिथिको प्लक्ष द्वीप, वपुष्मान्को शाल्मल द्वीप, ज्योतिष्मान्को कुश द्वीप, द्युतिमान्को क्रौंच द्वीप, भव्यको शाक द्वीप और सवनको पुष्कर द्वीपका अधिपति बनाया।

इनमेंसे आग्नीध्रके नाभि, किम्पुरुष, हरिवर्ष, इलावृत, रम्य, हिरण्यवान्, कुरु, भद्राश्व और केतुमाल, ये नौ पुत्र हुए जो क्रमशः हिम वर्ष (भारत वर्ष) आदि उपर्युक्त नौ वर्षोंके अधिपति थे। इनमें हिम वर्षके अधिपति महाराज नाभिके ऋषभ नामक पुत्र हुआ। महात्मा ऋषभके भरतादिक सौ पुत्र हुए। इनने कुछ काल तक धर्मपूर्वक राज्यकार्य करके पश्चात् अपने ज्येष्ठ पुत्र भरतको राज्याभिषिक्त किया और स्वयं तपश्चरण करनेके लिये मुनि पुलहके आश्रममें जा पहुंचे। वहां उन्होंने घोर तप किया। इससे वे अत्यन्त कृश हो गये, उनकी धमनियां

---

1 जैन ग्रन्थोंमें भी भोगभूमियोंका प्रायः ऐसा ही वर्णन किया गया है।

साफ साफ दिखने लगी थीं। तत्पश्चात् वे नग्न होकर मुखमें वीटा करके महाप्रस्थानको प्राप्त हुए। चूंकि महाराज ऋषभने वन जाते समय राज्य भरतको दिया था, अतः यह हिम वर्ष भरतके नामसे भारत वर्ष प्रसिद्ध हुआ[1]। इसके निम्न नौ भाग हुए हैं— इन्द्रद्वीप, कसेरु, ताम्रपर्ण, गभस्तिमान्, नागद्वीप, सौम्य, गन्धर्व और वारुण ये आठ, तथा समुद्रसे वेष्टित नौवां भाग। यह भाग दक्षिण-उत्तरमें सहस्र योजन प्रमाण है। इसके पूर्व भागमें किरात और पश्चिम भागमें यवनोंका निवास है।

जम्बू द्वीपको वलयाकारसे वेष्टित करके एक लाख योजन विस्तारवाला लवणसमुद्र स्थित है। इसको चारों ओरसे वेष्टित करनेवाला दो लाख योजन विस्तृत प्लक्ष द्वीप स्थित है। इसके अधीश्वर मेधातिथि थे। उनके सात पुत्र हुए, जिनके नामोंसे इस द्वीपके निम्न सात वर्ष प्रसिद्ध हुए हैं— शान्तहय, शिशिर, सुखोदय, आनन्द, शिव, क्षेमक और ध्रुव। इनके विभाजक पर्वतोंके नाम ये हैं— गोमेद, चन्द्र, नारद, दुन्दुभि, सोमक, सुमना और वैभ्राज। इन वर्षोंमें और पर्वतोंके ऊपर देव-गन्धर्वोंके साथ जो प्रजाजन निवास करते हैं वे अतिशय पुण्यवान् व आधि-व्याधिसे रहित हैं। वहां न उत्सर्पिणी-अवसर्पिणी हैं और न युगपरिवर्तन ही है। वहां सदा त्रेता युग जैसा काल रहता है। आयु वहां पांच हजार वर्ष परिमित है। यहांके निवासी वर्णाश्रम विभागके अनुसार पांच धर्मों (अहिंसा, सत्य, अस्तेय, ब्रह्मचर्य, और अपरिग्रह) का परिपालन करते हैं। जिस प्रकार जम्बू द्वीपमें जम्बू वृक्ष है उसी प्रकार इस द्वीपमें एक प्लक्ष वृक्ष स्थित है। इसीके कारण इस द्वीपका भी नाम प्लक्ष द्वीप प्रसिद्ध हुआ।

इस द्वीपको इसीके समान विस्तारवाला इक्षुरसोद समुद्र वेष्टित करता है। इसको भी चारों ओरसे घेरनेवाला चार लाख योजन विस्तृत शाल्मल द्वीप है। इसी क्रमसे आगे सुरोद समुद्र, कुश द्वीप, घृतोद समुद्र, क्रौंच द्वीप, दधिमण्डोदक समुद्र, शाक द्वीप और क्षीर समुद्र स्थित है। ये द्वीप पूर्व-पूर्व द्वीपकी अपेक्षा दूने-दूने विस्तारवाले हैं। समुद्रोंका विस्तार अपने अपने द्वीपोंके समान है। शाल्मल आदि शेष उपर्युक्त द्वीपोंका रचनाक्रम प्लक्ष द्वीपके समान है।

..............................................

१ जैन धर्ममें नाभिरायके पुत्र भगवान् ऋषभ देवको प्रथम तीर्थंकर माना गया है। उनके भरतादिक सौ पुत्र थे। उन्होंने कुछ समय तक प्रजापरिपालन करके राज्य भरतको दे दिया और स्वयं दैगम्बरी दीक्षा ले ली। पश्चात् घोर तप करके कैवल्य प्राप्त होनेपर धर्मप्रचार किया और अन्तमें मुक्ति प्राप्त की। विष्णुपुराणमें तृतीय अंशके अन्तर्गत सत्रहवें और अठारहवें अध्यायमें भगवान् ऋषभके चरित्रका चित्रण करके जैन धर्म और दिगम्बर साधुओंपर कुछ कटाक्ष किया गया है जो प्रायः धार्मिक असहिष्णुताका ज्ञापक है।

आगे सातवां पुष्कर द्वीप है[1]। इसके बीचोंबीच मानसोत्तर पर्वत वलयाकारसे स्थित है, जिसके कारण इस द्वीपके दो खण्ड हो गये हैं। इनमें मानसोत्तर पर्वतके बाह्य खण्डका नाम महावीर वर्ष और अभ्यन्तर खण्डका नाम धातकी वर्ष है[2]। इन दो वर्षोंके अधिपति क्रमशः महाराज सवनके महावीर और धातकी नामक दो पुत्र हुए। इस द्वीपमें रहनेवाले रोग, शोक एवं राग-द्वेषसे रहित हैं। आयु उनकी दश हजार वर्ष प्रमाण है। उनमें न तो उत्तम-अधमका भाव है और न बध्य-बधक भाव ही है। इसी प्रकार वहां न वर्णव्यवस्था है और न सत्य एवं मिथ्याका व्यवहार ही है। इस द्वीपमें पर्वत व नदियां नहीं हैं।

इस द्वीपको वेष्टित करके स्वादूदक समुद्र स्थित है। अब यहांसे आगे प्राणियोंका निवास नहीं है[3]। स्वादूदक समुद्रके आगे उससे दूने विस्तारवाली सुवर्णमयी भूमि है। उसके आगे दश हजार योजन विस्तृत और इतना ही ऊंचा लोकालोक पर्वत है। इसको चारों ओरसे वेष्टित करके तमस्तम स्थित है। यह तमस्तम भी चारों ओरसे अण्डकटाह द्वारा वेष्टित है। इस अण्डकटाहके साथ उपर्युक्त द्वीप-समुद्रोंको गर्भमें रखनेवाले समस्त भूमण्डलका विस्तार पचास करोड़ योजन और उंचाई सत्तर हजार योजन प्रमाण है।

यहां नीचे दश-दश हजार योजनके ये सात पाताल हैं— १ अतल, २ वितल, ३ नितल, ४ गर्भस्तिमत्, ५ महातल, ६ सुतल और ७ पाताल। ये पाताल क्रमशः शुक्ल, कृष्ण, अरुण, पीत, शर्करा, शैल और कांचन स्वरूप हैं। यहां उत्तम प्रासादोंसे सुशोभित भूमियां हैं जहां दानव, दैत्य, यक्ष एवं नाग आदि सैकड़ों जातियां निवास करती हैं[4]।

पातालोंके नीचे विष्णु भगवान्का शेष नामक तामस शरीर स्थित है जो 'अनन्त' कहा जाता है। यह शरीर हजार शिरों ( फणों ) से संयुक्त होकर समस्त भूमण्डलको धारण करता हुवा पातालमूलमें स्थित है। कल्पान्तमें इसके मुखसे निकली हुई संकर्षणात्मक रुद्र विषाग्नि-शिखा तीनों लोकोंका भक्षण करती है।

पृथिवी और जलके नीचे रौरव, सूकर, रोध, ताल, विशासन, महाज्वाल, तप्तकुम्भ, लवण, विलोहित, रुधिर, वैतरणि, कृमीश, कृमिभोजन, असिपत्रवन, कृष्ण, लालाभक्ष, दारुण,

........................................

१ इसे जैन ग्रन्थोंमें तीसरा द्वीप कहा गया है। मानुषोत्तर पर्वतकी स्थिति यहां भी इसी प्रकार ही स्वीकार की गई है। २ जैन ग्रन्थोंमें 'धातकीखण्ड' यह दूसरे द्वीपका नाम बतलाया गया है। ३ जैन ग्रन्थोंमें मानुषोत्तर पर्वतके आगे केवल मनुष्योंका ही अभाव बतलाया गया है। ४ जैन ग्रन्थानुसार अधोलोकमें रत्नप्रभा, शर्कराप्रभा आदि ७ पृथिवियां बतलाई हैं। इनमेंसे रत्नप्रभाके खरभाग एवं पंकभागमें असुरकुमार-नागकुमारादि १० भवनवासी तथा यक्षादि ८ जातिके व्यन्तर रहते हैं।

पूयवह, पाप, वह्निज्वाल, अधःशिरा, सन्दंश, कालसूत्र, तम, आवीचि, श्वभोजन, अप्रतिष्ठ और अप्रचि इत्यादि बहुतसे महा भयानक नरक हैं[1]। इनमें पापी जीव मरकर जन्म लेते हैं। फिर वहांसे निकलकर वे क्रमशः स्थावर, कृमि, जलचर, धार्मिक पुरुष, देव और मुमुक्षु होते हैं। जितने जीव स्वर्गमें हैं उतने ही नरकोंमें भी हैं।

भूमिसे ऊपर एक लाख योजनकी दूरीपर सौर मण्डल, इससे एक लाख योजन ऊपर चन्द्रमण्डल, इससे एक लाख योजन ऊपर समस्त नक्षत्रमण्डल, इससे दो लाख यो. ऊपर बुध, इससे दो लाख यो. ऊपर शुक्र, इससे दो लाख यो. ऊपर मंगल, इससे दो लाख यो. ऊपर बृहस्पति, इससे दो लाख यो. ऊपर शनि, इससे एक लाख यो. ऊपर सप्तर्षिमण्डल, तथा इससे एक लाख यो. ऊपर ध्रुव स्थित है। (एतद्विषयक जैन मान्यताके लिये देखिये पीछे पृ. ३२)

ध्रुवसे एक करोड़ योजन ऊपर जाकर महर्लोक है। यहां कल्पकाल तक जीवित रहनेवाले कल्पवासियोंका निवास है[2]। इससे दो करोड़ यो. ऊपर जनलोक है। यहां नन्दनादिसे सहित ब्रह्माजीके प्रसिद्ध पुत्र रहते हैं। इससे आठ करोड़ यो. ऊपर तपलोक है। यहां वैराज देव निवास करते हैं। इससे बारह करोड़ यो. ऊपर सत्यलोक है। यहां फिरसे न मरनेवाले अमर (अपुनर्मारक) रहते हैं। इसे ब्रह्मलोक भी कहा जाता है।

भूमि ( भूलोक ) और सूर्यके मध्यमें सिद्धजनों व मुनिजनोंसे सेवित स्थान भुवर्लोक कहलाता है। सूर्य और ध्रुवके मध्यमें चौदह लाख यो. प्रमाण क्षेत्र स्वर्लोक नामसे प्रसिद्ध है।

भूलोक, भुवर्लोक और स्वर्लोक ये तीन लोक कृतक तथा जनलोक, तपलोक और सत्यलोक ये तीन लोक अकृतक हैं। इन दोनों ( कृतक और अकृतक ) के बीचमें महर्लोक है। यह कल्पान्तमें जनशून्य हो जाता है, परन्तु सर्वथा नष्ट नहीं होता।

## १२ बौद्धाभिमत भूगोल

( वसुबन्धुकृत अभिधर्म-कोशके आधारसे, ५वीं शताब्दि )

लोकके अधोभागमें सोलह लाख (१६०००००) योजन ऊंचा अपरिमित वायुमण्डल है। उसके ऊपर ग्यारह लाख वीस हजार ( ११२०००० ) यो. ऊंचा जलमण्डल है। इसमें तीन

---

१ जैन ग्रन्थोंमें जो ४९ इन्द्रक नारक बिल कहे गये हैं उनमें ये नाम भी पाये जाते हैं— रौरव, प्रज्वलित, तप्त, तम व अप्रतिष्ठान। यहां वैतरणि नदी एवं असिपत्र वन भी बताये गये हैं। जन्मभूमियां यहां अधोमुख हैं। २ जैन ग्रन्थोंमें वैमानिक देवोंके कल्पवासी और कल्पातीत ये दो भेद बतलाये गये हैं। इन दोनोंका ही निवास ऊर्ध्व लोकमें है।

लाख बीस हजार ( ११२०००० – ८०००००=३२००८० ) यो. कांचनमय भूमण्डल है। जलमण्डल व कांचनमण्डलका विस्तार १२०३४५० यो. और परिधि ३६१०३५० यो. प्रमाण है।

कांचनमय भूमण्डलके मध्यमें मेरु पर्वत है। यह अस्सी हजार यो. जलमें डूबा हुआ है तथा इतना ही ऊपर भी स्थित है। आगे अस्सी हजार यो. विस्तृत और दो लाख चालीस हजार यो. प्रमाण परिधिसे संयुक्त प्रथम सीता (समुद्र) है जो मेरुको चारों ओरसे वेष्टित करती है। आगे चालीस हजार यो. विस्तृत युगन्धर पर्वत वलयाकारसे स्थित है। इसके आगे भी इसी प्रकारसे एक-एक सीताको अन्तरित करके उत्तरोत्तर आधे आधे विस्तारसे संयुक्त क्रमशः ईषाधर, खदिरक, सुदर्शन, अश्वकर्ण, विनतक और निमिंधर पर्वत हैं। सीताओंका विस्तार भी उत्तरोत्तर आधा आधा होता गया है। उक्त पर्वतोंमें मेरु चतुरत्नमय और शेष सात पर्वत सुवर्णमय हैं। सबसे बाह्यमें स्थित सीता ( महासमुद्र ) का विस्तार तीन लाख बाईस हजार यो. प्रमाण है। अन्तमें लोहमय चक्रवाल पर्वत स्थित है।

निमिंधर और चक्रवाल पर्वतोंके मध्यमें जो समुद्र स्थित है उसमें जम्बूद्वीप, पूर्वविदेह, अवरगोदानीय और उत्तरकुरु, ये चार द्वीप हैं। इनमें जम्बूद्वीप मेरुके दक्षिण भागमें है। उसका आकार शकटके समान है। इसकी तीन भुजाओंमेंसे दो भुजायें दो दो हजार यो. और एक भुजा तीन हजार पचास यो. है।

मेरुके पूर्व भागमें अर्धचन्द्राकार पूर्वविदेह नामक द्वीप स्थित है। इसकी भुजाओंका प्रमाण जम्बूद्वीपके ही समान है।

मेरुके पश्चिम भागमें मण्डलाकार अवरगोदानीय द्वीप स्थित है। इसका विस्तार २५०० यो. और परिधि ७५०० यो. प्रमाण है।

मेरुके उत्तर भागमें समचतुष्कोण उत्तरकुरु द्वीप अवस्थित है। इसकी एक एक भुजा २००० यो. है।

इनमेंसे पूर्वविदेहके समीपमें देह व विदेह, उत्तरकुरुके समीपमें कुरु व कौरव, जम्बूद्वीपके समीपमें चामर व अवरचामर, तथा गोदानीय द्वीपके समीपमें शाटा व उत्तर मंत्री अन्तरद्वीप स्थित हैं। इनमेंसे चमरद्वीपमें राक्षसों और शेष द्वीपोंमें मनुष्योंका निवास है।

जम्बूद्वीपमें उत्तरकी ओर नौ कीटाद्रि और उनके आगे हिमवान् पर्वत अवस्थित है। हिमवान् पर्वतसे आगे उत्तरमें ५०० यो. विस्तृत अनवतप्त नामक अगाध सरोवर है। इससे गंगा, सिन्धु, वक्षु और सीता ये नदियां निकली हैं। उक्त सरोवरके समीपमें जम्बू वृक्ष है,

जिसके कारण इस द्वीपका ' जम्बू द्वीप ' नाम प्रसिद्ध हुआ। अनवतप्त सरोवरके आगे गन्धमादन पर्वत है।

जम्बूद्वीपके नीचे २०००० यो. प्रमाण अवीचि नामक नरक है। उसके ऊपर क्रमशः प्रतापन, तपन, महारौरव, रौरव, संघात, कालसूत्र और संजीव, ये सात नरक और हैं। इन नरकोंके चारों पार्श्वभागोंमें कुकूल, कुणप, क्षुरमार्गादिक ( असिपत्र वन, श्यामशबल-श्व-स्थान, अयःशाल्मली वन ) और खारोदक ( वैतरिणी ) नदी, ये चार उत्सद हैं। अर्बुद, निरर्बुद, अटट, हहव, हुहुव, उत्पल, पद्म और महापद्म, ये जम्बूद्वीपके अधोभागमें महानरकोंके धरातलमें आठ शीत नरक और हैं।

मेरु पर्वतके अर्ध भागसे अर्थात् भूमिसे ४०००० यो. ऊपर चन्द्र व सूर्य परिभ्रमण करते हैं। इनमें चन्द्रमण्डलका प्रमाण पचास यो. और सूर्यमण्डलका प्रमाण इक्यावन यो. है। जिस समय जम्बूद्वीपमें मध्याह्न होता है उस समय उत्तरकुरुमें अर्धरात्रि, पूर्वविदेहमें अस्तगमन और अवरगोदानीयमें सूर्योदय होता है। भाद्र मासके शुक्ल पक्षकी नवमीसे रात्रिकी वृद्धि और फाल्गुन मासके शुक्ल पक्षकी नवमीसे उसकी हानिका प्रारम्भ होता है। रात्रिकी वृद्धिमें दिनकी हानि व रात्रिकी हानिमें दिनकी वृद्धि होती है। सूर्यके दक्षिणायन व उत्तरायणमें क्रमशः रात्रि व दिनकी वृद्धि होती है।

मेरु पर्वतके चार परिषण्ड ( विभाग ) हैं। प्रथम परिषण्ड मेरु और सीताजलसे १०००० यो. ऊपर स्थित है। इसके आगे क्रमशः दश-दश हजार यो. ऊपर जाकर द्वितीय, तृतीय और चतुर्थ परिषण्ड हैं। इनमेंसे प्रथम परिषण्ड सोलह हजार यो., द्वितीय परिषण्ड आठ हजार यो., तृतीय परिषण्ड चार हजार यो. और चतुर्थ परिषण्ड दो हजार यो. मेरुसे बाहिर निकला है। प्रथम परिषण्डमें पूर्वकी ओर करोटपाणि यक्ष रहते हैं। इनका राजा धृतराष्ट्र है। द्वितीय परिषण्डमें दक्षिणकी ओर मालाधर रहते हैं। इनका राजा विरूढक है। तृतीय परिषण्डमें पश्चिमकी ओर सदामद रहते हैं। इनका राजा विरूपाक्ष है। चतुर्थ परिषण्डमें चातुर्महाराजिक देव रहते हैं। इनका राजा वैश्रवण है। इसी प्रकार शेष सात पर्वतोंपर भी इन देवोंका निवास है।

मेरुशिखरपर त्रयस्त्रिंश ( स्वर्ग ) लोक है। इसका विस्तार अस्सी हजार योजन है। यहां त्रयस्त्रिंश देव रहते हैं। यहां चारों विदिशाओंमें वज्रपाणि देवोंका निवास है। त्रयस्त्रिंश लोकके मध्यमें इन्द्रका २५० यो. विस्तृत वैजयन्त नामक प्रासाद स्थित है। नगरके बाह्य भागमें चारों ओर चैत्ररथ, पारुष्य, मिश्र और नन्दन, ये चार वन हैं। इनके चारों ओर बीस योजनके अन्तरसे देवोंके क्रीड़ास्थल हैं।

त्रयस्त्रिंश लोकके ऊपर विमानोंमें याम, तुषित, निर्माणरति और परनिर्मितवशवर्त्ती देव रहते हैं। कामधातुगत देवोंमेंसे चातुर्महाराजिक और त्रयस्त्रिंश देव मनुष्यवत् कामभोग भोगते हैं। याम, तुषित, निर्माणरति और परनिर्मितवशवर्ती देव क्रमशः आलिंगन, पाणिसंयोग, हसित

और अवलोकनसे ही तृप्तिको प्राप्त होते हैं[1]।

कामधातुके ऊपर सत्तरह स्थानोंसे संयुक्त रूपधातु है। वे सत्तरह स्थान ये हैं— प्रथम ध्यानमें ब्रह्मकायिक, ब्रह्मपुरोहित व महाब्रह्म लोक; द्वितीय ध्यानमें परित्ताभ, अप्रमाणाभ, व आभस्वर लोक; तृतीय ध्यानमें परित्तशुभ, अप्रमाणशुभ व शुभकृत्स्न लोक; तथा चतुर्थ ध्यानमें अनभ्रक, पुण्यप्रसव, वृहत्फल, पंचशुद्धावासिक, अवृह, अतपसुदश, सुदर्शन और अकनिष्ठ; इस प्रकार इन चार ध्यानोंमें उक्त सत्तरह लोक हैं। ये देवलोक क्रमशः ऊपर-ऊपर अवस्थित हैं। इनमें रहनेवाले देव ऋद्धिबलसे अथवा अन्य देवकी सहायतासे ही अपनेसे ऊपरके देवलोकको देख सकते हैं।

जम्बूद्वीपवासी मनुष्योंका शरीर ३½ या ४ हाथ, पूर्वविदेहवासियोंका ७-८ हाथ, गोदानीयद्वीपवासियोंका १४-१६ हाथ और उत्तरकुरुस्थ मनुष्योंका शरीर २८-३२ हाथ ऊंचा होता है। कामधातुवासी देवोंमें चातुर्महाराजिक देवोंका शरीर ¼ कोश, त्रयस्त्रिंशोंका ½ कोश, यामोंका ¾ कोश, तुषितोंका १ कोश, निर्माणरति देवोंका १¼ कोश और परनिर्मितवशवर्ती देवोंका शरीर १½ कोश ऊंचा है। रूपधातुमें ब्रह्मकायिक देवोंका शरीर ½ योजन ऊंचा है। आगे ब्रह्मपुरोहित, महाब्रह्म, परित्ताभ, अप्रमाणाभ, आभस्वर, परित्तशुभ, अप्रमाणशुभ और शुभकृत्स्न, इन देवोंका शरीरोत्सेध क्रमशः १, १½, २, ४, ८, १६, ३२ और ६४ योजन प्रमाण है। अनभ्र देवोंके शरीरकी उंचाई १२५ यो. प्रमाग है। आगे इस उंचाईका प्रमाण पुण्यप्रसव आदिक सात देवोंमें उत्तरोत्तर दूना-दूना होता गया है।

यहां अंगुलादिकका प्रमाण इस प्रकार बतलाया गया है— परमाणु, अणु, लोहरज, जलरज, शशरज, अविरज, गोरज, छिद्ररज, लिक्षा, यव और अंगुलीपर्व, ये क्रमशः उत्तरोत्तर सात-सातगुणे हैं। २४ अंगुलियोंका एक हाथ, ४ हाथका एक धनुष, ५०० धनुषका एक कोश, १०० धनुषका अरण्य और ८ कोशका एक योजन होता है।

## ७ हमारा आधुनिक विश्व

गत पृष्ठोंमें हम देख चुके कि जिस विश्वमें हम निवास करते हैं उसको हमारे पूर्वाचार्योंने तथा नाना धर्मोंके गुरुओंने किस प्रकार समझा है। यहां हम तुलनात्मक अध्ययनकी सुविधाके लिये विश्वका वह स्वरूप संक्षेपमें प्रस्तुत करते हैं जो इस युगके वैज्ञानिकोंने निर्धारित किया है।

जिस पृथ्वीपर हम निवास करते हैं वह मिट्टी पत्थरका एक नारंगीके समान चपटा गोला है जिसका व्यास लगभग आठ हजार मील और परिधि पच्चीस हजार मीलकी है। किसी समय, आजसे करोड़ों वर्ष पूर्व, यह ज्वालामयी अग्निका गोला था। यह अग्नि धीरे धीरे ठंडी होती गई और अब यद्यपि पृथ्वीका धरातल सर्वत्र शीतल हो चुका है तो भी अभी इसके गर्भमें अग्नि तीव्रतासे जल रही है, जिसके कारण हमारा धरातल भी कुछ उष्णताको लिये हुए है, तथा नीचेकी ओर खुदाई की जाय तो अधिकाधिक उष्णता पाई जाती है। कभी कभी यही

---

१ यह व्यवस्था प्रायः "कायप्रवीचारा आ ऐशानात्, शेषाः स्पर्श-रूप-शब्द-मनःप्रवीचाराः" (त. सू. ४, ७-८.) इन सूत्रोंमें बतलायी गयी व्यवस्थाके समान है।

भूगर्भकी ज्वाला कुपित होकर भूकम्प उत्पन्न कर देती है, व ज्वालामुखीके रूपमें फूट निकलती है। इसीसे शैल, पर्वत, कन्दराओं आदिका निर्माण व विध्वंस तथा भूमि और जलभागोंमें विपरिवर्तन होता रहता है। इसी अग्निके तापसे पृथ्वीका द्रव्य यथायोग्य दवाब व शीतलता पाकर नाना प्रकारकी धातु-उपधातुओं एवं द्रव और वायु रूपी पदार्थोंमें परिवर्तित हो गया है, जो हमें पत्थर, कोयला, लोहा, सोना, चांदी आदि तथा जल और वायुमण्डलके रूपमें दिखाई देता है। जल और वायु ही सूर्यके प्रतापसे मेघों आदिका रूप धारण कर लेते हैं। यह वायु-मण्डल पृथ्वीके धरातलसे उत्तरोत्तर विरल होते हुए लगभग पांच सौ मील तक फैला हुआ अनुमान किया जाता है। पृथ्वीका धरातल भी सम नहीं है। पृथ्वीतलका उच्चतम भाग हिमालयका गौरीशंकर शिखर ( माउंट एवेरेस्ट ) माना जाता है जो समुद्रतलसे उनतीस हजार फुट अर्थात् कोई साढ़े पांच मील ऊंचा है। तथा समुद्रकी उत्कृष्ट गहराई बत्तीस हजार फुट अर्थात् लगभग छह मील तक नापी जा चुकी है। इस प्रकार पृथ्वीतलकी उंचाई निचाईमें उत्कृष्टतम साढ़े ग्यारह मील का अन्तर पाया जाता है। इसकी ठण्डी होकर जमी हुई पपड़ी सत्तर मील समझी जाती है जिसकी द्रव्यरचनाके अध्ययनसे अनुमान लगाया गया है कि उसे जमे लगभग तीन करोड़ वर्ष हुए हैं। सजीव तत्त्वके चिह्न केवल चौंतीस मीलकी ऊपरकी पपड़ीमें पाये जाते हैं जिससे अनुमान लगाया गया है कि पृथ्वीपर जीव तत्त्व उत्पन्न हुए दो करोड़ वर्ष से अधिक काल नहीं हुआ। इसमें भी मनुष्यके विकासके चिह्न केवल एक करोड़ वर्षके भीतरके ही पाये गये हैं।

पृथ्वीतलके ठण्डे हो जानेके पश्चात् उसपर आधुनिक जीवशास्त्रके अनुसार, जीवनका विकास इस क्रमसे हुआ। सर्व प्रथम स्थिर जलके ऊपर जीव-कोश प्रकट हुए जो पाषाणादि जड़ पदार्थोंसे मुख्यतः तीन बातोंमें भिन्न थे। एक तो वे आहार ग्रहण करते और बढ़ते थे। दूसरे वे इधर उधर हलचल भी सकते थे। और तीसरे वे अपने ही तुल्य अन्य कोश भी उत्पन्न कर सकते थे। कालक्रमसे इनमेंके कुछ कोश भूमिपर जड़ जमा कर स्थावरकाय-वनस्पति बन गये, और कुछ जलमें ही विकसित होते होते मत्स्य बन गये। क्रमशः ऐसे वनस्पति व मैंढक आदि प्राणी उत्पन्न हुए जो जलमें ही नहीं किन्तु थलपर भी श्वासोच्छ्वास कर सकते थे। इन्हीं स्थल प्राणियोंमेंसे सरीसृप अर्थात् घिसटकर चलनेवाले जन्तु सांप आदि उत्पन्न हुए। सरीसृपका विकास दो दिशाओंमें हुआ — एक पक्षी और दूसरे स्तनधारी प्राणी। स्तनी जातिकी यह विशेषता है कि वे अण्डे उत्पन्न न कर गर्भधारण करके अपनी जातिके शिशु उत्पन्न करते और अपने स्तनोंके दूधसे उनका पोषण करते हैं। इसी कारण उनमें शिशुपालन व मातृप्रेमकी भावना उत्पन्न होती है। मकरसे लेकर भेड़, बकरी, गाय, भैंस, घोड़ा, हाथी आदि सब इसी महा जातिके प्राणी हैं। इन्हीं स्तनधारी प्राणियोंकी एक जाति वानर उत्पन्न हुई। किसी समय कुछ वानरोंने अपने अगले दो पैर उठाकर पीछेके दो पैरोंपर चलना सीख लिया। बस, यहींसे मनुष्य जातिका विकास प्रारम्भ हुआ माना जाता है। उक्त जीवकोशसे लगाकर

मनुष्यके विकास तक प्रत्येक नई धारा उत्पन्न होनेमें हजारों नहीं किन्तु लाखों व करोड़ों वर्षका अन्तराल माना जाता है ।

इस विकासक्रममें समय समयपर तात्कालिक परिस्थितियोंके अनुसार नाना जीव-जातियां उत्पन्न हुईं । उनमेंकी अनेक जातियां परिस्थितियोंके विपरिवर्तन व अपनी अयोग्यताके कारण विनष्ट हो गईं । उनका पता अब हमें भूगर्भमें उनके निखातकों द्वारा मिलता है ।

पृथ्वीतलपर भूमिसे जलका विस्तार लगभग तिगुणा है– दोनोंका अनुपात शतांशमेंसे २८:७२ बतलाया जाता है । जलके विभागानुसार प्रमुख भूमिखण्ड पांच पाये जाते हैं– एशिया, यूरोप व आफ्रिका मिलकर एक, उत्तर-दक्षिण अमेरिका मिलकर दूसरा, आस्ट्रेलिया तीसरा, तथा उत्तर ध्रुव और दक्षिण ध्रुव । इनके अतिरिक्त अनेक छोटे मोटे द्वीप भी हैं । यह भी अनुमान किया जाता है कि सुदूर पूर्वमें सम्भवतः ये प्रमुख भूमिभाग परस्पर जुड़े हुए थे । उत्तर-दक्षिण अमेरिकाकी पूर्वी सीमारेखा ऐसी दिखाई देती है कि वह यूरोप-आफ्रिकाकी पश्चिमी सीमारेखाके साथ ठीक मिलकर बैठ सकती है । तथा हिन्द महासागरके अनेक द्वीपसमुदायोंकी शृंखला एशिया खण्डको आस्ट्रेलियाके साथ जोड़ती हुई दिखाई देती है । वर्तमानमें नहरें खोदकर आफ्रिकाका एशिया-यूरोप भूमिखण्डसे तथा उत्तर अमेरिकाका दक्षिण अमेरिकासे भूमिसम्बन्ध तोड़ दिया गया है । इन भूमिखण्डोंका आकार, परिमाण व स्थिति परस्पर अत्यन्त विषम है । इस समस्त पृथ्वीपर रहनेवाले मनुष्योंकी संख्या लगभग दो अरब है ।

भारत वर्ष एशिया खण्डका दक्षिण पूर्वीय भाग है । वह त्रिकोणाकार है । दक्षिणी कोना लंका द्वीपको प्रायः स्पर्श कर रहा है । वहांसे भारतवर्षकी सीमा उत्तरकी ओर पूर्व-पश्चिम दिशाओंमें फैलती हुई चली गई है और हिमालय पर्वतकी श्रेणियोंपर जाकर समाप्त हुई है । देशका उत्तर-दक्षिण तथा पूर्व-पश्चिम दिशाओंका उत्कृष्ट विस्तार लगभग दो हजार मीलका है । इसकी उत्तर सीमापर तो हिमालय पर्वत फैला हुआ है, मध्यमें विन्ध्य और सतपुड़ा पर्वतमालायें पायी जाती हैं, तथा दक्षिणके पूर्वीय व पश्चिमी तटोंपर पूर्वी घाट और पश्चिमी घाट नामक पर्वतश्रेणियां फैली हुई हैं । देशकी प्रमुख नदियां हिमालयके प्रायः मध्यसे निकलकर पूर्वकी ओर समुद्रमें गिरनेवाली ब्रह्मपुत्रा व गंगा और उसकी सहायक जमना, चम्बल, सिंध, वेतवा, सोन आदि हैं तथा पश्चिमकी ओर समुद्रमें गिरनेवाली सिन्धु व उसकी सहायक नदियां झेलम, चिनाब, रावी, ब्यास और सतलज हैं । गंगा व सिन्धुकी लम्बाई लगभग पन्द्रह सौ मीलकी है । देशके मध्यमें विन्ध्य और सतपुड़ाके बीच पूर्वसे पश्चिमकी ओर समुद्र तक प्रवाहित नर्मदा नदी है, तथा सतपुड़ाके दक्षिणमें ताप्ती । दक्षिणकी प्रमुख नदियां गोदावरी, कृष्णा और कावेरी पश्चिमसे पूर्वकी ओर प्रवाहित हैं ।

देशके उत्तरमें सिन्धसे गंगा कछार तक प्रायः आर्य जातिके, सतपुड़ाके सुदूर दक्षिणमें द्राविड जातिके, एवं पहाड़ी प्रदेशोंमें गोंड, भील, कोल व किरात आदि पर्वतीय जातियोंके लोग

निवास करते हैं।

भारतवर्षकी जनसंख्या लगभग चालीस करोड़ है जिसमें हिन्दी, मराठी, बंगाली व गुजराती आदि आर्य भाषाओंके बोलनेवाले कोई बत्तीस करोड़ और शेष तामिल, तेलुगू, कनाड़ी, मलयालम आदि द्राविड़ी भाषाओंके बोलने वाले हैं।

इस आठ हजार मील व्यास व पच्चीस हजार मील परिधि प्रमाण भूमण्डलके चारों ओर अनन्त आकाश है, जिसमें हमें दिनको सूर्यमण्डल तथा रात्रिको चन्द्र, ग्रह व ताराओंके दर्शन होते हैं और उनसे प्रकाश मिलता है। इनमें सबसे अधिक समीपवर्ती चन्द्रमा है, जो पृथ्वीसे कोई सवा दो लाख मीलकी दूरीपर है। यह पृथ्वीके समान ही एक भूमण्डल है जो पृथ्वीसे बहुत छोटा है और उसीके आसपास घूमा करता है जिसके कारण हमारे शुक्ल पक्ष और कृष्ण पक्ष होते हैं। चन्द्रमें स्वयं प्रकाश नहीं है, किन्तु वह सूर्यके प्रकाशसे प्रकाशित होता है और इसी लिये अपने परिभ्रमणानुसार घटता बढ़ता दिखाई देता है। अनुसन्धानसे जाना गया है कि चन्द्रमा बिलकुल ठंडा हो गया है। पृथ्वीके भूगर्भके समान उसमें अग्नि नहीं है। उसके आसपास वायुमण्डल भी नहीं है और धरातलपर जल भी नहीं है। इन्हीं कारणोंसे वहां श्वासोच्छ्वासप्रधान प्राणी व वनस्पति भी नहीं पाये जाते। भीषण शैल व पर्वतों तथा कन्दराओंके सिवाय वहां कुछ भी नहीं है। अनुमान किया जाता है कि चन्द्रमा पृथ्वीका ही एक भाग है जिसे टूटकर अलग हुए कोई पांच-छह करोड़ वर्ष हुए हैं।

चन्द्रसे परे क्रमशः शुक्र, बुध, मंगल, बृहस्पति व शनि आदि ग्रह हैं जो सब पृथ्वीके समान ही भूमण्डल हैं और सूर्यकी परिक्रमा किया करते हैं तथा सूर्यके ही प्रकाशसे प्रकाशित होते हैं। इन ग्रहोंमेंसे किसीमें भी पृथ्वीके समान जीवोंकी सम्भावना नहीं मानी जाती, क्योंकि वहांकी परिस्थितियां जीवनके साधनोंसे सर्वथा विहीन हैं।

इन ग्रहोंसे परे, पृथ्वीसे कोई साढ़े नौ करोड़ मीलकी दूरीपर सूर्यमण्डल है, जो पृथ्वीसे लगभग पन्द्रह लाख गुणा बड़ा है– अर्थात् पृथ्वीके समान कोई पन्द्रह लाख भूमण्डल उसके गर्भमें समा सकते हैं। यह महाकाय मण्डल अग्निसे प्रज्वलित है और उसकी ज्वालायें लाखों मील तक उठती हैं। सूर्यकी इसी जाज्वल्यतासे करोड़ों मील, विस्तृत सौर मण्डल भरमें प्रकाश और उष्णता फैल रहे हैं। एक वैज्ञानिक मत है कि इसी सूर्यमण्डलकी चिनगारियोंसे पृथ्वी व बुध-बृहस्पति आदि ग्रह और उपग्रह बने हैं, जो सब अभी तक उसके आकर्षणसे निबद्ध होकर उसीके आसपास घूम रहे हैं। हमारा भूमण्डल सूर्यकी परिक्रमा एक वर्षमें पूरी करता है और इसी परिक्रमाके आधारपर हमारा वर्षमान अवलंबित है। इस परिक्रमणमें पृथ्वी निरन्तर अपनी कीलपर भी घूमा करती है जिसके कारण हमारे दिन और रात्रि हुआ करते हैं। जो गोलार्ध सूर्यके सन्मुख पड़ता है वहां दिन और शेष गोलार्धमें रात्रि होती है। वैज्ञानिकोंका यह भी अनुमान है कि ये पृथ्वी आदि ग्रहोपग्रह धीरे धीरे पुनः सूर्यकी ओर आकृष्ट हो रहे

हैं। अतः आश्चर्य नहीं जो किसी सुदूरवर्ती एक दिन वे पुनः सूर्यमण्डलमें लवलीन हो जांय।

हमने ऐसे महाकाय सूर्यमण्डलके दर्शन किये जिनकी बराबरीका अन्य कोई भी ज्योतिर्मण्डल आकाश भरमें दिखाई नहीं देता। किन्तु इससे यह नहीं समझना चाहिये कि उन अति लघु दिखाई देनेवाले तारोंमें सूर्यके तुल्य महान् कोई एक भी नहीं है। यथार्थतः तो हमें जिन तारोंका दर्शन होता है उनमें सूर्यसे छोटे व सूर्यके बराबरके तो बहुत थोड़े तारे हैं। उनमें अधिकांश तो सूर्यसे भी बहुत विशाल, उससे सैकड़ों, सहस्रों व लाखों गुणे बड़े हैं। किन्तु उनके छोटे दिखाई देनेका कारण यह है कि वे हमसे सूर्यकी अपेक्षा बहुत ही अधिक दूरीपर हैं। तारोंकी दूरी समझनेके लिये हमारे संख्यावाची शब्द काम नहीं देते। उसके लिये वैज्ञानिकोंकी दूसरी ही प्रक्रिया है। प्रकाशकी गति प्रति सैकंड १,८६,००० एक लाख छयासी हजार मील, तथा प्रति मिनिट १,११,६०,००० एक करोड़, ग्यारह लाख, साठ हजार मील मापी गई है। इस प्रमाणसे सूर्यका प्रकाश पृथ्वी तक कोई ८-९ मिनटमें आता है। तारे हमसे इतनी दूर हैं कि उनका प्रकाश हमारे समीप वर्षोंमें आ पाता है, और जितने वर्षोंमें वह आता है उतने ही प्रकाशवर्षकी दूरीपर वह तारा कहा जाता है। सेन्टोरी नामक अति निकटवर्ती तारा हमसे चार प्रकाशवर्षकी दूरीपर है, क्योंकि उसके प्रकाशको हमारे पास तक पहुंचनेमें चार वर्ष लगते हैं। इस प्रकार दश, बीस, पचास एवं सैकड़ों प्रकाशवर्षोंकी दूरीके ही नहीं किन्तु ऐसे ऐसे तारोंका ज्ञान हो चुका है जिनकी दूरी दश लाख प्रकाशवर्षकी मापी गई है तथा जो प्रमाणमें भी हमारी पृथ्वी तो क्या हमारे सूर्यसे भी लाखों गुने बड़े हैं। तारोंकी संख्याका भी पार नहीं है। हमें अपनी नग्न दृष्टिसे तो अधिकसे अधिक छठवें प्रमाण तकके कोई छै सात हजार तारे ही दिखाई देते हैं। किन्तु दूरदर्शक यंत्रोंकी जितनी शक्ति बढ़ती जाती है उतने ही उत्तरोत्तर अधिकाधिक तारे दिखाई देते हैं। अभी तक बीसवें प्रमाण तकके तारोंको देखने योग्य यंत्र बन चुके हैं जिनके द्वारा सब मिलाकर दो अरबसे भी अधिक तारे देखे जा चुके हैं। किन्तु तारोंकी संख्याका अन्त नहीं। जेम्स जीन्स सदृश ज्योतिषी वैज्ञानिकका मत है कि तारोंकी संख्या हमारी पृथ्वीके समस्त समुद्र-तटोंकी रेतके कणोंके बराबर हो तो आश्चर्य नहीं। और ये असंख्य तारे एक दूसरेसे कितने दूर दूर हैं इसका अनुमान इसीसे लगाया जा सकता है कि सूर्यसे निकटतम दूसरा तारा चार प्रकाशवर्ष अर्थात् अरबों खर्बों मीलकी दूरीपर है। ये सब तारे बड़े वेगसे गतिशील हैं और उनका प्रवाह दो भिन्न दिशाओंमें पाया जाता है।

इस प्रकार लोकका प्रमाण असंख्य है, और आकाशका कहीं अन्त दिखाई नहीं देता। किन्तु दृश्यमान लोकका आकार कुछ कुछ समझा गया है। तारागणोंका जिस प्रकार आकाशमें वितरण है तथा आकाशगंगामें जो तारापुंज दिखाई देते हैं, उनपरसे अनुमान

लगाया गया है कि इस समस्त तारामण्डल रूप लोकका आकार लेन्सके आकारका है अर्थात् ऊपर और नीचेको उभरा हुआ और बीचमें फैला हुआ गोल है, जिसकी परिधिपर आकाश-गंगा दिखाई देती है और उभरे हुए भागके मध्यमें हमारा सूर्यमण्डल है।

प्रश्न होता है कि क्या इस तारामण्डलमें पृथ्वीके अतिरिक्त और कहीं जीवधारी हैं या नहीं ? कुछ काल पूर्व मंगल ग्रहमें जीवधारियोंकी संभावना की जाती थी, किन्तु, जैसा हम ऊपर कह आये हैं, अब किसी भी ग्रहमें जीव-जन्तुओंकी सम्भावना नहीं की जाती। और जिन तारोंका हमने ऊपर वर्णन किया है वे तो सब सूर्यके समान अग्निके गोले हैं जिनमें जीवोंकी कल्पना भी नहीं की जा सकती। सूर्यके अतिरिक्त अन्य किसी तारेके ग्रहों उप-ग्रहोंका कोई पता नहीं चलता जिनमें जीव-जगत्की कल्पना की जा सके। इस प्रकार विज्ञान इस विषयमें बहुत ही सशंक है कि हमारी इस पृथ्वीके अतिरिक्त अन्यत्र कहीं भी दृश्यमान लोकमें जीवधारी हैं या नहीं। [आधारभूत ग्रंथ:— The Structure of the earth by Prof. T. G. Bonney; An outline of Modern knowledge; Mysterious universe by Eddington; विश्वकी रूपरेखा– रा. सांकृत्यायनकृत ]

## ८ अन्तिम निवेदन

तिलोयपण्णत्तिका प्रथम भाग सन् १९४३ में प्रकाशित हो गया था। उससे सात वर्ष पश्चात् यह दूसरा अन्तिम भाग प्रकाशित हो रहा है। इस विलम्बके अनेक कारण हैं। एक तो प्राचीन ग्रंथों विशेषतः–प्राकृतकी गहनविषयात्मक रचनाओंकी थोड़ीसी मौलिक प्रतियोंपरसे संशोधन, सम्पादन व अनुवाद करना एक बड़ा कठिन कार्य है। चित्तकी निरा-कुलताके विना यह कार्य सुचारु रूपसे नहीं हो पाता। पूर्वोक्त समयावधिके भीतर मेरा अमरावतीसे स्थान-परिवर्तन हो गया, तथा एक समय ऐसा भी आगया जब मेरा इस कार्यसे सम्बन्ध रहना भी संदिग्ध अवस्थामें पड़ गया। कागजकी दुर्लभता तथा मुद्रणकी विघ्न-बाधाओंने भी गति-रोध उत्पन्न करनेमें कसर नहीं रक्खी। फिर अनुक्रमणिकाओं आदिके तैयार करनेमें बड़ा परिश्रम और समय लगा। सम्पादकोंके हाथ अन्य साहित्यिक कार्योंसे भरे होनेके कारण प्रस्तावना तैयार होनेमें भी विलम्ब हुआ। तथापि, इन सब विपत्तियोंके होते हुए भी, आज इस महान् ग्रन्थका पूर्णतः प्रकाशन हो रहा है इस बातका हमें बड़ा हर्ष है। और इस सफलता-का श्रेय है हमारे समस्त सहयोगियोंको। हमारी ग्रन्थमालाके संस्थापक ब्रह्मचारी जीवराज भाईकी धर्मनिष्ठा और कार्यतत्परता सराहनीय है। उनकी यह प्रेरणा बनी ही रहती है कि ग्रन्थप्रकाशन कार्य जितना हो सके और जितने वेगसे हो सके उतना किया जाय। संस्कृति-संरक्षक संघके अधिकारियों तथा प्रबन्धसमितिके सदस्योंका भी इस विषयमें मतैक्य है। फिर भी यदि ग्रन्थप्रकाशनमें पाठकोंको विलम्ब दिखाई दे तो इसका कारण कार्यकर्ताओंके उत्साहमें कमी नहीं, किन्तु इस कार्यकी विशेष अनिवार्य अड़चनें ही हैं। ग्रन्थमें आये हुए गणितने हमें अनेक वार बहुत हैरान किया। इस सम्बन्धमें, विशेषतः पांचवेंसे सातवें अधिकार तक, आये

हुए गणितके अनेक स्थलोंकी गुत्थियोंको सुलझानेमें मुझे मेरे प्रिय मित्र श्री नेमिचन्द्र सिंघई, इंजीनियर, नागपुरसे बहुत सहायता मिली। मेरे सहयोगी और स्नेही मित्र डॉ. आदिनाथ उपाध्येके धैर्य और उत्साहकी भी प्रशंसा किये बिना मुझसे नहीं रहा जाता। उनकी निरन्तर प्रेरणा और मेरे लिये आकर्षण यदि प्रबल नहीं होते तो संभवतः इस कार्यमें और भी विघ्न एवं विलम्ब हो सकता था। परिस्थितियोंके चढ़ाव-उतारके बीच भी कार्यमें एकरूपता और अविच्छिन्नता बनाये रखनेका श्रेय हमारे पं. बालचन्द्रजी शास्त्रीको है, जो सब अवस्थाओंमें बड़ी ही एकाग्रता, तत्परता एवं निराकुल भावसे कार्यको गतिशील बनाये रहे हैं। हम तीनोंके बीच सम्पादन कार्यके सम्बन्धमें कभी कोई असामञ्जस्य उत्पन्न नहीं हुआ, यह प्रकट करते मुझे बड़ा हर्ष होता है। इसका यह अर्थ कदापि नहीं है कि हम किसी भी बातमें कोई मतभेद ही नहीं रखते। सच्चे और स्वतंत्र विचारकोंमें ऐसा होना असम्भव है। मेरे कहनेका अभिप्राय यह है कि हमारे मतभेदसे ग्रन्थरचनामें कोई त्रुटि या कठिनाई उत्पन्न नहीं हुई, किन्तु उससे सदैव विषयकी समृद्धि और पुष्टि ही हुई है। यह बात इस ग्रन्थकी प्रस्तावनाओंपर ध्यान देनेसे पाठकोंको खूब ही स्पष्ट हो जायगी। ग्रन्थकी अंग्रेजी भूमिका मेरे प्रिय मित्र डॉ. उपाध्येने लिखी है। मैंने उसीके आधारपर, प्रायः अनुवाद रूपसे ही, हिन्दी प्रस्तावनाके प्रथम तीन परिच्छेद लिखे हैं। ग्रन्थके रचनाकाल सम्बन्धी प्रमाणोंके विषयमें भी यद्यपि मेरे और डॉ. उपाध्येजीके बीच मतैक्य है, तथापि किन बातोंको आपेक्षिक कितना महत्त्व दिया जाय इस बातपर हमारा कुछ मतभेद है। अतएव इस विषयपर हमने अपने अपने विचार एक दूसरेके लेखोंसे लाभ उठाकर भी कुछ स्वतंत्रतासे प्रकट किये हैं। इससे पाठकोंको विचार व अध्ययनके लिये प्रचुर सामग्री मिलेगी और आगे अन्वेषणका मार्ग अवरुद्ध न होकर खुला रहेगा। ग्रन्थका विषय-परिचय तथा ग्रन्थकी अन्य ग्रन्थोंसे तुलना शीर्षक परिच्छेद पं. बालचन्द्रजी शास्त्री द्वारा लिखे गये हैं जिनमें मैंने यत्र तत्र परिवर्तन व घटा-बढ़ीके सिवाय विशेष कुछ नहीं किया। 'हमारा आधुनिक विश्व' शीर्षक परिच्छेद मैंने लिखा है। मुझे पूर्ण आशा और भरोसा है कि यह सब सामग्री इस महान् ग्रन्थके इतिहास, उसकी विषयसमृद्धि एवं साहित्यमें प्रभावको समझनेमें पाठकोंकी बड़ी सहायता करेगी।

अन्तमें मैं इस ग्रन्थके मुद्रक, सरस्वती प्रेसके मैनेजर श्री टी. एम्. पाटिलके सहयोगका उल्लेख किये विना नहीं रह सकता। आज कोई बीस वर्षसे मेरा जो सम्बन्ध सरस्वती प्रेससे अविच्छिन्न चला आ रहा है, उसका मुख्य कारण श्री पाटिलका सौजन्य और हमारे प्रति सद्भाव ही है। इसी कारण मेरे नागपुर आजानेपर भी इस प्रेससे सम्बन्धविच्छेदकी मैंने कभी कल्पना भी नहीं की। मुझे आशा है कि जब तक उनका प्रेससे सम्बन्ध है और मेरा साहित्यिक कार्यसे, तब तक हमारा सहयोग अस्खलित बना रहेगा।

नागपुर महाविद्यालय,<br>विजयादशमी, १९५० }

**हीरालाल जैन**

# विषयानुक्रमणिका

## महाधिकार ९

# शुद्धि-पत्र

—◇—

अशुद्धियोंके साथ ही जो पाठ प्रतियोंमें ऐसे ही उपलब्ध हैं, परन्तु अशुद्ध प्रतीत होते हैं; उनके स्थानमें यहां शुद्ध पाठ इस [ ] कोष्ठकमें सुझाये गये हैं और उन्हींके अनुसार अर्थभेद भी दिखला दिया गया है—

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ५२ | ५ | अयदंबतउरसासयमणिसिला··· रुजगं कलंभपदराणि | [ अयतंबतउयमस्सयमणोसिला··· ······रुजगंकअब्भपडलाणि ] |
| ,, | ६ | अंबवालुकाओ | [ अब्भवालुकाओ ] |
| ,, | ,, | चंदस्स | [ चंदण ] |
| ,, | ७ | बंबयवगंमोअसारग्गपहुदीणि···एत्तेण | [ बव्वयबगमोअमसारगल्लपहुदीणि ···पुदेण ] |
| ,, | २२ | मणिशिला, ···· गोमेदक | मनःशिला, ···· गोमध्यक |
| ,, | २३ | रुचक, कदंब ( धातुविशेष ), प्रतर (धातुविशेष), ताम्रवालुका (लाल रेत) | रुचक, अंक, अभ्रपटल, अभ्र-बालुका |
| ,, | २४ | चन्द्राश्म | चन्दन |
| ,, | २५ | बंवय ( वप्रक? ) वगमोच (!) और सारंग | वप्रक ( मरकत ), वकमणि (पुष्पराग), मोचमणि (कदली-वर्णाकार नीलमणि) और मसार-गल्ल (मसृणपाषाणमणि विद्रुम-वर्ण ) |
| ५३ | १ | असारगल्लं | [ मसारगल्लं ] |
| ६० | ६ | तियपुढवीए | [ तदियपुढवीए ] |
| ७१ | ५ | विय | [ चिय ] |
| ११८ | २ | णालयादि | [ णाडयादि ] |
| ,, | १२ | नादगृह और लतागृह | और नाटकादि गृह |
| १३५ | ६ | सवण्णिदा | [ समण्णिदा ] |
| ,, | ७ | सायारणयायारा | [ सायारयणायारा ] |
| १३७ | ४ | सण्णे | [ सयणे ] |
| ,, | १७ | महार्ह कोमल उपपादशालामें | उपपादशालामें बहुमूल्य शय्याके ऊपर |
| १४६ | ५ | णादअासण | [ णाडआसण ] |
| ,, | १७ | नादगृह | नाटकगृह |

| | | | |
|---|---|---|---|
| १५६ | १८ | मेखलाग्र | मेखलापुर |
| १६० | १० | सच्छचित्ता | [ सत्तचित्ता ] |
| ,, | २८ | निर्मलचित्त होकर भक्तिसे | भक्तिमें आसक्तचित्त होकर |
| १६३ | २ | करणीचावस्स | करणी चावस्स |
| १६८ | १ | अट्ठहदा | अट्ठहिदा |
| ,, | १३ | आठसे गुणित ( उन्नीस ) | आठसे भाजित उनतीस $\left(\frac{२९ \div ८}{१९}\right)$ |
| १९२ | ४ | उवमाणं | उवमाणे |
| २२० | ७ | विसयदुक्ख | [विसमदुक्ख] |
| २२४ | ६ | पुरसे | पुस्से |
| २६४ | २६ | धूलि ( मालिवृक्ष ), पलाश, तेंदू पाटल, पीपल | धूलिपलाश, तेंदू, पाटल, जंबू पीपल |
| २६७ | ५ | णिअकारएसु | [ णिअकोट्ठएसु ] |
| ३१६ | १३ | एक हजार वर्षपूर्व, पचास हजार वर्षपूर्व, | एक हजार वर्ष, पचास हजार पूर्व, |
| ,, | १७ | पूर्व १००० । सगर ५०००० । | वर्ष १००० । सगर पूर्व ५०००० |
| ३२३ | ६ | णयरसुं | णयरेसुं |
| ३२७ | २२ | वर्ष ३००० । | वर्ष ३०००० । |
| ३३४ | २० | प्र. पूर्व ८३००० | प्र. पूर्व ८३००००० |
| ३४१ | १२ | × × × | [ पाठान्तर ] |
| ,, | ३० | × × × | [ पाठान्तर ] |
| ३४५ | २२ | हड्डिय | हड्डियां |
| ३९४ | ६ | रोहिणाम | [ रोहिदास ] |
| ३९७ | १ | बेकोसे वि | [ बेकोसेहि ] |
| ४४२ | १७ | $\frac{२७४९५४}{११}$ | $\frac{२७४९५४}{१९}$ |
| ४४५ | २७ | दोनों ओरसे एक हजार योजन गहराईमें | गहराई दो योजन और |
| ४५१ | १ | विणिद्दिट्ठं | वि णिद्दिट्ठं |
| ,, | १४ | संगाइणीमें लोकविभागमें | संगाइणी और लोकविभागमें |
| ४७६ | ३ | हदवदी | दहवदी |
| ५३२ | ५ | एस समुद्दा दीवा | [ एदे समुद्दीवा ] |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ५३३ | ५ | ३५८४ धण····१७९२ | [ ३५८४ धण···· १७९२ ] |
| ,, | ६ | ८९६ धण···४४८···२२४ | [ ८९६ धण···४४८···२२४ ] |
| ,, | ७ | ११२ धण···५६ धण ··· २८ | [ ११२ धण···५६ धण ··· २८ ] |
| ,, | १९ | १७९२ | ज. श्रे. ÷ १७९२ |
| ,, | २० | ९३५७ | ९३७५ |
| ५३४ | २-४ | ११२ रिण··· २२४/३ रिण··· ५६ रिण २५०० । ··· रिण··· ११२/३ रिण ··· २८ रिण ··· २८ रिण ··· ५६/३ रिण ··· १४ रिण ··· १४ रिण ··· २/२८ रिण ७५००० । | [ ११२ रिण··· ३/२२४ रिण··· ५६ रिण २६२५०० । ··· ५६ रिण ··· ३/११२ रिण ··· २८ रिण ··· २८ रिण ··· ३/५६ रिण ··· १४ रिण ···१४ रिण ३/२८ रिण ७५००० बाहिर ७ । ] |
| ५३४ | ११-१५ | अहीन्द्रवर द्वीपकी आदि सूची··· ·····मध्य २/२८ रिण ७५००० । | अहीन्द्रवर द्वीपकी आदिम सूची ज. श्रे ÷ ११२ – यो. २८१२५० = २८१२५० यो कम १/१६ राजु, मध्यम सूची २७१८७५ यो. कम ३/३२ राजु, बाह्य सूची २६२५०० यो. कम १/८ राजु । अहीन्द्रवर समुद्र आ. सूची २६२५०० यो. कम १/८ राजु, म. सू. २४३७५० यो. कम ३/१६ राजु, बा. सू २२५००० यो. कम १/४ राजु । स्वयंभू-द्वीप आ. सू. २२५००० यो. कम १/४ राजु, म. सू. १८७५०० यो. कम ३/८ राजु, बा. सू. १५०००० यो. कम १/२ राजु । स्वयंभू. समुद्र आ. सू. १५०००० यो. कम १/२ राजु, म. सू. ७५००० यो. कम ३/४ राजु, बा. सू. १ राजु । |
| ५३५ | १६ | श्रीप्रभ | श्रीप्रभु |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ५३५ | २६ | नन्दिप्रम | नन्दिप्रभु |
| ५४४ | २ | जिणचरियणालयं | [ जिणचरियणाइयं ] |
| ५५३ | ७ | वट्टंति | [ वड्ढंति ] |
| ,, | ८ | पडिभणामो | पडि भणामो |
| ,, | २० | दिशाओंमें चार दिव्य प्रासाद हैं। (!) उनसे आगे | दिशाओंमें उत्पन्न-अनुत्पन्न देवोंके चार दिव्य प्रासाद हैं। आगे |
| ५६८ | ७ | माहिंदवर | [ अहिंदवर ] |
| ५६८ | ८ | — ३<br>१ १ ३ | — ३<br>१ १ २ |
| ५७८ | ६ | सलागादु | सलागा दु |
| ६११ | ८ | विसेसाहिया रिण; ≡ ११ a १० रिण<br>≡ ४ ५ a \| ९ \| | विसेसाहिया ≡ ११ a १० रिण<br>≡ ४ प a \| ९ \| |
| ६१२ | ९ | वच्चदि तप्पाओग्गअसंखेज्जपदेसं वड्ढिदो त्ति। | वच्चदि रूऊणपलिदोवमस्स असंखेज्जदिभागेण गुणिदिदरणिगोदपदिट्ठिदणिव्वत्तिपज्जत्तउक्कसोगाहणं पुणो तप्पाओग्गासंखेज्जपदेसपरिहीणं तदुवरि वड्ढिदो त्ति। |
| ,, | २१-२५ | विकल्प उसके योग्य × × × चालू रहता है। | विकल्प तब तक चालू रहता है जब तक एक कम पल्योपमके असंख्यातवें भागसे गुणित इतर-निगोद-प्रतिष्ठित निर्वृत्तिपर्याप्तककी उत्कृष्ट अवगाहना पुनः उसके योग्य असंख्यात प्रदेशोंसे हीन उसके ऊपर वृद्धिको प्राप्त नहीं हो जाती। |
| ,, | २५ | उत्कृष्ट | जघन्य |
| ६४१ | १५ | [१०]अवधिज्ञानकी शक्तियां, [११]उंचाई, [१२]संख्या, [१३]एक समयमें जन्म, [१४]मरण | [१०]अवधिज्ञान, [११]शक्ति, [१२]उंचाई, [१३]संख्या [१४]एक समयमें जन्म—मरण |
| ६४७ | ५ | रयणट्ठा | रयणड्ढा |
| ६४९ | ९ | एदसु | एदेसु |
| ६५६ | १ | दंसणगहणाण······ भावसामाणि | [ दंसणगहणस्स······ भावणसमाणं ] |
| ६५६ | २ | कदी भजिदे | कदीभजिदे |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ७०१ | १९ | ‖ २७२ ‖ | ‖ २७२ ‖ ४ प्रमाणांगुल। |
| ७३० | २ | विव साया | [ चेव सया ] |
| ७३५ | १ | लंघंतक्काले (?) | [ लंघंता जक्काले ] |
| ७४७ | १५ | जघन्य | मध्यम |
| „ | २५ | १५०५ | १००५ |
| ७४८ | १४ | ३१५; ३१५ | ३०१५; ३०१५ |
| ७८२ | ६ | बासट्ठी | [ तेसट्ठी ] |
| ७८४ | २ | जोएेज्ज | जोएज्ज |
| ७९० | ५ | सुदंसणाओ | [ सुदंसणाइ ] |
| ७९२ | ११ | लोनेके लिये | लानेके लिये |
| ७९४ | १ | सेढिगदाण | सेढिगदा ण |
| ७९५ | १७ | । तिरेसठवें पटलमें प्रकीर्णक नहीं हैं, श्रेणिबद्ध विमान हैं | । परन्तु जो आचार्य ऋतु इन्द्रकके चारों ओर तिरेसठ-तिरेसठ श्रेणिबद्ध विमान स्वीकार करते हैं उनके अभिप्रायसे वहां प्रकीर्णक नहीं हैं, केवल श्रेणिबद्ध विमान हैं । |
| ८०७ | २२ | ऋषम | ऋषभ |
| ८०९ | ४ | वसइाणीयादीणं | वसहाणीयादीणं |
| ८१३ | ८ | किण्हा या ये पुराइं रामावइ | [ किण्हा य मेघराई रामा वइ ] |
| „ | २१ | बलनामा अर्चिनिका ये सब इन्द्रोंके सदृश नामवाली होती हैं। | [ पद्मा, शिवा, शची, अंजुका, रोहिणी, नवमी ] बला नामक और अर्चिनिका [ ये आठ ज्येष्ठ देवियां प्रत्येक दक्षिण इन्द्रके होती हैं ] वे सब देवियां सभी इन्द्रोंके समान नामवाली होती हैं । |
| ८१३ | २३ | कृष्णा ··· (!) रामापति ···· वसुधर्मा, वसुंधरा सब इन्द्रसम नामवाली हैं ‖ २०७ ‖ | कृष्णा, मेघराजी, रामा, ····· वसुधर्मा और वसुन्धरा, ये आठ ज्येष्ठ देवियां नियमसे [ प्रत्येक उत्तर इन्द्रके होती हैं। ] सब इन्द्रोंकी इन देवियोंके नाम समान ही होते हैं ‖ २०७ ‖ |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ८२३ | २४ | देवी १६००००, अग्रदेवी ८। | अग्रदेवी ८, परिवारदेवी १६०००; १६००० × ८ = १२८०००; वल्लभा ३२०००; १२८००० + ३२००० = १६००००। |
| ८५३ | ५ | सहिया जीवा | सहियाजीवा |
| ,, | १९ | जीव | आजीवक साधु |
| ८५४ | ४ | उपप्ती | उप्पत्ती |
| ८५९ | ८ | वरुणा | [अरुणा] |
| ,, | २८ | वरुण | अरुण |
| ८६२ | १ | अण्णसरूवं वेंति | [ अण्णेण परूवेंति ] |
| ८६७ | ५ | आईसाणं | आ ईसाणं |
| ,, | ९ | वज्जा | [ भज्जा ] |
| ,, | २५ | शलाकापुरुष न होकर नियमसे | शलाकापुरुष रूपसे भाज्य अर्थात् विकल्पनीय हैं। किन्तु वे नियमसे |
| ८७४ | ९ | जावद्धं गंदव्वं | [ जावद्धम्मं दव्वं ] |
| ,, | २२ | जितना मार्ग जाने योग्य है उतना | जहां तक धर्म द्रव्य है वहां तक |
| ९८७ | ११ | × × × | २४ लवण समुद्रके जलकी हानि-वृद्धि ४-२४४४ |
| ,, | १३ | × × × | २५ अन्तरद्वीप ४-२४९१ |
| ,, | २० | × × × | १६ पाण्डुकशिलाकी उंचाई आदि ४-१८२१ |



जदिवसहाइरिय-विरइदा

# तिलोयपण्णत्ती

## [ पंचमो महाधियारो ]

भव्वकुमुदेक्कचंदं चंदप्पहजिणवरं[1] हि णमिऊणं। भासेमि तिरियलोयं लवमेत्तं अप्पसत्तीए ॥ १
थावरलोयपमाणं मज्झम्मि य तस्स तिरियतसलोओ[2]। दीवोवहीण संखा विण्णासो णामसंजुत्तं ॥ २
णाणाविहखेत्तफलं तिरियाणं भेदसंखआऊ य। आउगबंधणभावं जोणी सुहदुक्खगुणपहुदी ॥ ३
सम्मत्तगहणहेदू गदिरागदिथोवबहुगमोगाहं। सोलसया अहियारा पण्णत्तीए हि तिरियाणं ॥ ४
जा जीवपोग्गलाणं धम्माधम्मप्पबद्धआयासे[3]। होंति हु गदागदाणिं ताव हवे थावरालोओ ॥ ५

। थावरलोयं गदं ।

---

भव्यजनरूप कुमुदोंको विकसित करनेके लिये एक अद्वितीय चन्द्रस्वरूप चन्द्रप्रभ जिनेन्द्रको नमस्कार करके मैं अपनी शक्तिके अनुसार तिर्यग्लोकका लेशमात्र निरूपण करता हूं ॥ १ ॥

स्थावरलोकका प्रमाण[1], उसके बीचमें तिर्यक् त्रसलोक[2], द्वीप-समुद्रोंकी संख्या[3], नामसहित विन्यास[4], नाना प्रकारका क्षेत्रफल[5], तिर्यंचोंके भेद[6], संख्या[7] और आयु[8], आयुबन्धके निमित्तभूत परिणाम[9], योनि[10], सुख-दुःख[11], गुणस्थान आदिक[12], सम्यक्त्वग्रहणके कारण[13], गति-आगति[14], अल्पबहुत्व[15] और अवगाहना[16], इस प्रकार ये तिर्यंचोंकी प्रज्ञप्तिमें सोलह अधिकार हैं ॥ २-४ ॥

धर्म व अधर्म द्रव्यसे संबन्धित जितने आकाशमें जीव और पुद्गलोंका जाना-आना रहता है, उतना स्थावरलोक है ॥ ५ ॥

स्थावरलोकका कथन समाप्त हुआ ।

---

१ द ब °जिणवरे हिं. २ द ब °लोए. ३ ब धम्मधहदुक्खगुणपहुदी.

मंदरगिरिमूलादो इगिलक्खं जोयणाणि बहलम्मि । रज्जूय पदरखेत्ते चिट्ठेदि[1] तिरियतसलोओ ॥ ६

= । १ ००००० ।
४९

। तसलोयपरूवणा गदा ।

पणुवीसकोडकोडीपमाणउद्धारपल्लरोमसमा । दीओवहीण संखा तस्सद्धं दीवजलणिही कमसो ॥ ७

। संखा समत्ता ।

सव्वे दीवसमुद्दा संखादीदा भवंति समवट्टा । पढमो दीओ उवही चरिमो मज्झम्मि दीउवही[2] ॥ ८

चित्तोवरि बहुमज्झे रज्जूपरिमाणदीहविक्खंभे[3] । चेट्ठंति दीवउवही एक्केक्कं वेढिऊण हु प्परिदो[4] ॥ ९

सव्वे वि वाहिणीसा चित्तखिदिं खंडिदूण चेट्ठंति । वज्जखिदीए उवरिं दीवा वि हु उवरि चित्ताए ॥ १०

आदी जंबूदीओ हवेदि दीवाण ताण सयलाणं । अंते सयंभुरमणो णामेणं विस्सुदो दीओ ॥ ११

आदी लवणसमुद्दो[5] सव्वाण हवेदि सलिलरासीणं । अंते सयंभुरमणो णामेणं विस्सुदो उवही ॥ १२

मंदरपर्वतके मूलसे एक लाख योजन बाहल्यरूप राजुप्रतर अर्थात् एक राजु लंबे-चौड़े क्षेत्रमें तिर्यक्त्रसलोक स्थित है ॥ ६ ॥

१ राजु लम्बा चौड़ा और एक लाख योजन ऊंचा तिर्यंचोंका त्रसलोक ।

त्रसलोकप्ररूपणा समाप्त हुई ।

पच्चीस कोड़ाकोड़ी उद्धारपल्योंके रोमोंके प्रमाण द्वीप व समुद्र दोनोंकी संख्या है । इसकी आधी क्रमशः द्वीपोंकी और आधी समुद्रोंकी संख्या है ॥ ७ ॥

संख्या समाप्त हुई ।

सब द्वीप-समुद्र असंख्यात एवं समवृत्त हैं । इनमेंसे पहिला द्वीप, अन्तिम समुद्र और मध्यमें द्वीप-समुद्र हैं ॥ ८ ॥

चित्रा पृथिवीके ऊपर बहुमध्यभागमें एक राजु लंबे-चौड़े क्षेत्रके भीतर एक एकको चारों ओरसे घेरे हुए द्वीप व समुद्र स्थित हैं ॥ ९ ॥

सब ही समुद्र चित्रा पृथिवीको खण्डित कर वज्रा पृथिवीके ऊपर, और सब द्वीप चित्रा पृथिवीके ऊपर स्थित हैं ॥ १० ॥

उन सब द्वीपोंके आदिमें जम्बूद्वीप और अन्तमें स्वयम्भूरमण नामसे प्रसिद्ध द्वीप है ॥ ११ ॥

सब समुद्रोंमें आदि लवणसमुद्र और अन्तिम स्वयम्भूरमण इस नामसे प्रसिद्ध समुद्र है ॥ १२ ॥

१ द चित्तेहु, ब चित्तेदि हु. २ ब दीउउवही. ३ द ब °विक्खंभो. ४ द ब प्परदो. ५ द लवणसमुद्दे.

पढमो जंबूदीओ तप्परदो होदि लवणजलरासी । तत्तो धादइसंडो दीओ उवही य कालोदो ॥ १३
पोक्खरवरो त्ति दीओ पोक्खरवरवारिही[1] तदो होदि । वारुणिवरक्खदीओ वारुणिवरवारिही[2] वि तप्परदो ॥ १४
तत्तो खीरवरक्खो खीरवरो होदि णीररासी य । पच्छा घदवरदीओ घदवरजलधी य परो तस्स ॥ १५
खोदवरक्खो दीओ खोदवरो णाम वारिही होदि । णंदीसरवरदीओ णंदीसरणीररासी य ॥ १६
अरुणवरणामदीओ अरुणवरो णाम वाहिणीणाहो । अरुणब्भासो दीओ अरुणब्भासो पयोरासी ॥ १७
कुंडलवरो त्ति दीओ कुंडलवरणामरयणरासी य । संखवरक्खो दीओ संखवरो होदि मयरयरो ॥ १८
रुजगवरणामदीओ रुजगवरक्खो तरंगिणीरमणो[3] । भुजगवरणामदीओ भुजगवरो अण्णओ होदि ॥ १९
कुसवरणामो दीओ कुसवरणामो य णिण्णगाणाहो । कुंचवरणामदीओ कुंचवरणामआपगाकंतो ॥ २०
अब्भंतरभागादो एदे बत्तीस दीववारिणिही । बाहिरदो एदाणं साहेमि इमाणि णामाणि ॥ २१

---

प्रथम जम्बूद्वीप, उसके परे लवणसमुद्र फिर धातकीखण्डद्वीप और उसके पश्चात् कालोदसमुद्र है ॥ १३ ॥

तत्पश्चात् पुष्करवरद्वीप व पुष्करवरवारिधि और फिर वारुणीवरद्वीप व वारुणीवरसमुद्र है ॥ १४ ॥

उसके पश्चात् क्रमसे क्षीरवरद्वीप, क्षीरवरसमुद्र और तत्पश्चात् घृतवरद्वीप व घृतवरसमुद्र है ॥ १५ ॥

पुनः क्षौद्रवरद्वीप, क्षौद्रवरसमुद्र और तत्पश्चात् नन्दीश्वरद्वीप व नदीश्वरसमुद्र है ॥ १६ ॥

इसके पश्चात् अरुणवरद्वीप, अरुणवरसमुद्र, अरुणाभासद्वीप और अरुणाभाससमुद्र है ॥ १७ ॥

पश्चात् कुण्डलवरद्वीप, कुण्डलवरसमुद्र, शंखवरद्वीप और शंखवरसमुद्र है ॥ १८ ॥

पुनः रुचकवर नामक द्वीप, रुचकवरसमुद्र, भुजगवर नामक द्वीप व भुजगवरसमुद्र है ॥ १९ ॥

तत्पश्चात् कुशवर नामक द्वीप, कुशवरसमुद्र, क्रौंचवर नामक द्वीप और क्रौंचवर-समुद्र है ॥ २० ॥

ये बत्तीस द्वीप-समुद्र अभ्यन्तर भागसे हैं । अब बाह्य भागमें द्वीप-समुद्रोंके नामोंको कहता हूं जो ये हैं— ॥ २१ ॥

---

१ द ब पोक्खरवा°. २ द ब वारुणिवरदीवि. ३ द रमणाओ.

उवही सयंभुरमणो अंते दीओ सयंभुरमणो त्ति । आदिल्लो णादव्वो अहिंदवरउवहिदीवा य ॥ २२
देववरोदधिदीओ जक्खवरक्खो समुद्ददीवा य । भूदवरणगवदीवा समुद्ददीवा वि णागवरा ॥ २३
वेरुलियजलहिदीवा वज्जवरा वाहिणीरमणदीवा । कंचणजलणिहिदीवा रूप्पवरा सलिलणिहिदीवा ॥ २४
हिंगुलपयोधिदीवा अंजणवरणिण्णगादइददीवा[1] । सामसमुद्दो दीवो सिंदूरो अंबुणिहिदीवा ॥ २५
हरिदालसिंधुदीवा मणिसिलकल्लोलिणीरमणदीवा । एदे समुद्ददीवा बाहिरदो होंति बत्तीसा ॥ २६
चउसट्ठीपरिवज्जिदअड्ढाइज्जंबुरासिरोमाणिं[2] । सेसंभोणिहिदीवा सुभणामा[3] एक्कणाम बहुवाणं ॥ २७
जंबूदीवे लवणो उवही कालो त्ति धादईसंडे । अवसेसा वारिणिही वत्तव्वा दीवसमणामा ॥ २८
पत्तेयरसा जलही चत्तारो होंति तिण्णि उदयरसा । सेसद्धी[4] उच्छुरसा तदियसमुद्दम्मि मधुसलिलं ॥ २९
पत्तेक्करसा वारुणिलवणद्धिघदवरा य खीरवरो । उदकरसो कालोदो पोक्खरओ सयंभुरमणो य ॥ ३०

.................................................

अन्तसे प्रारम्भ करनेपर स्वयंभूरमणसमुद्र, पश्चात् स्वयम्भूरमणद्वीप आदिमें है ऐसा जानना चाहिये। फिर अहीन्द्रवरसमुद्र, अहीन्द्रवरद्वीप, देववरसमुद्र, देववरद्वीप, यक्षवरसमुद्र, यक्षवरद्वीप, भूतवरसमुद्र, भूतवरद्वीप, नागवरसमुद्र, नागवरद्वीप, वैडूर्यसमुद्र, वैडूर्यद्वीप, वज्रवरसमुद्र, वज्रवरद्वीप, कांचनसमुद्र, कांचनद्वीप, रूप्यवरसमुद्र, रूप्यवरद्वीप, हिंगुलसमुद्र, हिंगुलद्वीप, अंजनवर निम्नगाधिपति, अंजनवरद्वीप, श्यामसमुद्र, श्यामद्वीप, सिंदूरसमुद्र, सिंदूरद्वीप, हरितालसमुद्र, हरितालद्वीप तथा मनःशिलसमुद्र, मनःशिलद्वीप, ये बत्तीस समुद्र व द्वीप बाह्य भागमें हैं ॥ २२-२६ ॥

चौंसठ कम अढ़ाई उद्धारसागरोंके रोमोंप्रमाण अवशिष्ट सुभनामधारक द्वीप-समुद्र हैं। इनमें बहुतोंका एक ही नाम है ॥ २७ ॥

जम्बूद्वीपमें लवणोदधि और धातकीखंडमें कालोद नामक समुद्र है। शेष समुद्रोंके नाम द्वीपोंके नामोंके समान ही कहना चाहिये ॥ २८ ॥

चार समुद्र प्रत्येकरस अर्थात् अपने नामोंके अनुसार रसवाले, तीन उदकरस (स्वाभाविक जलके स्वादसे संयुक्त) और शेष समुद्र ईखके समान रससे सहित हैं। तीसरे समुद्रमें मधुरूप जल है ॥ २९ ॥

वारुणीवर, लवणाब्धि, घृतवर और क्षीरवर, ये चार समुद्र प्रत्येकरस; तथा कालोद, पुष्करवर और स्वयम्भूरमण, ये तीन समुद्र उदकरस हैं ॥ ३० ॥

.................................................

१ ब णिणिगादइदीवा, द णिण्णगादइंददीवा. २ द ब °रोमा. ३ द सुभणामो. ४ द सेसदिय.

लवणोदे कालोदे जीवा अंतिमसयंभुरमणम्मि । कम्ममहीसंबद्धे जलयरया होंति ण हु सेसे ॥ ३१
जंबू जोयणलक्खप्पमाणवासो दु दुगुणदुगुणाणिं । विक्खंभपमाणाणिं लवणादिसयंभुरमणंतं ॥ ३२

१०००००। २०००००। ४०००००। ८०००००। १६०००००। ३२०००००।

एवं सयंभुरमणसायरपरियंत होइ विस्थारं । तत्तो उवरिमजक्खवरदीवे होदि विस्थारो ॥ ३३

३५८४ धणजोयणाणि $\frac{९३७५}{१६}$। जक्खवरसमुद्दस्स विस्थारो १७९२ धण $\frac{९३७५}{८}$। देववरदीव ८९६ धण $\frac{९३७५}{४}$। देववरसमुद्द ४४८ धण $\frac{९३७५}{२}$। अहिंदवरदीव २२४ धण ९३७५। अहिंदवरसमुद्द ११२ धण १८७५०। सयंभुवरदीव ५६ धण ३७५००। सयंभुवरसमुद्द २८ धण ७५०००।

लवणादीणं रुंदं दुतिचउगुणिदं कमा तिलक्खूणं । आदिममज्झिमबाहिरसूईणं होदि परिमाणं ॥ ३४

१०००००। ३०००००। ५०००००। धाद ५०००००। ९०००००। १३०००००। कालो

................................................

कर्मभूमिसे सम्बद्ध लवणोद, कालोद और अन्तिम स्वयम्भूरमण समुद्रमें ही जलचर जीव हैं। शेष समुद्रोंमें नहीं हैं ॥ ३१ ॥

जम्बूद्वीपका विस्तार एक लाख योजनप्रमाण है। इसके आगे लवणसमुद्रसे लेकर स्वयंभूरमणसमुद्रपर्यन्त द्वीप-समुद्रोंके क्रमशः दुगुणे दुगुणे विस्तारप्रमाण हैं ॥ ३२ ॥

जं. द्वी. १०००००। ल. स. २०००००। धा. द्वी. ४०००००। का. स. ८०००००। पु. द्वी. १६०००००। पु. स. ३२०००००।

इस प्रकार स्वयंभूरमणसमुद्रपर्यन्त विस्तार है। उसके उपरिम यक्षवरद्वीपका विस्तार है ॥ ३३ ॥

यक्षवरद्वीप जगश्रेणी ÷ ३५८४ = $\frac{१}{५१२}$ राजु + योजन $\frac{९३७५}{१६}$। यक्षवरसमुद्र १७९२ धन $\frac{९३७५}{८}$। देववरद्वीप ज. श्रे. ÷ ८९६ धन $\frac{९३७५}{४}$। देववरसमुद्र ज. श्रे. ÷ ४४८ धन $\frac{९३७५}{२}$। अहीन्द्रवरद्वीप ज. श्रे. ÷ २२४ धन ९३५७। अहीन्द्रवरसमुद्र ज. श्रे. ÷ ११२ धन १८७५०। स्वयंभूवरद्वीप ज. श्रे.÷५६ धन ३७५००। स्वयंभूवरसमुद्र ज. श्रे.÷२८ धन ७५०००।

लवणसमुद्रादिकके विस्तारको क्रमसे दो, तीन और चारसे गुणा करके प्राप्त गुणनफलमेंसे तीन लाख कम करनेपर क्रमसे आदिम, मध्यम और बाह्य सूचीका प्रमाण होता है ॥ ३४ ॥

२ ला. × २ − ३ ला. = १ ला. लवणसमुद्रकी आ. सूची, २ ला. × ३ − ३ ला. = ३ ला. ल. स. की. म. सूची, २ ला. × ४ − ३ ला. = ५ ला. ल. स. की. बा. सूची। ४ ला. × २ − ३ ला. = ५ ला. धा. की आ. सूची, ४ ला. × ३ − ३ ला. = ९ ला. धा. की म. सूची, ४ ला. × ४ − ३ ला. = १३ ला. धा. की बा. सूची, । इसी प्रकार कालोदसमुद्रकी आदि, मध्य और बाह्य सूचीका प्रमाण क्रमसे १३ ला., २१ ला. और २९ ला. योजन जानना चाहिये।

११०००० । २१००००० । २९००००० । एवं देवसमुद्दं त्ति दट्ठव्वं । तस्सुवरिमहिंदवरदीवस्स[1]
११२ रिण जोयणाणि २८१२५०[2], मज्झिम २२४ रिण २७१८७५[3], बाहिर ५६ रिण २५०० । अहिंदवर-
३
समुद्दं ५६ रिण २६२५००, मज्झिम ११२ रिण २४३७५०, बाहिर २८ रिण २२५००० । सयंभू-
३
रमणदीव २८ रिण २२५०००, मज्झिम ५६ रिण १८७५००, बाहिर १४ रिण १५०००० । सयंभू-
३
रमणसमुद्द १४ रिण १५००००, मज्झिम २ रिण ७५००० ।
२८

बाहिर जंबूपरिहीजुगलं इच्छियदीवंबुरासिसूइहदं । जंबूवासविहत्तं इच्छियदीवाद्धिपरिहि त्ति ॥ ३५

बाहिरसूईवग्गो अब्भंतरसूइवग्गपरिहीणो । लक्खस्स कदिम्मि हिदे इच्छियदीवाद्धिखंडपरिमाणं ॥ ३६

२४ । १४४ । ६७२ । एवं सयंभुरमणंतं दट्ठव्वं ।

जंबूलवणादीणं दीवुवहीणं च अहिवई दोण्णि । पत्तेक्कं वेंतरया ताणं णामाणि साहेमि[4] ॥ ३७

---

इस प्रकार देवसमुद्र तक अपनी अपनी सूचीका प्रमाण जानना चाहिये । इसके आगे अहीन्द्रवरद्वीपकी आदि सूची ११२ रिण २८१२५०, मध्य $\frac{२२४}{३}$ रिण २४३७५०, बाह्य सूची ५६ रिण २५०० । अहीन्द्रवरसमुद्र ५६ रिण २६२५००, मध्यम $\frac{११२}{३}$ रिण २४३७५०, बाह्य २८ रिण २२५००० । स्वयंभूरमणद्वीप २८ रिण २२५०००, मध्य $\frac{५६}{३}$ रिण १८७५००, बाह्य १४ रिण १५०००० । स्वयंभूरमणसमुद्र १४ रिण १५००००, मध्य $\frac{२}{२८}$ रिण ७५००० ।

जम्बूद्वीपके बाह्य परिधियुगलको ( स्थूल और सूक्ष्म ) अभीष्ट द्वीप व समुद्रकी सूचीसे गुणा करके उसमें जम्बूद्वीपके विस्तारका भाग देनेपर इच्छित द्वीप-समुद्रकी परिधिका प्रमाण आता है ॥ ३५ ॥

बाह्य सूचीके वर्गमेंसे अभ्यन्तर सूचीके वर्गको घटाकर शेषमें एक लाखके वर्गका भाग देनेपर इच्छित द्वीप-समुद्रोंके खण्डोंका प्रमाण आता है ॥ ३६ ॥

$५ \text{ला.}^२ - १ \text{ला.}^२ \div १ \text{ला.}^२ = २४$ लवणसमुद्रके जम्बूद्वीपप्रमाण खण्ड ।

धा. १४४ । का. ६७२ । इस प्रकार स्वयम्भूरमणपर्यन्त जानना चाहिये ।

जम्बूद्वीप व लवणसमुद्रादिकोंमेंसे प्रत्येकके अधिपति जो दो दो व्यन्तरदेव हैं, उनके नामोंको कहता हूं ॥ ३७ ॥

---

१ द तस्सुवरिवरिम. २ द ३८१२५०. ३ द ब २२३४२७१८७५. ४ द साहिमि, ब साहिम्मि.

आदरअणादरक्खा जंबूदीवस्स अहिवई होंति । तह य पभासो पियदंसणो य लवणंबुरासिम्मि ॥ ३८
भुंजेदि प्पियणामा दंसणणामा य धादईसंडं । कालोदयस्स पहुणो कालमहाकालणामा य ॥ ३९
पउमो पुंडरियक्खो दीवं भुंजंति पोक्खरवरक्खं । चक्खुसुचक्खू पहुणो होंति य मणुसुत्तरगिरिस्स ॥ ४०
[1]सिरिपहुसिरिधरणामा देवा पालंति पोक्खरसमुद्दं । वरुणो वरुणपहक्खो भुंजंते[2] चारु वारुणीदीवं ॥ ४१
वारुणिवरजलहिपहू णामेणं मज्झमज्झिमा देवा । पंडुरय[3]पुप्फदंता दीवं भुंजंति खीरवरं ॥ ४२
विमलपहक्खो विमलो खीरवरंवाहिणीसअहिवइणो । सुप्पहघदवरदेवा घदवरदीवस्स अधिणाहा ॥ ४३
उत्तरमहप्पहक्खा देवा रक्खंति घदवरंबुणिहिं । कणयकणयाभणामा दीवं पालंति खोदवरं[4] ॥ ४४
पुण्णप्पुण्णपहक्खा देवा रक्खंति खोदवरसिंधुं । णंदीसरम्मि दीवे गंधमहागंधया पहुणो ॥ ४५
णंदीसरवारिणिहिं रक्खंते[5] णंदिणंदिपहुणामा । चंदसुभद्दा देवा भुंजंते अरुणवरदीवं ॥ ४६

जम्बूद्वीपके अधिपति आदर और अनादर नामक तथा लवणसमुद्रके प्रभास और प्रियदर्शन नामक दो व्यन्तरदेव हैं ॥ ३८ ॥

प्रिय और दर्शन नामक दो देव धातकीखण्डद्वीपका उपभोग करते हैं । तथा काल और महाकाल नामक दो देव कालोदकसमुद्रके प्रभु हैं ॥ ३९ ॥

पद्म और पुण्डरीक नामक दो देव पुष्करवरद्वीपको भोगते हैं । चक्षु व सुचक्षु नामक दो देव मानुषोत्तर पर्वतके प्रभु हैं ॥ ४० ॥

श्रीप्रभ और श्रीधर नामक दो देव पुष्करसमुद्रका तथा वरुण और वरूणप्रभ नामक दो देव वारुणीवरद्वीपका भलीभांति रक्षण करते हैं ॥ ४१ ॥

मध्य और मध्यम नामक दो देव वारुणीवर समुद्रके प्रभु हैं । पाण्डुर और पुष्पदन्त नामक दो देव क्षीरवरद्वीपकी रक्षा करते हैं ॥ ४२ ॥

विमलप्रभ और विमल नामक दो देव क्षीरवरसमुद्रके तथा सुप्रभ और घृतवर नामक दो देव घृतवरद्वीपके अधिपति हैं ॥ ४३ ॥

उत्तर और महाप्रभ नामक दो देव घृतवरसमुद्रकी तथा कनक और कनकाभ नामक दो देव क्षौद्रवरद्वीपकी रक्षा करते हैं ॥ ४४ ॥

पूर्ण और पूर्णप्रभ नामक दो देव क्षौद्रवरसमुद्रकी रक्षा करते हैं । गंध और महागंध नामक दो देव नन्दीश्वरद्वीपके प्रभु हैं ॥ ४५ ॥

नन्दि और नन्दिप्रभ नामक दो देव नन्दीश्वरसमुद्रकी तथा चन्द्र और सुभद्र नामक दो देव अरुणवरद्वीपकी रक्षा करते हैं ॥ ४६ ॥

१ द ब गिरिपहु. २ द चुंबंते. ३ द ब पंदरय°. ४ द ब खुदवरं. ५ द ब रक्खंतते.

अरुणवरवारिरासिं रक्खंते अरुणअरुणपहणामा । अरुणब्भासं दीवं भुंजंति सुगंधसव्वगंधसुरा ॥ ४७

सेसाणं दीवाणं वारिणिहीणं[1] च अहिवई देवा । जे केइ ताण णामस्सुवएसो संपहि पणट्ठो ॥ ४८

पढमपवण्णिददेवा दक्खिणभागम्मि दीवउवहीणं । चरिमुच्चारिददेवा चेट्ठंते उत्तरे भाए ॥ ४९

णियणियदीउवहीणं उवरिमतलसंठिदेसु णयरेसुं । बहुविहपरिवारजुदा कीडंते बहुविणोदेणं ॥ ५०

एक्कपलिदोवमाऊ पत्तेक्कं दसधणूणि उत्तुंगा । भुंजंते विविहसुहं समचउरस्संगसंठाणा ॥ ५१

जंबूदीवाहिंतो अट्ठमओ होदि भुवणविक्खादो । णंदीसरो त्ति दीओ णंदीसरजलहिपरिखित्तो ॥ ५२

एक्कसया तेसट्ठी कोडीओ जोयणाणि लक्खाणिं । चुलसीदी तद्दीवे विक्खंभो चक्कवालेणं ॥ ५३

१६३८४०००००० ।

पणवण्णाधियछस्सयकोडीओ जोयणाणि तेत्तीसा । लक्खाणि तस्स बाहिरसूचीए होदि परिमाणं ॥ ५४

६५५३३०००००० ।

अरुण और अरुणप्रभ नामक व्यन्तर देव अरुणवरसमुद्रकी तथा सुगंध और सर्वगंध नामक देव अरुणाभासद्वीपकी रक्षा करते हैं ॥ ४७ ॥

शेष द्वीप-समुद्रोंके जो कोई भी अधिपति देव हैं, उनके नामोंका उपदेश इस समय नष्ट हो गया है ॥ ४८ ॥

इन देवोंमेंसे पहिले ( युगलोंमेंसे ) कहे हुए देव द्वीप-समुद्रोंके दक्षिणभागमें तथा अन्तमें कहे हुए देव उत्तरभागमें स्थित हैं ॥ ४९ ॥

ये देव अपने अपने द्वीप-समुद्रोंके उपरिम भागमें स्थित नगरोंमें बहुत प्रकारके परिवारसे युक्त होकर बहुत विनोदके साथ क्रीड़ा करते हैं ॥ ५० ॥

इनमेंसे प्रत्येककी आयु एक पल्योपम व उंचाई दश धनुषप्रमाण है । ये सब समचतुरस्रसंस्थानसे युक्त होते हुए विविध प्रकारके सुखको भोगते हैं ॥ ५१ ॥

जम्बूद्वीपसे आठवां द्वीप भुवनविख्यात व नन्दीश्वरसमुद्रसे वेष्टित 'नन्दीश्वर' है ॥ ५२ ॥

उस द्वीपका मण्डलाकारसे विस्तार एकसौ तिरेसठ करोड़ चौरासी लाख योजनमात्र है ॥ ५३ ॥

१६३८४०००००० ।

इस द्वीपकी बाह्य सूचीका प्रमाण छहसौ पचवन करोड़ तेतीस लाख योजन है ॥ ५४ ॥

६५५३३०००००० ।

---

[1] द ब णिहिं क.

तदियपणसत्तदुखदोइगिछत्तियसुण्णएक्कअंककमे[1] । जोयणया णंदीसरअब्भंतरपरिहिपरिमाणं ॥ ५५

१०३६१२०२७५३ ।

बाहत्तरिजुददुसहसकोडीतेत्तीसलक्खजोयणया। चउवण्णसहस्साइं इगिसयणउदी य बाहिरे परिही॥ ५६

२०७२३३५४१९० ।

णंदीसरबहुमज्झे पुव्वदिसाए हुवेदि सेलवरो। अंजणगिरि त्ति खादो णिम्मलवरइंदणीलमओ ॥ ५७

जोयणसहस्सगाढो चुलसीदिसहस्समेत्तउच्छेहो । सव्वस्सिं चुलसीदीसहस्सरुंदो य समवट्टो॥ ५८

१००० । ८४००० । ८४००० ।

मूलम्मि य उवरिम्मि य तडवेदीओ विचित्तवणसंडा। वणवेदीओ[3] तस्स य पुव्वोदिदवण्णणा होंति[4] ॥ ५९

चउसु दिसाभागेसुं चत्तारि दहा भवंति तग्गिरिणो। पत्तेक्कमेक्कजोयणलक्खपमाणा य चउरस्सा ॥ ६०

१००००० ।

जोयणसहस्सगाढा टंकुक्किण्णा य जलयरविमुक्का। फुल्लंतकमलकुवलयकुमुदवणामोदसोहिल्ला ॥ ६१

१००० ।

---

नन्दीश्वरद्वीपकी अभ्यन्तर परिधिका प्रमाण अंकक्रमसे तीन, पांच, सात, दो, शून्य, दो, एक, छह, तीन, शून्य और एक, इन अंकोंसे जो संख्या उत्पन्न हो उतने योजन है ॥ ५५ ॥ १०३६१२०२७५३ ।

इसकी बाह्य परिधि दो हजार बहत्तर करोड़ तेतीस लाख चउवन हजार एक सौ नब्बै योजनमात्र है ॥ ५६ ॥ २०७२३३५४१९० ।

नन्दीश्वरद्वीपके बहुमध्यभागमें पूर्व दिशाकी ओर अंजनगिरि इस नामसे प्रसिद्ध निर्मल उत्तम इन्द्रनीलमणिमय श्रेष्ठ पर्वत है ॥ ५७ ॥

यह पर्वत एक हजार योजन गहरा, चौरासी हजार योजन ऊंचा और सब जगह चौरासी हजार योजनमात्र विस्तारसे सहित समवृत्त है ॥ ५८ ॥

अवगाह १००० । उत्सेध ८४००० । विस्तार ८४००० ।

उसके मूल व उपरिम भागमें तटवेदियां व विचित्र वनखण्ड स्थित हैं। उसकी वन-वेदियोंका वर्णन पूर्वोक्त वेदियोंके ही समान है ॥ ५९ ॥

उस पर्वतके चारों ओर चार दिशाओंमें चौकोण चार द्रह हैं। इनमेंसे प्रत्येक एक लाख योजन विस्तारवाले एवं चतुष्कोण हैं ॥ ६० ॥ विस्तार १००००० यो.

फूले हुए कमल, कुवलय और कुमुदवनोंकी सुगन्धसे शोभित ये द्रह एक हजार योजन गहरे, टंकोत्कीर्ण एवं जलचर जीवोंसे रहित हैं ॥ ६१ ॥ गहराई १००० यो. ।

---

१ द पणसछत्त°. २ द ब अंककमो. ३ द ब वरवेदीओ. ४ द ब होदि.

णंदाणंदवदीओ णंदुत्तरणंदिघोसणामाओ । एदाओ वावीओ पुव्वादिपदाहिणकमेणं ॥ ६२

असोयवणं पढमं णं[1] सत्तच्छदचंपयाण विउणाणिं । चूदवणं पत्तेक्कं पुव्वादिदिसासु चत्तारि ॥ ६३

जोयणलक्खायामा तदद्धवासा भवंति वणसंडा । पत्तेक्कं चेत्तदुमा वणणामजुदा वि एदाणं ॥ ६४

वावीणं बहुमज्झे दधिमुहणामा भवंति दधिवण्णा । एक्केका वरगिरिणो पत्तेक्कं अयुदजोयणुच्छेहो ॥ ६५

१०००० ।

तम्मेत्तवासजुत्ता सहस्सगाढम्मि वज्जमयवट्टा । ताणोवरिमतडेसुं तडवेदीवरवणाणि विविहाणिं ॥ ६६

१०००० । १००० ।

वावीण बाहिरेसुं दोसुं कोणेसु दोण्णि पत्तेक्कं । रतिकरणामा गिरिणो कणयमया दहिमुहसरिच्छा ॥ ६७

जोयणसहस्सवासा तेत्तियमेत्तोदया य पत्तेक्कं । अड्ढाइज्जसयाइं अवगाढा रतिकरा गिरिणो[2] ॥ ६८

१००० । १००० । २५० ।

ते चउचउकोणेसुं एक्केक्कदहस्स होंति चत्तारि । लोयविणिच्छियकत्ता एवं णियमा परूवेंति ॥ ६९

पाठान्तरम् ।

---

नन्दा, नन्दवती, नन्दोत्तरा और नन्दिघोषा नामक ये चार वापिकायें पूर्वादिक दिशाओंमें प्रदक्षिण रूपसे स्थित हैं ॥ ६२ ॥

पूर्वादिक चारों दिशाओंमेंसे प्रत्येकमें प्रथम अशोकवन, सप्तच्छद और चम्पक वन एवं आम्रवन ये चार वन हैं ॥ ६३ ॥

ये वनखण्ड एक लाख योजन लंबे और इससे आधे विस्तारसे सहित हैं । इनमेंसे प्रत्येक वनमें वनके नामसे संयुक्त चैत्यवृक्ष हैं ॥ ६४ ॥

वापियोंके बहुमध्यभागमें दहीके समान वर्णवाले एक एक दधिमुख नामक उत्तम पर्वत हैं । इनमेंसे प्रत्येक पर्वतकी उंचाई दश हजार योजनप्रमाण है ॥ ६५ ॥ १०००० ।

उतनेमात्र ( दश हजार यो. ) विस्तारसे सहित उक्त पर्वत एक हजार योजन गहराईमें वज्रमय व गोल हैं । इनके उपरिम तटोंपर तटवेदियां और विविध प्रकारके वन हैं ॥६६॥

व्यास १०००० । अवगाह १००० ।

वापियोंके दोनों बाह्य कोनोंमेंसे प्रत्येकमें दधिमुखोंके सदृश सुवर्णमय रतिकर नामक दो पर्वत हैं ॥ ६७ ॥

प्रत्येक रतिकर पर्वतका विस्तार एक हजार योजन, इतनी ही उंचाई और अढ़ाई सौ योजनप्रमाण अवगाह है ॥ ६८ ॥ व्यास १००० । उदय १००० । अवगाह २५० ।

वे रतिकर पर्वत प्रत्येक द्रहके चार चार कोनोंमें चार होते हैं, इस प्रकार लोकविनिश्चयकर्ता नियमसे निरूपण करते हैं ॥ ६९ ॥

पाठान्तर ।

---

१ द ब पद्माणं. २ द ब रतिकर°.

एक्कचउक्कट्ठंजणदहिमुहरइयरगिरीण सिहरम्मि । चेट्ठदि[1] वररयणमओ एक्केक्कजिणिंदपासादो ॥ ७०
जं भद्दसालवणजिणपुराण उस्सेहपहुदि उवइट्ठं । तेरसजिणभवणाणं तं एदाणं पि वत्तव्वं ॥ ७१
जलगंधकुसुमतंदुलवरचरुफलदीवधूवपहुदीणं । अच्चंते थुणमाणा जिणिंदपडिमाणि देवाणं[2] ॥ ७२
जोइसियवाणवेंतरभावणसुरकप्पवासिदेवीओ । णच्चंति य गायंति य जिणभवणेसुं विचित्तभंगेहिं ॥ ७३
भेरीमद्दलघंटापहुदीणिं विविहदिव्ववज्जाणिं । वायंते देववरा[3] जिणवरभवणेसु भत्तीए ॥ ७४
एवं दक्खिणपच्छिमउत्तरभागेसु होंति दिव्वदहा । णवरि विसेसो णामा पउमिणिसंडाण अण्णण्णा ॥ ७५
पुव्वादिसुं अरज्जा विरजासोका य वीदसोक[4] त्ति । दक्खिणअंजणसेले चत्तारो पउमिणीसंडा ॥ ७६
विजय त्ति वइजयंती जयंतिअपराजिदा य तुरिमाए । पच्छिमअंजणसेले[5] चत्तारो कमलिणीसंडा ॥ ७७
रम्मारमणीयाओ सुप्पहणामा य सव्वदोभद्दा । उत्तरअंजणसेले पुव्वादिसु कमलिणीसंडा ॥ ७८

.........................................

एक अंजनगिरि, चार दधिमुख और आठ रतिकर पर्वतोंके शिखरपर उत्तम रत्नमय एक एक जिनेन्द्रमन्दिर स्थित है ॥ ७० ॥

भद्रशालवनके जिनपुरोंकी जो उंचाई आदि बतलाई है, वही इन तेरह जिनभवनोंकी भी कहना चाहिये ॥ ७१ ॥

इन मन्दिरोंमें देव जल, गन्ध, पुष्प, तंदुल, उत्तम नैवेद्य, फल, दीप और धूपादिक द्रव्योंसे जिनेन्द्रप्रतिमाओंकी स्तुतिपूर्वक पूजा करते हैं ॥ ७२ ॥

ज्योतिषी, वानव्यन्तर, भवनवासी और कल्पवासी देवोंकी देवियां इन जिनभवनोंमें विचित्र रीतिसे नाचती और गाती हैं ॥ ७३ ॥

जिनेन्द्रभवनोंमें उत्तम देव भक्तिसे भेरी, मर्दल और घंटा आदि अनेक प्रकारके दिव्य बाजोंको बजाते हैं ॥ ७४ ॥

इस प्रकार पूर्वदिशाके समान ही दक्षिण, पश्चिम और उत्तर भागोंमें भी दिव्य द्रह हैं। विशेष इतना है कि इन दिशाओंमें स्थित कमलयुक्त वापियोंके नाम भिन्न भिन्न हैं ॥ ७५ ॥

दक्षिण अंजनगिरिकी पूर्वादिक दिशाओंमें अरजा, विरजा, अशोका और वीतशोका नामक चार वापिकायें हैं ॥ ७६ ॥

पश्चिम अंजनगिरिकी चारों दिशाओंमें विजया, वैजयन्ती, जयन्ती और चौथी अपराजिता, इस प्रकार ये चार वापिकायें हैं ॥ ७७ ॥

उत्तर अंजनगिरिकी पूर्वादिक दिशाओंमें रम्या, रमणीया, सुप्रभा और सर्वतोभद्रा नामक चार वापिकायें हैं ॥ ७८ ॥

.........................................

१ द ब चेट्ठंति. २ द ब देवाणिं. ३ द ब देववरो. ४ द ब वीदसोको. ५ द ब °सेला.

एक्केके[1] पासादा चउसट्ठिवणेसु अंजणगिरीणं । धुव्वंतधयवडाया हवंति वररयणकणयमया[2] ॥ ७९

बासट्ठि जोयणाणिं उदओ इगितीस ताण वित्थारो। वित्थारसमो दीहो वेदियवरगोउरेहि परियरिओ ॥ ८०

वणसंडणामजुत्ता[3] वेंतरदेवा वसंति एदेसुं । मणिमयपासादेसुं बहुविहपरिवारपरियरिया ॥ ८१

णंदीसरविदिसासुं अंजणसेला भवंति चत्तारि । रइकरमाण[4]सरिच्छा केई एवं परूवेंति ॥ ८२

वरिसे वरिसे चउविहदेवा णंदीसरम्मि दीवम्मि। आसाढकत्तिएसुं फग्गुणमासे समायंति ॥ ८३

एरावणमारूढो दिव्वविभूदीए भूसिदो रम्मो। णालियरपुण्णपाणी सोहम्मो एदि भत्तीए ॥ ८४

वरवारणमारूढो वररयणविभूसणेहिं सोहंतो । पूगफलगोच्छहत्थो ईसाणिंदो वि भत्तीए ॥ ८५

वरकेसरि[5]मारूढो णवरविसारिच्छकुंडलाभरणो। चूदफलगोच्छहत्थो सणक्कुमारो वि भत्तिजुदो ॥ ८६

---

अंजनागिरियोंके चौंसठ वनोंमें फहराती हुई ध्वजा-पताकाओंसे संयुक्त उत्तम रत्न एवं सुवर्णमय एक एक प्रासाद हैं ॥ ७९ ॥

इन प्रासादोंकी उंचाई बासठ योजन और विस्तार इकतीस योजनमात्र है। विस्तारके समान लंबाई भी इनकी इकतीस योजनप्रमाण ही है। ये सब प्रासाद उत्तम वेदिकाओं और गोपुरद्वारोंसे व्याप्त हैं ॥ ८० ॥

इन मणिमय प्रासादोंमें वनखण्डोंके नामोंसे संयुक्त व्यन्तर देव बहुत प्रकारके परिवारसे व्याप्त होकर रहते हैं ॥ ८१ ॥

नन्दीश्वरद्वीपकी विदिशाओंमें रतिकर पर्वतोंके सदृश परिमाणवाले चार अंजनशैल हैं, इस प्रकार भी कोई आचार्य निरूपण करते हैं ॥ ८२ ॥

चारों प्रकारके देव नन्दीश्वरद्वीपमें प्रत्येक वर्ष आषाढ़, कार्तिक और फाल्गुन मासमें आते हैं ॥ ८३ ॥

इस समय दिव्य विभूतिसे विभूषित रमणीय सौधर्म इन्द्र हाथमें नारियलको लिये हुए भक्तिसे ऐरावत हाथीपर चढ़कर यहां आता है ॥ ८४ ॥

उत्तम हाथीपर आरूढ़ और उत्कृष्ट रत्न-विभूषणोंसे सुशोभित ईशान इन्द्र भी हाथमें सुपाड़ी फलोंके गुच्छेको लिये हुए भक्तिसे यहां आता है ॥ ८५ ॥

नवीन सूर्यके सदृश कुण्डलोंसे विभूषित और हाथमें आम्रफलोंके गुच्छेको लिये हुए सनत्कुमार इन्द्र भी भक्तिसे युक्त होता हुआ उत्तम सिंहपर चढ़कर यहां आता है ॥ ८६ ॥

---

१ द एक्केक्कं. २ ब कणयमाला. ३ द ब 'जुत्तो. ४ द ब णाम. ५ द वरकेसर°.

आरूढो वरतुरयं वरभूसणभूसिदो विविहसोहो । कदलीफलसहहत्थो माहिंदो एदि भत्तीए ॥ ८७
हंसम्मि चंदधवले आरूढो विमलदेहसोहिल्लो । वरकेईकुसुमकरो भत्तिजुदो एदि बम्हिंदो ॥ ८८
कोंचविहंगारूढो वरचामरविविहछत्तसोहिल्लो । पप्फुल्लकमलहत्थो एदि हु बम्हुत्तरिंदो वि ॥ ८९
वरचक्काआरूढो कुंडलकेयूरपहुदिदिप्पंतो । सयवंतियकुसुमकरो सुक्किंदो भत्तिभरिदमणो ॥ ९०
कीरविहंगारूढो महसुक्किंदो वि एदि भत्तीए । दिव्वविभूदिविभूसिददेहो वरविविहकुसुमदामकरो ॥ ९१
णीलुप्पलकुसुमकरो कोइलवाहणविमाणमारूढो । वररयणभूसिदंगो सदरिंदो[1] एदि भत्तीए ॥ ९२
गरुडविमाणारूढो दाडिमफललुंबिसोहमाणकरो । जिणचलणभत्तिरत्तो एदि सहस्सारइंदो वि ॥ ९३
विहगाहिवमारूढो पणसफललुंबिलंबमाणकरो । वरदिव्वविभूदीए आगच्छदि आणदिंदो वि ॥ ९४
पउमविमाणारूढो पाणदइंदो वि एदि भत्तीए । तुंबुरुफललुंबिकरो वरमंडणमंडियायारो ॥ ९५

उत्तम भूषणोंसे विभूषित और विविध प्रकारकी शोभाको प्राप्त माहेन्द्र श्रेष्ठ घोड़ेपर चढ़कर हाथमें केलोंको लिये हुए भक्तिसे यहां आता है ॥ ८७ ॥

चन्द्रके समान धवल हंसपर आरूढ़, निर्मल शरीरसे सुशोभित और भक्तिसे युक्त ब्रह्मेन्द्र उत्तम केतकी पुष्पको हाथमें लेकर आता है ॥ ८८ ॥

उत्तम चँवर एवं विविध छत्रसे सुशोभित और फूले हुए कमलको हाथमें लिये हुए ब्रह्मोत्तर इन्द्र भी क्रौंच पक्षीपर आरूढ़ होकर यहां आता है ॥ ८९ ॥

कुंडल एवं केयूर प्रभृति आभरणोंसे देदीप्यमान और भक्तिसे पूर्ण मनवाला शुक्रेन्द्र उत्तम चक्रवाकपर आरूढ़ होकर सेवंती पुष्पको हाथमें लिये हुए यहां आता है ॥ ९० ॥

दिव्य विभूतिसे विभूषित शरीरको धारण करनेवाला तथा उत्तम एवं विविध प्रकारके फूलोंकी मालाको हाथमें लिये हुए महाशुक्रेन्द्र भी तोता पक्षीपर चढ़कर भक्तिवश यहां आता है ॥ ९१ ॥

कोयलवाहन विमानपर आरूढ़, उत्तम रत्नोंसे अलंकृत शरीरसे संयुक्त और नील कमलपुष्पको हाथमें धारण करनेवाला शतार इन्द्र भक्तिसे प्रेरित होकर यहां आता है ॥ ९२ ॥

गरुड़विमानपर आरूढ़, अनार फलोंके गुच्छेसे शोभायमान हाथवाला और जिनचरणोंकी भक्तिमें अनुरक्त हुआ सहस्रार इन्द्र भी आता है ॥ ९३ ॥

विहगाधिप अर्थात् गरुड़पर आरूढ़ और पनस अर्थात् कटहल फलके गुच्छेको हाथमें लिये हुए आनतेन्द्र भी उत्तम एवं दिव्य विभूतिके साथ यहां आता है ॥ ९४ ॥

उत्तम आभरणोंसे मण्डित आकृतिसे संयुक्त और तुम्बरु फलके गुच्छेको हाथमें लिये हुए प्राणतेन्द्र भी भक्तिवश पद्म विमानपर आरूढ़ होकर यहां आता है ॥ ९५ ॥

१ द ब सदारिंदो.

परिपक्कउच्छहत्थो कुमुदविमाणं विचित्तमारूढो । विविहालंकारधरो आगच्छेदि आरणिंदो वि ॥ ९६
आरूढो वरमोरं वलयंगदमउडहारसंजुत्तो[3] । ससिधवलचमरहत्थो आगच्छदि अच्चुदाहिवई ॥ ९७
णाणाविहवाहणया णाणाफलकुसुमदामभरिदकरा । णाणाविभूदिसहिदा जोइसवणभवण एंति भत्तिजुदा ॥ ९८
आगच्छिय णंदीसरवरदीवजिणिंददिव्वभवणाइं । बहुविहथुदिमुहलमुहा पदाहिणाइं पकुव्वंति ॥ ९९
पुव्वाए कप्पवासी भवणसुरा दक्खिणाए वेंतरया[5] । पच्छिमदिसाए तेसुं जोइसिया उत्तरादिसाए ॥ १००
णियणियविभूदिजोग्गं महिमं कुव्वंति थोत्तबहलमुहा । णंदीसरजिणमंदिरजत्तासुं विउलभत्तिजुदा ॥ १०१
पुव्वण्हे अवरण्हे पुव्वणिसाए वि पच्छिमणिसाए । पहराणि दोण्णि दोण्णि वरभत्तीए[6] पसत्तमणा[7] ॥ १०२
कमसो पदाहिणेणं पुण्णिमयं जाव अट्ठमीदु[8] तदो । देवा विविहं पूजा जिणिंदपडिमाण कुव्वंति ॥ १०३
कुव्वंते अभिसेयं महाविभूदीहिं ताण देविंदा । कंचणकलसगदेहिं विमलजलेहिं सुगंधेहिं ॥ १०४

पके हुए गन्नेको हाथमें धारण करनेवाला और विचित्र कुमुद विमानपर आरूढ़ हुआ आरणेन्द्र भी विविध प्रकारके अलंकारोंको धारण करके यहां आता है ॥ ९६ ॥

कटक, अंगद, मुकुट एवं हारसे संयुक्त और चन्द्रमाके समान धवल चँवरको हाथमें लिये हुए अच्युतेन्द्र उत्तम मयूरपर चढ़कर यहां आता है ॥ ९७ ॥

नाना प्रकारकी विभूतिसे सहित, अनेक फल व पुष्पमालाओंको हाथोंमें लिये हुए और अनेक प्रकारके वाहनोंपर आरूढ़ ज्योतिषी, व्यन्तर एवं भवनवासी देव भी भक्तिसे संयुक्त होकर यहां आते हैं ॥ ९८ ॥

इस प्रकार ये देव नन्दीश्वरवरद्वीपके दिव्य जिनेन्द्रभवनोंमें आकर नाना प्रकारकी स्तुतियोंसे वाचालमुख होते हुए प्रदक्षिणायें करते हैं ॥ ९९ ॥

नन्दीश्वरद्वीपस्थ जिनमन्दिरोंकी यात्रामें बहुत भक्तिसे युक्त कल्पवासी देव पूर्वदिशामें, भवनवासी दक्षिणमें, व्यन्तर पश्चिमदिशामें और ज्योतिषी देव उत्तरदिशामें मुखसे बहुत स्तोत्रोंका उच्चारण करते हुए अपनी अपनी विभूतिके योग्य महिमाको करते हैं ॥ १००–१०१ ॥

ये देव आसक्तचित्त होकर अष्टमीसे लेकर पूर्णिमा तक पूर्वाह्ण, अपराह्ण, पूर्वरात्रि और पश्चिमरात्रिमें दो दो प्रहर तक उत्तम भक्तिपूर्वक प्रदक्षिणक्रमसे जिनेन्द्रप्रतिमाओंकी विविध प्रकारसे पूजा करते हैं ॥ १०२–१०३ ॥

देवेन्द्र महान् विभूतिके साथ इन प्रतिमाओंका सुवर्ण-कलशोंमें भरे हुए सुगन्धित निर्मल जलसे अभिषेक करते हैं ॥ १०४ ॥

१ द परिपिक. २ द ब आगच्छिय. ३ द ब संहत्तो. ४ द ब दव्व. ५ द वेंतरिया. ६ द ब मरभत्तीए. ७ द ब यसत्त. ८ द ब पुण्णमयं जाव अट्मीदु.

कुंकुमकप्पूरेहिं चंदणकालागरूहिं अण्णेहिं । ताणं विलेवणाइं[1] ते कुव्वंते सुगंधेहिं ॥ १०५

कुंदेंदुसुंदरेहिं कोमलविमलेहिं सुरभिगंधेहिं । वरकलमतंडुलेहिं[2] पूजंति जिणिंदपडिमाओ[3] ॥ १०६

सयवंतगा य चंपयमाला पुण्णायणायपहुदीहिं । अच्चंति ताओ देवा सुरहीहिं कुसुममालाहिं ॥ १०७

बहुविहरसवंतेहिं वरभक्खेहिं विचित्तरूवेहिं । अमयसरिच्छेहिं सुरा जिणिंदपडिमाओ महयंति ॥ १०८

विप्फुरिदकिरणमंडलमंडिदभवणेहिं[4] रयणदीवेहिं । णिक्कज्जलकलुसेहिं पूजंति जिणिंदपडिमाओ ॥ १०९

वासिददियंतरेहिं कालागरुपमुहविविहधूवेहिं । परिमलिदमंदिरेहिं महयंति जिणिंदबिंबाणिं ॥ ११०

दक्खादाडिमकदलीणारंगयमाहुलिंगचूदेहिं[5] । अण्णेहिं वि पक्केहिं फलेहिं पूजंति जिणणाहं ॥ १११

णच्चंतचमरकिंकिणिविविहवितणादियाहिं वित्ताहिं[6] । ओलंबिदहारेहिं अच्चंति जिणेसरं देवा ॥ ११२

मद्दलमुयंग[7]भेरीपडहप्पहुदीणि विविहवज्जाणिं । वायंति जिणवराणं देवा पूजासु[8] भत्तीए ॥ ११३

वे इन्द्र कुंकुम, कर्पूर, चन्दन, कालागरु और अन्य सुगन्धित द्रव्योंसे उन प्रतिमाओंका विलेपन करते हैं ॥ १०५ ॥

ये कुन्दपुष्प व चन्द्रमाके समान सुन्दर, कोमल, निर्मल और सुगन्धित उत्तम कलम धान्यके तंदुलोंसे जिनेन्द्रप्रतिमाओंकी पूजा करते हैं ॥ १०६ ॥

वे देव सेवंती, चम्पकमाला, पुंनाग और नाग प्रभृति सुगन्धित पुष्पमालाओंसे उन प्रतिमाओंकी पूजा करते हैं ॥ १०७ ॥

ये देवगण बहुत प्रकारके रसोंसे संयुक्त, विचित्र रूपवाले और अमृतके सदृश उत्तम भोज्य पदार्थोंसे ( नैवेद्यसे ) जिनेन्द्रप्रतिमाओंकी पूजा करते हैं ॥ १०८ ॥

देदीप्यमान किरणसमूहसे जिनभवनोंको विभूषित करनेवाले और कज्जल एवं कलुषतासे रहित ऐसे रत्न-दीपकोंसे इन प्रतिमाओंकी पूजा करते हैं ॥ १०९ ॥

देवगण मंदिर एवं दिङ्मण्डलको सुगन्धित करनेवाले कालागरु प्रभृति अनेक प्रकारके धूपोंसे जिनेन्द्रबिम्बोंकी पूजा करते हैं ॥ ११० ॥

दाख, अनार, केला, नारंगी, मातुलिंग, आम तथा अन्य भी पके हुए फलोंसे वे जिननाथकी पूजा करते हैं ॥ १११ ॥

वे देव विस्तीर्ण एवं लटकते हुए हारोंसे संयुक्त तथा नाचते हुए चँवर व किंकिणियोंसे सहित अनेक प्रकारके चँदोबा आदिसे जिनेश्वरकी पूजा करते हैं ॥ ११२ ॥

देवगण पूजाके समय भक्तिसे मर्दल, मृदंग, भेरी और पटहादि विविध प्रकारके बाजे बजाते हैं ॥ ११३ ॥

१ द ब विलेइणाइं. २ द ब कमलतंडुलेहि. ३ द पाडिमाए. ४ द ब सवणेहि. ५ ब भूदेहिं. ६ द ब वित्थाहि. ७ ब मुयिंग. ८ द ब पूजास.

विविहाइं णच्चणाइं वररयणविभूसिदाओ दिव्वाओ। कुव्वंते कण्णाओ[1] अंते जिणिंदस्स चरिदाणिं ॥ ११४

जिणचरियणालयं ते चउव्विहाभिणयभंगिसोहिल्लं । आणंदेणं देवा बहुरसभावं पकुव्वंति ॥ ११५

एवं जेत्तियमेत्ता जिणिंदणिलया विचित्तपूजाओ। कुव्वंति तेत्तिएसुं णिब्भरभत्तीए सुरसंघा[2] ॥ ११६

एक्कारसमो कोंडलणामो दीओ भवेदि रमणिज्जो। एदस्स य बहुमज्झे अत्थि गिरी कोंडलो णाम ॥ ११७

पण्णत्तरी सहस्सा उच्छेहो जोयणाणि तग्गिरिणो। एक्कसहस्सं गाढं णाणाविहरयणभरिदस्स ॥ ११८

७५००० । १००० ।

वासो वि माणुसुत्तरवासादो दसगुणो पमाणेणं। तग्गिरिणो मूलोवरि तडवेदीपहुदिजुत्तस्स ॥ ११९

मू १०२२० । मज्झ ७२३० । सिहर ४२४० ।

उवरिं कुंडलगिरिणो दिव्वाणि हवंति वीस कूडाणिं। एदाणं विण्णासं[3] भासेमो[4] आणुपुव्वीए ॥ १२०

---

उत्तम रत्नोंसे विभूषित दिव्य कन्यायें विविध प्रकारके नृत्योंको करती हैं और अन्तमें जिनेन्द्र भगवान्के चरितों ( का अभिनय ) करती हैं ॥ ११४ ॥

वे चार प्रकारके देव आनन्दके साथ अभिनयके प्रकारोंसे शोभायमान बहुत प्रकारके रस-भाववाले जिनचरित्रसंबन्धी नाटक करते हैं ॥ ११५ ॥

इस प्रकार नन्दीश्वरद्वीपमें जितने जिनेन्द्रमन्दिर हैं, उन सबमें देवगण गाढ़ भक्तिसे विचित्र पूजाएं करते हैं ॥ ११६ ॥

ग्यारहवां रमणीय कुण्डल नामक द्वीप है। इसके बहुमध्यभागमें कुण्डल नामक पर्वत है ॥ ११७ ॥

नाना प्रकारके रत्नोंसे भरे हुए इस पर्वतकी उंचाई पचत्तर हजार योजन और अवगाह एक हजार योजनमात्र है ॥ ११८ ॥ उत्सेध ७५००० । अवगाह १००० यो. ।

तटवेदी आदिसे संयुक्त इस पर्वतका विस्तार मूलमें व ऊपर मानुषोत्तर पर्वतके विस्तार-प्रमाणसे दशगुणा है ॥ ११९ ॥

मूलव्यास १०२२० । मध्यव्यास ७२३० । उपरिव्यास ४२४० ।

कुण्डलगिरिके ऊपर जो दिव्य बीस कूट हैं, उनके विन्यासको अनुक्रमसे कहता हूं ॥ १२० ॥

---

१ द ब कण्णाहो. २ द ब °भत्तीसु सुरसंखा. ३ ब विण्णासे. ४ ब भासंमो.

पुव्वादिचउदिसासुं चउ चउ कूडाणि होंति पत्तेक्कं । ताणब्भंतरभागे एक्केक्को सिद्धवरकूडो ॥ १२१
वज्जं वज्जपहक्खं कणयं कणयप्पहं च पुव्वाए । दक्खिणदिसाए रजदं रजदप्पहसुप्पभा महप्पभयं ॥ १२२
अंकं अंकपहं मणिकूडं पच्छिमदिसाए मणिपभयं । उत्तरदिसाए रुचकं रुचकाभं हेमवंतमंदरया[1] ॥ १२३
एदे सोलस कूडा णंदणवणवण्णिदाण कूडाणं । उच्छेहादिसमाणा[2] पासादेहिं विचित्तेहिं ॥ १२४
एदेसिं कूडेसुं जिणभवणविभूसिदेसु[3] रम्मेसुं । णिवसंति वेंतरसुरा णियणियकूडेहिं समणामा ॥ १२५
एक्कपलिदोवमाऊ बहुपरिवारा भवंति ते सव्वे । एदाणं णयरीओ विचित्तभवणाओ तेसु कूडेसुं ॥ १२६
चत्तारि सिद्धकूडा चउजिणभवणेहि[4] ते पभासंते । णिसहगिरिकूडवण्णिदजिणपुरसमवासपहुदीहिं ॥ १२७
तग्गिरिवरस्स होंति दिसि विदिसासुं जिणिंदकूडाणिं । पत्तेक्कं एक्केक्के केई एवं परूवेंति ॥ १२८

पाठान्तरम् ।

पूर्वादिक चार दिशाओंमेंसे प्रत्येकमें चार चार कूट और उनके अभ्यन्तर भागमें एक एक सिद्धवर कूट है ॥ १२१ ॥

उन सोलह कूटोंमेंसे वज्र, वज्रप्रभ, कनक और कनकप्रभ, ये चार पूर्वदिशामें; रजत, रजतप्रभ, सुप्रभ, और महाप्रभ, ये चार दक्षिणदिशामें; अंक, अंकप्रभ, मणिकूट और मणिप्रभ, ये चार पश्चिमदिशामें; तथा रुचक, रुचकाभ, हिमवान् और मंदर, ये चार कूट उत्तरदिशामें स्थित हैं ॥ १२२–१२३ ॥

ये सोलह कूट नन्दनवनमें कहे हुए कूटोंकी उंचाई आदि तथा विचित्र प्रासादोंसे समान हैं ॥ १२४ ॥

जिनभवनसे विभूषित इन रमणीय कूटोंपर अपने अपने कूटोंके सदृश नामवाले व्यन्तर देव निवास करते हैं ॥ १२५ ॥

वे सब देव एक पल्योपमप्रमाण आयु और बहुत प्रकारके परिवारसे सहित होते हैं । उपर्युक्त कूटोंपर विचित्र भवनोंसे संयुक्त इन देवोंकी नगरियां हैं ॥ १२६ ॥

वे चार सिद्धकूट निषध पर्वतके सिद्धकूटपर कहे हुए जिनपुरके सदृश विस्तार व उंचाई आदि सहित ऐसे चार जिनभवनोंसे शोभायमान होते हैं ॥ १२७ ॥

इस श्रेष्ठ पर्वतकी दिशा व विदिशाओंमेंसे प्रत्येकमें एक एक जिनेन्द्रकूट है, इस प्रकार भी कोई आचार्य बतलाते हैं ॥ १२८ ॥

पाठान्तर ।

१ द हेमवमं°, ब हेमवरमं°. २ द ब उच्छेहोदिसमाणा. ३ द ब °विभूसिदासु. ४ द ब °भवणेसु.

लोयविणिच्छयकत्ता कुंडलसेलस्स वण्णणपयारं । अवरेण सरूवेणं वक्खाणइ तं परूवेमो ॥ १२९
मणुसुत्तरसमवासो बादालसहस्सजोयणुच्छेहो । कुंडलगिरी सहस्संगाढो बहुरयणकयसोहो ॥ १३०
कूडाणं ताइं चिय णामाइं माणुसुत्तरगिरिस्स । कूडेहिं सरिच्छाणं णवरि सुराणं इमे णामा ॥ १३१
पुव्वदिसाए विसिट्ठो पंचसिरो महसिरो महाबाहू । पउमो पउमुत्तरमहपउमो दक्खिणदिसाए वासुगिओ ॥ १३२
थिरहिदयमहाहिदया सिरिवच्छो सत्थिओ[1] य पच्छिमदो । सुंदरविसालणेत्तं पंडुयपंडुरा[2] य उत्तरए ॥ १३३
एक्कपलिदोवमाऊ वररयणविभूसिदंगरमणिज्जा । बहुपरिवारेहिं जुदा ते देवा होंति णागिंदा ॥ १३४
बहुविहदेवीहिं जुदा कूडोवरि तेसु भवणेसुं । णियणियविभूदिजोग्गं सोक्खं भुंजंति बहुभेयं ॥ १३५
पुव्वावरदिब्भायट्ठिदाण कूडाण अग्गभूमीए । एक्केक्का वरकूडा तडवेदीपहुदिपरियरिया ॥ १३६
जोयणसहस्सतुंगा पुह पुह तम्मेत्तमूलवित्थारा । पंचसयसिहररुंदा सगसयपण्णासमज्झवित्थारा ॥ १३७

१००० । ५०० । ७५० ।

---

लोकविनिश्चयकर्ता कुण्डल पर्वतके वर्णनप्रकारका जो दूसरी तरहसे व्याख्यान करते हैं, उसका यहां निरूपण किया जाता है ॥ १२९ ॥

बहुत रत्नोंसे की गयी शोभासे सहित यह कुण्डल पर्वत मानुषोत्तर पर्वतके समान विस्तारवाला, ब्यालीस हजार योजन ऊंचा, और एक हजार योजनप्रमाण अवगाहसे सहित है ॥ १३० ॥

मानुषोत्तर पर्वतके कूटोंके सदृश इस पर्वतपर स्थित कूटोंके नाम तो वे ही हैं, परन्तु देवोंके नाम ये हैं— पूर्वदिशामें विशिष्ट ( त्रिशिर ), पंचशिर, महाशिर और महाबाहु; दक्षिण-दिशामें पद्म, पद्मोत्तर, महापद्म और वासुकि; पश्चिममें स्थिरहृदय, महाहृदय, श्रीवृक्ष और स्वस्तिक; तथा उत्तरमें सुन्दर, विशालनेत्र, पाण्डुक और पांडुर, इस प्रकार ये सोलह देव उक्त क्रमसे उन कूटोंपर स्थित हैं ॥ १३१-१३३ ॥

वे नागेन्द्र देव एक पल्योपममात्र आयुसे सहित, उत्तम रत्नोंसे विभूषित शरीरसे रमणीय, और बहुत परिवारोंसे युक्त होते हैं ॥ १३४ ॥

ये देव बहुत प्रकारकी देवियोंसे युक्त होकर कूटोंपर स्थित उन भवनोंमें अपनी अपनी विभूतिके योग्य बहुत प्रकारके सुखको भोगते हैं ॥ १३५ ॥

पूर्वापर दिग्भागमें स्थित कूटोंकी अग्रभूमिमें तटवेदी आदिकसे व्याप्त एक एक श्रेष्ठ कूट हैं ॥ १३६ ॥

ये कूट पृथक् पृथक् एक हजार योजन ऊंचे, इतनेमात्र मूलविस्तारसे सहित, पांच सौ योजनमात्र शिखरविस्तारवाले, और सात सौ पचास योजनप्रमाण मध्यविस्तारसे संयुक्त हैं ॥ १३७ ॥

उत्सेध १००० । मूलविस्तार १००० । शिखरविस्तार ५०० । मध्यविस्तार ७५० ।

---

१ द ब सिरिवंतो सच्छिओ. २ द ब हुंडरपंडुरय.

ताणोवरिमपुरेसुं कोंडलदीवस्स अहिवई देवा । वितरया[1] णियजोग्गं बहुपरिवारेहिं संजुत्ता[2] ॥ १३८
अब्भंतरभागेसुं एदाणि जिणिंददिव्वकूडाणिं । एक्केक्काणं अंजणगिरिजिणमंदिरसमाणाणिं ॥ १३९
एक्केक्का जिणकूडा चेट्ठंते दक्खिणुत्तरदिसासुं । ताणिं अंजणपव्वयजिणिंदपासादसारिच्छा ॥ १४०

पाठान्तरम् ।

तेरहमो रुचकवरो दीवो चेट्ठेदि तस्स बहुमज्झे । अत्थि गिरी रुचकवरो कणयमओ चक्कवालेणं ॥ १४१
सव्वस्स तस्स रुंदो चउसीदिसहस्सजोयणपमाणं । तम्मेत्तो उच्छेहो एक्कसहस्सं पि गाढत्तं ॥ १४२
मूलोवरिम्मि भागे तडवेदीउववणाइं चेट्ठंति । तग्गिरिणो वणवेदिप्पहुदीहिं अधियरम्माइं ॥ १४३
तग्गिरिउवरिमभागे चउदाला होंति दिव्वकूडाणिं । एदाणं विण्णासं भासेमो आणुपुव्वीए ॥ १४४
कणयं कंचणकूडं तवणं सत्थियदिसासुभद्दाणिं । अंजणमूलं अंजणवज्जं[4] कूडाणि अट्ठ[5] पुव्वाए ॥ १४५

---

इन कूटोंके ऊपर स्थित भवनोंमें कुण्डल द्वीपके अधिपति व्यन्तर देव अपने योग्य बहुत परिवारसे संयुक्त होकर निवास करते हैं ॥ १३८ ॥

इन एक एक कूटोंके अभ्यन्तर भागोंमें अंजनपर्वतस्थ जिनमान्दिरोंके समान दिव्य जिनेन्द्रकूट हैं ॥ १३९ ॥

उनके उत्तर-दक्षिण भागोंमें अंजनपर्वतस्थ जिनेन्द्रप्रासादोंके सदृश एक एक जिनकूट स्थित हैं ॥ १४० ॥

पाठान्तर ।

तेरहवां द्वीप रुचकवर है । इसके बहुमध्यभागमें मण्डलाकारसे सुवर्णमय रुचकवर पर्वत स्थित हैं ॥ १४१ ॥

उस सब पर्वतका विस्तार चौरासी हजार योजन, इतनी ही उंचाई, और एक हजार योजनप्रमाण अवगाह हैं ॥ १४२ ॥

उस पर्वतके मूल व उपरिम भागमें वनवेदी आदिकसे अधिक रमणीय तटवेदियां व उपवन स्थित हैं ॥ १४३ ॥

इस पर्वतके उपरिम भागमें जो चवालीस दिव्य कूट हैं, उनके विन्यासको अनुक्रमसे कहता हूं ॥ १४४ ॥

कनक, कांचनकूट, तपन, स्वस्तिकादिशा, सुभद्र, अंजनमूल, अंजन और वज्र, ये आठ कूट पूर्वदिशामें हैं ॥ १४५ ॥

---

१ द ब वितरया. २ द ब संजुत्तं. ३ द ब संधियदिसा. ४ द अंजणमूलं अजवज्जं, ब अजमूल अंजवज्जं. ५ ब अड.

पंचसयजोयणाई तुंगा तम्मेत्तमूलविक्खंभा । तद्दलउवरिमरुंदा ते कूडा वेदिवणजुत्ता ॥ १४६

५०० । ५०० । २५० ।

ताणोवरि भवणाणिं गोदमदेवस्स गेहसरिसाणिं । जिणभवणभूसिदाणिं विचित्तरूवाणि रेहंति ॥ १४७

एदेसु दिसाकण्णा णिवसंति णिरुवमेहिं रूवेहिं । विजया य वइजयंता जयंतणामा वराजिदया ॥ १४८

णंदाणंदवदीओ णंदुत्तरणंदिसेण त्ति । भिंगारधारिणीओ ताओ जिणजम्मकल्लाणे ॥ १४९

दक्खिणदिसाए फलियं रजदं कुमुदं च णलिणपउमाणिं । चंदक्खं वेसमणं वेरुलियं अट्ठ कूडाणिं ॥ १५०

उच्छेहप्पहुदीहिं ते कूडा होंति पुव्वकूड व्व । एदेसु दिसाकण्णा वसंति इच्छासमाहारा ॥ १५१

सुपइण्णा जसधरया लच्छीणामा य सेसवदिणामा । तह चित्तगुत्तदेवी वसुंधरा दप्पणधराओ ॥ १५२

होंति यमोघं सत्थियमंदरहेमवदरज्जणामाणिं । रज्जुत्तमचंदसुदंसणाणिं[1] पच्छिमदिसाए कूडाणिं ॥ १५३

पुव्वोदिदकूडाणं वासप्पहुदीहिं होंति सारिच्छा । एदेसुं कूडेसुं कुणंति वासं दिसाकण्णा ॥ १५४

इलणामा सुरदेवी पुढविपउमाओ[2] एक्कणासा य । णवमी सीदा भद्दा जिणजणणीए छत्तधारीओ ॥ १५५

---

वेदी व वनोंसे संयुक्त ये कूट पांच सौ योजन ऊंचे और इतनेमात्र मूलविस्तार व इससे आधे उपरिम विस्तारसे सहित हैं ॥ १४६ ॥

उत्सेध ५०० । मूलविष्कम्भ ५०० । उपरिमविष्कम्भ २५० ।

इन कूटोंके ऊपर जिनभवनोंसे भूषित और विचित्र रूपवाले गौतम देवके भवनसमान भवन विराजमान हैं ॥ १४७ ॥

इन भवनोंमें अनुपम रूपसे संयुक्त विजया, वैजयन्ता, जयन्ता, अपराजिता, नन्दा, नन्दवती, नन्दोत्तरा और नन्दिषेणा नामक दिक्कन्यायें निवास करती हैं। ये जिनभगवान्के जन्मकल्याणकमें झारीको धारण किया करती हैं ॥ १४८-१४९ ॥

स्फटिक, रजत, कुमुद, नलिन, पद्म, चन्द्र, वैश्रवण और वैडूर्य, ये आठ कूट दक्षिण-दिशामें स्थित हैं ॥ १५० ॥

ये सब कूट उंचाई आदिकमें पूर्व कूटोंके ही समान हैं। इनके ऊपर इच्छा, समाहारा, सुप्रकीर्णा, यशोधरा, लक्ष्मी, शेषवती, चित्रगुप्ता और वसुंधरा नामकी आठ दिक्कन्यायें निवास करती हैं। ये सब जिनजन्मकल्याणकमें दर्पणको धारण किया करती हैं ॥ १५१-१५२ ॥

अमोघ, स्वस्तिक, मन्दर, हैमवत, राज्य, राज्योत्तम, चन्द्र और सुदर्शन, ये आठ कूट पश्चिमदिशामें स्थित हैं ॥ १५३ ॥

ये कूट विस्तारादिकमें पूर्वोक्त कूटोंके ही समान हैं। इनके ऊपर इला, सुरादेवी, पृथिवी, पद्मा, एकनासा, नवमी, सीता और भद्रा नामक दिक्कन्यायें निवास करती हैं। ये दिक्कन्यायें जिनजन्मकल्याणकमें जिनमाताके ऊपर छत्रको धारण किया करती हैं ॥ १५४-१५५ ॥

---

१ द ब चंदसदंसणाणी. २ द पुविपउमाओ य, ब पुविपउमाउ य.

विजयं च वइजयंतं जयंतमपराजिदं च कुंडलयं। रुजगक्खरयणकूडाणि सव्वरयण त्ति उत्तरदिसाए॥ १५६

एदे वि अट्ठ कूडा सारिच्छा होंति पुव्वकूडाणं । तेसुं पि दिसाकण्णा अलंबुसामिस्सकेसीओ ॥ १५७

तह पुंडरीकिणी वारुणि त्ति आसा य सच्चणामा य । हिरिया सिरिया देवी एदाओ चमरधारीओ[1] ॥ १५८

एदाणं वेदीणं[2] अब्भंतरचउदिसासु चत्तारि । महकूडा चेट्ठंते पुव्वोदिदकूडसारिच्छा ॥ १५९

णिच्चुज्जोवं विमलं णिच्चालोयं सयंपहं कूडं । उत्तरपुव्वदिसासुं दक्खिणपच्छिमदिसासु कमा ॥ १६०

सोदाविणि त्ति कणया सदपददेवी य कणयचेत्त त्ति । उज्जोवकारिणीओ दिसासु जिणजम्मकल्लाणे ॥ १६१

तक्कूडब्भंतरए कूडा पुव्वुत्तकूडसारिच्छा । वेरुलियरुचकमणिरज्जउत्तमा पुव्वपहुदीसुं[3] ॥ १६२

तेसुं पि दिसाकण्णा वसंति रुचका तहा रुचककित्ती। रुचकादीकंतपहा जाणंति[4] जिणजातकम्माणिं ॥ १६३

पल्लपमाणाउठिदी पत्तेक्कं होदि सयलदेवीणं । सिरिदेवीए सरिच्छा परिवारा ताण णादव्वा ॥ १६४

---

विजय, वैजयंत, जयंत, अपराजित, कुण्डलक, रुचक, रत्नकूट और सर्वरत्न, ये आठ कूट उत्तरदिशामें स्थित हैं ॥ १५६ ॥

ये भी आठ कूट पूर्वकूटोंके ही सदृश हैं । इनके ऊपर भी अलंभूषा, मिश्रकेशी, पुण्डरीकिणी, वारुणी, आशा, सत्या, ह्री और श्री नामकी आठ दिक्कन्यायें निवास करती हैं । जिनजन्मकल्याणकमें ये सब चँवरोंको धारण किया करती हैं ॥ १५७-१५८ ॥

इन कूटोंकी वेदियोंके अभ्यन्तर चार दिशाओंमें पूर्वोक्त कूटोंके सदृश चार महाकूट स्थित हैं ॥ १५९ ॥

नित्योद्योत, विमल, नित्यालोक और स्वयंप्रभ, ये चार कूट क्रमसे उत्तर, पूर्व, दक्षिण और पश्चिम दिशामें स्थित हैं ॥ १६० ॥

सौदामिनी, कनका, शतपदा ( शतहृदा ) और कनकाचित्रा, ये चार देवियां इन कूटोंपर स्थित होती हुई जिनजन्मकल्याणकमें दिशाओंको निर्मल किया करती हैं ॥ १६१ ॥

इन कूटोंके अभ्यन्तर भागमें पूर्वोक्त कूटोंके सदृश वैडूर्य, रुचक, मणि और राज्योत्तम नामक चार कूट पूर्वादिक दिशाओंमें स्थित हैं ॥ १६२ ॥

उन कूटोंपर भी रुचका, रुचककीर्ति, रुचककांता और रुचकप्रभा, ये चार दिक्कन्यायें निवास करती हैं । ये कन्यायें जिनभगवान्‌के जातकर्मोंको जानती हैं ॥ १६३ ॥

इन सब देवियोंमेंसे प्रत्येककी आयु एक पल्यप्रमाण होती है । उनके परिवार श्रीदेवीके समान जानना चाहिये ॥ १६४ ॥

---

१ ब चरम. २ द ब देवीणं. ३ द ब मणिरजउत्तमपउमस्स पहुदीसु. ४ द ब जणंति.

तक्कूडब्भंतरए चत्तारि हवंति सिद्धकूडाणिं । पुव्वसमाणं णिसहट्ठिदजिणपुरसरिसजिणणिकेदाणिं ॥ १६५

दिसविदिसं तब्भाए चउ चउ अट्ठाणि सिद्धकूडाणिं । उच्छेदप्पहुदीए णिसहसमा[2] केइ इच्छंति ॥ १६६

लोयविणिच्छयकत्ता रुचकवरद्दिस्स वण्णणपयारं । अण्णेण सरूवेणं वक्खाणइ तं पयासेमि ॥ १६७

होदि गिरी रुचकवरो रुंदो अंजणगिरिंदसमउदओ । बादालसहस्साणिं वासो सव्वत्थ दसघणो गाढो ॥ १६८

८४००० । ४२००० । १००० ।

कूडा णंदावत्तो सत्थियसिरिवच्छवड्ढमाणक्खा । तग्गिरिपुव्वदिसाए सहस्सरुंदं तदद्धउच्छेहो ॥ १६९

एदेसु दिग्गजिंदा[3] देवा णिवसंति एक्कपल्लाऊ । णामेहिं पउमुत्तरसुभद्दणीलंजणगिरीओ ॥ १७०

तक्कूडब्भंतरए वरकूडा चउदिसासु अट्ठट्ठा । चेट्ठंति दिव्वरूवा सहस्सरुंदा तदद्धउच्छेहा ॥ १७१

१००० । ५०० ।

इन कूटोंके अभ्यन्तर भागमें चार सिद्धकूट हैं, जिनपर पहिलेके समान ही निषधपर्वतस्थ जिनभवनोंके सदृश जिनमन्दिर विद्यमान हैं ॥ १६५ ॥

कोई आचार्य उंचाई आदिकमें निषध पर्वतके समान ऐसे दिशाओंमें चार और विदिशाओंमें चार इस प्रकार आठ सिद्धकूटोंको स्वीकार करते हैं ॥ १६६ ॥

लोकविनिश्चयकर्ता रुचकवर पर्वतके वर्णनप्रकारका अन्यप्रकारसे व्याख्यान करते हैं, उसको यहां दिखलाता हूं ॥ १६७ ॥

रुचकवरपर्वत अंजनगिरिके समान ऊंचा, ब्यालीस हजार योजन विस्तारवाला और सर्वत्र दशके घन ( एक हजार ) योजनप्रमाण अवगाहसे सहित है ॥ १६८ ॥

उत्सेध ८४००० । व्यास ४२००० । अवगाह १००० ।

इस पर्वतकी पूर्वदिशासे लेकर नन्द्यावर्त, स्वस्तिक, श्रीवृक्ष और वर्धमान नामक चार कूट हैं । इन कूटोंका विस्तार एक हजार योजन और उंचाई इससे आधी है ॥ १६९ ॥

इन कूटोंपर एक पल्यप्रमाण आयुके धारक पद्मोत्तर, सुभद्र, नील और अंजनगिरि नामक चार दिग्गजेन्द्र देव निवास करते हैं ॥ १७० ॥

इन कूटोंके अभ्यन्तर भागमें एक हजार योजन विस्तारवाले और इससे आधे ऊंचे चारों दिशाओंमें आठ आठ दिव्य रूपवाले उत्तम कूट स्थित हैं ॥ १७१ ॥

विस्तार १००० । उत्सेध ५०० ।

१ द ब पुरजिण°. २ द ब णिसहसमो ३ द दिगदिंदा, ब दिगादिंदा.

पुव्वोदिदणामजुदा एदे बत्तीस रुचकवरकूडा । तेसु य दिसायकण्णा ताइं चिय ताण णामाणिं ॥ १७२

होंति हु ईसाणादिसु[1] विदिसासुं दोण्णि दोण्णि वरकूडा। वेरुलियमणीणामा[2] रुचका रयणप्पहा णामा ॥ १७३

रयणं च संखरयणा रुचकुत्तमरयणउच्चका[3] कूडा । एदे पदाहिणेणं पुव्वोदिदकूडसारिच्छा ॥ १७४

तेसु दिसाकण्णाणं महत्तरीओ कमेण णिवसंति । रुचका विजया रुचकाभा[4] वइजयंति रुचककंता ॥ १७५

तह य जयंती रुचकुत्तमा य अपराजिदा जिणिंदस्स । कुव्वंति जातकम्मं एदाओ परमभत्तीए ॥ १७६

विमला णिच्चालोका सयंपहा तह य णिच्चउज्जोवा । चत्तारो वरकूडा पुव्वादिपदाहिणा होंति ॥ १७७

तक्कूडब्भंतरए चत्तारि भवंति सिद्धवरकूडा । पुव्वादिसु पुव्वसमा अंजणजिणगेहसरिसजिणगेहा ॥ १७८

पाठान्तरम् ।

जंबूदीवाहिंतो संखेज्जाणिं पयोधिदीवाणिं । गंतूण अत्थि अण्णो जंबूदीओ परमरम्मो ॥ १७९

तत्थ वि विजयप्पहुदिसु भवंति देवाण दिव्वणयरीओ[5] । उवरिं[6] वज्जखिदीए चित्तामज्झम्मि पुव्वपहुदीसुं ॥ १८०

---

ये बत्तीस रुचकवरकूट पूर्वोक्त नामोंसे युक्त हैं । इनपर जो दिक्कन्यायें रहती हैं, उनके नाम भी वे ( पूर्वोक्त ) ही हैं ॥ १७२ ॥

वैडूर्य, मणिप्रभ, रुचक, रत्नप्रभ, रत्न, शंखरत्न ( सर्वरत्न ), रुचकोत्तम और रत्नोच्चय, इन पूर्वोक्त कूटोंके सदृश कूटोंमें दो दो उत्तम कूट प्रदक्षिणक्रमसे ईशानादि विदिशाओंमें स्थित हैं ॥ १७३–१७४ ॥

इन कूटोंपर क्रमसे रुचका, विजया, रुचकाभा, वैजयन्ती, रुचककान्ता, जयन्ती, रुचकोत्तमा और अपराजिता, ये दिक्कन्याओंकी महत्तरियां ( प्रधान ) निवास करती हैं । ये सब उत्कृष्ट भक्तिसे जिनेन्द्रभगवान्के जातकर्मको किया करती हैं ॥ १७५–१७६ ॥

विमल, नित्यालोक, स्वयंप्रभ तथा नित्योद्योत, ये चार उत्तम कूट पूर्वादिक दिशाओंमें प्रदक्षिणरूपसे स्थित हैं ॥ १७७ ॥

इन कूटोंके अभ्यन्तर भागमें चार सिद्धवर कूट हैं, जिनके ऊपर पहिलेके ही समान अंजनपर्वतस्थ जिनभवनोंके सदृश जिनालय स्थित हैं ॥ १७८ ॥ पाठान्तर ।

जम्बूद्वीपसे आगे संख्यात समुद्र व द्वीपोंके पश्चात् अतिशय रमणीय दूसरा जम्बूद्वीप है ॥ १७९ ॥

वहांपर भी वज्रा पृथिवीके ऊपर चित्राके मध्यमें पूर्वादिक दिशाओंमें विजयप्रभृति देवोंकी दिव्य नगरियां हैं ॥ १८० ॥

---

१ द ब ईसाणदिसा° २ द बेलुरिय पयणि णामा, ब वेरुलिय पयणि णामा. ३ द ब उच्छका. ४ द ब रुचकाय. ५ ब °नयरी. ६ द उवरिम.

उच्छेहजोयणेणं पुरीओ बारससहस्सरुंदाओ । जिणभवणभूसिदाओ उववणवेदीहिं जुत्ताओ ॥ १८१

१२००० ।

पण्णत्तरिदलतुंगा पायारा जोयणद्धमवगाढा । सव्वाणं णयरीणं णच्चंतविचित्तधयमाला ॥ १८२

$\frac{७५}{२}$ । $\frac{१}{२}$ ।

कंचणपायाराणं वररयणविणिम्मियाण भूवासो । जोयणपणुवीसदलं तच्चउभागो य मुहवासो ॥ १८३

$\frac{२५}{२}$ । $\frac{२५}{४}$ ।

एक्केक्काए दिसाए पुरीण पणुवीसगोउरदुवारे । जंबूणदणिम्मविदा मणितोरणथंभरमणिज्जा ॥ १८४

बासट्ठि जोयणाणिं ताणं हवंति पुरोवरिपुराणं । उदओ[1] तद्दलमेत्तो रुंदो गाढो दुवे कोसा[2] ॥ १८५

६२ । ३१ । को २ ।

मज्झे चेट्ठदि रायं विचित्तबहुभवणएहिं[3] अदिरम्मं । जोयणसदाणि बारस वासजुदं एक्ककोसउच्छेहो ॥ १८६

१२०० । को १ ।

.........................................

ये नगरियां उत्सेध योजनसे बारह हजार योजनप्रमाण विस्तारसे सहित, जिनभवनोंसे विभूषित और उपवनवेदियोंसे संयुक्त हैं ॥ १८१ ॥ विस्तार १२०० यो. ।

इन सब नगरियोंके प्राकार पचहत्तरके आधे ( साढ़े सैंतीस ) योजन ऊंचे, अर्ध योजन-प्रमाण अवगाहसे सहित, और फहराती हुई विचित्र ध्वजाओंके समूहसे संयुक्त हैं ॥ १८२ ॥

उत्सेध $\frac{७५}{२}$ । अवगाह $\frac{१}{२}$ ।

उत्तम रत्नोंसे निर्मित इन सुवर्णप्राकारोंका भूविस्तार पच्चीसके आधे ( साढ़े बारह ) योजन और मुखविस्तार पच्चीसका चतुर्थ भाग अर्थात् सवा छह योजनमात्र है ॥ १८३ ॥

भूविस्तार $\frac{२५}{२}$ । मुखविस्तार $\frac{२५}{४}$ ।

इन नगरियोंकी एक एक दिशामें सुवर्णसे निर्मित और मणिमय तोरणस्तम्भोंसे रमणीय पच्चीस गोपुरद्वार हैं ॥ १८४ ॥

इन नगरियोंके उत्तम भवनोंकी उंचाई बासठ योजन, इससे आधा विस्तार और अवगाह दो कोशमात्र है ॥ १८५ ॥

उत्सेध ६२ । विस्तार ३१ । अवगाह को० २ ।

नगरियोंके मध्यमें विचित्र बहुत भवनोंसे अतिशय रमणीय, बारहसौ योजनप्रमाण विस्तारसे सहित और एक कोश ऊंचा राजांगण स्थित है ॥ १८६ ॥

विस्तार १२०० । उत्सेध को० १ ।

.........................................

१ द ब उदए. २ द ब कोसो. ३ द ब विचित्तवद्दमवणएहिं.

तस्स य थलस्स उवरिं समंतदो दोण्णि कोस उच्छेहं । पंचसयचावरुंदं चउगोउरसंजुदं वेदी ॥ १८७

को २ । दं ५०० ।

रायंगणबहुमज्झे कोससयं पंचवीसमब्भहियं । विक्खंभो तद्दुगुणो उदओ गाढं[1] दुवे कोसा ॥ १८८

१२५ । २५० । को २ ।

पासादो मणितोरणसंपुण्णो अट्ठजोयणुच्छेहो । चउवित्थारो दारो[2] वज्जकवाडेहिं सोहिल्लो ॥ १८९

८ । ४ ।

एदस्स चउदिसासुं चत्तारो होंति दिव्वपासादा । उप्पण्णुप्पण्णाणं चउ चउ वट्टंति जाव छक्कंतं ॥ १९०

एत्तो[3] पासादाणं परिमाणं मंडलं पडिभणामो । एक्को हवेदि मुक्खो चत्तारो मंडलम्मि पढमम्मि ॥ १९१

१ । ४ ।

सोलस बिदिए तदिए चउसट्ठी बेसदं च छप्पण्णं । तुरिमे तं चउपहदं पंचामिए मंडलम्मि पासादा ॥ १९२

१६ । ६४ । २५६ । १०२४ ।

चत्तारि सहस्साणिं छण्णउदिजुदाणि होंति छट्ठीए । एत्तो पासादाणं उच्छेहादिं परूवेमो ॥ १९३

४०९६ ।

इस स्थलके ऊपर चारों ओर दो कोश ऊंची, पांचसौ धनुष विस्तीर्ण और चार गोपुरोंसे युक्त वेदी स्थित है ॥ १८७ ॥ उत्सेध २ को. । विस्तार ५०० धनुष ।

राजांगणके बहुमध्यभागमें एकसौ पच्चीस कोश विस्तारवाला, इससे दूना ऊंचा, दो कोशमात्र अवगाहसे सहित, और मणिमय तोरणोंसे परिपूर्ण प्रासाद है । इसका वज्रमय कपाटोंसे सुशोभित द्वार आठ योजन ऊंचा और चार योजनमात्र विस्तारसे सहित है ॥ १८८-१८९ ॥

प्रासादविस्तार १२५ । उत्सेध २५० । अवगाह २ को. । द्वारोत्सेध ८ । विस्तार ४ यों. ।

इसकी चारों दिशाओंमें चार दिव्य प्रासाद हैं । (?) उनसे आगे छठे मण्डल तक उत्तरोत्तर चार चार गुणे प्रासाद हैं ॥ १९० ॥

यहांसे प्रत्येक मण्डलके प्रासादोंके प्रमाणको कहते हैं । एक (मध्यका) प्रासाद मुख्य है । प्रथम मण्डलमें चार प्रासाद हैं ॥ १९१ ॥

द्वितीय मण्डलमें सोलह, तृतीयमें चौंसठ, चतुर्थमें दो सौ छप्पन और पञ्चवें मण्डलमें इससे चौगुणे अर्थात् दश सौ चौबीस प्रासाद हैं ॥ १९२ ॥

द्वि. मं. १६ । तृ. मं. ६४ । च. मं २५६ । पं. मं. १०२४ ।

छठे मण्डलमें चार हजार छ्यानबै प्रासाद हैं । अब यहांसे आगे भवनोंकी उंचाई आदिका निरूपण किया जाता है ॥ १९३ ॥ षष्ठ मं. ४०९६ ।

१ ब उवउगाढं. २ द दारा. ३ द एक्को.

सब्बब्भंतरमुक्खप्पासादुस्सेहवासगाढसमा । आदिमदुगमंडलए तस्स दलं तदिय-तुरिमम्मि ॥ १९४

पंचमिए छट्ठीए तद्दलमेत्तं हुवेदि उदयादी । एक्केक्के पासादे एक्केका वेदिया विचित्ततरा ॥ १९५

बेकोसुच्छेहादिं पंचसयाणिं धणूणि विच्छिण्णा । आदिल्लयपासादे पढमे बिदियम्मि तम्मेत्ता ॥ १९६

पुव्विल्लवेदिअद्धं तदिए तुरिमम्मि होंति मंडलए । पंचमिए छट्ठीए तस्सद्धपमाणवेदीओ ॥ १९७

गुणसंकमणसरूवट्ठिदाण सव्वाण होदि परिसंखा । पंचसहस्सा चउसयसंजुत्ता एक्कसट्ठी य ॥ १९८

५४६१ ।

आदिमपासादादो उत्तरभागे ट्ठिदा सुधम्मसभा । दलिदपणुवीसजोयणदीहा तस्सद्धवित्थारा ॥ १९९

$\frac{२५}{२}$ । $\frac{२५}{४}$ ।

---

आदिके दो मंडलोंमें स्थित प्रासादोंकी उंचाई, विस्तार और अवगाह सबके बीचमें स्थित मुख्य प्रासादकी उंचाई, विस्तार और अवगाहके समान है। तृतीय और चतुर्थ मंडलके प्रासादोंकी उंचाई आदि उससे आधी है। इससे भी आधी पंचम और छठे मण्डलके प्रासादोंकी उंचाई आदिक है। प्रत्येक प्रासादके विचित्रतर एक एक वेदिका है ॥ १९४-१९५ ॥

प्रथम प्रासादके आश्रित वेदी दो कोश उंचाई आदिसे सहित और पांच सौ धनुष विस्तीर्ण है। प्रथम और द्वितीय मंडलमें स्थित प्रासादोंकी वेदियां भी इतनीमात्र उंचाई आदिसे सहित हैं ॥ १९६ ॥

तृतीय व चतुर्थ मण्डलके प्रासादोंकी वेदिकाकी उंचाई व विस्तारका प्रमाण पूर्वोक्त वेदियोंसे आधा और इससे भी आधा प्रमाण पांचवें व छठे मण्डलके प्रासादोंकी वेदिकाओंका है ॥ १९७ ॥

गुणितक्रमसे स्थित इन सब भवनोंकी संख्या पांच हजार चार सौ इकसठ हैं ॥ १९८ ॥

५४६१ ।

प्रथम प्रासादके उत्तर भागमें पच्चीस योजनके आधे अर्थात् साढ़े बारह योजन लंबी और इससे आधे विस्तारवाली सुधर्मसभा स्थित है ॥ १९९ ॥ लंबाई $\frac{२५}{२}$ । विस्तार $\frac{२५}{४}$ यो. ।

---

१ ब धुग. २ द ब गुणसंकरण. ३ ब चउस्सव. ४ द °पासादो.

णवजोयणउच्छेहा[1] गाउदगाढा सुवण्णरयणमई । तीए उत्तरभागे जिणभवणं होदि तम्मेत्तं ॥ २००

९ । को १ ।

पवणदिसाए पढमप्पासादादो जिणिंदगेहसमा । चेट्ठदि उववादसभा कंचणवररयणणिवहमई ॥ २०१

$\frac{२५}{२}$ । $\frac{२५}{४}$ । ९ । को १ ।

पुव्वदिसाए पढमप्पासादादो विचित्तविण्णासा । चेट्ठदि अभिसेयसभा उववादसभाए सारिच्छा ॥ २०२

तत्थ च्चिय दिब्भाए अभिसेयसभासरिच्छवासादी । होदि अलंकारसभा मणितोरणदाररमणिज्जा ॥ २०३

तस्सिं चिय दिब्भाए पुव्वसभासरिसउदयवित्थारा । मंतसभा चामीयररयणमई सुंदरदुवारा ॥ २०४

एदे छप्पासादा पुव्वेहिं मंदिरेहि मेलविदा । पंच सहस्सा चउसयअब्भहिया सत्तसट्टीहिं ॥ २०५

५४६७ ।

---

सुवर्ण और रत्नमयी यह सभा नौ योजन ऊंची और एक गव्यूति अर्थात् कोशमात्र अवगाहसे सहित है । इसके उत्तरभागमें इतनेमात्र प्रमाणसे संयुक्त जिनभवन है ॥ २०० ॥

उत्सेध ९ यो. । अवगाह को. १ ।

प्रथम प्रासादसे वायव्यदिशामें जिनेन्द्रभवनके समान सुवर्ण एवं उत्तम रत्नसमूहोंसे निर्मित उपपादसभा स्थित है ॥ २०१ ॥

लंबाई $\frac{२५}{२}$ । विस्तार $\frac{२५}{४}$ । उत्सेध ९ यो. । अवगाह १ को. ।

प्रथम प्रासादके पूर्वमें उपपादसभाके समान विचित्र रचनासे संयुक्त अभिषेकसभा स्थित है ॥ २०२ ॥

इसी दिशाभागमें अभिषेकसभाके समान विस्तारादिसे सहित और मणिमय तोरणद्वारोंसे रमणीय अलंकारसभा है ॥ २०३ ॥

इसी दिशाभागमें पूर्व सभाके सदृश उंचाई व विस्तारसे सहित, सुवर्ण एवं रत्नोंसे निर्मित, और सुन्दर द्वारोंसे संयुक्त मंत्रसभा है ॥ २०४ ॥

इन छह प्रासादोंको पूर्व मन्दिरोंमें मिलादेनेपर भवनोंकी समस्त संख्या पांच हजार चार सौ सड़सठ होती है ॥ २०५ ॥ ५४६७ ।

---

१ द ब उच्छेहो.

ते सव्वे पासादा चउदिम्मुंहविप्फुरंतकिरणेहिं[1] । वररयणपईवेहिं णिच्चच्चियणिच्चउज्जोवा ॥ २०६

पोक्खरणीरम्मेहिं उववणसंडेहिं[2] विविहरुक्खेहिं । कुसुमफलसोहिदेहिं सुरमिहुणजुदेहिं सोहंति ॥ २०७

बिद्दुमवण्णा केई केई कप्पूरकुंदसंकासा । कंचणवण्णा केई केई वज्जिंदणीलणिहा[3] ॥ २०८

तेसुं पासादेसुं विजओ देवीसहस्ससोहिल्लो । णिच्चजुवाणा देवा वररयणविभूसिदसरीरा ॥ २०९

लक्खणवंजणजुत्ता धादुविहीणा य वाहिपरिचत्ता । विविहसुहेसुं सत्ता कीडंते बहुविणोदेणं ॥ २१०

सयणाणि आसणाणिं रयणमयाणिं भवंति भवणेसुं । मउवाणि णिम्मलाणिं मणणयणाणंदजणणाणिं ॥ २११

आदिमपासादस्स य बहुमज्झे होदि कणयरयणमयं । सिंहासणं विसालं सपादपीढं परमरम्मं ॥ २१२

सिंहासणमारूढो विजओ णामेण अहिवई तत्थ । पुव्वमुहे पासादे तत्थाणंदेदि लीलाए ॥ २१३

तस्स य सामाणीया चेट्ठंते छस्सहस्सपरिमाणा । उत्तरदिसाविभागे विदिसाए विजयपीढादो ॥ २१४

---

जिनकी किरणें चारों दिशाओंमें प्रकाशमान हो रही हैं ऐसे उत्तम रत्नमयी प्रदीपोंसे वे सब भवन नित्य अर्चित और नित्य उद्योतित रहते हैं ॥ २०६ ॥

पुष्करिणिओंसे रमणीय, फल-फूलोंसे सुशोभित, अनेक प्रकारके वृक्षोंसे सहित, और देवयुगलोंसे संयुक्त ऐसे उपवनखण्डोंसे वे प्रासाद शोभायमान होते हैं ॥ २०७ ॥

इनमेंसे कितने ही भवन मूंगे जैसे वर्णवाले, कितने ही कपूर और कुंदपुष्पके सदृश, कितने ही सुवर्णवर्ण, और कितने ही वज्र एवं इन्द्रनीलमणिके सदृश हैं ॥ २०८ ॥

उन भवनोंमें हजारों देवियोंसे सुशोभित, विजय नामक देव शोभायमान है। और वहां नित्ययुवक, उत्तम रत्नोंसे विभूषित शरीरसे संयुक्त, लक्षण व व्यंजनोंसे सहित, धातुओंसे विहीन, व्याधिसे रहित, तथा विविध प्रकारके सुखोंमें आसक्त देव बहुत विनोदके साथ क्रीडा करते है ॥ २०९–२१० ॥

इन भवनोंमें मृदुल, निर्मल और मन एवं नेत्रोंको आनन्ददायक रत्नमय शय्यायें व आसन विद्यमान हैं ॥ २११ ॥

प्रथम प्रासादके बहुमध्यभागमें अतिशय रमणीय और पादपीठ सहित सुवर्ण एवं रत्नमय विशाल सिंहासन है ॥ २१२ ॥

वहां पूर्वमुख प्रासादमें सिंहासनपर आरूढ़ विजय नामक अधिपति देव लीलासे आनन्दको प्राप्त होता है ॥ २१३ ॥

विजयके सिंहासनसे उत्तरदिशा और विदिशामें उसके छह हजार प्रमाण सामानिक देव स्थित रहते हैं ॥ २१४ ॥

---

१ ब °दिसमुह°. २ द ब °संडा. ३ द ब जंविंद.

चेट्ठंति णिरुवमाणा छ च्चिय विजयस्स अग्गदेवीओ । ताणं पीढा रम्मा सिंहासणपुव्वदिब्भाए ॥ २१५

परिवारा देवीओ तिण्णि सहस्सा हुवंति पत्तेक्कं । साहियपल्लं आऊ णियणियठाणम्मि चेट्ठंति ॥ २१६

बारस देवसहस्सा बाहिरपरिसाए विजयदेवस्स । णइरिदिदिसाए ताणं पीढाणिं सामिपीढादो ॥ २१७

१२००० ।

दस देवसहस्साणिं मज्झिमपरिसाए होंति[1] विजयस्स । दक्खिणदिसाविभागे तप्पीढा णाहपीढादो ॥ २१८

१०००० ।

अब्भंतरपरिसाए अट्ठ सहस्साणि विजयदेवस्स । अग्गिदिसाए होंति हु तप्पीढा णाहपीढादो ॥ २१९

( ८००० )

सेणामहत्तराणं सत्ताणं होंति दिव्वपीढाणिं । सिंहासणपच्छिमदो वरकंचणरयणरइदाइं ॥ २२०

तणुरक्खा अट्ठारससहस्ससंखा हवंति पत्तेक्कं । ताणं चउसु दिसासुं चेट्ठंते चंदपीढाणिं ॥ २२१

१८००० । १८००० । १८००० । १८००० ।

---

मुख्य सिंहासनके पूर्वदिशाभागमें विजयदेवकी अनुपम छहों अग्रदेवियां स्थित रहती हैं । उनके सिंहासन रमणीय हैं ॥ २१५ ॥

इनमेंसे प्रत्येक अग्रदेवीकी परिवारदेवियां तीन हजार हैं जिनकी आयु एक पल्यसे अधिक होती है । ये परिवारदेवियां भी अपने अपने स्थानमें स्थित रहती हैं ॥ २१६ ॥

विजयदेवकी बाह्य परिषद्में बारह हजार देव हैं। उनके सिंहासन स्वामीके सिंहासनसे नैऋत्य दिशाभागमें हैं ॥ २१७ ॥ १२००० ।

विजयदेवकी मध्यम परिषद्में दश हजार देव होते हैं । उनके सिंहासन स्वामीके सिंहासनसे दाक्षिणदिशाभागमें स्थित रहते हैं ॥ २१८ ॥ १०००० ।

विजयदेवकी अभ्यन्तर परिषद्में जो आठ हजार देव रहते हैं, उनके सिंहासन स्वामीके सिंहासनसे अग्निदिशामें स्थित रहते हैं ॥ २१९ ॥ ८००० ।

सात सेनामहत्तरोंके उत्तम सुवर्ण एवं रत्नोंसे रचित दिव्य पीठ मुख्य सिंहासनके पश्चिममें होते हैं ॥ २२० ॥

विजयदेवके जो अठारह हजारप्रमाण शरीररक्षक देव हैं, उन प्रत्येकके चन्द्रपीठ चारों दिशाओंमें स्थित हैं ॥ २२१ ॥

पूर्व १८००० । दक्षिण १८००० । पश्चिम १८००० । उत्तर १८००० ।

---

१ ब हंति.

सत्तसरमहुरगीयं गायंता पलहवंसपहुदीणि । वायंता णच्चंता[1] विजयं रंजंति तत्थ सुरा ॥ २२२

रायंगणस्स बाहिर परिवारसुराण होंति पासादा । विप्फुरिदधयवडाया वररयणजोइअधियंता ॥ २२३

बहुविहरइकरणेहिं कुसलाओ णिच्चजोव्वणजुदाओ । णाणाविगुव्वणाओ मायालोहादिरहिदाओ ॥ २२४

उल्लसिदविब्भमाओ चित्तसहावेण[2] पेम्मवंताओ । सव्वाओ देवीओ लग्गंते विजयदेवस्स ॥ २२५

णियणयराणि णिविट्ठा देवा सव्वे वि विणयसंपुण्णा । णिब्भरभत्तिपसत्ता सेवंते विजयमणवरदं ॥ २२६

तण्णयरीए बाहिर गंतूणं जोयणाणि पणवीसं । चत्तारो वणसंडा पत्तेक्कं चेत्ततरुजुत्ता ॥ २२७

होंति हु ताणि[3] वणाणि दिव्वाणि असोयसत्तवण्णाणं । चंपयचूदवणा तह पुव्वादिपदाहिणक्कमेणं ॥ २२८

बारससहस्सजोयणदीहा ते होंति पंचसयरुंदा । पत्तेक्कं वणसंडा बहुविहरुक्खेहिं परिपुण्णा ॥ २२९

१२००० । ५०० ।

---

वहां देव सात स्वरोंसे परिपूर्ण मधुर गीतको गाते और पटह एवं बांसुरी आदिक बाजोंको बजाते व नाचते हुए विजयका मनोरंजन करते हैं ॥ २२२ ॥

राजांगणसे बाहिर फहराती हुई ध्वजा-पताकाओंसे सहित और उत्तम रत्नोंकी ज्योतिसे अधिक रमणीय परिवारदेवोंके प्रासाद हैं ॥ २२३ ॥

जो बहुत प्रकारकी रतिके करनेमें कुशल हैं, नित्य यौवनसे युक्त हैं, नाना प्रकारकी विक्रियाको करती हैं, माया एवं लोभादिसे रहित हैं, उल्लासयुक्त विलास सहित हैं, और स्वभावसे ही प्रेम करनेवाली हैं ऐसी समस्त देवियां विजयदेवकी सेवा करती हैं ॥ २२४–२२५ ॥

अपने नगरोंमें रहनेवाले सब ही देव विनयसे परिपूर्ण और अतिशय भक्तिमें आसक्त होकर निरन्तर विजयदेवकी सेवा करते हैं ॥ २२६ ॥

उस नगरीके बाहिर पचीस योजन जाकर चार वनखण्ड स्थित हैं, जो प्रत्येक चैत्यवृक्षोंसे संयुक्त हैं ॥ २२७ ॥

अशोक, सप्तपर्ण, चम्पक और आम्र वृक्षोंके ये वन पूर्वादिक दिशाओंमें प्रदक्षिणक्रमसे हैं ॥ २२८ ॥

बहुत प्रकारके वृक्षोंसे परिपूर्ण वे प्रत्येक वनखण्ड बारह हजार योजन लंबे और पांच सौ योजन चौड़े हैं ॥ २२९॥ दीर्घ १२००० । विस्तीर्ण ५०० यो.

---

१ द ब णं चिता. २ द ब चित्तसहावेण. ३ द ब ताणं.

पुदेसुं चेत्तदुमा भावणचेत्तप्पमाणसारिच्छा । ताणं चउसु दिसासुं चउचउजिणणाहपडिमाओ ॥ २३०

देवासुरमहिदाओ सपाडिहेराओ[1] रयणमइयाओ । पल्लंकआसणाओ जिणिंदपडिमाओ विजयंते ॥ २३१

चेत्तदुमस्सीसाणे भागे चेट्ठेदि दिव्वपासादो[2] । इगितीसजोयणाणिं कोसब्भहियाणि वित्थिण्णो ॥ २३२

३१ । को १ ।

वासाहि दुगुणउदओ दुकोस गाढा विचित्तमणिखंभो । चउ-अट्ठजोयणाणिं रुंदुच्छेहा दु[3] तद्दारे ॥ २३३

६२ । को २ । ४ । ८

सुजलंतरयणदीओ विचित्तसयणासणेहिं परिपुण्णो । सद्दरसरूवगंधप्पासेहिं[4] सुरमणारम्मो[5] ॥ २३४

कणयमयकुड्ड[6]विरचिदविचित्तचित्तप्पबंधरमणिज्जो । अच्छरियजणणरूवो किं बहुणा सो णिरुवमाणो ॥ २३५

तस्सिं असोयदेओ रमेदि देवीसहस्ससंजुत्तो । वररयणमउडधारी चामरछत्तादिसोहिल्लो ॥ २३६

---

इन वनोंमें भावनलोकके चैत्यवृक्षोंके प्रमाणसे सदृश जो चैत्यवृक्ष स्थित हैं उनकी चारों दिशाओंमें चार जिनेन्द्रप्रतिमायें हैं ॥ २३० ॥

देव व असुरोंसे पूजित, प्रातिहार्योंसे सहित, और पद्मासनसे स्थित वे रत्नमय जिनेन्द्र-प्रतिमायें जयवंत हैं ॥ २३१ ॥

प्रत्येक चैत्यवृक्षके ईशानदिशाभागमें एक कोश अधिक इकतीस योजनप्रमाण विस्तार-वाला दिव्य प्रासाद स्थित है ॥ २३२ ॥ यो. ३१, को. १ ।

विचित्र मणिमय खम्भोंसे संयुक्त इस प्रासादकी उंचाई विस्तारसे दुगुणी अर्थात् साढ़े बासठ योजन और अवगाह दो कोशप्रमाण है । उसके द्वारका विस्तार चार योजन और उंचाई आठ योजन है ॥ २३३ ॥ उंचाई यो. ६२, को. २ । ( अवगाह को. २ ) । विस्तार ४ । उंचाई ८ यो. ।

उपर्युक्त प्रासाद देदीप्यमान रत्नदीपकोंसे सहित, विचित्र शय्याओं व आसनोंसे परिपूर्ण, और शब्द-रस-रूप-गन्ध एवं स्पर्शसे देवोंके मनको आनन्दजनक, सुवर्णमय भीतोंपर रचे गये विचित्र चित्रोंके सम्बन्धसे रमणीय, और आश्चर्यजनक स्वरूपसे संयुक्त है । बहुत कहनेसे क्या ? वह प्रासाद अनुपम है ॥ २३४–२३५ ॥

उस प्रासादमें उत्तम रत्नमुकुटको धारण करनेवाला और चमर-छत्रादिसे सुशोभित वह अशोक देव हजारों देवियोंसे युक्त होकर रमण करता है ॥ २३६ ॥

---

१ द ब सपादिहोराओ रमणमइराओ. २ द ब चेत्तदुमीसाणे भागे चेट्ठेदि हु होदि दिव्व°. ३ द रुंदं छेवाओ, ब रुंदंछेदाओ. ४ द ब गंधे पासेहिं. ५ द तुषमणो रम्मा, ब तुरंयमणाणंमा. ६ ब कुंडल.

सेसम्मि वइजयंतात्तिदए विजयं व[1] वण्णणं सयलं । दक्खिणपच्छिमउत्तरदिसासु ताणं पि णयराणिं ॥ २३७

। जंबूदीववण्णणा समत्ता[2] ।[3]

दीओ[4] सयंभुरमणो चरिमो सो होदि सयलदीवाणं[5] । चेट्ठेदि तस्स मज्झे वलएण सयंपहो सेलो ॥ २३८

जोयणसहस्समेक्कं गाढो वरविविहरयणदिप्पंतो । मूलोवरिभाएसुं तडवेदीउववणादिजुदो ॥ २३९

तग्गिरिणो उच्छेहे[6] वासे कूडेसु जेत्तियं माणं । तस्सिं कालवसेणं[7] उवएसो संपइ पणट्ठो ॥ २४०

। एवं विण्णासो समत्तो ।

एत्तो दीवरयणायराण बादरखेत्तफलं[8] वत्तइस्सामो । तत्थ जंबूदीवमादिं कादूण वट्टसरूवावट्ठिद-खेत्ताणं खेत्तफलमाणयणट्ठमेसा[9] सुत्तगाहा—

तिगुणियवासा परिही तीए[10] विक्खंभपादगुणिदाए । जं लद्धं तं बादरखेत्तफलं सरिसवट्टाणं[11] ॥ २४१

---

शेष वैजयन्तादि तीन देवोंका संपूर्ण वर्णन विजय देवके ही समान है । इनके भी नगर क्रमशः दक्षिण, पश्चिम और उत्तर दिशामें स्थित हैं ॥ २३७ ॥

जम्बूद्वीपका वर्णन समाप्त हुआ ।

सब द्वीपोंमें अन्तिम वह स्वयम्भूरमण द्वीप है । इसके मध्यभागमें मण्डलाकारसे स्वयंप्रभ शैल स्थित है ॥ २३८ ॥

यह पर्वत एक हजार योजनप्रमाण अवगाहसे सहित, उत्तम अनेक प्रकारके रत्नोंसे दैदीप्यमान, और मूल व उपरिम भागोंमें तटवेदी एवं उपवनादिसे संयुक्त है ॥ २३९ ॥

इस पर्वतकी उंचाई, विस्तार और कूटोंका जितना प्रमाण है, उसका उपदेश कालवश इस समय नष्ट हो चुका है ॥ २४० ॥

इस प्रकार विन्यास समाप्त हुआ ।

अब यहांसे आगे द्वीप-समुद्रोंके स्थूल क्षेत्रफलको कहते हैं । उनमेंसे जम्बूद्वीपको आदि करके गोलाकारसे अवस्थित क्षेत्रोंके क्षेत्रफलको लानेके लिये यह सूत्रगाथा है—

गोल क्षेत्रके विस्तारसे तिगुणी उसकी परिधि ( बादर ) होती है, इस परिधिको विस्तारके चतुर्थ भागसे गुणा करनेपर जो राशि प्राप्त हो उतना समानगोल क्षेत्रोंका बादर क्षेत्रफल होता है ॥ २४१ ॥

---

१ द ब विजयं पि. २ ब जंबूद्वीपवण्णणा. ३ द पुस्तके नास्त्येतत्. ४ द आदीओ. ५ द देवाणं. ६ द ब उच्छेहो. ७ द ब कालवसेसा. ८ द ब दीवरणायराठाण बादरमेदतप्फलं. ९ द ब °मिस्सा. १० द ब परिहीए ११ द ब .सरिसदंडाणं.

लवणसमुद्दमादिं कादूण उवरि वलयसरूवेण ठिददीवसमुद्दाणं खेत्तफलमाणयणट्ठं एदा वि सुत्तगाहाओ—

लक्खेणोणं रुंदं णवहि गुण इच्छियस्स आयामो। तं रुंदेण य गुणिदं खेत्तफलं दीवउवहीणं ॥ २४२

अहवा आदिममज्झिमबाहिरसूईण मेलिदं माणं। विक्खंभहदो इच्छियवलयाणं होदि बादरं खेत्तं ॥ २४३

अहवा तिगुणियमज्झिमसूई जाणिज्ज इट्ठवलयाणं। तह अ पमाणं तं चिय रुंदहदे वलयखेत्तफलं ॥ २४४

जंबूदीवस्स बादरखेत्तफलं सत्तसयपण्णासकोडिजोयणपमाणं होदि— ७५००००००००। लवणसमुद्दस्स खेत्तफलं अट्ठारसहस्सकोडिजोयणपमाणं— १८००००००००००। धादइसंडदीवस्स बादरखेत्तफलं अट्ठसहस्सकोडिअब्भहियएक्कलक्खकोडिजोयणपमाणं— १०८०००००००००० । कालोदसमुद्दस्स

..............................................

उदाहरण—जम्बूद्वीपका विस्तार यो. १००००० | १०००००×३=३००००० | ३०००००×$\frac{१०००००}{४}$ = ७५००००००००० बा. क्षे. फल |

लवणसमुद्रको आदि करके आगे वलयाकारसे स्थित द्वीप-समुद्रोंके क्षेत्रफलको लानेके लिये ये भी सूत्रगाथायें हैं—

इच्छित क्षेत्रके विस्तारमेंसे एक लाख कम करके शेषको नौसे गुणा करनेपर इच्छित द्वीप या समुद्रका आयाम होता है | पुनः इस आयामको विस्तारसे गुणा करनेपर द्वीप-समुद्रोंका क्षेत्रफल होता है ॥ २४२ ॥

उदाहरण—लवणसमुद्रका विस्तार यो. २ लाख | २ लाख − १ लाख × ९ = ९ लाख आयाम | ९ लाख × २ लाख = १८०००००००००० लवणसमुद्रका क्षेत्रफल |

अथवा— आदि, मध्य और बाह्य सूचियोंके प्रमाणको मिलाकर विस्तारसे गुणित करनेपर इच्छित वलयाकार क्षेत्रोंका बादर क्षेत्रफल होता है ॥ २४३ ॥

उदाहरण—लवणसमुद्रकी आदि, मध्य व बाह्य सूची— १ लाख + ३ लाख + ५ लाख = ९ लाख; ९ लाख × २ लाख = १८०००००००००० ल. स. का बादर क्षेत्रफल |

अथवा— तिगुणी मध्यसूचीको इष्ट वलयक्षेत्रोंका पूर्वोक्त अर्थात् आदि, मध्यम और बाह्य सूचियोंका सम्मिलित प्रमाण जानना चाहिये | इसे विस्तारसे गुणित करनेपर जो राशि उत्पन्न हो उतना उन वलयक्षेत्रोंका बादर क्षेत्रफल होता है ॥ २४४ ॥

उदाहरण—लवणसमुद्रकी म. सू. यो. ३ लाख | ३ लाख × ३ = ९ लाख | ९ लाख × २ लाख = १८०००००००००० ल. स. का बादर क्षे. फ. |

जम्बूद्वीपका बादर क्षेत्रफल सात सौ पचास करोड़ योजनप्रमाण है—७५०००००००० | लवणसमुद्रका क्षेत्रफल अठारह हजार करोड़ योजनप्रमाण है— १८०००००००००० | धातकीखंडद्वीपका बादर क्षेत्रफल एक लाख आठ हजार करोड़ योजनप्रमाण है— १०८०००-

खेत्तफलं चत्तारिसहस्सकोडिअब्भहियपंचलक्खकोडिजोयणपमाणं— ५०४०००००००००० । पोक्खरदीवस्स खेत्तपमाणं सट्ठिसहस्सकोडिअब्भहियएक्कवीसलक्खकोडिजोयणपमाणं—२१६०००००००००००। पोक्खरवरसमुद्दस्स खेत्तफलं अट्ठावीससहस्सकोडिअब्भहियउणणउदिलक्खकोडिजोयणपमाणं— ८९२८००००००००००। एवं जंबूदीवप्पहुदिजहण्णपरित्तासंखेज्जयस्स रूवाहियछेदणयमेत्तट्ठाणं गंतूण ट्ठिददीवस्स खेत्तफलं जहण्णपरित्तासंखेज्जयं रूऊणजहण्णपरित्तासंखेज्जएण गुणिय पुणो णवसहस्सकोडिजोयणेहिं गुणिदमेत्तं खेत्तफलं होदि। तच्चेदं— १६ । १५ । ९०००००००००००। पुणो जंबूदीवप्पहुदिपलिदोवमस्स रूवाहिय [-छेदणय-] मेत्तं ठाणं गंतूण ट्ठिददीवस्स खेत्तफलं पलिदोवमं रूऊणपलिदोवमेण गुणिय पुणो णवसहस्सकोडिजोयणेहिं गुणिदमेत्तं होदि । तच्चेदं पमाणं — [ प । प-१ ] ९००००००००००० । एवं गणिदूण णादव्वं जाव सयंभूरमणसमुद्दं त्ति । तत्थ अंतिमवियप्पं वत्तइस्सामो— सयंभूरमणसमुद्दस्स खेत्तफलं जगसेढीए वग्गं णवरूवेहिं गुणिय सत्तसदचउसीदिरूवेहिं भजिदमेत्तं पुणो एक्कलक्खं बारससहस्सपंचसयजोयणेहिं गुणिदरज्जूए अब्भहियं होदि । पुणो एक्कसहस्सछस्सयसत्तासीदिकोडीओ पण्णासलक्ख-

.............................

०००००० । कालोदसमुद्रका क्षेत्रफल पांच लाख चार हजार करोड़ योजनप्रमाण है—५०४०००००००००० । पुष्करद्वीपका क्षेत्रफल इक्कीस लाख साठ हजार करोड़ योजनप्रमाण है—२१६०००००००००००। पुष्करवरसमुद्रका क्षेत्रफल नवासी लाख अट्ठाईस हजार करोड़ योजनप्रमाण है— ८९२८०००००००००० । इस प्रकार जम्बूद्वीपको आदि लेकर जघन्य परीतासंख्यातके एक अधिक अर्धच्छेदप्रमाण स्थान जाकर जो द्वीप स्थित है उसका क्षेत्रफल जघन्यपरीतासंख्यातको एक कम जघन्यपरीतासंख्यातसे गुणा करके फिर नौ हजार करोड़ योजनोंसे भी गुणा करनेपर जो राशि उत्पन्न हो उतना है। वह प्रमाण यह है— १६ × (१६-१) × ९००००००००००० ( १६ यह संदृष्टिके लिये कल्पित जघन्यपरीतसंख्यातका प्रमाण है ) । पश्चात् जम्बूद्वीपको आदि लेकर पल्योपमके एक अधिक अर्धच्छेदप्रमाण स्थान जाकर जो द्वीप स्थित है उसका क्षेत्रफल पल्योपमको एक कम पल्योपमसे गुणा करके फिर नौ हजार करोड़ योजनोंसे भी गुणा करनेपर प्राप्त हुई राशिके प्रमाण है । वह प्रमाण यह है— पल्य × ( पल्य – १ ) × ९००००००००००० । इस प्रकार गिनकर स्वयम्भूरमण समुद्रपर्यन्त क्षेत्रफल जानना चाहिये । इनमेंसे अन्तिम विकल्पको कहते हैं—

जगश्रेणीके वर्गको नौसे गुणा करके प्राप्त राशिमें सात सौ चौरासीका भाग देनेपर जो लब्ध आवे उसमें फिर एक लाख बारह हजार पांच सौ योजनोंसे गुणित राजुको जोड़दे; पुनः एक हजार छह सौ सतासी करोड़ पचास लाख योजनोंसे पूर्वोक्त दोनों राशियोंको कम

.............................

१ द अब्भहिएक्क°. २ द ब रूवोय. ३ द °मेत्तधाणं. ४ द ट्ठिदजीवस्स. ५ द गुणिद खेत्तं होदि. ६ द ब १६ । ७ द गणिणिदूण, ब गणिणदूण.

जोयणेहिं पुव्विल्लदोण्णिरासीहिं परिहीणं होदि । तस्स ठवणा $\frac{=९}{७८४}$ धण रज्जू $\frac{१}{७}$ । ११२५०० रिण जोयणाणि १६८७५०००००० । एत्तो दीवरयणायराणं एऊणवीसवियप्पं अप्पाबहुअं वत्तइस्सामो । तं जहा—

पढमपक्खे जंबूदीवसयलरुंदादो लवणणीररासिस्स एयदिसरुंदम्मि वड्ढी गवेसिज्जइ। जंबूदीवलवणसमुद्दादो धादइसंडस्स । एवं सव्वब्भंतरिमदीवरयणायराणं एयदिसरुंदादो तदणंतरबाहिरणिविट्ठदीवस्स वा तरंगिणीरमणस्स वा एयदिसरुंदवड्ढी गवेसिज्जइ ।

बिदियपक्खे जंबूदीवस्सद्धादो लवणण्णिणगाणाहस्स एयदिसरुंदम्मि वड्ढी गवेसिज्जइ । तदो जंबूदीवस्सद्धम्मि सम्मिलिदलवणसमुद्दादो धादइसंडस्स । एवं सव्वब्भंतरिमदीवउवहीणं एयदिसरुंदादो तदणंतरबाहिरणिविट्ठदीवस्स वा तरंगिणीरमणस्स वा एयदिसरुंदम्मि वड्ढी गवेसिज्जइ ।

तदियपक्खे इच्छियसलिलरासिस्स एयदिसरुंदादो तदणंतरतरंगिणीणाहस्स एयदिसरुंदम्मि वड्ढी गवेसिज्जइ ।

---

करनेपर जो शेष रहे उतना स्वयंभूरमण समुद्रका क्षेत्रफल है। उसकी स्थापना— ७×७×९÷७८४ + राजु १ × ११२५००–(रिण) १६८७५०००००० योजन। (स्वयंभूरमण समुद्रका प्रकारान्तरसे क्षेत्रफल लानेके लिये देखो षट्खंडागम १, ४, २५ – भा. ४, पृ. १९८).

अब यहांसे उन्नीस विकल्पों द्वारा द्वीपसमुद्रोंके अल्पबहुत्वको कहते हैं। वह इस प्रकार है—

प्रथम पक्षमें जम्बूद्वीपके सम्पूर्ण विस्तारकी अपेक्षा लवणसमुद्रके एक दिशासम्बन्धी विस्तारमें वृद्धिका प्रमाण खोजा जाता है। जम्बूद्वीप और लवणसमुद्रके सम्मिलित विस्तारकी अपेक्षा धातकीखण्डके विस्तारमें वृद्धिका प्रमाण मालूम किया जाता है। इस प्रकार समस्त अभ्यन्तर द्वीप-समुद्रोंके एक दिशासम्बन्धी विस्तारकी अपेक्षा उनके अनन्तर बाह्य भागमें स्थित द्वीप अथवा समुद्रके एक दिशासम्बन्धी विस्तारमें वृद्धिके प्रमाणको मालूम किया जाता है।

द्वितीय पक्षमें जम्बूद्वीपके अर्धविस्तारसे लवणसमुद्रके एक दिशासम्बन्धी विस्तारमें वृद्धिकी गवेषणा की जाती है। पश्चात् जम्बूद्वीपके अर्ध विस्तारमें लवणसमुद्रके विस्तारको मिलाकर इस सम्मिलित विस्तारकी अपेक्षा धातकीखण्डद्वीपके विस्तारमें वृद्धिकी गवेषणा की जाती है। इस प्रकार सम्पूर्ण अभ्यन्तर द्वीप-समुद्रोंके एक दिशासम्बन्धी विस्तारसे उनके अनन्तर बाह्य भागमें स्थित द्वीप अथवा समुद्रके एक दिशासम्बन्धी विस्तारमें वृद्धिकी गवेषणा की जाती है।

तृतीय पक्षमें अभीष्ट समुद्रके एक दिशासम्बधी विस्तारसे उसके अनन्तर स्थित समुद्रके एक दिशासम्बन्धी विस्तारमें वृद्धिकी गवेषणा की जाती है।

तुरिमपक्खे अब्भंतरिमणीररासीणं एयदिसविक्खंभादो तदणंतरतरंगिणीणाहस्स एयदिसविक्खंभम्मि वड्ढी गवेसिज्जइ ।

पंचमपक्खे इच्छियद्दीवस्स एयदिसरुंदादो तदणंतरोवरिमदीवस्स एयदिसरुंदम्मि वड्ढी गवेसिज्जइ ।

छट्ठमपक्खे अब्भंतरिमसव्वदीवाणं एयदिसरुंदादो तदणंतरोवरिमदीवस्स एयदिसरुंदम्मि वड्ढी गवेसिज्जइ ।

सत्तमपक्खे अब्भंतरिमस्स दीवस्स[1] दोण्णिदिसरुंदादो तदणंतरोवरिमदीवस्स एयदिसरुंदम्मि वड्ढी गवेसिज्जइ ।

अट्ठमपक्खे हेट्ठिमसयलमयरायराणं दोण्णिदिसरुंदादो तदणंतरवाहिणीरमणस्स एयदिसरुंदम्मि वड्ढी गवेसिज्जइ ।

णवमपक्खे जंबूदीवबादरसुहुमखेत्तफलप्पमाणेण उवरिमापगाकंतदीवाणं खेत्तफलस्स खंडसलागं[2] कादूणुवहीदो दीवस्स खंडसलागाणं वड्ढी गवेसिज्जइ ।

---

चतुर्थ पक्षमें अभ्यन्तर समुद्रोंके एक दिशासम्बन्धी विस्तारकी अपेक्षा तदनन्तर समुद्रके एक दिशासम्बन्धी विस्तारमें वृद्धिकी खोज की जाती है ।

पंचम पक्षमें इच्छित द्वीपके एक दिशासम्बन्धी विस्तारसे तदनन्तर उपरिम द्वीपके एक दिशासम्बन्धी विस्तारमें वृद्धिकी गवेषणा की जाती है ।

छठे पक्षमें अभ्यन्तर सब द्वीपोंके एक दिशासम्बन्धी विस्तारकी अपेक्षा तदनन्तर उपरिम द्वीपके एक दिशासम्बन्धी विस्तारमें वृद्धिकी खोज की जाती है ।

सातवें पक्षमें अभ्यन्तर द्वीपोंके दोनों दिशासम्बन्धी विस्तारकी अपेक्षा तदनन्तर उपरिम द्वीपके एक दिशासम्बन्धी विस्तारमें वृद्धिकी गवेषणा की जाती है ।

आठवें पक्षमें अधस्तन सम्पूर्ण समुद्रोंके दोनों दिशाओंसम्बन्धी विस्तारकी अपेक्षा तदनन्तर समुद्रके एक दिशासम्बन्धी विस्तारमें वृद्धिकी गवेषणा की जाती है ।

नवम पक्षमें जम्बूद्वीपके बादर व सूक्ष्म क्षेत्रफलके प्रमाणसे आगेके समुद्र और द्वीपोंके क्षेत्रफलकी खण्डशलाकायें करके समुद्रसे द्वीपकी और द्वीपसे समुद्रकी खण्डशलाकाओंकी वृद्धिकी गवेषणा की जाती है ।

---

१ द ब दीवाणं. २ द ब खंदसलागं.

दसमपक्खे जंबूदीवादो लवणसमुद्दस्स लवणसमुद्दादो धादईसंडस्स एकदीवादो उवहिस्स उवहीदो दीवस्स वा खंडसलागाणं वड्डी गवेसिज्जइ[1]।

एक्कारसमपक्खे अब्भंतरकल्लोलिणीरमणदीवाणं खंडसलागाणं समूहादो बाहिरणिविट्ठणीररासिस्स वा दीवस्स वा खंडसलागाणं वड्डी गवेसिज्जइ ।

बारसमपक्खे इच्छियसायरादो दीवस्स दीवादो णीररासिस्स खेत्तफलस्स वड्डी गवेसिज्जइ ।

तेरसमपक्खे अब्भंतरिमदीवपयोहीणं खेत्तफलादो तदणंतरोवरिमदीवस्स वा तरंगिणीणाहस्स वा खेत्तफलस्स वड्डी गवेसिज्जइ ।

चोद्दसमपक्खे लवणसमुद्दादिइच्छियसमुद्दादो तदणंतरतरंगिणीरासिस्स [ खेत्तफलस्स ] वड्डी गवेसिज्जइ ।

पण्णारसमपक्खे सव्वब्भंतरिममयरहराणं खेत्तफलादो तदणंतरोवरिमणिण्णगाणाहस्स वड्डी गवेसिज्जइ ।

सोलसमपक्खे धादइसंडादिइच्छियदीवादो तदणंतरोवरिमदीवस्स खेत्तफलस्स वड्डी गवेसिज्जइ ।

..............................

दशवें पक्षमें जम्बूद्वीपसे लवणसमुद्रकी और लवणसमुद्रसे धातकीखण्डद्वीपकी इस प्रकार एक द्वीपसे समुद्रकी अथवा समुद्रसे द्वीपकी खण्डशलाकाओंकी वृद्धिका प्रमाण मालूम किया जाता है ।

ग्यारहवें पक्षमें अभ्यन्तर समुद्र व द्वीपोंकी खण्डशलाकाओंके समूहसे बाह्य भागमें स्थित समुद्र अथवा द्वीपकी खण्डशलाकाओंकी वृद्धि खोजी जाती है ।

बारहवें पक्षमें इच्छित समुद्रसे द्वीपके और द्वीपसे समुद्रके क्षेत्रफलकी वृद्धि खोजी जाती है ।

तेरहवें पक्षमें अभ्यन्तर द्वीप-समुद्रोंके क्षेत्रफलकी अपेक्षा तदनन्तर अग्रिम द्वीप अथवा समुद्रके क्षेत्रफलकी वृद्धि खोजी जाती है ।

चौदहवें पक्षमें लवणसमुद्रको आदि लेकर इच्छित समुद्रके क्षेत्रफलसे उसके अनन्तर स्थित समुद्रके खेत्रफलकी वृद्धिको खोजा जाता है ।

पन्द्रहवें पक्षमें समस्त अभ्यन्तर समुद्रोंके क्षेत्रफलसे उनके अनन्तर स्थित अग्रिम समुद्रके क्षेत्रफलकी वृद्धिको खोजा जाता है ।

सोलहवें पक्षमें धातकीखण्डादि इच्छित दीपसे उसके अनन्तर स्थित अग्रिम द्वीपके क्षेत्रफलकी वृद्धिको खोजा जाता है ।

..............................

१ ब पुस्तके नास्त्येतत्.

सत्तरसमपक्खे धादइसंडप्पहुदिअब्भंतरिमदीवाणं खेत्तफलादो तदणंतरबाहिरणिविट्ठदीवस्स खेत्तफलम्मि वड्ढी गवेसिज्जइ ।

अट्ठारसमपक्खे इच्छियदीवस्स वा तरंगिणीणाहस्स वा आदिममज्झिमबाहिरसूईणं परिमाणादो तदणंतरबाहिरणिविट्ठदीवस्स वा तरंगिणीणाहस्स वा आदिममज्झिमबाहिरसूईणं पत्तेक्कं वड्ढी गवेसिज्जइ ।

उणवीसदिमपक्खे इच्छियदीवणिण्णगाणाहाणं आयामादो तदणंतरबाहिरणिविट्ठदीवस्स वा णीररासिस्स वा आयामवड्ढी गवेसिज्जइ ।

तत्थ पढमपक्खे अप्पाबहुगं वत्तइस्सामो । तं जहा— जंबूदीवस्स सयलविक्खंभादो लवणसमुद्दस्स एयदिसरुंदं एक्कलक्खेणब्भहियं होइ । जंबूदीवेणब्भहियलवणसमुद्दस्स एयदिसरुंदादो धादइसंडस्स एयदिसरुंदं एक्कलक्खेणब्भहियं होऊण गच्छइ जाव सयंभूरमणसमुद्दो त्ति । तव्वड्ढीआणयणहेदुं इमा सुत्तगाहा—

इच्छियदीवुवहीणं[1] चउगुणरुंदम्मि पढमसूइजुदं । तियभजिदं तं सोधसु दुगुणिदरुंदस्स सा हवे वड्ढी ॥ २४५

---

सत्तरहवें पक्षमें धातकीखण्डप्रभृति अभ्यंतर द्वीपोंके क्षेत्रफलसे उनके अनन्तर बाह्य भागमें स्थित द्वीपके क्षेत्रफलमें होनेवाली वृद्धिको खोजा जाता है ।

अठारहवें पक्षमें इच्छित द्वीप अथवा समुद्रकी आदि, मध्य और बाह्य सूचीके प्रमाणसे उसके अनन्तर बाह्य भागमें स्थित द्वीप अथवा समुद्रकी आदि, मध्य व बाह्य सूचियोंमेंसे प्रत्येककी वृद्धिको खोजा जाता है ।

उन्नीसवें पक्षमें इच्छित द्वीप-समुद्रोंके आयामसे उनके अनन्तर बाह्य भागमें स्थित द्वीप अथवा समुद्रके आयामकी वृद्धिको खोजा जाता है ।

उपर्युक्त उन्नीस विकल्पोंमेंसे प्रथम पक्षमें अल्पबहुत्वको कहते हैं । वह इस प्रकार है—

जम्बूद्वीपके समस्त विस्तारकी अपेक्षा लवणसमुद्रका एक दिशासम्बन्धी विस्तार एक लाख योजन अधिक है । जम्बूद्वीप और लवणसमुद्रके एक दिशासम्बन्धी सम्मिलित विस्तारकी अपेक्षा धातकीखण्डका एक दिशासम्बन्धी विस्तार एक लाख योजन अधिक है । इस प्रकार स्वयम्भूरमणसमुद्रपर्यन्त अभ्यन्तर द्वीप-समुद्रोंके सम्मिलित एक दिशासम्बन्धी विस्तारकी अपेक्षा उनके आगे स्थित द्वीप अथवा समुद्रका विस्तार एक एक लाख योजन अधिक है । इस वृद्धि-प्रमाणको लानेके लिये यह गाथा सूत्र है—

इच्छित द्वीप-समुद्रोंके चौगुणे विस्तारमें आदि सूचीके प्रमाणको मिलाकर तीनका भाग देनपर जो लब्ध आवे उसे विवक्षित द्वीप-समुद्रके दुगुणे विस्तारमेंसे कम करदेनेपर शेष वृद्धिका प्रमाण होता है ॥ २४५ ॥

---

१ द ब दीवोवहीणं.

इट्ठस्स दीवस्स वा सायरस्स वा आइमसूइस्सद्धं लक्खद्धसंजुदस्स आणयणहेदुमिमा सुत्तगाहा—

इच्छियदीवुवहीणं[1] रुंदं दोलक्खविरहिदं मिलिदं। बाहिरसूइम्मि तदो पंचहिदं तत्थ जं लद्धं ॥ २४६

आदिमसूइस्सद्धं लक्खद्धजुदं हुवेदि इट्ठस्स। एवं लवणसमुद्दप्पहुदिं आणेज्ज अंतो त्ति ॥ २४७

बिदियपक्खे अप्पाबहुगं वत्तइस्सामो[2]— जंबूदीवस्सद्धस्स विक्खंभादो लवणसमुद्दस्स एयदिसरुंदं दिवड्ढलक्खेणब्भहियं होइ। जंबूदीवस्सद्धसहितलवणसमुद्दस्स एयदिसरुंदादो धादइसंडदीवस्स एयदिसरुंदं दिवड्ढलक्खेणब्भहियं होइ। एवं सव्वब्भंतरदीवसायराणं एयदिसरुंदादो तदणंतरउवरिमदीवस्स वा सायरस्स वा एयदिसरुंदवड्ढी दिवड्ढीलक्खेणब्भहियं होऊण गच्छइ जाव सयंभूरमणसमुद्दो त्ति। तव्वड्ढी-आणयणहेदुमिमा सुत्तगाहा—

---

उदाहरण— पुष्करार्द्धद्वीपकी विस्तारवृद्धिका प्रमाण— पु. वि. १६ ला. × ४ + २९ ला. ÷ ३ = ३१ ला.; १६ ला. × २ − ३१ ला. = १ ला.

विवक्षित द्वीप अथवा समुद्रकी अर्ध लाख योजनोंसे संयुक्त अर्ध आदिम सूचीको लानेके लिये ये सूत्रगाथायें हैं—

इच्छित द्वीप-समुद्रोंके विस्तारमेंसे दो लाख कम करके शेषको बाह्य सूचीमें मिलाकर पांचका भाग देनेपर जो लब्ध आवे, उतना अर्ध लाख सहित इष्ट द्वीप अथवा समुद्रकी आधी आदिम सूचीका प्रमाण होता है। इसी प्रकार लवणसमुद्रसे लेकर अन्तिम समुद्र तक उक्त सूचीप्रमाणको लाना चाहिये ॥ २४६–२४७ ॥

उदाहरण— धातकीखण्डकी अर्ध लाख योजन सहित अर्ध आदिम सूची ३ ला. योजन है— धात. वि. ४ लाख − २ लाख = २ लाख। बाह्य सूची १३ लाख + २ लाख ÷ ५ = ३ ला. = २५०००० + ५०००० ।

द्वितीय पक्षमें अल्पबहुत्वको कहते हैं— जम्बूद्वीपके अर्ध विस्तारकी अपेक्षा लवण-समुद्रका एक दिशासम्बन्धी विस्तार डेढ़ लाख योजन अधिक है। जम्बूद्वीपके अर्धविस्तार सहित लवणसमुद्रके एक दिशासम्बन्धी विस्तारकी अपेक्षा धातकीखण्डद्वीपका एक दिशासम्बन्धी विस्तार भी डेढ़ लाख योजन अधिक है। इसी प्रकार सम्पूर्ण अभ्यन्तर द्वीप-समुद्रोंके एक दिशासम्बंधी विस्तारकी अपेक्षा उनके अनन्तर स्थित अग्रिम द्वीप अथवा समुद्रके एक दिशासम्बन्धी विस्तारमें स्वयम्भूरमणसमुद्र तक डेढ़ लाख योजन वृद्धि होती गई है। इस वृद्धिप्रमाणको लानेके लिये ये सूत्रगाथायें हैं—

---

१ द दीवावहीणं, ब दीवोवहीणं. २ द वण्णइस्सामो, ब वतेइस्सामो.

इच्छियदीवुवहीणं[1] बाहिरसूइस्स अद्धमेत्तम्मि । आइमसूई सोधसु जं सेसं तं च[2] परिवड्ढी ॥२४८

इच्छियदीवुवहीदो[3] हेट्ठिमदीवोवहीण[4] संपिंडं । लवणादिचरिमंतं सगसगआदिमसूइस्सद्धं ॥ २४९

तदियपक्खे अप्पाबहुगं वत्तइस्सामो— लवणसमुद्दस्स एयदिसरुंदादो कालोदगसमुद्दस्स एयदिसरुंदवड्ढी छल्लक्खेणब्भहियं होदि। कालोदगसमुद्दस्स एयदिसरुंदादो पोक्खरवरसमुद्दस्स एयदिसरुंदवड्ढी चउवीसलक्खेणब्भहियं होदि । एवं कालोदगसमुद्दप्पहुदि विवक्खिदतरंगिणीरमणादो तदणंतरोवरिमणीररासिस्स एयदिसरुंदवड्ढी चउग्गुणं होदूण गच्छइ जाव सयंभूरमणसमुद्दं ति। तस्स अंतिमवियप्पं वत्तइस्सामो— महिंदवरसायरस्स एयदिसरुंदादो सयंभूरमणसमुद्दस्स एयदिसरुंदवड्ढी बारसुत्तरसएण भजिदतिगुणसेढीओ पुण छप्पण्णसहस्सदुसदपण्णासजोयणेहिं अब्भहियं होदि तस्स ठवणा $\frac{-\,3}{112}$ । एदस्स धणजोयणाणि ५६२५० । तव्वड्ढीणं आणयणसुत्तगाहा—

---

इच्छित द्वीप-समुद्रोंकी बाह्य सूचीके अर्ध प्रमाणमेंसे आदिम सूचीको घटा देनेपर जो शेष रहे उतना उस वृद्धिका प्रमाण है ॥ २४८ ॥

उदाहरण—कालोद समुद्रके विस्तारमें वृद्धि— का. स. बा. सूची यो. २९ लाख ÷ २ = १४५००००; १४५०००० – १३ लाख ( आ. सू. ) = १५०००० वृद्धि ।

लवणसमुद्रसे लेकर अन्तिम समुद्र तक इच्छित द्वीप या समुद्रसे अधस्तन ( पहिलेके ) द्वीप-समुद्रोंका सम्मिलित विस्तार अपनी अपनी आदिम सूचीके अर्धभागमात्र होता है ॥ २४९ ॥

उदाहरण— पुष्करद्वीपसे पहिलेके द्वीप-समुद्रोंका विस्तार— पुं. द्वी. आ. सूची यो. २९ लाख ÷ २ = १४५०००० ।

तृतीय पक्षमें अल्पबहुत्वको कहते हैं— लवणसमुद्रके एक दिशासम्बन्धी विस्तारकी अपेक्षा कालोदकसमुद्रके एक दिशासम्बन्धी विस्तारकी वृद्धि छह लाख योजन अधिक है । कालोदकसमुद्रके एक दिशासम्बन्धी विस्तारकी अपेक्षा पुष्करवरसमुद्रके एक दिशासम्बन्धी विस्तारकी वृद्धि चौबीस लाख योजन अधिक है । इस प्रकार कालोदकसमुद्रसे लेकर स्वयम्भूरमणसमुद्रपर्यन्त विवक्षित समुद्रके विस्तारकी अपेक्षा उसके अनन्तर स्थित अग्रिम समुद्रके एक दिशासम्बन्धी विस्तारमें उत्तरोत्तर चौगुणी वृद्धि होती गई है । उसके अन्तिम विकल्पको कहते हैं । अहीन्द्रवरसमुद्रके एक दिशासम्बन्धी विस्तारकी अपेक्षा स्वयंभूरमणसमुद्रके एक दिशासम्बन्धी विस्तारमें एक सौ बारहसे भाजित तिगुणी जगश्रेणियां और छप्पन हजार दो सौ पचास योजनप्रमाण वृद्धि हुई है । उसकी स्थापना इस प्रकार है— जगश्रेणी×३÷११२+यो. ५६२५० ।

---

१ द दीओवहीणं. २ द ब तं सेसं तच. ३ द दीवउवहीदो, ब दीवोवहीदो. ४ द दीवावहीण.

इच्छियजलणिहिरुंदं तिगुणं दलिदूण तिण्णिलक्खूणं। तिलक्खूणतिगुणवासे सोहिय दलिदम्मि सा हवे वड्ढी ॥

चउत्थपक्खे अप्पाबहुगं वत्तइस्सामो — लवणणीररासिस्स एयदिसरुंदादो कालोदगसमुद्दस्स एयदिसरुंदवड्ढी छल्लक्खेणब्भहियं होइ । लवणसमुद्दसंमिलिदकालोदगसमुद्दादो पोक्खरवरसमुद्दस्स एयदिसरुंदवड्ढी बावीसलक्खेण अब्भहियं होदि । एवं हेट्ठिमसायराणं समूहादो तदणंतरोवरिमणीररासिस्स एयदिसरुंदवड्ढी चदुगुणं दोलक्खेहिं रहियं होऊण गच्छइ जाव सयंभूरमणसमुद्दो त्ति । तस्स अंतिमवियप्पं वत्तइस्सामो— सयंभूरमणसमुद्दस्स हेट्ठिमसयलसायराणं एयदिसरुंदसमूहादो सयंभूरमणसमुद्दस्स एय-दिसरुंदवड्ढी छरूवेहिं भजिदरज्जू पुणो तिदयहिदं तिण्णिलक्खपण्णाससहस्सजोयणाणि अब्भहियं होदि— $\frac{—}{४२}$ धणजोयणाणि $\frac{३५००००}{३}$। तव्वड्ढीआणयणहेदुमिमं गाहासुत्तं—

अडलक्खहीणइच्छियवासं बारसेहिं भजिदलद्धंसो। सोधसु तिचरणभागेण सोदवासम्मि तं हवे वड्ढी ॥ २५१

उन वृद्धिओंको लानेके लिये यह सूत्रगाथा है— इच्छित समुद्रके तिगुणे विस्तारको आधा करके उसमेंसे तीन लाख कम करदेनेपर जो शेष रहे उसे तीन लाख कम तिगुणे विस्तारमेंसे घटाकर शेषको आधा करनेपर वह वृद्धिप्रमाण आता है ॥ २५० ॥

उदाहरण—कालोदसमुद्रसे पुष्करवरसमुद्रके विस्तारमें हुई वृद्धिका प्रमाण—

पु. स. वि. यो. ३२ लाख × ३ ÷ २ – ३ लाख = ४५ लाख; ३२ लाख × ३ – ३ लाख = ९३ लाख; ९३ लाख – ४५ लाख ÷ २ = २४००००० यो. वृद्धि ।

चतुर्थ पक्षमें अल्पबहुत्वको कहते हैं— लवणसमुद्रके एक दिशासम्बन्धी विस्तारकी अपेक्षा कालोदकसमुद्रका एक दिशासंबंधी विस्तार छह लाख योजन अधिक है । लवणसमुद्र-सम्मिलित कालोदकसमुद्रके एक दिशासम्बन्धी विस्तारकी अपेक्षा पुष्करवरसमुद्रकी एक दिशासम्बन्धी विस्तारवृद्धि बाईस लाख योजन अधिक है । इस प्रकार अधस्तन समुद्रसमूहसे उसके अनंतर स्थित अग्रिम समुद्रके एक दिशासम्बन्धी विस्तारमें दो लाख कम चौगुणी वृद्धि स्वयंभूरमणसमुद्र तक होती गयी है । उसके अन्तिम विकल्पको कहते हैं— स्वयंभूरमणसमुद्रके अधस्तन सम्पूर्ण समुद्रोंके एक दिशासम्बन्धी विस्तारसमूहकी अपेक्षा स्वयंभूरमण समुद्रके एक दिशासम्बन्धी विस्तारमें छह रूपोंसे भाजित एक राजु और तीनसे भाजित तीन लाख पचास हजार योजन अधिक वृद्धि हुई है । राजु $\frac{१}{६}$ यो. $\frac{३५००००}{३}$ ।

इस वृद्धिप्रमाणके लानेके हेतु यह गाथासूत्र है—

इच्छित समुद्रके विस्तारमेंसे आठ लाख कम करके शेषमें बारहका भाग देनेपर जो लब्ध आवे उसे विस्तारके तीन चतुर्थ भागोंमेंसे घटा देनेपर जो अवशिष्ट रहे उतनी विवक्षित समुद्रके विस्तारमें वृद्धि होती है ॥ २५१ ॥

१ द अड.

इच्छियवड्ढीदो हेट्ठिमसयलसायराणं संबंधिएयदिसरुंदसमासाणं आणयणट्ठं गाहासुत्तं—

सगसगवड्ढिपमाणे दोलक्खं अवणिदूण अद्धकदे । इच्छियवड्ढीदु तदो हेट्ठिमउवहीणसंबंधं ॥ २५२

पंचमपक्खे अप्पाबहुगं वत्तइस्सामो— सयलजंबूदीवस्स रुंदादो धादइसंडस्स एयदिसरुंदवड्ढी तियलक्खेणब्भहियं होदि । धादईसंडस्स एयदिसरुंदादो पोक्खरवरदीवस्स एयदिसरुंदवड्ढी बारसलक्खेण-ब्भहियं होदि । एवं तदणंतरहेट्ठिमदीवादो अणंतरोवरिमदीवस्स वासवड्ढी तिगुणं होऊण गच्छइ जाव सयंभूरमणदीओ त्ति । तस्स अंतिमवियप्पं वत्तइस्सामो— दुचरिमअहिंदवरदीवादो अंतिमसयंभूरमण-दीवस्स वड्ढिपमाणं तियरज्जू[2] बत्तीसरूवेहिं अवहरिदपमाणं पुणो अट्ठावीससहस्सएक्कसयपणुवीसजोयणेहिं अब्भहियं होइ । $\frac{-}{७} \Big| \frac{३}{३२}$ धणजोयण २८१२५ । तव्वड्ढीणं आणयणे गाहासुत्तं—

---

उदाहरण—वारुणीवर समुद्रका विस्तार यो. १२८ लाख; १२८ लाख – ८ लाख ÷ १२=१० लाख; ९६ लाख ( विस्तारका $\frac{३}{४}$ ) – १० लाख = ८६००००० वृद्धि ।

इच्छित वृद्धिसे अधस्तन समस्त समुद्रोंसम्बन्धी एक दिशाके विस्तारयोगोंको लानेकेलिये यह गाथा सूत्र है—

अपनी अपनी वृद्धिके प्रमाणमेंसे दो लाख कम करके शेषको आधा करनेपर इच्छित वृद्धिवाले समुद्रसे पहिलेके समस्त समुद्रोंसम्बन्धी विस्तारका प्रमाण आता है ॥ २५२ ॥

उदाहरण— वारुणीवर समुद्रकी विस्तारवृद्धि ८६ लाख । ८६ लाख – २ लाख ÷ २ = ४२००००० योजन लवणोद, कालोद और पुष्कर समुद्रका सम्मिलित विस्तार ।

पांचवें पक्षमें अल्पबहुत्वको कहते हैं— सम्पूर्ण जम्बूद्वीपके विस्तारसे घातकीखण्डके एक दिशासम्बन्धी विस्तारमें तीन लाख योजन अधिक वृद्धि हुई है । धातकीखण्डके एक दिशासम्बन्धी विस्तारसे पुष्करवरद्वीपके एक दिशासम्बन्धी विस्तारमें बारह लाख योजन अधिक वृद्धि हुई है । इस प्रकार स्वयंभूरमणद्वीप पर्यन्त अनंतर अधस्तनद्वीपसे उसके आगे स्थित द्वीपके विस्तारमें तिगुणी वृद्धि होती गई है । उसके अन्तिम विकल्पको कहते हैं— द्विचरम अहीन्द्रवर-द्वीपसे अन्तिम स्वयंभूरमणद्वीपके विस्तारमें होनेवाली वृद्धिका प्रमाण बत्तीससे भाजित तीन राजु और अट्ठाईस हजार एक सौ पच्चीस योजन अधिक है ।

राजु $\frac{३}{३२}$ + यो. २८१२५ ।

---

१ द ब संबंधो. २ द ब तियरज्जूहिं.

इच्छियदीवे रुंदं तिगुणं दलिदूण तिण्णिलक्खूणं। तिलक्खूणतिगुणवासे सोहिय दलिदे हुवे वड्ढी ॥ २५३

छट्ठमपक्खे अप्पाबहुगं वत्तइस्सामो। तं जहा— जंबूदीवस्स अद्धरुंदादो धादइसंडस्स एयदिसरुंदं आउट्ठलक्खेणब्भहियं होदि ३५००००। जंबूदीवस्स अद्धेणं मिलिदधादईसंडस्स एयदिसरुंदादो पोक्खरवरदीवस्स एयदिसरुंदवड्ढी एयारसलक्खपण्णाससहस्सजोयणेहिं अब्भहियं होइ ११५०००० । एवं धादईसंडप्पहुदिइच्छियदीवस्स एयदिसरुंदवड्ढीदो तदणंतरउवरिमदीवस्स वड्ढी चउगुणं अड्ढाइज्जलक्खेणूणं होदूण गच्छइ जाव सयंभूरमणदीओ त्ति। तत्थ अंतिमवियप्पं वत्तइस्सामो— [ सयंभूरमणदीवस्स हेट्ठिमसयलदीवाणं एयदिसरुंदसमूहादो सयंभूरमणदीवस्स एयदिसरुंदवड्ढी ] चउरासीदिरूवेहिं भजिदसेढी पुणो तियहिदतिण्णिलक्खपणुवीससहस्सजोयणेहिं अब्भहियं होइ। तस्स ठवणा $\frac{-}{८४}$ धण जो $\frac{३२५०००}{३}$। तव्वड्ढीणं आणयणट्ठं गाहासुत्तं—

................................................

इस वृद्धिप्रमाणको लानेके लिये यह गाथा सूत्र है— इच्छित द्वीपके तिगुणे विस्तारको आधा करके उसमेंसे तीन लाख कम करदेनेपर जो शेष रहे उसे तीन लाख कम तिगुणे विस्तारमेंसे घटाकर शेषको आधा करनेपर वृद्धिका प्रमाण होता है ॥ २५३ ॥

उदाहरण— पुष्कर. वि. १६ लाख × ३ ÷ २ – ३ लाख = २१ लाख; ४८ लाख – ३ लाख = ४५ लाख; ४५ लाख – २१ लाख = २४००००० वृद्धि।

छठे पक्षमें अल्पबहुत्वको कहते हैं। वह इस प्रकार है— जम्बूद्वीपके अर्ध विस्तारकी अपेक्षा धातकीखण्डका एक दिशासम्बन्धी विस्तार साढ़े तीन लाख योजन अधिक है— ३५००००। जंबूद्वीपके अर्ध विस्तार सहित धातकीखण्डके एक दिशासम्बन्धी विस्तारकी अपेक्षा पुष्करवरद्वीपके एक दिशासम्बन्धी विस्तारकी वृद्धि ग्यारह लाख पचास हजार योजम अधिक है— ११५००००। इस प्रकार धातकीखण्डप्रभृति इच्छित द्वीपके एक दिशासम्बन्धी विस्तारकी अपेक्षा तदनन्तर अग्रिम द्वीपके विस्तारमें अढ़ाई लाख कम चौगुणी वृद्धि स्वयम्भूरमणद्वीप तक होती चली गई है। उनमेंसे अन्तिम विकल्पको कहते हैं— स्वयंभूरमणद्वीपसे पहिलेके समस्त द्वीपोंके एक दिशासम्बन्धी विस्तारकी अपेक्षा स्वयंभूरमणद्वीपके एक दिशासम्बन्धी विस्तारमें चौरासी रूपोंसे भाजित जगश्रेणी और तीनसे भाजित तीन लाख पच्चीस हजार योजन अधिक वृद्धि हुई है। उसकी स्थापना इस प्रकार है—

जगश्रेणी ÷ ८४ + $\frac{३२५०००}{३}$।

उन वृद्धियोंको लानेके लिये गाथासूत्र—

अंतिमरुंदपमाणं लक्खोणं तीहि भाजिदं दुगुणं । दलिदतियलक्खजुत्तं परिवड्ढी होदि दीवाणं ॥ २५४

इच्छियदीवादो हेट्ठिमदीवाणं रुंदसमासाणं आणयणट्ठं गाहासुत्तं—

चउभाजिदइट्ठरुंदं हेट्ठं च ट्ठाविदूण तद्धेट्ठं[1] । लक्खूणे तियभजिदे उवरिमरासिम्मि मेलविदे ॥ २५५

लक्खद्धं हीणकदे जंबूदीवस्स अद्धपहुदि तदो । इट्ठस्स दुचरिमंतं दीवाणं मेलणं होदि ॥ २५६

सत्तमपक्खे अप्पाबहुगं वत्तइस्सामो सयलजंबूदीवरुंदादो धादईसंडस्स एयदिसरुंदवड्ढी तिण्णि-लक्खेणब्भहियं होदि ३००००० । जंबूदीवसंमिलिदधादईसंडदीवस्स दोण्णिदिसरुंदादो पोक्खरवरदीवस्स एयदिसरुंदवड्ढी सत्तलक्खेहिं अब्भहियं होदि ७००००० । एवं धादईसंडप्पहुदिइच्छियदीवाणं दोण्णिदिस-रुंदादो तदणंतरोवरिमदीवस्स एयदिसरुंदवड्ढी चउग्गुणं पंचलक्खेणूणं होदूण गच्छदि जाव सयंभूरमणदीओ

.......................................

एक लाख कम अन्तिम विस्तारप्रमाणमें तीनका भाग देनेपर जो लब्ध आवे उसे दुगुणा करके अर्धित तीन लाख अर्थात् डेढ़ लाख ( $\frac{३०००००}{२}$ ) और मिलादेनेपर द्वीपोंकी वृद्धिका प्रमाण होता है ॥ २५४ ॥

उदाहरण—पुष्कर. वि. यो. १६ लाख − १ लाख ÷ ३ × २ + $\frac{३००००}{२}$ = ११५०००० पु. द्वी. की विस्तारवृद्धि ।

इच्छित द्वीपसे पहिलेके द्वीपोंके विस्तारसमूहको लानेके लिये गाथासूत्र—

चारसे भाजित इष्ट द्वीपके विस्तारको अलग रखकर इच्छित द्वीपसे पहिले द्वीपका जो विस्तार हो उसमेंसे एक लाख कम करके शेषमें तीनका भाग देनेपर जो लब्ध आवे उसे उपरिम राशिमें मिलाकर आधा लाख कम करनेपर अर्ध जम्बूद्वीपसे लेकर इच्छित द्विचरम ( अहीन्द्रवर ) द्वीप तक उन द्वीपोंका सम्मिलित विस्तार होता है ॥ २५५-२५६ ॥

उदाहरण—वारुणी. द्वी. वि. यो. ६४ लाख ÷ ४ = १६ लाख; पु. द्वी. वि. १६ लाख − १ लाख ÷ ३ = ५ लाख; १६ लाख + ५ लाख − ५०००० = २०५०००० अर्ध जम्बू-द्वीपसे संम्मिलित पुष्करवरद्वीप तकका विस्तारयोग ।

सातवें पक्षमें अल्पबहुत्वको कहते हैं— सम्पूर्ण जम्बूद्वीपसे धातकीखण्डके एकदिशा-सम्बन्धी विस्तारमें तीन लाख योजन अधिक वृद्धि हुई है— ३००००० । जम्बूद्वीप सहित धातकीखण्डके दोनों दिशाओंसम्बन्धी विस्तारकी अपेक्षा पुष्करद्वीपके एक दिशासबन्धी विस्तारमें सात लाख योजन अधिक वृद्धि हुई है—७००००० । इस प्रकार धातकीखण्डप्रभृति इच्छित द्वीपोंके दोनों दिशाओंसम्बन्धी विस्तारकी अपेक्षा उनके अनन्तर स्थित अग्रिम द्वीपके एक दिशासम्बन्धी विस्तारमें पांच लाख कम चौगुणी वृद्धि स्वयंभूरमणद्वीप तक होती चली

.......................................

१ द ब रुंदं चेट्ठाहे ट्ठाविदूण तद्धेक्कं.

त्ति । तत्थ अंतिमवियप्पं वत्तइस्सामो — सयंभूरमणदीवस्स हेट्ठिमसयलदीवाणं दोण्णिदिसरुंदसमूहादो सयंभूरमणदीवस्स एयदिसरुंदवड्ढी चउवीसरूवेहिं भजिदरज्जू पुणो तियहिदपंचलक्खसत्ततीससहस्स-पंचसयजोयणेहिं अब्भहियं होदि । तस्स ठवणा — ७ | २४ धण जोयणाणि ५३७५०० / ३ । तव्वड्ढीणं आणयणट्ठं गाहासुत्तं—

सगसगवासपमाणं लक्खोणं तियहिदं दुलक्खजुदं । अहवा पणलक्खाहियवासतिभागं तु परिवड्ढी ॥ २५७

पुणो इच्छियदीवादो वा हेट्ठिमसयलदीवाणं दोण्णिदिसरुंदस्स समासो वि एक्कलक्खादिचउ-गुणं पंचलक्खेहिं अब्भहियं होऊण गच्छइ जाव अहिंदवरदीवो त्ति । तव्वड्ढीणं आणयणहेदुं इमं[1] गाहासूत्तं—

दुगुणियसगसगवासे पणलक्खं अवणिदूण तियभजिदे । हेट्ठिमदीवाण पुढं दोदिसरुंदम्मि होदि पिंडफलं[2] ॥

.......................................

गई है । इनमेंसे अन्तिम विकल्पको कहते हैं— स्वयंभूरमणद्वीपसे अधस्तन सम्पूर्ण द्वीपोंके दोनों दिशाओंसम्बन्धी विस्तारकी अपेक्षा स्वयंभूरमणद्वीपके एक दिशासम्बन्धी विस्तारमें चौबीससे भाजित एक राजु और तीनसे भाजित पांच लाख सैंतीस हजार पांचसौ योजन अधिक वृद्धि हुई है । उसकी स्थापना इस प्रकार है— राजु $\frac{१}{२४}$ + यो. $\frac{५३७५००}{३}$ ।

उन वृद्धियोंको लानेके लिये गाथासूत्र—

एक लाख कम अपने अपने विस्तारप्रमाणमें तीनका भाग देकर दो लाख और मिलानेपर उस वृद्धिका प्रमाण होता है, अथवा— पांच लाख अधिक विस्तारमें तीनका भाग देनेपर जो लब्ध आवे उतना उक्त वृद्धिका प्रमाण होता है ॥ २५७ ॥

उदाहरण —पु. द्वी. वि. १६ ला.–१ ला. ÷ ३ + २ ला.=७ ला. वृद्धि । अथवा — पु. द्वी. वि. १६ ला. + ५ ला. ÷ ३ = ७ ला. वृद्धिप्रमाण ।

पुनः इच्छित द्वीपसे अधस्तन समस्त द्वीपोंके दोनों दिशाओंसम्बन्धी विस्तारका योग भी एक लाखको आदि लेकर चौगुणा और पांच लाख अधिक होकर अहीन्द्रवरद्वीप तक चला जाता है । उस वृद्धिको लानेके लिये यह गाथासूत्र है—

अपने अपने दुगुणे विस्तारमेंसे पांच लाख कम करके शेषमें तीनका भाग देनेपर जो लब्ध आवे उतना अधस्तन द्वीपोंके दोनों दिशाओंसंबन्धी विस्तारका योगफल होता है ॥ २५८ ॥

.......................................

१ द ब इमा. २ द हिंदफलं, ब तिंदफलं.

अट्ठमपक्खे अप्पाबहुगं वत्तइस्सामो— लवणसमुद्दस्स दोण्णिदिसरुंदादो कालोदगसमुद्दस्स एयदिसरुंदवड्डी चउलक्खेणब्भहियं होदि ४००००० । लवणकालोदगसमुद्दाणं दोण्णिदिसरुंदादो पोक्खरवरसमुद्दस्स एयदिसरुंदवड्डी बारसलक्खेणब्भहियं होदि १२००००० । एवं कालोदगसमुद्दप्पहुदि तत्तो उवरिमतदणंतरइच्छियरयणायराणं एयदिसरुंदवड्डी हेट्ठिमसव्वजलरासीणं दोण्णिदिसरुंदवड्डीदो चउग्गुणं चउलक्खविहीणं होदूण[1] गच्छइ जाव सयंभूरमणसमुद्दो त्ति । तत्थ अंतिमवियप्पं वत्तइस्सामो— सयंभूरमणस्स हेट्ठिमसयलसायराणं दोण्णिदिसरुंदादो सयंभूरमणसमुद्दस्स एयदिसरुंदवड्डी रज्जूए बारसभागो पुणो तियहिदचउलक्खपंचहत्तरिसहस्सजोयणेहि अब्भहियं होदि । तस्स ठवणा $\frac{—}{७}$ । १२ धण जोयणाणि $\frac{४७५०००}{३}$ । तव्वड्ढीणं आणयणहेदुं इमं[2] गाहासुत्तं—

इट्ठोवहिविक्खंभे चउलक्खं मेलिदूण तियभजिदे । तीदरयणायराणं दोदिसरुंदादु उवरिमेयदिसं ॥ २५९

उदाहरण—पु. द्वी. का विस्तार यो. १६ ला.×२–५ ला. ÷ ३ = ९ ला. यो. जं. द्वी. और धात. का उभयदिशासम्बन्धी विस्तार ।

आठवें पक्षमें अल्पबहुत्वको कहते हैं— लवणसमुद्रके दोनों दिशाओंसम्बन्धी विस्तारकी अपेक्षा कालोदकसमुद्रके एक दिशासम्बन्धी विस्तारमें चार लाख अधिक वृद्धि हुई है— ४००००० । लवण और कालोदक समुद्रके दोनों दिशाओंसम्बन्धी सम्मिलित विस्तारकी अपेक्षा पुष्करसमुद्रके एक दिशासम्बन्धी विस्तारमें बारह लाख योजन अधिक वृद्धि हुई है— १२००००० । इस प्रकार कालोदकसमुद्रसे लेकर उससे उपरिम तदनन्तर इच्छित समुद्रोंकी एक दिशासम्बन्धी विस्तारवृद्धि अधस्तन सब समुद्रोंकी दोनों दिशाओंसम्बन्धी विस्तारवृद्धिसे चार लाख कम चौगुणी होकर स्वयंभूरमणसमुद्र तक चली गई है । उनमेंसे अंतिम विकल्पको कहते हैं— स्वयंभूरमणसमुद्रके अधस्तन सम्पूर्ण समुद्रोंके दोनों दिशासम्बन्धी विस्तारकी अपेक्षा स्वयंभूरमणसमुद्रके एक दिशासम्बन्धी विस्तारमें राजुका बारहवां भाग और तीनसे भाजित चार लाख पचत्तर हजार योजन अधिक वृद्धि हुई है । उसकी स्थापना इस प्रकार है—

राजु $\frac{१}{१२}$ + यो. $\frac{४७५०००}{३}$ ।

उस वृद्धिके लानेके हेतु यह गाथा सूत्र है—

इष्ट समुद्रके विस्तारमें चार लाख मिलाकर तीनका भाग देनेपर जो लब्ध आवे उतनी अतीत समुद्रोंके दोनों दिशाओं संबन्धी विस्तारकी अपेक्षा उपरिम समुद्रके एक दिशासम्बन्धी विस्तारमें वृद्धि होती है ॥ २५९ ॥

१ द ब होदिऊण. २ द ब इमा.

अह माणिपुण्णसेलमणोभद्दा भद्दका सुभद्दा य । तह सव्वभद्दमाणुसधणपालसरूवजक्खक्खा ॥ ४२
जक्खुत्तममणहरणा ताणं बे माणिपुण्णभद्दिंदा । कुंदाबहुपुत्ताओ तारा तह उत्तमाओ देवीओ ॥ ४३

। जक्खा गदा ।

भीममहभीमविग्घ[1]विणायका उदकरक्खसा तह य । रक्खसरक्खसणामा सत्तमया बम्हरक्खसया ॥ ४४
रक्खसइंदा भीमो मह[2]भीमो ताण होंति देवीओ । पउमावसुमित्ताओ रयणड्ढाकंचणपहाओ ॥ ४५

। रक्खसा गदा ।

भूदा इमे सरूवा पडिरूवा भूदउत्तमा होंति । पडिभूदमहाभूदा पडिछण्णाकासभूद त्ति ॥ ४६
भूदिंदा य सरूवो पडिरूवो ताण होंति देवीओ । रूववदी बहुरूआ सुमुही णामा सुसीमा य ॥ ४७

। भूदा गदा ।

कुंभंडजक्खरक्खससंमोहा तारआ यचोक्खक्खा । कालमहकालचोक्खा सतालया देहमहदेहा ॥ ४८
तुण्हिअपवयणणामा पिसाचइंदा य कालमहकाला । कमलाकमलपहुप्पलसुदंसणा ताण देवीओ ॥ ४९

। पिसाचा गदा ।

---

माणिभद्र, पूर्णभद्र, शैलभद्र, मनोभद्र, भद्रक, सुभद्र, सर्वभद्र, मानुष, धनपाल, स्वरूपयक्ष, यक्षोत्तम और मनोहरण, ये बारह भेद यक्षोंके हैं। इनके माणिभद्र और पूर्णभद्र नामक दो इन्द्र और उन इन्द्रोंके कुन्दा, बहुपुत्रा, तारा तथा उत्तमा नामक देवियां हैं ॥ ४२–४३ ॥

यक्षोंका कथन समाप्त हुआ।

भीम, महाभीम, विनायक, उदक, राक्षस, राक्षसराक्षस और सातवां ब्रह्मराक्षस, इस प्रकार ये सात भेद राक्षस देवोंके हैं। इन राक्षसोंके भीम व महाभीम नामक इन्द्र और इन इन्द्रोंके पद्मा, वसुमित्रा, रत्नाढ्या और कंचनप्रभा नामक देवियां हैं ॥ ४४–४५ ॥

राक्षसोंका कथन समाप्त हुआ।

स्वरूप, प्रतिरूप, भूतोत्तम, प्रतिभूत, महाभूत, प्रतिच्छन्न और आकाशभूत, इस प्रकार ये सात भेद भूतोंके हैं। इन भूतोंके इन्द्र स्वरूप व प्रतिरूप और इन इन्द्रोंके रूपवती, बहुरूपा, सुमुखी और सुसीमा नामक देवियां हैं ॥ ४६–४७ ॥

भूतोंका कथन समाप्त हुआ।

कुष्माण्ड, यक्ष, राक्षस, संमोह, तारक, अशुचिनामक, काल, महाकाल, शुचि, सतालक, देह, महादेह, तूष्णीक और प्रवचन नामक, इस प्रकार ये चौदह पिशाचोंके भेद हैं। काल व महाकाल, ये पिशाचोंके इन्द्र और इन इन्द्रोंके कमला, कमलप्रभा, उत्पला व सुदर्शना नामक देवियां हैं ॥ ४८–४९ ॥

पिशाचोंका कथन समाप्त हुआ।

---

१ द विग्घ, ब भीग्घ [ विग्घ° ]. २ ब महा.

सोलसभोमिंदाणं किंणरपहुदीण होंति पत्तेक्कं । गणिका महल्लियाओ[1] दुवे दुवे रूववत्तीओ ॥ ५०

महुरा महुरालावा सुस्सरमिदुभासिणीओ णामेहिं । पुरिसपियपुरिसकंता सोमाओ पुरिसदंसिणिया[2] ॥ ५१

भोगाभोगवदीओ भुजगा भुजगप्पिया य णामेणं । विमला सुघोसणामा अणिंदिदा सुस्सरक्खा य ॥ ५२

तह य सुभद्दा भद्दाओ मालिणी पम्ममालिणीओ वि । सव्वसिरिसव्वसेणा रुद्दावइ रुद्दणामा य ॥ ५३

भूदा य भूदकंता महबाहू भूदरत्तणामा य । अंबा य कला णामा रससुरसा तह सुदरिसणया ॥ ५४

किंणरदेवा सव्वे पियंगुसामेहि देहवण्णेहिं । उब्भासंते कंचणसारिच्छेहिं पि किंपुरुसा ॥ ५५

कालस्सामलवण्णा महोरवा जक्ख[3] कंचणसवण्णा । गंधव्वा जक्खा तह कालस्सामा विराजंति ॥ ५६

सुद्धस्सामा रक्खसदेवा भूदा वि कालसामलया । सव्वे पिसाचदेवा कज्जलइंगालकसणतणू ॥ ५७

किंणरपहुदी वेंतरदेवा सव्वे वि सुंदरा होंति । सुभगा विलाससुत्ता सालंकारा महातेजा ॥ ५८

। एवं णामा सम्मत्ता ।

---

किन्नर आदि सोलह व्यन्तरेन्द्रोंमेंसे प्रत्येकके दो दो रूपवती गणिकामहत्तरी होती हैं ॥ ५० ॥

मधुरा, मधुरालापा, सुस्वरा, मृदुभाषिणी, पुरुषकान्ता, सौम्या, पुरुषदर्शिनी, भोगा, भोगवती, भुजगा, भुजगप्रिया, विमला, सुघोषा, अनिन्दिता, सुस्वरा, सुभद्रा, भद्रा, मालिनी, पद्मालिनी, सर्वश्री, सर्वसेना, रुद्रा, रुद्रवती, भूता, भूतकान्ता, महाबाहु, भूतरक्ता, अम्बा, कला, रसा, सुरसा और सुदर्शनिका, ये उन गणिका महत्तरियोंके नाम हैं ॥ ५१–५४ ॥

सब किन्नर देव प्रियङ्गुके सदृश देहवर्णसे और किम्पुरुष देव सुवर्णके सदृश देहवर्णसे शोभायमान होते हैं ॥ ५५ ॥

महोरग देव काल-श्यामल वर्णवाले, गन्धर्व शुद्ध सुवर्णके सदृश, तथा यक्षदेव काल-श्यामल वर्णसे युक्त होकर शोभायमान होते हैं ॥ ५६ ॥

राक्षस देव शुद्ध श्यामवर्ण, भूत कालश्यामल और समस्त पिशाच देव कज्जल व इंगाल अर्थात् कोयलेके समान कृष्ण शरीरवाले होते हैं ॥ ॥ ५७ ॥

किन्नर आदि सब ही व्यन्तर देव सुन्दर, सुभग, विलासके संयुक्त, अलंकारोंसे सहित, और महान् तेजके धारक होते हैं ॥ ५८ ॥

इस प्रकार नामोंका कथन समाप्त हुआ ।

---

१ द ब महच्चियाओ. २ द ब देसिणिया. ३ द ब जंभ°.

पढमुच्चारिदणामा दक्खिणइंदा हवंति एदेसुं । चरिमुच्चारिदणामा उत्तरइंदा पभावजुदा ॥ ५९

ताण णयराणि अंजणकवज्जधातुकसुवण्णमणिसिलका । दीवे वज्जे रजदे हिंगुलके होंति हरिदाले ॥ ६०

णियणामंकं मज्झे पहकंतावत्तमज्झणामाइं । पुव्वादिसु इंदाणं समभागे पंच पंच णयराणिं ॥ ६१

जंबूदीवसरिच्छा दक्खिणइंदा य दक्खिणे भागे । उत्तरभागे उत्तरइंदा णं तेसु दीवेसुं ॥ ६२

समचउरसंठिदाणं पायारा तप्पुराण कणयमया । विजयसुरणयरवण्णिदपायारचउत्थभागसमा ॥ ६३

ते णयराणं बाहिर असोयसत्तच्छदाण वणसंडा । चंपयचूदाण तहा पुव्वादिदिसासु पत्तेक्कं ॥ ६४

जोयणलक्खायामा पण्णाससहस्सरुंदसंजुत्ता । ते वणसंडा बहुविहविविहविभूदीहिं रेहंति ॥ ६५

णयरेसु तेसु दिव्वा पासादा कणयरजदरयणमया । उच्छेहादिसु तेसुं उवएसो संपइ पणट्ठो ॥ ६६

एदेसु वेंतरिंदा कीडंते बहुविभूदिभंगीहिं । णाणापरिवारजुदा भणिमो परिवारणामाइं ॥ ६७

---

इन इन्द्रोंमेंसे जिनके नामोंका उच्चारण पहिले किया गया है वे दक्षिणेन्द्र, और जिनके नामोंका उच्चारण अन्तमें किया गया है वे उत्तरेन्द्र हैं। ये सब इन्द्र प्रभावसे संयुक्त होते हैं ॥ ५९ ॥

उन व्यन्तर देवोंके नगर अंजनक, वज्रधातुक, सुवर्ण, मनःशिलक, वज्र, रजत, हिंगुलक और हरिताल द्वीपमें स्थित हैं ॥ ६० ॥

इन्द्रोंके सम भागमें पांच पांच नगर होते हैं। इनमेंसे अपने नामसे अंकित नगर मध्यमें और प्रभ, कान्त, आवर्त एवं मध्य, इन नामोंसे अंकित [ जैसे— किन्नरप्रभ, किन्नरकान्त, किन्नरावर्त, किन्नरमध्य ] नगर पूर्वादिक दिशाओंमें होते हैं ॥ ६१ ॥

जम्बूद्वीपके समान इन द्वीपोंमें दक्षिण-इन्द्र दक्षिण भागमें, और उत्तर-इन्द्र उत्तर भागमें निवास करते हैं ॥ ६२ ॥

सम चौकोणरूपसे स्थित उन पुरोंके सुवर्णमय कोट विजय देवके नगरके वर्णनमें कहे गये कोटके चतुर्थ भागप्रमाण हैं ॥ ६३ ॥

उन नगरोंके बाहिर पूर्वादिक दिशाओंमेंसे प्रत्येक दिशामें अशोक, सप्तच्छद, चम्पक तथा आम्रवृक्षोंके वनसमूह स्थित हैं ॥ ६४ ॥

एक लाख योजन लंबे और पचास हजार योजनप्रमाण विस्तारसे सहित वे वनसमूह बहुत प्रकारकी अनेकों विभूतियोंसे सुशोभित होते हैं ॥ ६५ ॥

उन नगरोंमें सुवर्ण, चांदी एवं रत्नमय जो दिव्य प्रासाद हैं उनकी ऊंचाई आदिका उपदेश इस समय नष्ट होगया है ॥ ६६ ॥

इन नगरोंमें नाना प्रकारके परिवारसे संयुक्त व्यन्तरेन्द्र बहुत प्रकारकी विभूतियोंसे क्रीड़ा करते हैं। यहां उनके परिवारके नामोंको कहते हैं ॥ ६७ ॥

पडिइंदा सामाणिय तणुरक्खा होंति तिण्णि परिसाओ । सत्ताणीयपइण्णा अभियोगं ताण पत्तेयं ॥ ६८

एक्केक्को पडिइंदो एक्केक्काणं हुवेदि इंदाणं । चत्तारि सहस्साणिं सामाणियणामदेवाणं ॥ ६९

१ । सा ४००० ।

एक्केक्कस्सिंदे तणुरक्खाणं होइ सोलससहस्सा । अट्ठदहबारसकमा तिप्परिसासुं सहस्साणिं ॥ ७०

१६००० । ८००० । १०००० । १२००० ।

करिहयपाइक्क तहा गंधव्वा णट्टआ रहा वसहा । इय सत्ताणीयाणिं पत्तेक्कं होंति इंदाणं ॥ ७१

कुंजरतुरयादीणं पुह पुह चेट्ठंति सत्त कक्खाओ । तेसुं पढमा कक्खा अट्ठावीसं सहस्साणिं ॥ ७२

२८००० ।

बिदियादीणं दुगुणा दुगुणा ते होंति कुंजरप्पहुदी । एदाणं मिलिदाणं परिमाणाइं परूवेमो ॥ ७३

पंचत्तीसं लक्खा छप्पण्णसहस्ससंजुदा ताणं । एक्केक्कस्सिं इंदे हत्थीणं होंति परिमाणं ॥ ७४

३५५६००० ।

---

उन इन्द्रोंमेंसे प्रत्येकके प्रतीन्द्र, सामानिक, तनुरक्ष, तीनों पारिषद, सात अनीक, प्रकीर्णक और आभियोग्य, इस प्रकार ये परिवार देव होते हैं ॥ ६८ ॥

प्रत्येक इन्द्रके एक एक प्रतीन्द्र और चार हजार सामानिक नामक देव होते हैं ॥ ६९ ॥

प्र. १ । सा. ४००० ।

एक एक इन्द्रके तनुरक्षकोंका प्रमाण सोलह हजार और तीनों पारिषद देवोंका प्रमाण क्रमशः आठ हजार, दश हजार तथा बारह हजार है ॥ ७० ॥

१६००० । ८००० । १०००० । १२००० ।

हाथी, घोड़ा, पदाति, गन्धर्व, नर्तक, रथ और बैल, इस प्रकार ये प्रत्येक इन्द्रोंके सात सेनायें होती हैं ॥ ७१ ॥

हाथी और घोड़े आदिकी पृथक् पृथक् सात कक्षायें स्थित हैं । इनमेंसे प्रथम कक्षाका प्रमाण अट्ठाईस हजार है ॥ ७२ ॥ २८००० ।

द्वितीयादिक कक्षाओंमें वे हाथी आदि दूने दूने हैं । इनके सम्मिलित प्रमाणको कहते हैं ॥ ७३ ॥

उनमेंसे प्रत्येक इन्द्रके हाथियोंका प्रमाण पैंतीस लाख और छप्पन्न हजार है ॥ ७४ ॥

३५५६००० ।

बाणउदिसहस्साणिं लक्खा अडदाल बेण्णि कोडीओ । इंदाणं पत्तेक्कं सत्ताणीयाण परिमाणं ॥ ७५

२४८९२००० ।

भोमिंदाण पइण्णयअभिजोग्गसुरा हुवंति किब्बिसिया । ताणं पमाणहेदू उवएसो संपइ पणट्ठो ॥ ७६

एवंविहपरिवारा वेंतरइंदा सुहाइ भुंजंता । णंदंति णियपुरेसुं बहुविहकेलीओ[1] कुणमाणा ॥ ७७

णियणियइंदपुरीणं दोसु वि पासेसु होंति णयराणिं । गणिकामहल्लियाणं वरवेदीपहुदिजुत्ताणिं ॥ ७८

चुलसीदिसहस्साणिं जोयणया तप्पुरीण वित्थारो । तेत्तियमेत्तं दीहं पत्तेक्कं होदि णियमेणं ॥ ७९

। ८४००० ।

णीचोपपाददेवा हत्थपमाणे वसंति भूमीदो । दिगुवासिसुरायंतरणिवासिकुंभंडउप्पणा ॥ ८०

अणुपण्णा अ पमाणय गंधमहगंधभुजंगपीदिकया । बारसमा आयासे उववण्ण वि इंदपरिवारा ॥ ८१

उवरिं उवरि वसंते तिण्णि वि णीचोववादठाणादो । दस हत्थसहस्साइं सेसा विउणेहि पत्तेक्कं ॥ ८२

---

प्रत्येक इन्द्रोंकी सात अनीकोंका प्रमाण दो करोड़ अड़तालीस लाख बानबै हजार है ॥ ७५ ॥ २४८९२००० ।

व्यन्तरेन्द्रोंके जो प्रकीर्णक, आभियोग्य और किल्विषिक देव होते हैं, उनके प्रमाणका निरूपक उपदेश इस समय नष्ट हो चुका है ॥ ७६ ॥

इस प्रकारके परिवारसे संयुक्त होकर सुखोंको भोगनेवाले व्यन्तरेन्द्र अपने अपने पुरोंमें बहुत प्रकारकी क्रीड़ाओंको करते हुए आनन्दको प्राप्त होते हैं ॥ ७७ ॥

अपने अपने इन्द्रकी नगरियोंके दोनों पार्श्वभागोंमें उत्तम वेदी आदिसे संयुक्त गणिका-महत्तरियोंके नगर होते हैं ॥ ७८ ॥

उन पुरियोंमेंसे प्रत्येकका विस्तार चौरासी हजार योजनप्रमाण और इतनी ही नियमसे लंबाई भी है ॥ ७९ ॥ ८४००० ।

नीचोपपाद देव पृथिवीसे एक हाथप्रमाण ऊपर निवास करते हैं । इनके अतिरिक्त दिग्वासी देव, अन्तरनिवासी, कूष्माण्ड, उत्पन्न, अनुत्पन्न, प्रमाणक, गन्ध, महागन्ध, भुजंग, प्रीतिक और बारहवें आकाशोत्पन्न, ये इन्द्रके परिवार-देव क्रमसे ऊपर ऊपर निवास करते हैं । इनमेंसे तीन प्रकारके ( दिग्वासी, अन्तरनिवासी, कूष्माण्ड ) देव नीचोपपाद देवोंके स्थानसे उत्तरोत्तर दश हजार हाथोंके अन्तरसे और शेष देवोंमेंसे प्रत्येक इससे दूने अर्थात् बीस हजार हाथोंके अन्तरसे रहते हैं ॥ ८०–८२ ॥

---

१ द केदीओ, ब केदाओ.

ताणं विण्णासरूवसंदिट्ठी—

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २०००० | २०००० | २०००० | २०००० | २०००० | २०००० | २०००० | २०००० | १०००० | १०००० | १०००० | १ |

। दक्खिण-उत्तरइंदाणं परूवणा सम्मत्ता ।

उक्कस्साऊ पल्लं होदि असंखो य मज्झिमो आऊ । दस वाससहस्साणिं भोमसुराणं जहण्णाऊ ॥ ८३

प १ । a[1] । १००० ।

इंदपडिंदसमाणय पत्तेक्कं एक्कमेक्कपल्लाऊ । गणिकामहल्लियाणं पल्लद्धं सेसयाण जहजोग्गं ॥ ८४

उनकी विन्यासरूप संदृष्टि—

| क्रम संख्या | देव | अन्तर |
|---|---|---|
| १२ | आकाशोत्पन्न | २०००० ह. |
| ११ | प्रीतिक | २०००० ह. |
| १० | भुजंग | २०००० ह. |
| ९ | महागन्ध | २०००० ह. |
| ८ | गन्ध | २०००० ह. |
| ७ | प्रमाणक | २०००० ह. |
| ६ | अनुत्पन्न | २०००० ह. |
| ५ | उत्पन्न | २०००० ह. |
| ४ | कूष्माण्ड | १०००० ह. |
| ३ | अन्तरनिवासी | १०००० ह. |
| २ | दिग्वासी | १०००० ह. |
| १ | नीचोपपाद | १ हस्त |

इस प्रकार दक्षिण-उत्तर इन्द्रोंकी प्ररूपणा समाप्त हुई ।

व्यन्तर देवोंकी उत्कृष्ट आयु एक पल्यप्रमाण, मध्यम आयु असंख्यात वर्ष, और जघन्य आयु दश हजार वर्षमात्र है ॥ ८३ ॥ प. १ । असंख्यात । १०००० ।

इन्द्र, प्रतीन्द्र व सामानिक देवोंमेंसे प्रत्येककी आयु एक एक पल्यप्रमाण, गणिका-महत्तरियोंकी अर्ध पल्य, और शेष देवोंकी आयु यथायोग्य है ॥ ८४ ॥

१ द ब उ.

दस वाससहस्साणिं आऊ णीचोपवाददेवाणं । तत्तो जाव असीदिं तेत्तियमेत्ताए वड्ढीए ॥ ८५

अह चुलसीदी पल्लट्ठमंसपादं कमेण[1] पल्लद्धं । दिव्वासिप्पहुदीणं भणिदं आउस्स परिमाणं ॥ ८६

१०००० । २०००० । ३०००० । ४०००० । ५०००० । ६०००० । ७०००० ।

८०००० । ८४००० । $\frac{१}{८}$ । $\frac{१}{४}$ । $\frac{१}{२}$ ।

। आउपमाणा समत्ता ।

दिव्वं अमयाहारं मणेण भुंजंति किंणरप्पमुहा । देवा देवीओ तहा तेसुं कवलासणं णत्थि ॥ ८७

पल्लाउजुदे देवे कालो असणस्स पंच दिवसाणिं । दोण्णि च्चिय णादव्वो दसवाससहस्सआउम्मि ॥ ८८

। आहारपरूवणा सम्मत्ता ।

पलिदोवमाउजुत्तो पंचमुहुत्तेहिं एदि उस्सासो । सो अजुदाउजुदे वेंतरदेवम्मि अ सत्त पाणेहिं ॥ ८९

। उस्सासपरूवणा सम्मत्ता ।

---

नीचोपपाद देवोंकी आयु दश हजार वर्ष है । इसके आगे दिग्वासी आदि शेष देवोंकी आयुका प्रमाण क्रमसे अस्सी हजार वर्ष तक इतनी मात्र अर्थात् दश हजार वर्षोंकी वृद्धिसे, पश्चात् चौरासी हजार वर्ष, पल्यका आठवां भाग, पल्यका एक पाद, और अर्ध पल्यप्रमाण कहा गया है ॥ ८५–८६ ॥ नीचोपपाद- वर्ष १०००० । दिग्वासी २०००० । अन्तरनिवासी ३०००० । कूष्माण्ड ४०००० । उत्पन्न ५०००० । अनुत्पन्न ६०००० । प्रमाणक ७०००० । गन्ध ८०००० । महागन्ध ८४००० । भुजंग पल्य $\frac{१}{८}$ । प्रीतिक $\frac{१}{४}$ । आकाशोत्पन्न $\frac{१}{२}$ ।

आयुका प्रमाण समाप्त हुआ ।

किन्नर आदि व्यन्तर देव तथा देवियां दिव्य एवं अमृतमय आहारका मनसे ही उपभोग करती हैं, उनके कवलाहार नहीं है ॥ ८७ ॥

पल्यप्रमाण आयुसे युक्त देवोंके आहारका काल पांच दिन, और दश हजार वर्षप्रमाण आयुवाले देवोंके आहारका काल दो दिनमात्र जानना चाहिये ॥ ८८ ॥

आहारप्ररूपणा समाप्त हुई ।

व्यन्तर देवोंमें जो पल्यप्रमाण आयुसे युक्त हैं वे पांच मुहूर्तोंमें, और जो दश हजार वर्षप्रमाण आयुसे संयुक्त हैं वे सात प्राणोंमें ( उच्छ्वास-निश्वासपरिमित कालविशेष ) ही उच्छ्वासको प्राप्त करते हैं ॥ ८९ ॥

उच्छ्वासप्ररूपणा समाप्त हुई ।

---

१ द ब 'पादकमेण.

अवरा ओहिधरित्ती अजुदाउजुदस्स पंचकोसाणिं । उक्किट्ठा पण्णासा हेट्ठोवरि पस्समाणस्स ॥ ९०

। को ५ । को ५० ।

पलिदोवमाउजुत्तो वेंतरदेवो तलम्मि उवरिम्मि । अवधीए जोयणाणं एक्कं लक्खं पलोएदि ॥ ९१

१०००००।

। ओहिणाणं सम्मत्तं ।

दसवाससहस्साऊ एक्कसयं माणुसाण मारेदुं । पोसेदुं पि समत्थो एक्केक्को वेंतरो देवो ॥ ९२

पण्णाधियसयदंडप्पमाणविक्खंभबहलजुत्तं सो । खेत्तं णियसत्तीए उक्खणिदूणं खवेदि[1] अण्णत्थ ॥ ९३

पल्लट्टदि[2] भाजेहिं छक्खंडाणिं[3] पि एक्कपल्लाऊ । मारेदुं पोसेदुं तेसु समत्थो ठिदं[4] लोयं ॥ ९४

उक्कस्से रूवसदं देवो विकरेदि अजुदमेत्ताऊ । अवरे सगरूवाणिं मज्झिमयं विविहरूवाणिं ॥ ९५

---

नीचे व ऊपर देखनेवाले दश हजार वर्षप्रमाण आयुसे युक्त व्यन्तर देवोंके जघन्य अवधिका विषय पांच कोश और उत्कृष्ट पचास कोशमात्र है ॥ ९० ॥

जघन्य को. ५ । उत्कृष्ट को. ५० ।

पल्योपमप्रमाण आयुसे युक्त व्यन्तरदेव अवधिज्ञानसे नीचे व ऊपर एक लाख योजन-प्रमाण देखते हैं ॥ ९१ ॥ १००००० ।

अवधिज्ञानका कथन समाप्त हुआ ।

दश हजार वर्ष प्रमाण आयुका धारक प्रत्येक व्यन्तर देव एक सौ मनुष्योंको मारने व पालनेके लिये समर्थ है ॥ ९२ ॥

वह देव एक सौ पचास धनुषप्रमाण विस्तार व बाहल्यसे युक्त क्षेत्रको अपनी शक्तिसे उखाड़कर अन्यत्र फेंक सकता है ॥ ९३ ॥

एक पल्यप्रमाण आयुका धारक व्यन्तर देव अपनी भुजओंसे छह खण्डोंको उलट सकता है और उनमें स्थित लोगोंको मारने व पालनेके लिये भी समर्थ है ॥ ९४ ॥

दश हजार वर्षमात्र आयुका धारक व्यन्तर देव उत्कृष्ट रूपसे सौ रूपोंकी और जघन्यरूपसे सात रूपोंकी विक्रिया करता है । मध्यमरूपसे वह देव सातसे ऊपर और सौसे नीचे विविध रूपोंकी विक्रिया करता है ॥ ९५ ॥

---

१ द खेदि. २ द पह्लद्देहि, ब पह्लद्दि. ३ द छक्खंडेण पि, ४ द ब दिदं.

सेसा वेंतरदेवा णियणियओहीण जेत्तियं खेत्तं । पूरंति तेत्तियं पि हु पत्तेक्कं विकरणबलेणं ॥ ९६

संखेज्जजोयणाणिं संखेज्जाऊ य एक्कसमयेणं । जादि असंखेज्जाणिं ताणि असंखेज्जआऊ य ॥ ९७

। सत्तिपरूवणा सम्मत्ता ।

अट्ठाण वि पत्तेक्कं किंणरपहुदीण वेंतरसुराणं । उच्छेहो णादव्वो दसकोदंडप्पमाणेणं ॥ ९८

। उच्छेहपरूवणा सम्मत्ता ।

चउलक्खाधियतेवीसकोडिअंगुलयसूइवग्गेहिं । भजिदाए सेढीए वग्गे भोमाण परिमाणं ॥ ९९

= ४ | ५३०८४१६०००००००००० ।

। संखा सम्मत्ता ।

संखातीदविभत्ते विंतरवासम्मि लद्धपरिमाणा । उप्पज्जंता देवा मरमाणा होंति तम्मेत्ता ॥ १००

। उप्पज्जणमरणा सम्मत्ता ।

---

बाकीके व्यन्तर देवोंमेंसे प्रत्येक देव अपने अपने अवधिज्ञानोंका जितना क्षेत्र है उतने मात्र क्षेत्रको विक्रियाबलसे पूर्ण करते हैं ॥ ९६ ॥

संख्यात वर्षप्रमाण आयुसे युक्त व्यन्तर देव एक समयमें संख्यात योजन और असंख्यात वर्षप्रमाण आयुसे युक्त वह असंख्यात योजन जाता है ॥ ९७ ॥

शक्तिप्ररूपणा समाप्त हुई ।

किन्नर प्रभृति आठों व्यन्तर देवोंमेंसे प्रत्येककी उंचाई दश धनुषप्रमाण जानना चाहिये ॥ ९८ ॥

उत्सेधप्ररूपणा समाप्त हुई ।

तेईस करोड़ चार लाख सूच्यंगुलोंके वर्गका (अर्थात् तीन सौ योजनके वर्गका) जगश्रेणीके वर्गमें भाग देनेपर जो लब्ध आवे उतना व्यन्तर देवोंका प्रमाण है ॥ ९९ ॥

संख्याका कथन समाप्त हुआ ।

व्यन्तरोंके असंख्यातका भाग देनेपर जो लब्ध आवे उतने देव उत्पन्न होते हैं और उतने ही मरते हैं ॥ १०० ॥

उत्पद्यमान व म्रियमाण देवोंका कथन समाप्त हुआ ।

आउसबंधणभावं दंसणगहणाण कारणं विविहं । गुणठाणापहुदीणिं भउमाणं भावसामाणि ॥ १०१

जोयणसदत्तियकदी भजिदे पदरस्स संखभागम्मि । जं लद्धं तं माणं वेंतरलोए जिणपुराणं ॥ १०२

= / ४ | ५३०८४१६०००००००००० ।

इंदसदणमिदचलणं अणंतसुहणाणविरियदंसणया । भव्वंबुजवणभाणुं सेयंसजिणं पसादेमि[1] ॥ १०३

एवमाइरियपरंपरागयतिलोयपण्णत्तीए वेंतरलोयसरूवणिरूवणपण्णत्ती णाम
छट्ठमो महाहियारो सम्मत्तो ॥ ६ ॥

---

आयुके बांधनेवाले भाव, सम्यग्दर्शनग्रहणके विविध कारण और गुणस्थानादिकोंका कथन व्यन्तरोंके भवनवासियोंके समान जानना चाहिये ॥ १०१ ॥

जगप्रतरके संख्यात भागमें तीनसौ योजनोंके वर्गका भाग देनेपर जो लब्ध आवे उतना व्यन्तरलोकमें जिनपुरोंका प्रमाण है । ॥ १०२ ॥

जिनके चरणोंमें सौ इन्द्रोंने नमस्कार किया है और जो अनन्तसुख, अनन्तज्ञान, अनन्तवीर्य व अनन्तदर्शनसे सहित हैं तथा भव्यजीवरूप कमलवनके विकसित करनेके लिये सूर्यके समान हैं ऐसे श्रेयांस जिनको मैं प्रसन्न करता हूं ॥ १०३ ॥

इस प्रकार आचार्यपरंपरागत त्रिलोकप्रज्ञप्तिमें व्यन्तरलोकस्वरूपनिरूपण प्रज्ञप्ति नामक
छठा महाधिकार समाप्त हुआ ।

---

१ द ब पसादम्मि.

## [ सत्तमो महाधियारो ]

अक्खलियणाणदंसणसहियं सिरिवासुपुज्जजिणसामिं । णमिऊणं वोच्छामो जोइसियजगस्स पण्णत्तिं ॥ १

जोइसियणिवासखिदी भेदो संखा तहेव विण्णासो । परिमाणं चरचारो अचरसरूवाणि आऊ य ॥ २

आहारो उस्सासो उच्छेहो ओहिणाणसत्तीओ । जीवाणं उप्पत्तीमरणाइं एक्कसमयम्मि ॥ ३

आउगबंधणभावं दंसणगहणस्स कारणं विविहं । गुणठाणादिपवण्णणमहियारा सत्तरसिमाए ॥ ४

[ १७ ][3]

रज्जुकदी गुणिदव्वं एक्कसयदसुत्तरेहिं जोयणए । तस्सिं अगम्मदेसं[4] सोधिय सेसम्मि जोदिसिया ॥ ५

=

४९ । ११० ।

तं पि य अगम्मखेत्तं समवट्टं जंबुदीवबहुमज्झे । पणएक्कखपणदुगणवदोतिखतियएक्कजोयणंककमे ॥ ६

१३०३२९२५०१५ ।

। णिवासखेत्तं सम्मत्तं ।

---

अस्खलित ज्ञान-दर्शनसे सहित श्रीवासुपूज्य जिनेन्द्रको नमस्कार करके ज्योतिर्लोककी प्रज्ञप्तिको कहते हैं ॥ १ ॥

[1]ज्योतिषी देवोंका निवासक्षेत्र, [2]भेद, [3]संख्या, [4]विन्यास, [5]परिमाण, [6]चर ज्योतिषियोंका संचार, [7]अचर ज्योतिषियोंका स्वरूप, [8]आयु, [9]आहार, [10]उच्छ्वास, [11]उत्सेध, [12]अवधिज्ञान, [13]शक्ति, [14]एक समयमें जीवोंकी उत्पत्ति व मरण, [15]आयुके बन्धक भाव, [16]सम्यग्दर्शनग्रहणके विविध कारण और [17]गुणस्थानादि वर्णन, इस प्रकार ये ज्योतिर्लोकके कथनमें सत्तरह अधिकार हैं ॥ २–४ ॥

राजुके वर्गको एक सौ दश योजनोंसे गुणा करनेपर जो लब्ध आवे उनमेंसे अगम्य देशको छोड़कर शेषमें ज्योतिषि देव रहते हैं ॥ ५ ॥ $रा^2 \times 110$ ।

वह अगम्य क्षेत्र भी समवृत्त जम्बूद्वीपके बहुमध्य भागमें स्थित है । उसका प्रमाण अंकक्रमसे पांच, एक, शून्य, पांच, दो, नौ, दो, तीन, शून्य, तीन और एक, इन अंकोंसे जो संख्या निर्मित हो उतने योजनमात्र है ॥ ६ ॥ १३०३२९२५०१५ यो. ।

निवासक्षेत्रका कथन समाप्त हुआ ।

---

१ अतः प्राक् द ब प्रत्योः एतत्पद्यमुपलभ्यते– मुनिकुमुदाकरंगदतुरागदिनादमरलिवनं कृशाननविरताति-सांद्रतमसं मसुद्रुडिये पापिनं जग । ज्जननयनोत्पलं बिरिविनं सुतपोधरणीधराग्रदिं जनयिसिदं सुकांतिकुलचंद्रमुनींद्र-शशांकमंडलं ॥ २ द ब अवर°. ३ द ब $\frac{=}{४}$ । १०० । ४ द अगमदेसिं.

चंदा दिवायरा गहणक्खत्ताणिं पइण्णताराओ । पंचविहा जोदिगणा लोयंतघणोवहिं पुट्ठा ॥ ७

णवरि विसेसो पुव्वावरदक्खिणउत्तरेसु भागेसुं । अंतरमत्थि त्ति[1] ण ते छिवंति जोइग्ग सो वाऊ ॥ ८

पुव्वावरविच्चालं एक्कसहस्सं विहत्तरी अधिया[2] । जोयणया पत्तेक्कं रूवस्सासंखभागपरिहीणं[3] ॥ ९

१०७२ । रिण $\frac{१}{a}$ |

तद्दक्खिणुत्तरेसुं रूवस्सासंखभागअधियाओ । बारसजोयणहीणा पत्तेक्कं तिण्णि रज्जूओ ॥ १०

$\frac{—}{७}$ ३ रिण जो १२ | $\frac{१}{a}$ |[4]

। भेदो सम्मत्तो[5] ।

भजिदम्मि सेढिवग्गे बेसयछप्पण्णअंगुलकदीए । जं लद्धं सो रासी जोदिसियसुराण सव्वाणं ॥ ११

$\overset{=}{४}$ | ६५५३६ ।

---

चन्द्र, सूर्य, ग्रह, नक्षत्र और प्रकीर्णक तारा, इस प्रकार ज्योतिषी देवोंके समूह पांच प्रकारके हैं । ये ज्योतिषी देव लोकके अन्तमें घनोदधि वातवलयको छूते हैं ॥ ७ ॥

विशेष इतना है कि पूर्व, पश्चिम, दक्षिण और उत्तर भागोंमें अन्तर है । इसलिये वे ज्योतिषी देव उस घनोदधि वातवलयको नहीं छूते (?) ॥ ८ ॥

प्रत्येक दिशामें पूर्व-पश्चिम अन्तराल एक हजार बहत्तर योजन व रूपके असंख्यातवें भागसे हीन है ॥ ९ ॥

यो. १०७२ – $\frac{१}{\text{असं.}}$ ।

वह अन्तराल प्रत्येकके दक्षिण-उत्तर भागोंमें रूपके असंख्यातवें भागसे अधिक व बारह योजन कम तीन राजु प्रमाण है ॥ १० ॥

रा. ३ – यो. १२ $\frac{१}{\text{असं.}}$ ।

भेदका कथन समाप्त हुआ ।

दो सौ छप्पन अंगुलोंके वर्गका जगश्रेणीके वर्गमें भाग देनेपर जो लब्ध आवे उतनी सम्पूर्ण ज्योतिषी देवोंकी राशि है ॥ ११ ॥ जगश्रेणी$^2$ ÷ ६५५३६ ।

---

१ द ब अंतरमत्थि त्त. २ ब अधियाओ. ३ द ब परिमाणं ४ द ब $\frac{१}{७}$. ५ द ब सम्मत्तं.

अट्ठचउदुतितिसत्ता सत्त य ठाणेसु णवसु सुण्णाणिं। छत्तीससत्तदुणवअट्ठातिचउक्का होंति अंककमा॥ १२

एदेहि गुणिदसंखेज्जरूवपदरंगुलेहिं भजिदाए। सेढिकदीए लद्धं माणं चंदाण जोइसिंदाणं॥ १३

= ४। ७। ४३८३८९२७३६०००००००००७७३३२४८।

तेत्तियमेत्ता रविणो हुवंति चंदाण ते पडिंद त्ति। अट्ठासीदि गहाणिं एक्केक्काणं मयंकाणं॥ १४

= ४। ७। ४३८३८९२७३६०००००००००७७३३२४८।

बुहसुक्कबिहप्पइणो मंगलसणिकाललोहिदा कणओ। णीलविकाला केसो कवयवओ कणयसंठाणा॥ १५

। १३[1]।

दुदुंभगो रत्तणिभो णीलब्भासो असोयसंठाणो। कंसो रूवणिभक्खो कंसयवण्णो य संखपरिणामा॥ १६

। ८।

तिलपुच्छसंखवण्णोदयवण्णो पंचवण्णणामक्खा। उप्पायधूमकेदू तिलो य णभछाररासी य॥ १७

। ९[3]।

वीयण्हसरिससंधी कलेवराभिण्णगंधिमाणवया। कालक्ककालककेदू णियलाणयविज्जुजीहा य॥ १८

। १२।

---

आठ, चार, दो, तीन, तीन, सात, सात, नौ स्थानोंमें शून्य, छत्तीस, सात, दो, नौ, आठ, तीन और चार, ये क्रमसे अंक होते हैं। इनसे गुणित संख्यातरूप प्रतरांगुलोंका जगश्रेणीके वर्गमें भाग देनेपर जो लब्ध आवे उतना चन्द्र ज्योतिषियोंका प्रमाण है॥ १२–१३॥

ज. श्रे.² ÷ ( सं. प्र. अं. × ४३८९२७३६०००००००००७७३३२४८ ).

इतने ही ( चन्द्रोंके बराबर ) सूर्य भी हैं। ये चन्द्रोंके प्रतीन्द्र होते हैं। प्रत्येक चन्द्रके अठासी ग्रह होते हैं॥ १४॥

ज. श्रे². ÷ ( सं. प्र. अं. × ४३८९२७३६०००००००००७७३३२४८ ).

बुध[1], शुक्र[2], बृहस्पति[3], मंगल[4], शनि[5], काल[6], लोहित[7], कनक[8], नील[9], विकाल[10], केश[11], कवयव[12], कनकसंस्थान[13], दुंदुभक[14], रक्तनिभ[15], नीलाभास[16], अशोकसंस्थान[17], कंस[18], रूपनिभ[19], कंसकवर्ण[20], शंखपरिणाम[21], तिलपुच्छ[22], शंखवर्ण[23], उदकवर्ण[24], पंचवर्ण[25], उत्पात[26], धूमकेतु[27], तिल[28], नभ[29], क्षारराशि[30], विजिष्णु[31], सदृश[32], संधि[33], कलेवर[34], अभिन्न[35], ग्रन्थि[36], मानवक[37], कालक[38], कालकेतु[39], निलय[40], अनय[41], विद्युजिह्व[42], सिंह[43], अलक[44], निर्दुःख[45],

---

१ ब १४. २ द ब कंचयवण्णो. ३ द ब १०.

सिंहालकणिहुक्खा कालमहाकालरुद्दमहरुद्दा । संताणविउलसंभवसव्वट्ठी खेमचंदो य ॥ १९

। १३[1] ।

णिम्मंतजोइमंता दिससंठियविरदवीतसोका य । णिच्चलपलंबभासुरसयंपभा विजयवइजयंते य ॥ २०

। ११[2] ।

सीमंकरावराजिय[3]जयंतविमलाभयंकरो वियसो[4] । कट्ठी वियडो[5] कज्जलि अग्गीजालो असोकयो केदू ॥ २१

। १२ ।

खीरसऽघस्सवणज्जलकेदुकेदुअंतरयएक्कसंठाणा । अस्सो[6] य भावग्गह[7] चरिमा य महग्गहा णामा ॥ २२

। १० ।

छप्पण्ण छक्क छक्कं छण्णव सुण्णाणि होंति[8] दसठाणा । दोणवपंचयछक्कं अट्ठचउपंचअंककमे ॥ २३

एदेण गुणिदसंखेज्जरूवपदरंगुलेहि भजिदूणं । सेढिकदी एक्कारसहदम्मि सव्वग्गहाण परिसंखा ॥ २४

= ११
४ । ७ । ५४८६५९२००००००००००९६६६५६ ।

एक्केक्कससंकाणं अट्ठावीसा हुवंति णक्खत्ता । एदाणं णामाइं कमजुत्तीए परूवेमो ॥ २५

---

काल[४६], महाकाल[४७], रुद्र[४८], महारुद्र[४९], संतान[५०], विपुल[५१], संभव[५२], सर्वार्थी[५३], क्षेम[५४], चन्द्र[५५], निर्मन्त्र[५६], ज्योतिष्मान्[५७], दिशसंस्थित[५८], विरत[५९], वीतशोक[६०], निश्चल[६१], प्रलंब[६२], भासुर[६३], स्वयंप्रभ[६४], विजय[६५], वैजयन्त[६६], सीमंकर[६७], अपराजित[६८], जयन्त[६९], विमल[७०], अभयंकर[७१], विकस[७२], काष्ठी[७३], विकट[७४], कज्जली[७५], अग्निज्वाल[७६], अशोक[७७], केतु[७८], क्षीरस[७९], अघ[८०], श्रवण[८१], जलकेतु[८२], केतु[८३], अन्तरद[८४], एकसंस्थान[८५], अश्व[८६], भावग्रह[८७] और अन्तिम महाग्रह[८८], इस प्रकार ये आठासी ग्रहोंके नाम हैं ॥ १५–२२ ॥

छह, पांच, छह, छह, छह, नौ, दश स्थानोंमें शून्य, दो, नौ, पांच, छह, आठ, चार और पांच, इन अंकोंके क्रमसे जो संख्या उत्पन्न हो उससे गुणित संख्यातरूप प्रतरांगुलोंका जगश्रेणीके वर्गमें भाग देनेपर जो लब्ध आवे उसे ग्यारहसे गुणा करनेपर सम्पूर्ण ग्रहोंकी संख्या होती है ॥ २३–२४ ॥

ज. श्रे.$^2$ ÷ ( सं. प्र. अं. × ५४८६५९२००००००००००९६६६५६ ) × ११.

एक एक चन्द्रके अट्ठाईस नक्षत्र होते हैं । यहां क्रमयुक्तिसे उनके नामोंको कहते हैं ॥ २५ ॥

---

१ द ब १२. २ द ब १०. ३ द ब °जय°. ४ द ब बिमला. ५ द ब विमलो. ६ द ब असस्रो. ७ ब °भावगाह. ८ ब हुंति.

कित्तियरोहिणिमिगसिर[1]अद्दाओ[2] पुणव्वसु तहा पुस्सो। असिलेसादी मघओ पुव्वाओ उत्तराओ य हत्थो य ॥
चित्ताओ सादीओ होंति विसाहाणुराहजेट्ठाओ। मूलं पुव्वासाढा तत्तो वि य उत्तरासाढा ॥ २७
अभिजीसवणधणिट्ठा सदभिसणामाओ पुव्वभद्दपदा। उत्तरभद्दपदा रेवदीओ तह अस्सिणी भरणी[3] ॥२८
दुगइगितियतितिणवया एक्का ठाणेसु णवसु सुण्णाणिं। चउअट्ठएक्कतियसत्तणवयगयगेक्कअंकक्कमे[4] ॥ २९
एदेहि गुणिदसंखेज्जरूवपदरंगुलेहिं भजिदूणं। सेढिकदी सत्तहदे परिसंखा सव्वरिक्खाणं ॥ ३०

= ७
४ । ७ । १०९७३१८४०००००००००१९३३३१२ ।

एक्केक्कमयंकाणं हुवंति ताराण कोडिकोडीओ। छावट्ठिसहस्साणं णवसया पंचहत्तरिजुदाणिं ॥ ३१

तारागणसंखा ६६९७५०००००००००००००० ।

संपहि कालवसेणं ताराणामाण णत्थि उवदेसो। एदाणं सव्वाणं परमाणाणिं परूवेमो ॥ ३२

---

[1]कृत्तिका, [2]रोहिणी, [3]मृगशीर्षा, [4]आर्द्रा, [5]पुनर्वसु, [6]पुष्य, [7]आश्लेषा, [8]मघा, [9]पूर्वा फाल्गुनी, [10]उत्तरा फाल्गुनी, [11]हस्त, [12]चित्रा, [13]स्वाति, [14]विशाखा, [15]अनुराधा, [16]ज्येष्ठा, [17]मूल, [18]पूर्वाषाढ़ा, [19]उत्तराषाढ़ा, [20]अभिजित्, [21]श्रवण [22]धनिष्ठा, [23]शतभिषा, [24]पूर्व भाद्रपदा, [25]उत्तर भाद्रपदा, [26]रेवति, [27]अश्विनी और [28]भरणी, ये उन नक्षत्रोंके नाम हैं ॥ २६-२८ ॥

दो, एक, तीन, तीन, तीन नौ, एक, नौ स्थानोंमें शून्य, चार, आठ, एक, तीन, सात, नौ, शून्य और एक, इन अंकोंके क्रमसे जो संख्या उत्पन्न हो उससे गुणित संख्यातरूप प्रतरांगुलोंका जगश्रेणीके वर्गमें भाग देनेपर जो लब्ध आवे उसे सातसे गुणा करनेपर सब नक्षत्रोंकी संख्या होती है ॥ २९-३० ॥

ज. श्रे$^2$. ÷ ( सं. प्र. अं. × १०९७३१८४०००००००००१९३३३१२ ) × ७.

एक एक चन्द्रके छयासठ हजार नौ सौ पचत्तर कोड़ाकोड़ी तारे होते हैं ॥ ३१ ॥

इस समय कालके वशसें ताराओंके नामोंका उपदेश नहीं है। इन सबके प्रमाणोंको कहते हैं ॥ ३२ ॥

---

१ द ब °सिरे°. २ ब अद्दउ. ३ द ब भरणीओ. ४ द ब °कमो.

दुगसत्तचउक्काइं एक्कारसठाणएसु सुण्णाइं । णवसत्तछद्दुगाइं अंकाण कमेण एदेणं ॥ ३३

संगुणिदेहिं संखेज्जरूवपदरंगुलेहिं भजिदव्वो । सेढीवग्गो तत्तो पणसत्तत्तियचउक्कट्ठा ॥ ३४

णवअट्ठपंचणवदुगअट्ठासत्तट्ठणवचउक्काणिं । अंकक्कमे गुणिदव्वो परिसंखा सव्वतारणं ॥ ३५

= ४९८७८२९५८९८४३७५
४ । ७ । २६७९०००००००००००४७२ ।

। संखा सम्मत्ता ।

गंतूणं सीदिजुदं अट्ठसया जोयणाणि चित्ताए । उवरिम्मि मंडलाइं चंदाणं होंति गयणम्मि ॥ ३६

। ८८० ।

उत्ताणावट्ठिदगोलगद्धसरिसाणि ससिमणिमयाणिं । ताणं पुह पुह बारससहस्ससिसिरयरमंदकिरणाणिं ॥ ३७

तेसु ट्ठिदपुढविजीवा जुत्ता उज्जोवकम्मउदएणं । जम्हा तम्हा ताणिं फुरंतसिसिरयरमंदकिरणाणिं ॥ ३८

---

दो, सात, चार, ग्यारह स्थानोंमें शून्य, नौ, सात, छह और दो, इन अंकोंके क्रमसे जो संख्या उत्पन्न हो उससे गुणित संख्यात रूप प्रतरांगुलोंका जगश्रेणीके वर्गमें भाग देनेपर जो लब्ध आवे उसको पांच, सात, तीन, चार, आठ, नौ, आठ, पांच, नौ, दो, आठ, सात, आठ, नौ और चार, इन अंकोंसे गुणा करनेपर सब ताराओंकी संख्या होती है ॥ ३३-३५ ॥

ज. श्रे². ÷ (सं. प्र. अं × २६७९०००००००००००४७२ )
× ४९८७८२९५८९८४३७५.

इस प्रकार संख्याका कथन समाप्त हुआ ।

चित्रा पृथिवीसे ऊपर आठसौ अस्सी योजन जाकर आकाशमें चन्द्रोंके मण्डल हैं ॥ ३६ ॥ ८८० ।

उत्तान अर्थात् ऊर्ध्वमुख रूपसे अवस्थित अर्ध गोलकके सदृश चन्द्रोंके मणिमय विमान हैं । उनकी पृथक् पृथक् अतिशय शीतल एवं मन्द किरणें बारह हजार प्रमाण हैं ॥ ३७ ॥

उनमें स्थित पृथिवी जीव चूंकि उद्योत नामकर्मके उदयसे संयुक्त हैं, इसीलिये वे प्रकाशमान अतिशय शीतल मन्द किरणोंसे संयुक्त होते हैं ॥ ३८ ॥

---

१ द ब गोलगद्ध.

एक्कट्ठियभागकदे जोयणए ताण होदि छप्पण्णा । उवरिमतलाण रुंदं दलिदद्धबहलं पि पत्तेक्कं ॥ ३९

। ५६/६१ । २८/६१ ।

एदाणं परिहीओ पुह पुह बे जोयणाणि अदिरेको । ताणिं अकिट्टिमाणिं अणाइणिहणाणि बिंबाणिं ॥ ४०

चउगोउरसंजुत्ता तडवेदी तेसु होदि पत्तेक्कं । तम्मज्झे वरवेदीसहिदं रायंगणं रम्मं ॥ ४१

रायंगणबहुमज्झे वररयणमयाणि दिव्वकूडाणिं । कूडेसु जिणपुराणिं वेदीचउतोरणजुदाइं ॥ ४२

ते सव्वे जिणणिलया मुत्ताहलकणयदामकमणिज्जा । वरवज्जकवाडजुदा दिव्वविदाणेहिं रेहंति ॥ ४३

दिप्पंतरयणदीवा अट्ठमहामंगलेहिं परिपुण्णा । वंदणमालाचामरकिंकिणियाजालसोहिल्ला ॥ ४४

एदेसुं णट्टसभा अभिसेयसभा विचित्तरयणमई । कीडणसाला विविहा ठाणट्ठाणेसु सोहंति ॥ ४५

मद्दलमुइंगपडहप्पहुदीहिं विविहदिव्वतूरेहिं । उवहिसरिच्छरवेहिं जिणगेहा णिच्चहलबोला ॥ ४६

---

एक योजनके इकसठ भाग करनेपर छप्पन भागप्रमाण उन चन्द्रविमानोंमेंसे प्रत्येकके उपरिम तलका विस्तार व इससे आधा बाहल्य है ॥ ३९ ॥ ५६/६१ । २८/६१ ।

इनकी परिधियां पृथक् पृथक् दो योजनसे कुछ अधिक हैं । वे विम्ब अकृत्रिम व अनादिनिधन हैं ॥ ४० ॥

उनमेंसे प्रत्येककी तटवेदी चार गोपुरोंसे संयुक्त होती है । उसके बीचमें उत्तम वेदी सहित रमणीय राजांगण होता है ॥ ४१ ॥

राजांगणके ठीक बीचमें उत्तम रत्नमय दिव्य कूट और उन कूटोंपर वेदी व चार तोरणोंसे संयुक्त जिनपुर होते हैं ॥ ४२ ॥

वे सब जिनभवन मोती व सुवर्णकी मालाओंसे रमणीय और उत्तम वज्रमय किवाड़ोंसे संयुक्त होते हुए दिव्य चन्दोबोंसे सुशोभित रहते हैं ॥ ४३ ॥

ये जिनभवन देदीप्यमान रत्नदीपकोंसे सहित, अष्ट महामंगल द्रव्योंसे परिपूर्ण और वन्दनमाला, चंवर व क्षुद्र घंटिकाओंके समूहसे शोभायमान होते हैं ॥ ४४ ॥

इन जिनभवनोंमें स्थान स्थानपर विचित्र रत्नोंसे निर्मित नाट्यसभा, अभिषेकसभा और विविध प्रकारकी क्रीड़ाशालायें सुशोभित होती हैं ॥ ४५ ॥

वे जिनभवन समुद्रके समान गम्भीर शब्द करनेवाले मर्दल, मृदंग और पटह आदि विविध प्रकारके दिव्य वादित्रोंसे नित्य शब्दायमान रहते हैं ॥ ४६ ॥

---

१ द ब दलदद्ध.

छत्तत्तयसिंहासणभामंडलचामरेहिं जुत्ताइं । जिणपडिमाओ तेसुं रयणमईओ विराजंति ॥ ४७

सिरिदेवी सुददेवी सव्वाण सणक्कुमारजक्खाणं[1] । रूवाणि मणहराणिं रेहंति जिणिंदपासेसुं ॥ ४८

जलगंधकुसुमतंदुलवरभक्खप्पदीवधूवफलपुण्णं । कुव्वंति ताण पुज्जं णिब्भरभत्तीए सव्वसुरा ॥ ४९

एदाणं कूडाणं समंतदो होंति चंदपासादा । समचउरस्सा दीहा णाणाविण्णासरमणिज्जा ॥ ५०

मरगयवण्णा केई केई कुंदेंदुहारहिमवण्णा । अण्णे सुवण्णवण्णा अवरे वि पवालणिहवण्णा ॥ ५१

उववादमंदिराइं अभिसेयपुराणि भूसणगिहाणिं । मेहुणकीडणसालाओ मंतअत्थाणसालाओ ॥ ५२

ते सव्वे पासादा वरपायारा विचित्तगोउरया । मणितोरणरमणिज्जा जुत्ता बहुचित्तभित्तीहिं[2] ॥ ५३

उववणपोक्खरणीहिं विराजमाणा विचित्तरूवाहिं । कणयमयविउलथंभा सयणासणपहुदिपुण्णाणिं ॥ ५४

सुद्धरसरूवगंधप्पासेहि णिरुवमेहिं सोक्खाणिं । देंति विविहाणि दिव्वा पासादा धूवगंधड्ढा ॥ ५५

उन जिनभवनोंमें तीन छत्र, सिंहासन, भामण्डल और चामरोंसे संयुक्त रत्नमयी जिनप्रतिमायें विराजमान हैं ॥ ४७ ॥

जिनेन्द्रप्रासादोंमें श्रीदेवी, श्रुतदेवी और सब सनत्कुमार यक्षोंकी मनोहर मूर्तियां शोभायमान होती हैं ॥ ४८ ॥

सब देव गाढ़ भक्तिसे जल, गन्ध, फूल, तन्दुल, उत्तम भक्ष्य ( नैवेद्य ), दीप, धूप और फलोंसे परिपूर्ण उनकी पूजा करते हैं ॥ ४९ ॥

इन कूटोंके चारों ओर समचतुष्कोण लंबे और नाना प्रकारके विन्यासमे रमणीय चन्द्रोंके प्रासाद होते हैं ॥ ५० ॥

इनमेंसे कितने ही प्रासाद मरकतवर्ण, कितने ही कुन्दपुष्प, चन्द्र, हार एवं वर्फ जैसे वर्णवाले; कोई सुवर्णके समान वर्णवाले और दूसरे मूंगेके सदृश वर्णसे सहित हैं ॥ ५१ ॥

इन भवनोंमें उपपादमन्दिर, अभिषेकपुर, भूषणगृह, मैथुनशाला, क्रीड़ाशाला, मंत्रशाला और आस्थानशालायें ( सभाभवन ) स्थित रहती हैं ॥ ५२ ॥

वे सब प्रासाद उत्तम कोटोंसे सहित, विचित्र गोपुरोंसे संयुक्त, मणिमय तोरणोंसे रमणीय, बहुत प्रकारके चित्रोंवाली दीवालोंसे युक्त, विचित्र रूपवाली उपवन-वापिकाओंसे विराजमान, सुवर्णमय विशाल खम्भोंसे सहित और शयनासन आदिसे परिपूर्ण हैं ॥ ५३–५४ ॥

ये दिव्य प्रासाद धूपके गन्धसे व्याप्त होते हुए अनुपम एवं शुद्ध रस, रूप, गन्ध और स्पर्शसे विविध प्रकारके सुखोंको देते हैं ॥ ५५ ॥

१ द रज्जाणं. २ द ब भित्तीओ.

सत्तट्ठप्पहुदीओ भूमीओ भूसिदाओ कूडेहिं । विप्फुरिदरयणकिरणावलीओ भवणेसु रेहंति ॥ ५६
तम्मंदिरमज्झेसुं चंदा सिंहासणासमारूढा । पत्तेक्कं चंदाणं चत्तारो अग्गमहिसीओ ॥ ५७
चंदाभसुसीमाओ पहंकरा¹ अच्चिमालिणी ताणं । पत्तेक्कं परिवारा चत्तारिसहस्सदेवीओ ॥ ५८
णियणियपरिवारसमं विक्किरियं दरिसियंति देवीओ । चंदाणं परिवारा अट्ठवियप्पा य पत्तेक्कं ॥ ५९
पडिइंदा सामाणियतणुरक्खा तह हवंति तिप्परिसा । सत्ताणीयपइण्णयअभियोगा किब्बिसा देवा ॥ ६०
सयलिंदाण पडिंदा एक्केक्का होंति ते वि आइच्चा । सामाणियतणुरक्खप्पहुदी संखेज्जपरिमाणा ॥ ६१
रायंगणबाहिरए परिवाराणं हवंति पासादा । विविहवररयणरइदा विचित्तविण्णासभूदीहिं ॥ ६२
सोलससहस्समेत्ता अभिजोगसुरा हवंति पत्तेक्कं । चंदाण पुरतलाइं विक्किरियासाविणो णिच्चं ॥ ६३

। १६००० ।

---

भवनोंमें कूटोंसे विभूषित और प्रकाशमान रत्न-किरण-पंक्तिसे संयुक्त सात आठ आदि भूमियां शोभायमान होती हैं ॥ ५६ ॥

इन मन्दिरोंके बीचमें चन्द्र सिंहासनोंपर विराजमान रहते हैं । उनमेंसे प्रत्येक चन्द्रके चार अग्रमहिषियां ( पट्ट देवियां ) होती हैं ॥ ५७ ॥

चन्द्राभा, सुसीमा, प्रभंकरा और अर्चिमालिनी, ये उन अग्रदेवियोंके नाम हैं । इनमेंसे प्रत्येककी चार हजार प्रमाण परिवार देवियां होती हैं ॥ ५८ ॥

अग्रदेवियां अपनी अपनी परिवार देवियोंके समान अर्थात् चार हजार रूपों प्रमाण विक्रिया दिखलाती हैं । प्रतीन्द्र, सामानिक, तनुरक्ष, तीनों पारिषद, सात अनीक, प्रकीर्णक, आभियोग्य और किल्विष, इस प्रकार प्रत्येक चन्द्रके परिवार देव आठ प्रकारके होते हैं ॥ ५९-६० ॥

सब इन्द्रोंके एक एक प्रतीन्द्र होते हैं । वे ( प्रतीन्द्र ) सूर्य ही हैं । सामानिक और तनुरक्ष प्रभृति देव संख्यात प्रमाण होते हैं ॥ ६१ ॥

राजांगणके बाहिर विविध प्रकारके उत्तम रत्नोंसे रचित और विचित्र विन्यासरूप विभूतिसे सहित परिवारदेवोंके प्रासाद होते हैं ॥ ६२ ॥

प्रत्येक इन्द्रके सोलह हजारप्रमाण आभियोग्य देव होते हैं जो नित्य ही विक्रिया धारण करते हुए चन्द्रोंके पुरतलोंको वहन करते हैं ॥ ६३ ॥ १६००० ।

---

१ द ब णहंकरा.

चउचउसहस्समेत्ता पुव्वादिदिसासु कुंदसंकासा । केसरिकरिवसहाणं जडिलतुरंगाण रूवधरा[1] ॥ ६४

चित्तोवरिमतलादो उवरिं गंतूण जोयणट्ठसए । दिणयरणयरतलाइं णिच्चं चेट्ठंति गयणम्मि ॥ ६५

। ८०० ।

उत्ताणावट्ठिदगोलयद्धसरिसाणि रविमणिमयाणिं । ताणं पुहु पुह बारससहस्सउण्हयरकिरणाणिं ॥ ६६

। १२००० ।

तेसु ठिदपुढविजीवा जुत्ता आदावकम्मउदएणं । जम्हा तम्हा ताणिं फुरंतउण्हयरकिरणाणिं ॥ ६७

इगिसट्ठिभागकदे जोयणए ताण होंति अडदालं । उवरिमतलाण रुंदं तलद्धबहलं पि पत्तेक्कं ॥ ६८

| ४८/६१ | २४/६१ |

एदाणं परिहीओ पुह पुह बे जोयणाणि अदिरेगा । ताणिं अकट्टिमाणिं अणाइणिहणाणि बिंबाणिं ॥ ६९

पत्तेक्कं तडवेदी चउगोउरदारसुंदरा ताणं । तम्मज्झे वरवेदीसहिदं रायंगणं होदि ॥ ७०

---

इनमेंसे सिंह, हाथी, बैल और जटा युक्त घोड़ोंके रूपको धारण करनेवाले तथा कुन्द-पुष्पके सदृश सफेद चार चार हजार प्रमाण देव क्रमसे पूर्वादिक दिशाओंमें चन्द्रबिम्बोंको वहन करते हैं ॥ ६४ ॥

चित्रा पृथिवीके उपरिम तलसे ऊपर आठ सौ योजन जाकर आकाशमें नित्य सूर्यनगरतल स्थित हैं ॥ ६५ ॥ ८०० ।

सूर्योंके मणिमय विम्ब ऊर्ध्व अवस्थित अर्ध गोलकके सदृश हैं । इनकी पृथक् पृथक् बारह हजारप्रमाण उष्णतर किरणें होती हैं ॥ ६६ ॥ १२००० ।

चूंकि उनमें स्थित पृथिवी जीव आताप नामकर्मके उदयसे संयुक्त होते हैं, इसीलिये वे प्रकाशमान उष्णतर किरणोंसे युक्त होते हैं ॥ ६७ ॥

एक योजनके इकसठ भाग करनेपर अड़तालीस भागप्रमाण उनमेंसे प्रत्येक सूर्यके बिम्बके उपरिम तलोंका विस्तार और तलोंसे आधा बाहल्य भी होता है ॥ ६८ ॥ $\frac{४८}{६१}$ । $\frac{२४}{६१}$ ।

इनकी परिधियां पृथक् पृथक् दो योजनसे अधिक होती हैं । वे सूर्यविम्ब अकृत्रिम एवं अनादिनिधन हैं ॥ ६९ ॥

उनमेंसे प्रत्येककी तटवेदी चार गोपुरद्वारोंसे सुन्दर होती है । उसके बीचमें उत्तम वेदीसे संयुक्त राजांगण होता है ॥ ७० ॥

---

१ द ब रूववरा. २ द ब गोलद्ध°. ३ द एक्करसट्ठिय, ब एक्करसतिय.

रायंगणस्स मज्झे वररयणमयाणि दिव्वकूडाणिं । तेसुं जिणपासादा चेट्ठंते सूरकंतमया ॥ ७१

एदाण मंदिराणं मयंकपुरकूडभवणसारिच्छं । सव्वं चिय वण्णणयं णिउणेहिं एत्थ वत्तव्वं ॥ ७२

तेसु जिणप्पडिमाओ पुव्वोदिदवण्णणप्पयाराओ । विविहच्चणदव्वेहिं ताओ पूजंति सव्वसुरा ॥ ७३

एदाणं कूडाणं होंति समंतेण सूरपासादा । ताणं पि वण्णणाओ ससिपासादेहिं सरिसाओ ॥ ७४

तण्णिलयाणं मज्झे दिवायरा दिव्वसिंघपीढेसुं । वरछत्तचमरजुत्ता चेट्ठंते दिव्वयरतेया ॥ ७५

जुदिसुदिपहंकराओ सूरपहाअच्चिमालिणीओ वि । पत्तेक्कं चत्तारो दुमणीणं अग्गदेवीओ ॥ ७६

देवीणं परिवारा पत्तेक्कं चउसहस्सदेवीओ । णियणियपरिवारसमं विक्किरियं ताओ गेण्हंति ॥ ७७

सामाणियतणुरक्खा तिप्परिसाओ पइण्णयाणीया । अभियोगा किब्बिसिया सत्तविहा सूरपरिवारा ॥ ७८

रायंगणबाहिरए परिवाराणं हुवंति पासादा । वररयणभूसिदाणं फुरंततेयाण सव्वाणं ॥ ७९

---

राजांगणके मध्यमें जो उत्तम रत्नमय दिव्य कूट होते हैं उनमें सूर्यकान्त मणिमय जिनभवन स्थित हैं ॥ ७१ ॥

निपुण पुरुषोंको इन मन्दिरोंका सम्पूर्ण वर्णन चन्द्रपुरोंके कूटोंपर स्थित जिनभवनोंके सदृश यहांपर भी करना चाहिये ॥ ७२ ॥

उनमें जो जिनप्रतिमायें विराजमान हैं उनके वर्णनका प्रकार पूर्वोक्त वर्णनके ही समान है । समस्त देव विविध प्रकारके पूजाद्रव्योंसे उन प्रतिमाओंकी पूजा करते हैं ॥ ७३ ॥

इन कूटोंके चारों तरफ जो सूर्यप्रासाद हैं उनका भी वर्णन चन्द्रप्रासादोंके सदृश है ॥ ७४ ॥

उन भवनोंके मध्यमें उत्तम छत्र-चँवरोंसे संयुक्त और अतिशय दिव्य तेजको धारण करनेवाले सूर्य दिव्य सिंहासनोंपर स्थित होते हैं ॥ ७५ ॥

द्युतिश्रुति, प्रभंकरा, सूर्यप्रभा और अर्चिमालिनी, ये चार प्रत्येक सूर्यकी अग्रदेवियां होती हैं ॥ ७६ ॥

इनमेंसे प्रत्येक अग्रदेवीकी चार हजार परिवार-देवियां होती हैं । वे अपने अपने परिवारके समान अर्थात् चार हजार रूपोंकी विक्रिया ग्रहण करती हैं ॥ ७७ ॥

सामानिक, तनुरक्ष, तीनों पारिषद, प्रकीर्णक, अनीक, आभियोग्य और किल्विषिक, इस प्रकार सूर्योंके सात प्रकार परिवार देव होते हैं ॥ ७८ ॥

राजांगणके बाहिर उत्तम रत्नोंसे विभूषित और प्रकाशमान तेजको धारण करनेवाले समस्त परिवार-देवोंके प्रासाद होते हैं ॥ ७९ ॥

सोलससहस्समेत्ता अभिजोगसुरा हवंति पत्तेक्कं । दिणयरणयरतलाइं विक्किरियाहारिणो[1] णिच्चं ॥ ८०

१६००० ।

ते पुव्वादिदिसासुं केसरिकरिवसहजडिलहयरूवा । चउचउसहस्समेत्ता कंचणवण्णा विराजंते ॥ ८१

चित्तोवरिमतलादो गंतूणं जोयणाणि अट्ठसए । अडसीदिजुदे गहगणपुरीओ दोगुणिदछक्कबहलम्मि ॥ ८२

८८८ । १२ ।

चित्तोवरिमतलादो पुव्वोदिदजोयणाणि गंतूणं । तासु बुहणयरीओ णिच्चं चेट्ठंति गयणम्मि ॥ ८३

एदाओ सव्वाओ कणयमईओ य मंदकिरणाओ । उत्ताणावट्ठिदगोलयद्धसरिसाओ णिच्चाओ ॥ ८४

उवरिमतलाण रुंदं कोसस्सद्धं तदद्धबहलत्तं । परिही दिवड्ढकोसो सविसेसा ताण पत्तेक्कं ॥ ८५

एक्केक्काए पुरीए तडवेदी पुव्ववण्णणा होदि । तम्मज्झे वरवेदीजुत्तं रायंगणं रम्मं ॥ ८६

---

प्रत्येक सूर्यके सोलह हजार प्रमाण आभियोग्य देव होते हैं जो नित्य ही विक्रिया करके सूर्यनगरतलोंको ले जाते हैं ॥ ८० ॥ १६००० ।

सिंह, हाथी, बैल और जटायुक्त घोड़ेके रूपको धारण करनेवाले तथा सुवर्णके समान वर्णसे संयुक्त वे आभियोग्य देव क्रमसे पूर्वादिक दिशाओंमें चार चार हजार प्रमाण विराजमान होते हैं ॥ ८१ ॥

चित्रा पृथिवीके उपरिम तलसे आठ सौ अठासी योजन ऊपर जाकर दुगुणित छह अर्थात् बारह योजनमात्र बाहल्यमें ग्रहसमूहकी नगरियां हैं ॥ ८२ ॥ ८८८ । १२ ।

उनमेंसे चित्रा पृथिवीके उपरिमतलसे पूर्वोक्त आठसौ अठासी योजन ऊपर जाकर आकाशमें बुधकी नगरियां नित्य स्थित हैं ॥ ८३ ॥

ये सब नगरियां सुवर्णमयी, मन्द किरणोंसे संयुक्त, नित्य और ऊर्ध्व अवस्थित अर्ध गोलकके सदृश हैं ॥ ८४ ॥

उनमेंसे प्रत्येकके उपरिम तलका विस्तार आध कोश, बाहल्य इससे आधा, और परिधि ड़ेढ कोशसे अधिक होती है ॥ ८५ ॥

हर एक पुरीकी तटवेदी पूर्वोक्त वर्णनासे युक्त होती है । उसके बीचमें उत्तम वेदीसे संयुक्त रमणीय राजांगण स्थित रहता है ॥ ८६ ॥

---

१ द ब °कारिणो.

तम्मज्झे वरकूडा हुवंति तेसुं जिणिंदपासादा । कूडाण समंतेणं बुहणिलया पुव्वसरिसवण्णणया ॥ ८७

दोद्दो सहस्समेत्ता अभियोगा हरिकरिंदवसहहया । पुव्वादिसु पत्तेक्कं कणयणिहा बुहपुराणि धारंति ॥ ८८

चित्तोवरिमतलादो णवऊणियणवसयाणि जोयणए । गंतूण णहे उवरिं सुक्काण पुराणि चेट्ठंति ॥ ८९

८९१ ।

ताणं णयरतलाणं पणसयदुसहस्समेत्तकिरणाणिं । उत्ताणगोलयद्धोवमाणि वररुप्पमइयाणिं ॥ ९०

२५०० ।

उवरिमतलविक्खंभो कोसपमाणं तदद्धबहलत्तं । ताणं अकिट्टिमाणं खचिदाणं विविहरयणेहिं ॥ ९१

को १ । को $\frac{1}{2}$ ।

पुह पुह ताणं परिही तिकोसमेत्ता हुवेदि सविसेसा । सेसाओ वण्णणाओ बुहणयराणं सरिच्छाओ ॥ ९२

चित्तोवरिमतलादो छक्कोणियणवसएण जोयणए । गंतूण णहे उवरिं चेट्ठंति गुरूण णयराणिं ॥ ९३

८९४ ।

---

राजांगणके मध्यमें उत्तम कूट और उन कूटोंपर जिनेन्द्रप्रासाद होते हैं । कूटोंके चारों ओर पूर्व भवनोंके समान वर्णनवाले बुधके भवन हैं ॥ ८७ ॥

बुधके सिंह, हाथी, बैल एवं घोड़ेके रूपको धारण करनेवाले और सुवर्ण जैसे वर्णसे संयुक्त दो दो हजार मात्र आभियोग्य देव क्रमसे पूर्वादिक दिशाओंमेंसे प्रत्येकमें बुधोंके पुरोंको धारण करते हैं ॥ ८८ ॥

चित्रा पृथिवीके उपरिम तलसे नौ कम नौ सौ योजन ऊपर जाकर आकाशमें शुक्रोंके पुर स्थित हैं ॥ ८९ ॥ ८९१ ।

ऊर्ध्व अवस्थित गोलकार्धके सदृश और उत्तम चांदीसे निर्मित उन नगरतलोंकी दो हजार पांचसौ किरणें होती हैं ॥ ९० ॥ २५०० ।

विविध प्रकारके रत्नोंसे खचित उन अकृत्रिम पुरोंके उपरिम तलका विस्तार एक कोश-प्रमाण और इससे आधा बाहल्य है ॥ ९१ ॥ को. १ । को. $\frac{1}{2}$ ।

उनकी परिधि पृथक् पृथक् तीन कोशमात्रसे अधिक है । इन नगरोंका बाकी सब वर्णन बुधनगरोंके सदृश है ॥ ९२ ॥

चित्रा पृथिवीके उपरिम तलसे छह कम नौ सौ योजन ऊपर जाकर आकाशमें गुरुओंके ( बृहस्पतिके ) नगर स्थित हैं ॥ ९३ ॥ ८९४ ।

ताणं णयरतलाणिं फलिहमयाणिं सुमंदकिरणाणिं। उत्ताणगोलगद्धोवमाणि णिच्चसहावाणिं ॥ ९४

उवरिमतलविक्खंभा ताणं कोसस्स परिमभागा य। सेसा हि वण्णणाओ सुक्कपुराणं सरिच्छाओ ॥ ९५

चित्तोवरिमतलादो तियऊणियणवसयाणि जोयणए। गंतूण उवरि गयणे मंगलणयराणि चेट्ठंति ॥ ९६

८९७।

ताणिं णयरतलाणिं रुहिरारुणपउमरायमइयाणिं। उत्ताणगोलगद्धोवमाणि सव्वाणि मंदकिरणाणिं ॥ ९७

उवरिमतलविक्खंभो कोसस्सद्धं तदद्धबहलत्तं[2]। सेसाओ वण्णणाओ ताणं पुव्वुत्तसरिसाओ ॥ ९८

चित्तोवरिमतलादो गंतूणं णवसयाणि जोयणए। उवरि सुवण्णमयाइं सणिणयराणिं णहे होंति ॥ ९९

९००।

उवरिमतलविक्खंभा[3] कोसद्धं होंति ताण पत्तेक्कं। सेसाओ वण्णणाओ पुव्वपुराणं सरिच्छाओ ॥ १०० ॥

अवसेसाण गहाणं णयरीओ उवरि चित्तभूमीओ। गंतूण बुहसणीणं विच्चाले होंति णिच्चाओ ॥ १०१ ॥

---

उन गुरुओंके नगरतल स्फटिकमणिसे निर्मित, सुन्दर मन्द किरणोंसे संयुक्त, ऊर्ध्वमुख स्थित गोलकार्धके सदृश और नित्य-स्वभाववाले हैं ॥ ९४ ॥

उनके उपरिम तलका विस्तार कोशके बहुभाग अर्थात् कुछ कम एक कोश प्रमाण है। उनका शेष वर्णन शुक्रपुरोंके सदृश है ॥ ९५ ॥

चित्रा पृथिवीके उपरिम तलसे तीन कम नौ सौ योजन ऊपर जाकर आकाशमें मंगल-नगर स्थित हैं ॥ ९६ ॥ ८९७।

ये सब नगरतल खूनके समान लाल वर्णवाले पद्मरागमणियोंसे निर्मित, ऊर्ध्वमुखस्थित गोलकार्धके सदृश और मन्द किरणोंसे संयुक्त होते हैं ॥ ९७ ॥

उनके उपरिम तलका विस्तार आधा कोश व बाहल्य इससे आधा है। इनका शेष वर्णन पूर्वोक्त नगरोंके सदृश है ॥ ९८ ॥

चित्रा पृथिवीके उपरिम तलसे नौसौ योजन ऊपर जाकर आकाशमें शनियोंके सुवर्णमय नगर हैं ॥ ९९ ॥ ९०० ।

उनमेंसे प्रत्येकके उपरिम तलका विस्तार आध कोशमात्र है। इनका शेष वर्णन पूर्व नगरोंके सदृश है ॥ १०० ॥

अवशिष्ट ग्रहोंकी नित्य नगरियां चित्रा पृथिवीके ऊपर जाकर बुध और शनियोंके अन्तरालमें हैं ॥ १०१ ॥

---

१ ब णयरि°. २ द बहलद्धं. ३ द ब विक्खंभो.

ताणि णयरतलाणि जहजोग्गुद्दिट्ठवासबहलाणिं । उत्ताणगोलगद्धोवमाणि बहुरयणमइयाणिं ॥ १०२ ॥

सेसाओ वण्णणाओ पुव्विल्लपुराण होंति सरिसाओ । किं पारेमि भणेदुं[1] जीहाए एक्कमेत्ताए ॥ १०३ ॥

अट्ठसयजोयणाणिं चउसीदिजुदाणि उवरि चित्तादो । गंतूण गयणमग्गे हुवंति णक्खत्तणयराणिं ॥ १०४ ॥

८८४ ।

ताणिं णयरितलाणिं बहुरयणमयाणि मंदकिरणाणिं । उत्ताणगोलगद्धोवमाणि रम्माणि रेहंति ॥ १०५ ॥

उवरिमतलवित्थारो ताणं कोसो तदद्धबहलाणिं । सेसाओ वण्णणाओ दिणयरणयराण सरिसाओ ॥ १०६

णवरि विसेसो देवा अभियोगा सीहहत्थिवसहस्सा । ते एक्केक्कसहस्सा पुव्वदिसासु ताणि धारंति ॥ १०७

णउदिजुदसत्तजोयणसदाणि गंतूण उवरि चित्तादो । गयणयले ताराणं पुराणि बहले दहुत्तरसदम्मि ॥ १०८

ताणं पुराणि णाणावररयणमयाणि मंदकिरणाणिं । उत्ताणगोलगद्धोवमाणि पासाद दोसहसदंडा (?) ॥ १०९

२००० । (?)

ये नगरतल यथायोग्य कहे हुए विस्तार व बाहल्यसे सहित, ऊर्ध्वमुख गोलकार्धके सदृश, और बहुतसे रत्नोंसे रचित हैं ॥ १०२ ॥

इनका शेष वर्णन पूर्वोक्त पुरोंके सदृश है । एकमात्र जिह्वासे इनका विशेष कथन करते हुए क्या पार पा सकता हूं ? ॥ १०३ ॥

चित्रा पृथिवीसे आठसौ चौरासी योजन ऊपर जाकर आकाशमार्गमें नक्षत्रोंके नगर हैं ॥ १०४ ॥ ८८४ ।

वे सब रमणीय नगरतल बहुतसे रत्नोंसे निर्मित, मन्द किरणोंसे संयुक्त, और ऊर्ध्वमुख गोलकार्धके सदृश होते हुए विराजमान होते हैं ॥ १०५ ॥

उनके उपरिम तलका विस्तार एक कोश और बाहल्य इससे आधा है । इनका शेष वर्णन सूर्यनगरोंके सदृश है ॥ १०६ ॥

इतना विशेष है कि सिंह, हाथी, बैल एवं घोड़ेके आकारको धारण करनेवाले जो चार हजार आभियोग्य देव हैं वे एक एक हजार प्रमाण क्रमसे पूर्वादिक दिशाओंमें उन नगरोंको धारण किया करते हैं ॥ १०७ ॥

चित्रा पृथिवीसे सात सौ नब्बै योजन ऊपर जाकर आकाशतलमें एकसौ दश योजनमात्र बाहल्यमें ताराओंके नगर हैं ॥ १०८ ॥

उन ताराओंके पुर नाना प्रकारके उत्तम रत्नोंसे निर्मित, मन्द किरणोंसे संयुक्त और ऊर्ध्वमुख गोलकार्धके सदृश हैं । इनमें स्थित प्रासाद............( ? ) ॥ १०९ ॥

२००० । ( ? )

१ द ब पावेदि भणामो.

वरअवरमज्झिमाणिं तिवियप्पाणिं हुवंति एदाणिं । उवरिमतलविक्खंभा जेट्ठाणं दोसहस्सदंडाणिं ॥ ११०

२००० ।

पंचसयाणि धणूणिं तव्विक्खंभो हुवेदि अवराणं । तिदुगुणिदावरमाणं मज्झिमयाणं दुठाणेसुं ॥ १११

५०० । १००० । १५०० ।

तेरिच्छमंतरालं जहण्णताराण कोससत्तंसो । जोयणया पंचासा मज्झिमए सहस्समुक्कस्से ॥ ११२

को $\frac{1}{7}$ जो ५० । १००० ।

सेसाओ वण्णणाओ पुव्वपुराणं हुवंति सरिसाणिं । एत्तो गुरूवइट्ठं पुरपरिमाणं परूवेमो ॥ ११३

। विण्णासं समत्तं[1] ।

णियणियरासिपमाणं एदाणं[2] जं मयंकपहुदीणं[3] । णियणियणयरपमाणं तेत्तियमेत्तं च कूडजिणभवणं ॥ ११४

जोइग्गणणयरीणं[4] सव्वाणं रुंदमाणसारिच्छं । बहलत्तं मण्णंते लोगविभायस्स आइरिया ॥ ११५

। परिमाणं सम्मत्तं । पाठान्तरम् ।

---

ये उत्कृष्ट, जघन्य और मध्यम भेदसे तीन प्रकार होते हैं । उनमेंसे उत्कृष्ट नगरोंके उपरिम तलका विस्तार दो हजार धनुषमात्र है ॥ ११० ॥ २००० ।

जघन्य नगरोंका वह विस्तार पांचसौ धनुषप्रमाण है । इस जघन्य प्रमाणको तीन और दोसे गुणा करनेपर क्रमसे दो स्थानोंमें मध्यम नगरोंका विस्तार होता है ॥ १११ ॥

५०० । १००० । १५०० ।

जघन्य ताराओंका तिरछा अन्तराल एक कोशका सातवां भाग, मध्यम ताराओंका पचास योजन, और उत्कृष्ट ताराओंका एक हजार योजनप्रमाण है ॥ ११२ ॥

को. $\frac{1}{7}$ । यो. ५० । १००० ।

इनका शेष वर्णन पूर्व पुरोंके सदृश है । अब यहांसे आगे गुरूपदिष्ट पुरोंके प्रमाणको कहते हैं ॥ ११३ ॥

इस प्रकार विन्यासका कथन समाप्त हुआ ।

इन चन्द्रादिकोंकी निज निज राशिका जो प्रमाण है उतना ही अपने अपने नगरों, कूटों और जिनभवनोंका प्रमाण है ॥ ११४ ॥

' लोकविभाग ' के आचार्य समस्त ज्योतिर्गणोंकी नगरियोंके विस्तारप्रमाणके सदृश ही उनके बाहल्यको भी मानते हैं ॥ ११५ ॥ पाठान्तर ।

परिमाणका कथन समाप्त हुआ ।

---

१ द ब सम्मत्ता. २ द ब पण्हाणं. ३ द °जम्हयंक, ब जमयंक. ४ द ब जोइढण°.

चरबिंबा मणुवाणं खेत्ते तस्सिं च जंबुदीवम्मि । दोण्णि मियंका ताणं एक्कं चिय होदि चारमही ॥ ११६

पंचसयजोयणाणिं दसुत्तराइं हुवेदि विक्खंभो[1] । ससहरचारमहीए दिणयरबिंबादिरित्ताणिं ॥ ११७

५१० | ४८/६१ |

वीसूणबेसयाणिं जंबूदीवे चरंति सीदकरा । रविमंडलाधियाणिं तीसुत्तरतियसयाणि लवणम्मि ॥ ११८

पण्णरससससहराणं वीथीओ होंति चारखेत्तम्मि । मंडलसमरुंदाओ तदद्धबहलाओ पत्तेक्कं ॥ ११९

५६/६१ | २८/६१ |

सट्ठिजुदं तिसयाणिं मंदररुंदं च जंबुविक्खंभे । सोधिय दलिदे लद्धं चंदादिमहीहिं मंदरंतरयं ॥ १२०

चउदालसहस्साणिं वीसुत्तरअडसयाणि मंदरदो । गच्छिय सव्वब्भंतरवीही[2] इंदूण परिमाणं ॥ १२१

४४८२० ।

---

चर अर्थात् गमनशील बिम्ब मनुष्यक्षेत्रमें ही हैं, मनुष्यक्षेत्रके भीतर भी जम्बूद्वीपमें जो दो चन्द्र हैं उनकी संचार-भूमि एक ही है ॥ ११६ ॥

चन्द्रकी संचार-भूमिका विस्तार सूर्य-बिम्बसे अतिरिक्त अर्थात् एक योजनके इकसठ भागोंमेंसे अड़तालीस भाग अधिक पांचसौ दश योजनमात्र है ॥ ११७ ॥ यो. ५१० $\frac{४८}{६१}$ ।

चन्द्रमा बीस कम दोसौ योजन जम्बूद्वीपमें और सूर्यमण्डलसे अधिक तीनसौ तीस योजनप्रमाण लवणसमुद्रमें संचार करते हैं ॥ ११८ ॥

चन्द्रोंके चारक्षेत्रमें जो पन्द्रह गलियां हैं उनमेंसे प्रत्येकका विस्तार चन्द्रमण्डलके बराबर एक योजनके इकसठ भागोंमेंसे छप्पन भागप्रमाण और बाहल्य इससे आधा है ॥११९॥

$\frac{५६}{६१}$ । $\frac{२८}{६१}$ ।

जम्बूद्वीपके विस्तारमेंसे तीनसौ साठ योजन ( दोनों ओरका चार-क्षेत्र ) और मन्दर पर्वतके विस्तारको कम करके शेषको आधा करनेपर जो लब्ध आवे उतना चन्द्रकी आदि चारपृथिवीसे मन्दर पर्वतका अन्तर है ॥ १२० ॥

मन्दर पर्वतसे चलकर चवालीस हजार आठसौ बीस योजन चन्द्रोंकी सर्वाभ्यन्तर वीथीका प्रमाण है । अर्थात् मन्दराचल और चन्द्रकी अभ्यन्तर गलीके बीच उपर्युक्त योजनों प्रमाण अन्तराल हैं ॥ १२१ ॥

उदाहरण— जं. द्वी. का वि. यो. १००००० − ३६० = ९९६४०; ९९६४० − १०००० ( मन्दरविष्कम्भ ) = ८९६४०; ८९६४० ÷ २ = ४४८२० अन्तरप्रमाण ।

---

१ द ब विक्खंभा. २ गच्छेय सव्भंतरवीही.

एक्कसट्ठीए गुणिदा पंचसया जोयणाणि दसजुत्ता । ते अडदालविमिस्सा धुवरासी णाम चारमही ॥ १२२

एक्कत्तीससहस्सा अट्ठावण्णुत्तरं सदं तह य । इगिसट्ठीए भजिदे धुवरासिपमाणमुद्दिट्ठं ॥ १२३

$\frac{३११५८}{६१}$

पण्णरसेहिं गुणिदं हिमकरबिंबप्पमाणमवणिज्जं । धुवरासीदो सेसं विच्चालं सयलवीहीणं ॥ १२४

$\frac{३०३१८}{६१}$

तं चोद्दसपविहत्तं हुवेदि एक्केक्कवीहिविच्चालं । पणुतीसजोयणाणिं अदिरेकं तस्स परिमाणं ॥ १२५

अदिरेकस्स पमाणं चोद्दसमदिरित्तबिण्णिसदमंसा । सत्तावीसब्भहिया चत्तारि सया हुवे हारो ॥ १२६

३५ $\frac{२१४}{४२७}$

पांच सौ दश योजनोंको इकसठसे गुणा करनेपर जो संख्या प्राप्त हो उसमें वे अड़तालीस भाग और मिला देनेपर ध्रुवराशि नामक चार-महीका विस्तार होता है ॥ १२२ ॥

उदाहरण— ५१० × ६१ = ३१११०; ३१११० + ४८ = ३११५८ = $\frac{३११५८}{६१}$ ध्रु. रा. चार मही ।

इकतीस हजार एक सौ अट्ठावनमें इकसठका भाग देनेपर जो लब्ध आवे उतना ध्रुवराशिका प्रमाण कहा गया है ॥ १२३ ॥ $\frac{३११५८}{६१}$ ।

चन्द्रबिम्बके प्रमाणको पन्द्रहसे गुणा करनेपर जो कुछ प्राप्त हो उसे ध्रुवराशिमेंसे कमकर देनेपर शेष सम्पूर्ण गलियोंका अन्तरालप्रमाण होता है ॥ १२४ ॥

चन्द्रबिम्बका प्रमाण $\frac{५६}{६१}$ × १५ = $\frac{८४०}{६१}$; ध्रुवराशि $\frac{३११५८}{६१}$ − $\frac{८४०}{६१}$ = $\frac{३०३१८}{६१}$ कुल वीथी अन्तराल ।

इसमें चौदहका भाग देनेपर एक एक वीथीके अन्तरालका प्रमाण होता है । यह प्रमाण पैंतीस योजनोंसे अधिक है । इस अधिकताका जो प्रमाण है उसमें दो सौ चौदह अंश और चार सौ सत्ताईस भागहार है, अर्थात् वह प्रमाण एक योजनके चार सौ सत्ताईस भागोंमेंसे दो सौ चौदह भाग अधिक है ॥ १२५–१२६ ॥

उदाहरण— समस्त वीथियोंका अन्तराल $\frac{३०३१८}{६१}$; $\frac{३०३१८}{६१}$ ÷ १४ (= $\frac{८५४}{६१}$) = ३५$\frac{४२८}{८५४}$ = ३५$\frac{२१४}{४२७}$ प्रत्येक वीथीका अन्तराल प्रमाण ।

**पढमपहादो चंदा बाहिरमग्गस्स गमणकालम्मि । वीहिं पडि मेलिज्जं विच्चालं बिंबसंजुत्तं ॥ १२७**

$$३६ \frac{१७९}{४२७}$$

**चउदालसहस्सा अडसयाणि छप्पण्णजोयणा अधिया । उणसीदिजुदसदंसा बिदियद्धगदेंदुमेरुविच्चालं ॥**

$$४४८५६ \frac{१७९}{४२७}$$

**चउदालसहस्सा अडसयाणि बाणउदि जोयणा भागा । अडवण्णुत्तरतिसया तदियद्धगदेंदुमंदरपमाणं ॥ १२९**

$$४४८९२ \frac{३५८}{४२७}$$

**चउदालसहस्सा णवसयाणि उणतीस जोयणा भागा । दसजुत्तसदं विच्चं चउत्थपहगदहिमंसुमेरूणं ॥ १३०**

$$४४९२९ \frac{११०}{४२७}$$

---

चन्द्रोंके प्रथम वीथीसे द्वितीयादि बाह्य वीथियोंकी ओर जाते समय प्रत्येक वीथीके प्रति बिम्बसंयुक्त अन्तरालको मिलाना चाहिये ॥ १२७ ॥

प्रत्येक वीथीका अन्तर $३५\frac{२१४}{४२७} + \frac{३९२}{४२७}$ ( $= \frac{५६}{६१}$ बिम्बविस्तार ) $= ३५\frac{६०६}{४२७} = ३६\frac{१७९}{४२७}$ बिम्बसंयुक्त अन्तराल प्रमाण ।

द्वितीय अध्व अर्थात् गलीको प्राप्त हुए चन्द्रमाका मेरु पर्वतसे चवालीस हजार आठ सौ छप्पन योजन और एक योजनके चार सौ सत्ताईस भागोंमेंसे एक सौ उन्यासी भागप्रमाण अन्तर है ॥ १२८ ॥

प्रथम वीथी और मेरुका अन्तर $४४८२० + ३६\frac{१७९}{४२७} = ४४८५६\frac{१७९}{४२७}$ मेरु और द्वितीय वीथीके मध्यका अन्तर ।

तृतीय गलीको प्राप्त हुए चन्द्र और मेरुपर्वतके बीचमें चवालीस हजार आठ सौ बानबै योजन और तीन सौ अट्ठावन भाग अधिक अन्तरप्रमाण है ॥ १२९ ॥

$$४४८५६\frac{१७९}{४२७} + ३६\frac{१७९}{४२७} = ४४८९२\frac{३५८}{४२७} ।$$

चतुर्थ पथको प्राप्त हुए चन्द्रमा और मेरुके मध्य चवालीस हजार नौ सौ उनतीस योजन और एक सौ दश भागमात्र अधिक अन्तर है ॥ १३० ॥

$$४४८९२\frac{३५८}{४२७} + ३६\frac{१७९}{४२७} = ४४९२९\frac{११०}{४२७}$$

चउदालसहस्सा णवसयाणि पण्णट्ठि जोयणा भागा । दोण्णि सया उणणउदी पंचमपहइंदुमंदरपमाणं ॥१३१

४४९६५ | २८९/४२७ |

पणदालसहस्सा बेजोयणजुत्ता कलाओ इगिदालं । छट्ठपहट्ठिदहिमकरचामीयरसेलविच्चालं ॥ १३२

४५००२ | ४१/४२७ |

पणदालसहस्सा जोयणाणि अडतीस दुसयवीसंसा । सत्तमवीहिगदं सीदमयूखमेरूणं विच्चालं ॥ १३३

४५०३८ | २२०/४२७ |

पणदालसहस्सा चउहत्तरिअधिया कलाओ तिण्णिसया । णवणवदी विच्चालं अट्ठमवीहीगदिंदुमेरूणं ॥१३४

४५०७४ | ३९९/४२७ |

पणदालसहस्सा सयमेक्कारसजोयणाणि कलाण सयं । इगिवण्णा विच्चालं णवमपहे चंदमेरूणं ॥ १३५

४५१११ | १५१/४२७ |

---

पंचम पथको प्राप्त चन्द्रका मेरु पर्वतसे चवालीस हजार नौ सौ पैंसठ योजन और दो सौ नवासी भागप्रमाण अन्तर है ॥ १३१ ॥

$४४९२९\frac{११०}{४२७} + ३६\frac{१७९}{४२७} = ४४९६५\frac{२८९}{४२७}$ ।

छठे पथमें स्थित चन्द्र और सुवर्णशैल ( मेरु ) के मध्यमें पैंतालीस हजार दो योजन और इकतालीस कलाप्रमाण अन्तर है ॥ १३२ ॥

$४४९६५\frac{२८९}{४२७} + ३६\frac{१७९}{४२७} = ४५००२\frac{४१}{४२७}$ ।

सातवीं गलीको प्राप्त चन्द्र और मेरुके मध्यमें पैंतालीस हजार अड़तीस योजन और दो सौ बीस भाग अधिक अन्तर है ॥ १३३ ॥

$४५००२\frac{४१}{४२७} + ३६\frac{१७९}{४२७} = ४५०३८\frac{२२०}{४२७}$ ।

आठवीं गलीको प्राप्त चन्द्र और मेरुके बीचमें पैंतालीस हजार चौहत्तर योजन और तीन सौ निन्यानबे कला अधिक अन्तर है ॥ १३४ ॥

$४५०३८\frac{२२०}{४२७} + ३६\frac{१७९}{४२७} = ४५०७४\frac{३९९}{४२७}$ ।

नौवें पथमें चन्द्र और मेरुके मध्यमें पैंतालीस हजार एक सौ ग्यारह योजन और एक सौ इक्यावन कलामात्र अन्तराल है ॥ १३५ ॥

$४५०७४\frac{३९९}{४२७} + ३६\frac{१७९}{४२७} = ४५१११\frac{१५१}{४२७}$ ।

णव अभिजिप्पहुदीणिं[1] सादी पुव्वाओ उत्तराओ वि । इय बारस रिक्खाणिं चंदस्स चरंति पढमपहे ॥ ४६०

तदिए पुणव्वसू मघ सत्तमए रोहिणी य चित्ताओ । छट्ठम्मि कित्तियाओ तह य विसाहाओ अट्ठमए ॥

दसमे अणुराहाओ जेट्ठा एक्कारसम्मि पण्णरसे । हत्थो मूलादितियं मिगसिरदुगपुस्सअसिलेसा ॥ ४६२

ताराओ कित्तियादिसु छप्पंचतियेक्कछक्कतियछक्का । चउदुगदुगपंचेक्का एक्कचउछतिणवचउक्का य ॥

चउतियतियपंचा तह एक्कारसजुदं सयं दुगदुगाणिं । बत्तीस पंच तिण्णि य कमेण णिद्दिट्ठसंखाओ ॥ ४६४

६ । ५ । ३ । १ । ६ । ३ । ६ । ४ । २ । २ । ५ । १ । १ । ४ । ६ । ३ । ९ । ४ । ४ । ३ । ३ । ५ । १११ । २ । २ । ३२ । ५ । ३ ।

वीयणयसयलउद्धी कुरंगसिरदीवतोरणाणं च । आदववारणवम्मियगोमुत्तं सरजुगाणं च ॥ ४६५

हत्थुप्पलदीवाणं अधियरणं हारवीणसिंगा य । विच्छुवदुक्कयवावी केसरिगयसीस आयारा ॥ ४६६

मुरयं पतंतपक्खी सेणा गयपुव्वअवरगत्ता य । णावा हयसिरसरिसा णं[2] चुल्ली कित्तियादीणं ॥ ४६७

अभिजित् आदि नौ, स्वाति, पूर्वा फाल्गुनी और उत्तरा फाल्गुनी ये बारह नक्षत्र चन्द्रके प्रथम मार्गमें संचार करते हैं ॥ ४६० ॥

चन्द्रके तृतीय पथमें पुनर्वसु और मघा, सातवेंमें रोहिणी और चित्रा, छठेमें कृत्तिका तथा आठवेंमें विशाखा नक्षत्र संचार करता है ॥ ४६१ ॥

दशवेंमें अनुराधा, ग्यारहवेंमें ज्येष्ठा तथा पन्द्रहवें मार्गमें हस्त, मूलादिक तीन ( मूल, पूर्वाषाढा, उत्तराषाढ़ा ), मृगशीर्षा, आर्द्रा, पुष्य और आश्लेषा, ये आठ नक्षत्र संचार करते हैं ॥ ४६२ ॥

छह, पांच, तीन, एक, छह, तीन, छह, चार, दो, दो, पांच, एक, एक, चार, छह, तीन, नौ, चार, चार, तीन, तीन, पांच, एक सौ ग्यारह, दो, दो, बत्तीस, पांच और तीन, यह क्रमसे उन कृत्तिकादिक नक्षत्रोंके ताराओंकी संख्या निर्दिष्टकी गई है ॥ ४६३-४६४ ॥

६, ५, ३, १, ६, ३, ६, ४, २, २, ५, १, १, ४, ६, ३, ९, ४, ४, ३, ३, ५, १११, २, २, ३२, ५, ३ ।

बीजना,[1], गाड़ीकी उद्धिका[2], हिरणका शिर[3], दीप[4], तोरण[5], आतपवारण[6] ( छत्र ), वल्मीक[7], ( चींटी आदिसे किया गया मिट्टीका पुंजविशेष ), गोमूत्र[8], सरयुग[9], हस्त[10], उत्पल[11], दीप[12], अधिकरण[13], हार[14], वीणा[15], सींग[16], विच्छु[17], दुष्कृतवापी[18], सिंहका शिर[19], हाथीका शिर[20], मुरज[21], पतत्पक्षी[22], सेना[23], हाथीका पूर्व शरीर[24], हाथीका अपर शरीर[25], नौका[26], घोड़ेका शिर[27] और चूल्हा[28], इनके समान क्रमसे उन कृत्तिकादिक नक्षत्रोंके ताराओंका आकार है ॥ ४६५-४६७ ॥

१ द ब पहुदीणं. २ द ब हयं ससीसापासाणं.

णियताराणं संखा सव्वाणं ठाविदूण रिक्खाणं । पत्तेक्कं गुणिदव्वं एक्करससदेहि एक्करसे ॥ ४६८

१११११ ।

होंति परिवारतारा मूलंमिस्साओ सयलताराओ । तिविहाइं रिक्खाइं मज्झिमवरअवरभेदेहिं ॥ ४६९

६६६६ । ५५५५ । ३३३३ । ११११ । ६६६६ । ३३३३ । ६६६६ । ४४४४ । २२२२ । २२२२ । ५५५५ । ११११ । ११११ । ४४४४ । ६६६६ । ३३३३ । ९९९९ । ४४४४ । ४४४४ । ३३३३ । ३३३३ । ५५५५ । १२३३२१ । २२२२ । २२२२ । ३५५५२ । ५५५५ । ३३३३ ।

६६७२ । ५५६० । ३३३६ । ११२२ । ६६७२ । ३३३६ । ६६७२ । ४४४८ । २२२४ । २२२४ । ५५६० । ११२२ । ११२२ । ४४४८ । ६६७२ । ३३३६ । १०००८ । ४४४८ । ४४४८ । ३३३६ । ३३३६ । ५५६० । १२३४३२ । २२२४ । २२२४ । ३५५८४ । ५५६० । ३३३६ ।

अवराओ जेट्ठद्दासदभिसंभरणीओ सादिअसिलेस्सा । होंति अ वराओ पुणव्वस्सु तिउत्तरा रोहणिविसाहाओ ॥

सेसाओ मज्झिमाओ जहण्णभे पंचउत्तरसहस्सं । तं चिय दुगुणं तिगुणं मज्झिमवरभेसु णभखंडा ॥ ४७१

१००५ । २०१० । ३०१५ ।

---

अपने अपने सब ताराओंकी संख्याको रखकर उसे ग्यारहसौ ग्यारहसे गुणा करनेपर प्रत्येक नक्षत्रोंके परिवार-ताराओंका प्रमाण होता है । इसमें मूल ताराओंका प्रमाण मिलादेनेसे समस्त ताराओंका प्रमाण होता है । मध्यम, उत्कृष्ट और जघन्यके भेदसे नक्षत्र तीन प्रकारके होते हैं ॥ ४६८–४६९ ॥

गुणकार— ११११ । परिवार तारा— कृ. ६६६६, रो. ५५५५, मृ. ३३३३, आ. ११११, पुन. ६६६६, पुष्य ३३३३, आ. ६६६६, म. ४४४४, पू. २२२२, उ. २२२२, ह. ५५५५, चि. ११११, स्वा. ११११, वि. ४४४४, अ. ६६६६, ज्ये. ३३३३, मू. ९९९९, पू. आ. ४४४४, उ. आ. ४४४४, अभि. ३३३३, श्र. ३३३३, ध. ५५५५, श. १२३३२१, पू. भा. २२२२, उ. भा. २२२२, रे. ३५५५२, अ. ५५५५ भ. ३३३३ ।

सकल तारा— कृ. ६६७२, रो. ५५६०, मृ. ३३३६, आ. ११२२, पुन. ६६७२, पु. ३३३६, आ. ६६७२, म. ४४४८, पू. २२२४, उ. २२२४, ह. ५५६०, चि. ११२२, स्वा. ११२२, वि. ४४४८, अनु. ६६७२, ज्ये. ३३३६, मू. १०००८, पू. आ. ४४४८, उ. आ. ४४४८, अभि. ३३३६, श्र. ३३३६, ध. ५५६०, श. १२३४३२, पू. भा. २२२४, उ. भा. २२२४, रे. ३५५८४, अ. ५५६०, भ. ३३३६ ।

ज्येष्ठा, आर्द्रा, शतभिषक्, भरणी, स्वाति और आश्लेषा, ये छह जघन्य; पुनर्वसु, तीन उत्तरा ( उत्तरा फाल्गुनी, उत्तराषाढ़ा, उत्तरा भाद्रपदा ), रोहिणी और विशखा ये उत्कृष्ट; तथा शेष नक्षत्र मध्यम हैं । इनमेंसे जघन्य नक्षत्रोंके एक हजार पांच, मध्यम नक्षत्रोंके इससे दुगुणे और उत्कृष्ट नक्षत्रोंके उससे तिगुणे नभखण्ड होते हैं ॥ ४७०–४७१ ॥

१००५ । २०१० । ३०१५ ।

अभिजिस्स छस्सयाणिं तीसजुवाणिं हुवंति णभखंडा । एवं णक्खत्ताणं सीमविभागं वियाणेहि ॥ ४७२

६३० ।

पत्तेक्कं रिक्खाणिं सव्वाणि मुहुत्तकालेणं । लंघंति गयणखंडे पणतीसट्ठारससयाणिं ॥ ४७३

१८३५ ।

दोससिणक्खत्ताणं परिमाणं भणमि[1] गयणखंडेसुं । लक्खं णव य सहस्सा अट्ठसया काहलायारा ॥ ४७४

रिक्खाण मुहुत्तगदी होदि पमाणं फलं मुहुत्तं च । इच्छा णिस्सेसाइं मिलिदाइं गयणखंडाणिं ॥ ४७५

१८३५ । १०९८०० ।

तेरासियम्मि लद्धं णियणियपरिहीसु सो गमणकालो। तम्माणं उणसट्ठी होंति मुहुत्ताणि अदिरेको ॥ ४७६

५९ ।

---

परन्तु अभिजित् नक्षत्रके छहसौ तीस ही नभखण्ड होते हैं । इस प्रकार नभखण्डोंसे इन नक्षत्रोंकी सीमाका विभाग जानना चाहिये ॥ ४७२ ॥ ६३० ।

सब नक्षत्रोंमेंसे प्रत्येक एक मुहूर्तकालमें अठारहसौ पैंतीस गगनखण्डोंको लांघते हैं ॥ ४७३ ॥ १८३५ ।

दो चन्द्रों सम्बन्धी नक्षत्रोंके गगनखण्डप्रमाणको कहता हूं । ये गगनखण्ड काहला (वाद्यविशेष) के आकार हैं । इनका कुल प्रमाण एक लाख नौ हजार आठसौ है ॥ ४७४ ॥

ज. न. गगनखण्ड १००५; १००५ × ६ = ६०३० । म. न. ग. खण्ड २०१०; २०१० × १५ = ३०१५० । उ. न. ग. खण्ड ३०१५; ३०१५ × ६ = १८०९० । अभिजित् ग. खं. ६३०; ६०३० + ३०१५० + १८०९० + ६३० = ५४९०० एक चन्द्रसम्बन्धी नक्षत्रोंके गगनखण्ड । ५४९०० × २ = १०९८०० उभय चन्द्र सम्बन्धी न. ग. खण्ड ।

[यदि अठारहसौ पैंतीस गगनखण्डोंके अतिक्रमण करनेमें नक्षत्रोंका एक मुहूर्त काल व्यतीत होता है, तो समस्त गननखण्डोंके अतिक्रमण करनेमें उनका कितना काल व्यतीत होगा ? इस प्रकार त्रैराशिक करनेमें ] नक्षत्रोंकी मुहूर्तकालपरिमित गति ( १८३५ ) प्रमाणराशि, एक मुहूर्त फलराशि और सब मिलकर गगनखण्ड (१०९८००) इच्छाराशि होती है। उक्त प्रकार त्रैराशिकके करनेपर जो लब्ध आवे उतना अपनी अपनी परिधियोंमें गमनका काल समझना चाहिये। उसका प्रमाण यहां उनसठ मुहूर्तसे अधिक आता है ॥ ४७५-४७६ ॥ ५९ ।

---

१ द ब भणम्मि.

अदिरेकस्स पमाणं तिण्णि सयाणिं हवंति सत्त कला । तिसएहि सत्तसट्ठीसंजुत्तेहिं विभत्ताणिं ॥ ४७७

| ३०७/३६७ |

सवणादिअट्ठभाणिं अभिजिस्सादीओ उत्तरा पुव्वा[1] । वच्चंति मुहुत्तेणं बावण्णसयाणि अधियपणसट्ठी ॥ ४७८

अधियप्पमाणअंसा अट्ठारसहस्सदुसयतेसट्ठी । इगिवीससहस्साणिं णवसयसट्ठी हवे हारो ॥ ४७९

५२६५ | १८२६३/२१९६० |

वच्चंति मुहुत्तेणं पुणव्वसुमघा तिसत्तदुगपंचा । अंककमे जोयणया तियणभचउएक्कएक्ककला ॥ ४८०

५२७३ | ११४०३/२१९६० |

बावण्णसया पणसीदिउत्तरा सत्ततीस अंसा य । चउणउदिपणसयहिदा[2] जादि मुहुत्तेण कित्तिया रिक्खा ॥

५२८५ | ३७/५९४ |

---

इस अतिरेकका प्रमाण तीन सौ सड़सठसे विभक्त तीन सौ सात कला है ॥ ४७७ ॥

समस्त ग. खण्ड १०९८००; १०९८०० × १ = १०९८००; १०९८०० ÷ १८३५ = ५९ १५३५/१८३५ = ५९ ३०७/३६७ मुहूर्त ।

श्रवणादिक आठ, अभिजित्, स्वाति, उत्तरा और पूर्वा, ये नक्षत्र बावन सौ पैंसठ योजनसे अधिक एक मुहूर्तमें गमन करते हैं । यहां अधिकताका प्रमाण इक्कीस हजार नौ सौ साठ भागोंमेंसे अठारह हजार दो सौ तिरेसठ भागमात्र है ॥ ४७८–४७९ ॥

५२६५ १८२६३/२१९६० ।

पुनर्वसु और मघा अंकक्रमसे तीन, सात, दो और पांच अर्थात् पांच हजार दो सौ तिहत्तर योजन और ग्यारह हजार चार सौ तीन भाग अधिक एक मुहूर्तमें गमन करते हैं ॥ ४८० ॥ ५२७३ ११४०३/२१९६० ।

कृत्तिका नक्षत्र एक मुहूर्तमें बावनसौ पचासी योजन और पांचसौ चौरानबैसे भाजित सैंतीस भाग अधिक गमन करता है । ॥ ४८१ ॥ ५२८५ ३७/५९४ ।

---

१ द ब पुव्वाउ. २ द ब चउणउदीपणयहिदा.

पचसहस्सा दुसया अट्ठासीदी य जोयणा अधिया । चित्ताओ रोहिणीओ जंति मुहुत्तेण पत्तेक्कं ॥ ४८२

अदिरेकस्स पमाणं कलाओ सगसत्ततिणहदुगमेत्ता । अंककमे तह हारो खछक्कणवएक्कदुगमाणे ॥ ४८३

$5288 \frac{20377}{21960}$

बावण्णसया बाणउदि जोयणा वच्चदे विसाहा य । सोलससहस्सणवसयसगदालकला मुहुत्तेणं ॥ ४८४

$5292 \frac{16947}{21960}$

तेवण्णसयाणिं जोयणाणि वच्चदि मुहुत्तेणं । चउवण्ण चउसया दससहस्स अंसा य अणुराहा ॥ ४८५

$5300 \frac{10454}{21960}$

तेवण्णसयाणिं जोयणाणि चत्तारिं वच्चदि जेट्ठा । अंसा सत्तसहस्सा चउवीसजुदा मुहुत्तेणं ॥ ४८६

$5304 \frac{7024}{21960}$

पुस्सो असिलेसाओ पुव्वासाढा य उत्तरासाढा । हत्थो मिगसिरमूला अद्दाओ अट्ठ पत्तेक्कं ॥ ४८७

तेवण्णसया ऊणवीसजोयणा[1] जंति इगिमुहुत्तेणं । अट्ठाणउदी णवसय पण्णरससहस्स अंसा य ॥ ४८८

$5319 \frac{15998}{21960}$

---

चित्रा और रोहिणीमेंसे प्रत्येक एक मुहूर्तमें पांच हजार दो सौ अठासी योजनसे अधिक जाते हैं। यहां अधिकताका प्रमाण अंकक्रमसे शून्य, छह, नौ, एक और दो अर्थात् इक्कीस हजार नौ सौ साठसे भाजित बीस हजार तीन सौ सतत्तर कला है ॥ ४८२–४८३ ॥

$5288 \frac{20377}{21960}$

विशाखा नक्षत्र बावन सौ बानबै योजन और सोलह हजार नौ सौ सैंतालीस कला अधिक एक मुहूर्तमें गमन करता है ॥ ४८४ ॥ $5292 \frac{16947}{21960}$ ।

अनुराधा नक्षत्र एक मुहूर्तमें तिरेपनसौ योजन और दश हजार चार सौ चौवन भाग अधिक गमन करता है ॥ ४८५ ॥ $5300 \frac{10454}{21960}$ ।

ज्येष्ठा नक्षत्र एक मुहूर्तमें तिरेपन सौ चार योजन और सात हजार चौबीस भाग अधिक गमन करता है ॥ ४८६ ॥ $5304 \frac{7024}{21960}$ ।

पुष्य, आश्लेषा, पूर्वाषाढ़ा, उत्तराषाढ़ा, हस्त, मृगशीर्षा, मूल और आर्द्रा, इन आठ नक्षत्रोंमेंसे प्रत्येक एक मुहूर्तमें तिरेपन सौ उन्नीस योजन और पन्द्रह हजार नौ सौ अट्ठानबै भाग अधिक गमन करते हैं ॥ ४८७–४८८ ॥ $5319 \frac{15998}{21960}$ ।

---

१ द उणवण्णसयजोयणा, ब उणजोयणा.

मंडलखेत्तपमाणं जहण्णभे तीस जोयणा होंति । तं चिय दुगुणं तिगुणं मज्झिमवरभेसु पत्तेक्कं ॥ ४८९

३० । ६० । ९० ।

अट्ठारस जोयणया हवेदि अभिजिस्स मंडलक्खित्तं । सट्ठियणहमेत्ताओ णियणियताराण[1] मंडलखिदीओ ॥

उड्ढाधो दक्खिणाए उत्तरमज्झेसु सादिभरणीओ । मूलं अभिजीकित्तियरिक्खाओ चरंति णियमग्गे ॥ ४९१

एदाणिं रिक्खाणिं णियणियमग्गेसु पुव्वभणिदेसुं । णिच्चं चरंति मंदरसेलस्स पदाहिणकमेणं ॥ ४९२

एदि मघा मज्झण्हे कित्तियरिक्खस्स अत्थमणसमए । उदए अणुराहाओ एवं जाणेज्ज सेसाओ ॥ ४९३

। एवं णक्खत्ताणं परूवणा सम्मत्ता ।

---

जघन्य नक्षत्रोंके मण्डलक्षेत्रका प्रमाण तीस योजन और इससे दूना एवं तिगुना वही प्रमाण क्रमसे मध्यम और उत्कृष्ट नक्षत्रोंमेंसे प्रत्येकका है ॥ ४८९ ॥ ३० । ६० । ९० ।

अभिजित् नक्षत्रका मण्डलक्षेत्र अठारह योजन प्रमाण है । और अपने अपने ताराओंका मंडलक्षेत्र स्वस्थित आकाश मात्र ही है ॥ ४९० ॥

स्वाति, भरणी, मूल, अभिजित् और कृत्तिका, ये पांच नक्षत्र अपने मार्गमें क्रमसे ऊर्ध्व, अधः, दक्षिण, उत्तर और मध्यमें संचार करते हैं ॥ ४९१ ॥

ये नक्षत्र मन्दर पर्वतके प्रदक्षिणक्रमसे पूर्वोक्त अपने अपने मार्गोंमें नित्य ही संचार करते हैं ॥ ४९२ ॥

कृत्तिका नक्षत्रके अस्तमनकालमें मघा मध्याह्नको और अनुराधा उदयको प्राप्त होता है । इसी प्रकार शेष नक्षत्रोंके भी उदयादिकको जानना चाहिये ॥ ४९३ ॥

विशेषार्थ— जिस समय किसी विवक्षित नक्षत्रका अस्तमन होता है उस समय उससे आठवां नक्षत्र मध्याह्नको और इससे भी आठवां नक्षत्र उदयको प्राप्त होता है । इस नियमके अनुसार कृत्तिकादिकके अतिरिक्त शेष नक्षत्रोंके भी अस्तमन, मध्याह्न और उदयको स्वयं ही जानलेना चाहिये ( देखो त्रिलोकसार गा. ४३६ ) ।

इस प्रकार नक्षत्रोंकी प्ररूपणा समाप्त हुई ।

---

१ द ब ताराणि.

दुविहा चरअचराओ पइण्णताराओ ताण वरसंखा । कोडाकोडीलक्खं तेत्तीससहस्सणवसया पण्णं ॥ ४९४

१३३९५०००००००००००००००० ।

छत्तीस अचरतारा जंबूदीवस्स चउदिसाभाए । एदाओ दोससिणो परिवारा अद्धमेक्कम्मि ॥ ४९५

३६ । ६६९७५००००००००००००००० ।

रिक्खगमणादु अधियं गमणं जाणेज्ज सयलताराणं । ताणं णामप्पहुदिसु उवएसो संपइ पणट्ठो ॥ ४९६

चंदादो मत्तंडो मत्तंडादो गहा गहाहिंतो । रिक्खा रिक्खाहिंतो ताराओ होंति सिग्घगदी ॥ ४९७

। एवं ताराणं परूवणं सम्मत्तं ।

अयणाणि य रविससिणो सगसगखेत्ते[1] गहा य जे[2] चारी । णत्थि अयणाण भगणे णियमा ताराण एमेव ॥

रविअयणे एक्केक्कं तेसीदिसया हवंति दिणरत्ती । तेरसदिवसा चंदे[3] सत्तट्ठीभागचउचालं ॥ ४९९

१८३ । १३ $\frac{४४}{६७}$

---

प्रकीर्णक तारे चर और अचर रूपसे दो प्रकारके होते हैं । इनकी उत्कृष्ट संख्या एक लाख तेतीस हजार नौ सौ पचास कोड़ाकोड़ी है ॥ ४९४ ॥

१३३९५०००००००००००००००० ।

इनमेंसे छत्तीस अचर तारा जम्बूद्वीपके चारों दिशाभागोंमें स्थित हैं । ये ( उपर्युक्त संख्याप्रमाण ) दो चन्द्रोंके परिवार-तारे हैं । इनसे आधे एक चन्द्रके परिवार-तारे समझना चाहिये ॥ ४९५ ॥ अचर तारा ३६ । ६६९७५००००००००००००००० ।

नक्षत्रोंके गमनसे सब ताराओंका गमन अधिक जानना चाहिये । इनके नामादिकका उपदेश इस समय नष्ट हो चुका है ॥ ४९६ ॥

चन्द्रसे सूर्य, सूर्यसे ग्रह, ग्रहोंसे नक्षत्र और नक्षत्रोंसे भी तारा शीघ्र गमन करनेवाले होते हैं ॥ ४९७ ॥

इस प्रकार ताराओंका कथन समाप्त हुआ ।

सूर्य, चन्द्र और जो अपने अपने क्षेत्रमें संचार करनेवाले ग्रह हैं उनके अयन होते हैं । नक्षत्रसमूह और ताराओंके इस प्रकार अयनोंका नियम नहीं है ॥ ४९८ ॥

सूर्यके प्रत्येक अयनमें एक सौ तेरासी दिन-रात्रियां और चन्द्रके अयनमें सड़सठ भागोंमेंसे चवालीस भाग अधिक तेरह दिन होते हैं ॥ ४९९ ॥ १८३ । १३ $\frac{४४}{६७}$ ।

---

१ द ब समयक्खेत्ते. २ ब जं. ३ द ब दिवादिचंदे.

दक्खिणअयणं आदी पज्जवसाणं तु उत्तरं अयणं । सव्वेसिं सूराणं विवरीदं होदि चंदाणं ॥ ५००

छच्चेव सया तीसं भगणाणं[1] अभिजिरिक्खविक्खंभा । दिट्ठा सव्वदरिसिहिं सव्वेहि अणंतणाणेणं ॥ ५०१

६३० ।

सदभिसभरणी अद्दा सादी तह अस्सिलेस्सजेट्ठा य । पंचुत्तरं सहस्सा भगणाणं सीमविक्खंभा ॥ ५०२

एदं चेव य तिगुणं पुणव्वसू रोहिणी विसाहा य । तिण्णेव उत्तराओ अवसेसाणं भवे बिउणं ॥ ५०३

चउवण्णं च सहस्सा णव य सया होंति सयलरिक्खाणं । बिगुणियगयणक्खंडा दोचंदाणं पि णादव्वं ॥ ५०४

५४९०० ।

एवं च सयसहस्सा अट्ठाणउदीसया य पडिपुण्णा । एसो मंडलछेदो भगणाणं सीमविक्खंभो ॥ ५०५

१०९८०० ।

अट्ठारसभागसया तीसं गच्छदि रवी[2] मुहुत्तेणं । णक्खत्तसीमछेदो ते चेट्टं[3] इमेण बोद्धव्वा ॥ ५०६

१८३० ।

---

सब सूर्योंका दक्षिण अयन आदिमें और उत्तर अयन अन्तमें होता है । चन्द्रोंके अयनोंका क्रम इससे विपरीत है ॥ ५०० ॥

नक्षत्रोंमें अभिजित् नक्षत्रका विस्तार अर्थात् उसके गगनखण्डोंका प्रमाण जो छह सौ तीस है उसे सभी सर्वदर्शियोंने अनन्त ज्ञानसे देखा है ॥ ५०१ ॥ ६३० ।

शतभिषक्, भरणी, आर्द्रा, स्वाति, आश्लेषा और ज्येष्ठा, इन नक्षत्रगणोंके सीमाविष्कम्भ अर्थात् गगनखण्ड एक हजार पांच हैं ॥ ५०२ ॥

पुनर्वसु, रोहिणी, विशाखा और तीनों उत्तरा (उत्तराफल्गुनी, उत्तराषाढ़ा, उत्तरा भाद्रपदा) इनके गगनखण्ड इससे (१००५) तिगुणे तथा शेष नक्षत्रोंके दूने हैं ॥ ५०३ ॥

सब नक्षत्रोंके गगनखण्ड चौवन हजार नौ सौ हैं । इससे दूने दोनों चन्द्रोंके गगनखण्ड समझना चाहिये ॥ ५०४ ॥ ५४९०० ।

इस प्रकार एक लाख अट्ठानबै सौ गगनखण्डोंसे परिपूर्ण यह मण्डलविभाग नक्षत्रगणोंकी सीमाके विस्तार स्वरूप है ॥ ५०५ ॥ १०९८०० ।

सूर्य एक मुहूर्तमें अठारह सौ तीस गगनखण्डोंको लांघता है । नक्षत्रोंकी सीमाका विभाग....इस प्रकार जानना चाहिये ॥ ५०६ ॥

---

१ द ब भागाणं. २ द ब खे. ३ द चेट्टइ.

सत्तरसट्ठट्ठीणि हु चंदे सूरे बिसट्ठिअहियं च। सत्तट्ठी वि य भगणा चरइ मुहुत्तेण भागाणं ॥ ५०७

१७६८। १८३०। १८३५।

चंदरविगयणखंडे अण्णोण्णविसुद्धसेसबासट्ठी। एयमुहुत्तपमाणं बासट्ठिफलिच्छया तीसा ॥ ५०८

१। ६२। ३०।

एयट्ठतिण्णिसुण्णं गयणक्खंडेण लब्भदि मुहुत्तं। अट्ठरसट्ठी य तहा गयणक्खंडेण किं लद्धं ॥ ५०९

१८३०। १८६०। १।

चंदादो सिग्घगदी दिवसमुहुत्तेण चरदि खलु सूरो। एक्कं चेव मुहुत्तं एक्कं एयट्ठिभागं च ॥ ५१०

१ | १/६१ |

रविरिक्खगमणखंडे अण्णोण्णं सोहिऊण जं सेसं। एयमुहुत्तपमाणं फल पण इच्छा तहा तीसं ॥ ५११

१। ५। ३०।

---

चन्द्र एक मुहूर्तमें सत्तरह सौ अड़सठ गगनखण्डोंको लांघता है। इसकी अपेक्षा सूर्य बासठ गगनखण्ड अधिक और नक्षत्रगण सड़सठ गगनखण्ड अधिक लांघते हैं ॥५०७॥

१७६८ + ६२ = १८३०। १७६८ + ६७ = १८३५।

चन्द्र और सूर्यके गगनखण्डोंको परस्पर घटानेपर बासठ शेष रहते हैं। जब सूर्य एक मुहूर्तमें चन्द्रकी अपेक्षा बासठ खण्ड अधिक जाता है तब वह तीस मुहूर्तमें कितने खण्ड अधिक जावेगा? इस प्रकारके त्रैराशिकमें यहां एक मुहूर्त प्रमाणराशि, बासठ फलराशि और तीस मुहूर्त इच्छाराशि होती है ॥ ५०८ ॥ ६२ × ३० = १८६०।

जब एक, आठ, तीन और शून्य अर्थात् अठारह सौ तीस गगनखण्डोंके अतिक्रमणमें एक मुहूर्त प्राप्त होता है तो अठारह सौ साठ गगनखण्डोंके अतिक्रमणमें क्या प्राप्त होगा? ॥ ५०९ ॥ १८६० ÷ १८३० = १ $\frac{१}{६१}$ मु.।

सूर्य चन्द्रमाकी अपेक्षा दिनमुहूर्त अर्थात् तीस मुहूर्तोंमें एक मुहूर्त और एक मुहूर्तके इकसठवें भाग अधिक शीघ्र गमन करता है ॥ ५१० ॥

सूर्य और नक्षत्रोंके गगनखण्डोंको परस्पर घटाकर जो शेष रहे उसे ग्रहण करनेपर यहां एक मुहूर्त प्रमाणराशि, पांच फलराशि और तीस मुहूर्त इच्छाराशि है ॥ ५११ ॥

३० × ५ = १५० गगनखण्ड।

---

१ ब विअट्ठि°.

तीसट्ठारसया खलु मुहुत्तकालेण कमइ जइ[1] सूरो । तो केत्तियकालेणं सयपंचासं कमेइ त्ति ॥ ५१२

१८३० । १ । १५० ।

सूरादो णक्खत्तं दिवसमुहुत्तेण जइणतरमाहु । एक्कस्स मुहुत्तस्स य भागं एक्कट्ठिमे पंच ॥ ५१३

$\frac{५}{६१}$ |

णक्खत्तसीमभागं भजिदे दिवसस्स जइणभागेहिं । लद्धं तु होइ रविससिणक्खत्ताणं तु संजोगा ॥ ५१४

तिसयदलगगणखंडे कमेइ जइ दिणयरो दिणिक्केणं । तउ रिक्खाणं णियणिय णहखंडगमण को कालो ॥

१५० । १ । ६३० ।

अभिजी छच्च मुहुत्ते चत्तारि य केवलो अहोरत्ते । सूरेण समं गच्छदि एत्तो सेसाणि वोच्छामि ॥ ५१६

अ. रा. ४, मु. ६ ।

सदभिसभरणीअद्दा सादी तह अस्सिलेसजेट्ठा य । छच्चेव अहोरत्ते एक्कावीसा मुहुत्तेणं ॥ ५१७

अ. रा. ६, मु. २१ ।

---

सूर्य जब अठारह सौ तीस गगनखण्डोंको एक मुहूर्तकालमें लांघता है तब वह एक सौ पचास गगनखण्डोंको कितने समयमें लांघेगा ? ॥ ५१२ ॥

$१५० \div १८३० = \frac{१५०}{१८३०} = \frac{५}{६१}$ मु. ।

सूर्यकी अपेक्षा नक्षत्र एक दिनमुहूर्तों ( ३० मु.) में एक मुहूर्तके इकसठ भागोंमेंसे पांच भाग अधिक जविनतर अर्थात् अतिशय वेगवाला है ॥ ५१३ ॥

सूर्य और चन्द्र एक दिनमें नक्षत्रोंकी अपेक्षा जितने गगनखण्ड पीछे रहते हैं उनका नक्षत्रोंके गगनखण्डोंमें भाग देनेपर जो लब्ध आवे उतने समय तक सूर्य व चन्द्रमाका नक्षत्रोंके साथ संयोग रहता है ॥ ५१४ ॥

यदि सूर्य एक दिनमें तीन सौके आधे एक सौ पचास गगनखण्ड पीछे रहता है तो नक्षत्रोंके अपने अपने गगनखण्डोंके गमनमें कितना काल लगेगा ? ॥ ५१५ ॥

अभिजित् नक्षत्र चार अहोरात्र और छह मुहूर्त काल तक सूर्यके साथ गमन करता है । यहांसे आगे शेष नक्षत्रोंका कथन करता हूं ॥ ५१६ ॥

अभि. ग. खं. $६३० \div १५० = ४\frac{१}{५}$ दिन = ४ अहोरात्र और ६ मुहूर्त अधिक ।

शतभिषक्, भरणी, आर्द्रा, स्वाति, आश्लेषा तथा ज्येष्ठा, ये नक्षत्र छह अहोरात्र और इक्कीस मुहूर्त तक सूर्यके साथ गमन करते हैं ॥ ५१७ ॥

ज. न. ग. खण्ड १००५; $१००५ \div १५० = ६\frac{७}{१०}$ दिन = ६ अहोरात्र और २१ मुहूर्त अधिक ।

---

१ द ब जं. २ द ब णहतडे.

तिण्णेव उत्तराओ पुणव्वसू रोहिणी विसाहा य । वीसं च अहोरत्ते तिण्णेव य होंति सूरस्स ॥ ५१८

अ. रा. २०, मु. ३ ।

अवसेसा णक्खत्ता पण्णारस वि सूरगदा होंति । बारस चेव मुहुत्ता तेरस य समे अहोरत्ते ॥ ५१९

अ. १३, मु. १२ ।

सत्तट्ठिगयणखंडे मुहुत्तमेत्तेण कमइ जो चंदो । भगणाण गयणखंडे को कालो होइ गमणम्मि ॥ ५२०

६७ । १ । ६३० ।

अभिजिस्स चंदचारो[1] सत्तट्ठी खंडिदे मुहुत्तेगे । भागो य सत्तवीसा ते पुण अहिया णवमुहुत्तेहिं ॥ ५२१

$9 \left| \frac{२७}{६७} \right|^{२}$

सदभिसभरणीअद्दा सादी तह अस्सलेसजेट्ठा य । एदे छण्णक्खत्ता पण्णारसमुहुत्तसंजुत्ता ॥ ५२२

१५ ।

---

तीनों उत्तरा, पुनर्वसु, रोहिणी और विशाखा, ये छह उत्कृष्ट नक्षत्र बीस अहोरात्र और तीन मुहूर्त काल तक सूर्यके साथ गमन करते हैं ॥ ५१८ ॥

उ. न. ग. खण्ड ३०१५; ३०१५ ÷ १५० = २० $\frac{१}{१०}$ अ. रा. = २० अहोरात्र और ३ मु. अधिक ।

शेष पन्द्रह ही जघन्य नक्षत्र तेरह अहोरात्र और बारह मुहूर्त काल तक सूर्यके साथ संगत रहते हैं ॥ ५१९ ॥

म. न. ग. खण्ड २०१०; २०१० ÷ १५० = १३ $\frac{४}{१०}$ अ. रा. = १३ अहोरात्र और १२ मुहूर्त अधिक ।

जब चन्द्रमा एक मुहूर्तमें नक्षत्रोंसे सड़सठ गगनखण्ड पीछे रह जाता है तब उनके ( नक्षत्रोंके ) गगनखण्डों तक साथ गमन करनेमें कितना समय लगेगा ? ॥ ५२० ॥

अभिजित् नक्षत्रके गगनखण्डोंमें सड़सठका भाग देनेपर एक मुहूर्तके सड़सठ भागोंमेंसे सत्ताईस भाग अधिक नौ मुहूर्त लब्ध आते हैं । यही चन्द्रमाका अभिजित् नक्षत्रके साथ गमन करनेका कालप्रमाण है ॥ ५२१ ॥ अ. न. ग. खण्ड ६३०; ६३० ÷ ६७ = ९ $\frac{२७}{६७}$ मु. का. ।

शतभिषक्, भरणी, आर्द्रा, स्वाति, आश्लेषा और ज्येष्ठा, ये छह नक्षत्र चन्द्रमाके साथ पन्द्रह मुहूर्त तक रहते हैं ॥ ५२२ ॥ ज. ग. खं. १००५, १५०५ ÷ ६७ = १५ मुहूर्त ।

---

[1] द ब चंदतारो. [2] द ब $\frac{९}{२७}$ ।

अवसेसा णक्खत्ता पण्णरसा तीसदिमुहुत्ता य । चंदम्मि एस जोगो णक्खत्ताणं समक्खादं ॥ ५२३
३० ।
तिण्णेव उत्तराओ पुणव्वसू रोहिणी विसाहा य । एदे छण्णक्खत्ता पणदालमुहुत्तसंजुत्ता ॥ ५२४
४५ ।
दुमणिस्स एक्कअयणे दिवसा तेसीदिअधियएक्कसयं । दक्खिणअयणं आदी उत्तरअयणं च अवसाणं ॥ ५२५
१८३ ।
एक्कादिदुउत्तरियं दक्खिणआउट्टियाए[1] पंच पदा । दोआदिदुउत्तरयं उत्तरआउट्टियाए[1] पंच पदा ॥ ५२६
तिप्पंचदुउत्तरियं[2] दसपदपज्जंतदेहि अवहरिदं । उसुपस्स य होदि पदं वोच्छं आउट्टिउसुपदिणं रिक्खं ॥
रूऊणंकं छगुणं भोगजुदं उसुवं[3] उसुपडंदि तिथिमाणं । तं बारगुणं पव्वससमविसमे किण्हसुक्कं[4] च ॥ ५२८
सत्तगुणे ऊणंकं दसहिदसेसेसु अयणदिवसगुणं । सत्तट्ठिहिदे लद्धं अभिजादीदे हवे रिक्खं ॥ ५२९

---

अवशिष्ट पन्द्रह नक्षत्र चन्द्रमाके साथ तीस मुहूर्त तक रहते हैं । यह उन नक्षत्रोंका योग कहा गया है ॥ ५२३ ॥ म. ग. खं. २०१० — ६७ = ३० मुहूर्त ।

तीनों उत्तरा, पुनर्वसु, रोहिणी और विशाखा, ये छह नक्षत्र पैंतालीस मुहूर्त तक चन्द्रमाके साथ संयुक्त रहते हैं ॥ ५२४ ॥ उ. ग. खं. ३१५; ३१५ ÷ ६७ = ४५ मुहूर्त ।

सूर्यके एक अयनमें एक सौ तेरासी दिन होते हैं । इन अयनोंमेंसे दक्षिण अयन आदिमें और उत्तर अयन अन्तमें होता है ॥ ५२५ ॥ १८३ ।

सूर्यके दक्षिण-अयनमें एकको आदि लेकर दो अधिक अर्थात् एक, तीन, पांच, सात और नौ, इस प्रकार आवृत्ति होती है । इस आवृत्तिमें गच्छ पांच है । इसी प्रकार दोको आदि लेकर दो अधिक अर्थात् दो, चार, छह, आठ और दश, इस प्रकार उत्तरायनमें आवृत्ति होती है । इस उत्तरावृत्तिमें भी गच्छ पांच ही रहता है ॥ ५२६ ॥

[ गाथा ५२७-५२९ का अर्थ अस्पष्ट है । गाथा ५२७ में विषुप अर्थात् समान दिन-रात्रिवाले दिवसके पद बतलाकर आवृत्ति और विषुपके दिन और नक्षत्र बतलानेकी प्रतिज्ञा की गई है । गाथा ५२८ में विषुप और आवृत्तिकी तिथि निकालने और कृष्ण व शुक्ल पक्षका निर्णय करनेका गणित दिया गया है जो त्रिलोकसार गाथा ४२८ के अनुसार इस प्रकार है— आवृत्तिकी संख्यामेंसे एक घटाकर जो बचे उसमें छहका गुणा करो । इस गुणनफलमें एक और मिलानेसे आवृत्तिकी तिथि आती है एवं तीन मिलानेसे विषुपकी । और यह तिथि-संख्या यदि विषम हो तो कृष्ण पक्ष जानना चाहिये और सम हो तो शुक्ल पक्ष । गाथा ५२९ में नक्षत्र निकालनेकी प्रक्रिया बतलाई गई है जो त्रिलोकसार गा. ४२९-४३० से भिन्न जान पड़ती है, किन्तु अस्पष्ट है । ]

---

१ द आउट्टिदाए, ब आउद्दिदाए. २ द ब तिप्पंचचदुउत्तरियं ३ द उसुदं. ४ द किराह°.

आसाढपुण्णिमीए जुगणिप्पत्ती दु सावणे किण्हे । अभिजिम्मि चंदजोगे पाडिवदिवसम्मि पारंभो ॥ ५३०

सावणकिण्हे तेरसि मियसिररिक्खम्मि बिदियआउट्टी । तदिया विसाहरिक्खे दसमीए सुक्कलम्मि तम्मासे ॥

पंचसु वरिसे एदे सावणमासम्मि उत्तरे कट्ठे । आवित्ती दुमणीणं पंचेव य होंति णियमेणं ॥ ५३२

माघस्स किण्हपक्खे सत्तमिए रुद्दणाममूहुत्ते । हत्थम्मि ट्ठिददुमणी दक्खिणदो एदि उत्तराभिमुहे ॥ ५३३

चोत्थीए सदभिसए सुक्के बिदिया तइजयं किण्हे । पक्खे पुस्से रिक्खे पडिवाए होदि तम्मासे ॥ ५३४

किण्हे तयोदसीए मूले रिक्खम्मि तुरिमआवित्ती । सुक्के पक्खे दसमिय कित्तियरिक्खम्मि पंचमिया ॥ ५३५

पंचसु वरिसे एदे माघे मासम्मि दक्खिणे कट्ठे । आवित्ती दुमणीणं पंचेव य होंति णियमेणं ॥ ५३६

होदि हु पढमं विसुपं कत्तियमासम्मि किण्हतइयाए । छसु पव्वमदीदेसु वि रोहिणिणामम्मि रिक्खम्मि ॥ ५३७

.......................................

आसाढ़ मासकी पूर्णिमाके दिन पांच वर्ष प्रमाण युगकी पूर्णता और श्रावण कृष्णा प्रतिपद्के दिन अभिजित् नक्षत्रके साथ चन्द्रमाका योग होनेपर उस युगका प्रारम्भ होता है ॥ ५३० ॥

श्रावण कृष्णा त्रयोदशीके दिन मृगशीर्षा नक्षत्रका योग होनेपर द्वितीय और इसी मासमें शुक्ल पक्षकी दशमीके दिन तृतीय आवृत्ति होती है ॥ ५३१ ॥

[ चतुर्थ और पंचम आवृत्तिसूचक गाथा छूट गया प्रतीत होता है। ( देखो त्रि. सा. ४१४ ) ]

सूर्यके उत्तर दिशाको प्राप्त होनेपर पांच वर्षोंके भीतर श्रावण मासमें ये नियमसे पांच ही आवृत्तियां होती हैं ॥ ५३२ ॥

हस्त नक्षत्रपर स्थित सूर्य माघ मासके कृष्ण पक्षमें सप्तमीके दिन रुद्र नामक मुहूर्तके होते दक्षिणसे उत्तराभिमुख प्राप्त होता है ॥ ५३३ ॥

इसी मासमें शतभिषक् नक्षत्रके रहते शुक्ल पक्षकी चतुर्थीके दिन द्वितीय और कृष्ण पक्षकी पड़िवाके दिन पुष्य नक्षत्रके रहते तृतीय आवृत्ति होती है ॥ ५३४ ॥

कृष्ण पक्षकी त्रयोदशीके दिन मूल नक्षत्रके रहते चौथी और शुक्ल पक्षकी दशमी तिथिको कृत्तिका नक्षत्रके रहते पांचवीं आवृत्ति होती है ॥ ५३५ ॥

पांच वर्षोंके भीतर माघ मासमें दक्षिण अयनके होनेपर नियमसे ये पांच ही सूर्योंकी आवृत्तियां होती हैं ॥ ५३६ ॥

समान दिन-रात्रि स्वरूप विषुपोंमेंसे प्रथम विषुप कार्तिक मासमें कृष्ण पक्षकी तृतीया तिथिको छह पर्वोंके ( पौर्णमासी और अमावस्या ) वीतनेपर रोहिणी नामक नक्षत्रके रहते होता है ॥ ५३७ ॥

१ ब कित्तिय°.

वइसाहकिण्हपक्खे णवमीए धणिट्ठणामणक्खत्ते । आदीदो अट्ठारस पव्वमदीदे दुइज्जयं उसुयं ॥ ५३८
कत्तियमासे पुण्णिमिदिवसे इगितीसपव्वमादीदो । तीदाए सादीए रिक्खे होदि हु तइज्जयं विसुयं ॥ ५३९
वइसाहसुक्कपक्खे छट्ठीए पुणव्वसुक्खणक्खत्ते । तेदालसंखपव्वमदीदेसु चउत्थयं विसुयं ॥ ५४०
कत्तियमासे सुक्किलबारसिए पंचवण्णपरिसंखे । पव्वमदीदे उसुयं पंचमयं होदि णियमेणं ५४१
वइसाहकिण्हपक्खे तदियाए [ अट्ठसट्ठिपरिसंखे । पव्वमदीदे उसुयं ] छट्ठमयं होदि णियमेणं ॥ ५४२
कत्तियमासे किण्हे णवमीदिवसे मघाए णक्खत्ते । सीदीपव्वमदीदे होदि पुढं सत्तमं उसुयं ॥ ५४३
वइसाहपुण्णमीए अस्सिणिरिक्खे जुगस्स पढमादो । तेणउदी पव्वेसु वि होदि पुढं अट्ठमं उसुयं ॥ ५४४
कत्तियमासे सुक्कच्छट्ठीए उत्तरादिभद्दपदे । पंचुत्तरएक्कसयं पव्वमदीदेसु णवमयं उसुयं ॥ ५४५

दूसरा विषुप वैशाख मासमें कृष्ण पक्षकी नवमीको धनिष्ठा नामक नक्षत्रके रहते आदिसे अठारह पर्वोंके वीतनेपर होता है ॥ ५३८ ॥

तीसरा विषुप कार्तिक मासकी पूर्णिमाके दिन आदिसे इकतीस पर्वोंके वीत जानेपर स्वाति नक्षत्रके रहते होता है ॥ ५३९ ॥

चौथा विषुप वैशाख मासमें शुक्ल पक्षकी षष्ठी तिथिको पुनर्वसु नक्षत्रके रहते तेतालीस पर्वोंके वीत जानेपर होता है ॥ ५४० ॥

पांचवां विषुप कार्तिक मासमें शुक्ल पक्षकी द्वादशीको पचवन पर्वोंके व्यतीत होनेपर [ उत्तरा भाद्रपदा नक्षत्रके रहते ] नियमसे होता है ॥ ५४१ ॥

छठा विषुप वैशाख मासमें कृष्ण पक्षकी तृतीयाके दिन [ अड़सठ पर्वोंके वीत जानेपर अनुराधा नक्षत्रके रहते ] नियमसे होता है ॥ ५४२ ॥

सातवां विषुप कार्तिक मासमें कृष्ण पक्षकी नवमीके दिन मघा नक्षत्रके रहते अस्सी पर्वोंके वीतनेपर होता है ॥ ५४३ ॥

आठवां विषुप वैशाख मासकी पूर्णिमाके दिन अश्विनी नक्षत्रके रहते युगकी आदिसे तेरानबै पर्वोंके वीतनेपर होता है ॥ ५४४ ॥

नौवां विषुप कार्तिक मासमें शुक्ल पक्षकी षष्ठीको उत्तरा भाद्रपदा नक्षत्रके रहते एक सौ पांच पर्वोंके वीत चुकनेपर होता है ॥ ५४५ ॥

१ द ब वइसम्मि किण्हपक्खे.

बइसाहसुक्कबारसि उत्तरपुव्वम्हि फग्गुणीरिक्खे । सत्तारसएक्कसयं पव्वमदीदेसु दसमयं उसुयं ॥ ५४६

पणवरिसे दुमणीणं दक्खिणुत्तरायणं उसुयं । चय[1] आणेज्जो उस्सप्पिणिपढमआदिचरिमंतं ॥ ५४७

पल्लस्ससंखभागं दक्खिणअयणस्स होदि परिमाणं । तेत्तियमेत्तं उत्तरअयणं उसुपं च तद्दुगुणं ॥ ५४८

| दक्खि प | उत्त प | उसुप प २ |
|---|---|---|
| a | a | a |

अवसप्पिणिए एवं वत्तव्वा ताओ रहडघडिएणं[2] । होंति अणंताणंता पुव्वं वा दुमणिपक्खित्तं ॥ ५४९

चत्तारो लवणजले धादइदीवम्मि बारस मियंका । बादाल कालसलिले बाहत्तरि पुक्खरद्धम्मि ॥ ५५०

४ । १२ । ४२ । ७२ ।

णियणियससीण अद्धं दीवसमुद्दाण एक्कभागम्मि । अवरे भागं अद्धं चरंति पंतिक्कमेणं च ॥ ५५१

एक्केक्कचारखेत्तं दोद्दोचंदाण होदि तव्वासो । पंचसया दससहिदा दिणयरबिंबादिरित्ता य ॥ ५५२

---

दशवां विषुप वैशाख मासमें शुक्ल पक्षकी द्वादशीके दिन 'उत्तरा' पद जिसके पूर्वमें है ऐसे फाल्गुनी अर्थात् उत्तरा फाल्गुनी नक्षत्रके रहते एकसौ सत्तरह पर्वोंके वीत जानेपर होता है ॥ ५४६ ॥

इस प्रकार उत्सर्पिणीके प्रथम समयसे लेकर अन्तिम समय तक पांच वर्षपरिमित युगोंमें सूर्योंके दक्षिण व उत्तर अयन तथा विषुपोंको ले आना चाहिये ॥ ५४७ ॥

दक्षिण अयनका प्रमाण पल्यका असंख्यातवां भाग और इतना ही उत्तर अयनका भी प्रमाण है । विषुपोंका प्रमाण इससे दूना है ॥ ५४८ ॥

दक्षिण अयन पल्य ÷ असं., उत्तर पल्य ÷ असं., विषुप ( पल्य ÷ असं. ) × २ ।

इसी प्रकार ( उत्सर्पिणीके समान ) अवसर्पिणी कालमें भी अरघटकी घटिकाओंके समान उन दक्षिण-उत्तर अयन और विषुपोंको कहना चाहिये । सूर्यके प्रक्षेप पूर्ववत् अनंतानंत होते हैं ॥ ५४९ ॥

लवण समुद्रमें चार, धातकीखण्ड द्वीपमें बारह, कालोद समुद्रमें ब्यालीस और पुष्करार्द्ध द्वीपमें बहत्तर चन्द्र हैं ॥ ५५० ॥ ४ । १२ । ४२ । ७२ ।

द्वीप व समुद्रोंके अपने अपने चन्द्रोंमेंसे आधे एक भागमें और आधे दूसरे भागमें पंक्तिक्रमसे संचार करते हैं ॥ ५५१ ॥

दो दो चन्द्रोंका जो एक एक चारक्षेत्र है उसका विस्तार सूर्यबिम्बसे ( $\frac{४८}{६१}$ ) अधिक पांचसौ दश योजनप्रमाण है ॥ ५५२ ॥

---

१ [ चिय ]. २ द ब रहडघडिएण.

पुह पुह चारक्खेत्ते पण्णरस हुवंति चंदवीहीओ। तव्वासो छप्पण्णा जोयणया एक्कसट्ठिहिदा ॥ ५५३

१५ | ५६/६१ |

णियणियचंदपमाणं भजिदूणं एक्कसट्ठिरूवेहिं। अडवीसेहिं गुणिदं सोहियणियउवहिदीववासम्मि॥ ५५४

ससिसंखापविहत्तं[1] सव्वब्भंतरवीहिट्ठिदिदूणं। दीवाणं उवहीणं आदिमपहजगदिविच्चालं ॥ ५५५

उणवण्णसहस्सा णवसयणवणउदिजोयणा य तेत्तीसा। अंसा लवणसमुद्दे अब्भंतरवीहिजगदिविच्चालं ॥

४९९९९ | ३३/६१ |

दुगतिगतियतियतिण्णि य विच्चालं धादइम्मि दीवम्मि। णभछक्कएक्कअंसा तेसीदिसदेहिं अवहरिदा ॥५५७

३३३३२ | १६०/१८३ |

पृथक् पृथक् चारक्षेत्रमें जो पन्द्रह पन्द्रह चन्द्रवीथियां होती हैं उनका विस्तार इकसठसे भाजित छप्पन योजनप्रमाण है ॥ ५५३ ॥ वीथियां १५। विस्तार $\frac{५६}{६१}$।

अपने अपने चन्द्रोंके प्रमाणमें इकसठ रूपोंका भाग देकर अट्ठाईससे गुणा करनेपर जो संख्या प्राप्त हो उसे अपने द्वीप अथवा समुद्रके विस्तारमेंसे घटाकर चन्द्रसंख्यासे विभक्त करनेपर जो लब्ध आवे उतना सर्व अभ्यन्तर वीथीमें स्थित चन्द्रोंके आदिम पथ और द्वीप अथवा समुद्रकी जगतीके बीच अंतराल होता है ॥ ५५४–५५५ ॥

उदाहरण—लवण समुद्रमें चन्द्र ४; ४ ÷ ६१= $\frac{४}{६१}$; $\frac{४}{६१}$ × २८ = $\frac{११२}{६१}$; ल. स. विस्तार २०००००= $\frac{१२२०००००}{६१}$; $\frac{१२२०००००}{६१}$ − $\frac{११२}{६१}$ = $\frac{१२१९९८८८}{६१}$। चन्द्र संख्या ४ = $\frac{२४४}{६१}$; $\frac{१२१९९८८८}{६१}$ ÷ $\frac{२४४}{६१}$ = ४९९९९$\frac{३३}{६१}$ अभ्यन्तर वीथी और जगतीके मध्य अन्तराल।

लवण समुद्रमें अभ्यन्तर वीथी और जगतीके बीच उनंचास हजार नौ सौ निन्यानबै योजन और एक योजनके इकसठ भागोंमेंसे तेतीस भागमात्र अन्तराल है ॥ ५५६ ॥

धातकीखण्ड द्वीपमें यह अन्तरालप्रमाण दो, तीन, तीन, तीन और तीन अर्थात् तेतीस हजार तीन सौ बत्तीस योजन और एक सौ तेरासीसे भाजित एक सौ साठ भाग अधिक है ॥ ५५७ ॥ ३३३३२$\frac{१६०}{१८३}$।

१ द ब पविहत्तं.

सगचउणहणवएक्का अंककमे पणखदोण्णि अंसा य । इगिअट्ठदुएक्कहिदा कालोदयजगदिविच्चालं ॥ ५५८

१९०४७ | २०५/१२८१ |

सुण्णं चउठाणेक्का अंककमे अट्ठपंचतिण्णि कला । णवचउपंचविहत्तो विच्चालं पुक्खरद्धम्मि ॥ ५५९

११११० | ३५८/५४९ |

एदाणि अंतराणिं पढमप्पहसंठिदाण चंदाणं । बिदियादीण पहाणं अधिया अब्भंतरे बहिं ऊणा ॥ ५६०

लवणादिचउक्काणं वासपमाणम्मि णियससिदलाणं । बिंबाणिं फेलित्ता तत्तो णियचंदसंखअद्धेणं ॥ ५६१

भजिदूणं जं लद्धं तं पत्तेक्कं ससीण विच्चालं । एवं सव्वपहाणं अंतरमेदम्मि णिद्दिट्ठं ॥ ५६२

णवणउदिसहस्सं णवसयणवणउदि जोयणा य पंच कला । लवणसमुद्दे दोण्णं तुसारकिरणाण विच्चालं ॥

९९९९९ | ५/६१ |

---

कालोदक समुद्रकी जगती और अन्तर वीथीके मध्यमें सात, चार, शून्य, नौ और एक, इन अंकोंके क्रमसे उन्नीस हजार सैंतालीस योजन और बारह सौ इक्यासीसे भाजित दो सौ पांच भाग अधिक अन्तराल है ॥ ५५८ ॥ १९०४७ $\frac{२०५}{१२८१}$ ।

पुष्करार्द्ध द्वीपमें यह अन्तरालप्रमाण शून्य और चार स्थानोंमें एक, इन अंकोंके क्रमसे ग्यारह हजार एक सौ दश योजन और पांच सौ उनंचाससे भाजित तीन सौ अट्ठावन कला अधिक है ॥ ५५९ ॥ ११११० $\frac{३५८}{५४९}$ ।

प्रथम पथमें स्थित चन्द्रोंके ये उपर्युक्त अन्तर अभ्यन्तरमें द्वितीयादिक पथोंसे अधिक और बाह्यमें उनसे रहित हैं ॥ ५६० ॥

लवणसमुद्रादिक चारोंके विस्तार प्रमाणमेंसे अपने चन्द्रोंके आधे बिम्बोंको घटाकर शेषमें निज चन्द्रसंख्याके अर्धभागका भाग देनेपर जो लब्ध आवे उतना प्रत्येक चन्द्रोंका अन्तराल-प्रमाण होता है । इस प्रकार यहांपर सब पथोंका अन्तराल निर्दिष्ट किया गया है ॥५६१–५६२॥

ल. स. का विस्तार २०००००, २००००० = $\frac{१२२०००००}{६१}$; चार चन्द्रबिम्बोंका वि. $\frac{२२४}{६१}$; $\frac{२२४}{६१}$ ÷ २ = $\frac{११२}{६१}$; $\frac{१२२०००००}{६१}$ रिण + $\frac{११२}{६१}$ = $\frac{१२१८९८०८}{६१}$; ल. स. चन्द्र संख्या ४, ४ ÷ २ = २; २ = $\frac{१२२}{६१}$; $\frac{१२१९९८८८}{६१}$ ÷ $\frac{१२२}{६१}$ = ९९९९९ $\frac{५}{६१}$ ल. समुद्रमें दो चन्द्रोंका अन्तर प्रमाण ।

लवण समुद्रमें दो चन्द्रोंके बीच निन्यानबै हजार नौ सौ निन्यानबै योजन और पांच कला अधिक अन्तराल है ॥ ५६३ ॥ ९९९९९ $\frac{५}{६१}$ ।

पंच चउठाणछक्का अंककमे सगतिएक्क अंसा य । तियअट्ठेक्कविहत्ता अंतरमिंदूण धादईसंडे ॥ ५६४

६६६६५ | $\frac{१३७}{१८३}$ |

चउणवणभणट्ठतिया अंककमे सुण्णएक्कचारि कला । इगिअडदुगइगिभजिदा अंतरमिंदूण कालोदे ॥ ५६५

३८०९४ | $\frac{४१०}{१२८१}$ |

एक्कचउट्ठाणदुगा अंककमे सत्तछक्कएक्क कला । णवचउपंचविहत्ता अंतरमिंदूण पोक्खरद्धम्मि ॥ ५६६

२२२२१ | $\frac{१६७}{५४९}$ |

णियणियपढमपहाणं जगदीणं अंतरप्पमाणसमं । णियणियलेस्सगदीओ सव्वमियंकाण पत्तेक्कं ॥ ५६७

२२२२१ | $\frac{१७१}{५४९}$ | (?)

तीसं णउदी तिसया पण्णरसजुदा य चाल पंचसया । लवणप्पहुदिचउक्के चंदाणं होंति वीहीओ ॥ ५६८

३० । ९० । ३१५ । ५४० ।

---

धातकीखण्ड द्वीपमें चन्द्रोंके बीच पांच और चार स्थानोंमें छह इन अंकोंके क्रमसे छयासठ हजार छह सौ पैंसठ योजन और एक सौ तेरासीसे विभक्त एक सौ सैंतीस कलाप्रमाण अन्तर है ॥ ५६४ ॥ ६६६६५ $\frac{१३७}{१८३}$ ।

कालोद समुद्रमें चन्द्रोंके मध्य चार, नौ, शून्य, आठ और तीन, इन अंकोंके क्रमसे अड़तीस हजार चौरानबै योजन और बारह सौ इक्यासीसे भाजित चार सौ दश कला अधिक अन्तर है ॥ ५६५ ॥ ३८०९४ $\frac{४१०}{१२८१}$ ।

पुष्करार्द्ध द्वीपमें चन्द्रोंके मध्य एक और चार स्थानोंमें दो इन अंकोंके क्रमसे बाईस हजार दो सौ इक्कीस योजन और पांच सौ उनंचाससे विभक्त एक सौ सड़सठ कला अधिक अन्तर है ॥ ५६६ ॥ २२२२१ $\frac{१६७}{५४९}$ ।

अपने अपने प्रथम पथ और जगतियोंके अन्तरप्रमाणके बराबर सब चन्द्रोंमेंसे प्रत्येककी अपनी अपनी किरणोंकी गतियां होती हैं ॥ ५६७ ॥

लवणसमुद्रादिक चारमें क्रमसे तीस, नब्बै, तीन सौ पन्द्रह और पांच सौ चालीस चन्द्रोंकी वीथियां हैं ॥ ५६८ ॥ ३० । ९० । ३१५ । ५४० ।

णियपहपरिहिपमाणे पुह पुह दुसएक्कवीससंगुणिदे । तेरससहस्ससगसयपणुवीसहिदे मुहुत्तगदिमाणं ॥

$\frac{२२१}{१३७२५}$

सेसाओ वण्णणाओ जंबूदीवम्मि जाओ चंदाणं । ताओ लवणे धादइसंडे कालोदपुक्खरद्धेसुं ॥ ५७०

। एवं चंदाणं परूवणा सम्मत्ता ।

चत्तारि होंति लवणे बारस सूरा य धादईसंडे । बादाला कालोदे बावत्तरि पुक्खरद्धम्मि ॥ ५७१

१२ । ४२ । ७२ ।

णियणियरवीण अद्धं दीवसमुद्दाण एक्कभागम्मि । अवरे भागे अद्धं चरंति पंतिक्कमेणेव ॥ ५७२

एक्केक्कचारखेत्तं दोहों दुमणीण होदि तव्वासो । पंचसया दससहिदा दिणवइबिंबादिरित्ता य ॥ ५७३

१ । २ । ५१० $\frac{४८}{६१}$

एक्केक्कचारखेत्ते चउसीदिजुदसदेक्कवीहीओ । तव्वासो अडदालं जोयणया एक्कसट्ठिहिदा ॥ ५७४

१८४ $\frac{४८}{६१}$

---

अपने अपने पथोंकी परिधिके प्रमाणको पृथक् पृथक् दो सौ इक्कीससे गुणा करनेपर जो प्रमाण प्राप्त हो उसमें तेरह हजार सात सौ पच्चीसका भाग देनेपर मुहूर्तकालपरिमित गतिका प्रमाण आता है ॥ ५६९ ॥ $\frac{२२१}{१३७२५}$ ।

लवण समुद्र, धातकीखण्ड, कालोद समुद्र और पुष्करार्द्ध द्वीपमें स्थित चन्द्रोंका शेष वर्णन जम्बूद्वीपके चन्द्रोंके समान जानना चाहिये ॥ ५७० ॥

इस प्रकार चन्द्रोंकी प्ररूपणा समाप्त हुई ।

लवण समुद्रमें चार, धातकीखण्डमें बारह, कालोद समुद्रमें ब्यालीस और पुष्करार्द्धमें बहत्तर सूर्य स्थित हैं ॥ ५७१ । ४ । १२ । ४२ । ७२ ।

अपने अपने सूर्योंके आधे द्वीप-समुद्रोंके एक भागमें और आधे दूसरे भागमें पंक्तिक्रमसे संचार करते हैं ॥ ५७२ ॥

दो दो सूर्योंका एक एक चारक्षेत्र होता है । इस चार क्षेत्रका विस्तार सूर्यबिम्बसे अतिरिक्त पांच सौ दश योजनप्रमाण है ॥ ५७३ ॥ ५१०$\frac{४८}{६१}$।

एक एक चार क्षेत्रमें एक सौ चौरासी वीथियां होती हैं । इनका विस्तार इकसठसे भाजित अड़तालीस योजन होता है ॥ ५७४ ॥ १८४; $\frac{४८}{६१}$ ।

---

१ द ब मुहुत्ते. २ चारखेत्ते दो दो.

लवणादिचउक्काणं वासपमाणम्मि णियरविदलाणं । बिंबाणिं फेलित्ता तत्तो णियपूसणद्धेणं[1] ॥ ५७५
भजिदूणं जं लद्धं तं पत्तेक्कं रवीण विच्चालं । तस्स य अद्धपमाणं जगदीयासण्णमग्गाणं ॥ ५७६
णवणउदिसहस्साणिं णवसयणवणउदिजोयणाणिं पि । तेरसमेत्तकलाओ भजिदव्वा एक्कसट्ठीए ॥ ५७७

७७७ । ९९९९९ $\frac{१३}{६१}$ ।

एत्तियमेत्तपमाणं पत्तेक्कं दिणयराण विच्चालं । लवणोदे तस्सद्धं जगदीणं णिययपढममग्गाणं[2] ॥ ५७८
छावट्ठिसहस्साणिं छस्सयपण्णट्ठि जोयणाणि कला । इगिसट्ठीजुत्तसयं तेसीदीजुदसयं हारो ॥ ५७९

६६६६५ $\frac{१६१}{१८३}$ ।

एदं अंतरमाणं एक्केक्करवीण धादईसंडे । लेस्सागदी तदद्धं तस्सरिसा उदधियाबाधा ॥ ५८०
अडतीससहस्सा चउणउदी जोयणाणि पंच सया । अट्ठाहत्तरि हारो बारसयसयाणि इगिसीदी ॥ ५८१

३८०९४ $\frac{५७८}{१२८१}$ ।

एदं अंतरमाणं एक्केक्करवीण कालसलिलम्मि । लेस्सागदी तदद्धं तस्सरिसं उवहिआबाहा ॥ ५८२

---

लवणादिक चारोंके विस्तारप्रमाणमेंसे अपने आधे सूर्योंके बिम्बोंको घटाकर शेषमें अर्ध सूर्यसंख्याका भाग देनेपर जो लब्ध आवे उतना प्रत्येक सूर्योंका और इससे आधा जगती व आसन्न ( प्रथम ) मार्गके बीचका अन्तरालप्रमाण होता है ॥ ५७५–५७६ ॥

ल. स. वि. यो. २००००० = $\frac{१२२००००००}{६१}$; ल. स. सूर्य ४; ४ ÷ २ = २; इनका बिम्बविस्तार $\frac{९६}{६१}$; $\frac{१२२०००००}{६१}$ − $\frac{९६}{६१}$ = $\frac{१२१९९९०४}{६१}$; सूर्यसंख्या ४ ÷ २ = २ = $\frac{१२२}{६१}$; $\frac{१२१९९९०४}{६१}$ ÷ $\frac{१२२}{६१}$ = ९९९९९$\frac{१३}{६१}$ सूर्य-अन्तर । सू. अ. ९९९९९$\frac{१३}{६१}$ ÷ २ = ४९९९९$\frac{३७}{६१}$ जगती और प्रथम मार्गका अन्तर ।

निन्यानबै हजार नौ सौ निन्यानबै योजन और इकसठसे भाजित तेरह मात्र कला इतना लवण समुद्रमें प्रत्येक सूर्योंके अन्तरालका प्रमाण है । इससे आधा जगती और निज प्रथम मार्गके बीच अन्तर है । ॥ ५७७–५७८ ॥

छयासठ हजार छह सौ पैंसठ योजन और एक सौ तेरासीसे भाजित एक सौ इकसठ कला इतना धातकीखण्डमें प्रत्येक सूर्योंका अन्तराल प्रमाण है । इससे आधी किरणोंकी गति और उसके सदृश ही समुद्रका अन्तराल भी है ॥ ५७९–५८० ॥ ६६६६५$\frac{१६१}{१८३}$ ।

अड़तीस हजार चौरानबै योजन और बारह सौ इक्यासीसे भाजित पांच सौ अठत्तर भाग, यह कालोद समुद्रमें एक एक सूर्यका अन्तरालप्रमाण है । इससे आधी किरणोंकी गति और उसके ही बराबर समुद्रका अन्तर भी है ॥ ५८१–५८२ ॥ ३८०९४$\frac{५७८}{१२८१}$ ।

---

१ द ब पुक्खरद्धेण. २ द ब °मग्गा य.

बावीससहस्साणिं बेसयइगिवीस जोयणा अंसा। दोण्णिसया उणदालं हारो उणवण्णपंचसया ॥ ५८३

२२२२१ | २३९/५४९ |

एदं अंतरमाणं एक्केक्करवीण पोक्खरद्धम्मि। लेस्सागदी तदद्धं तस्सरिसा उदधिआबाहा ॥ ५८४

ताओ आबाधाओ दोसुं पासेसु संठिदरवीणं। चारक्खेत्तेणहिया[1] अब्भंतरए बहिं ऊणा ॥ ५८५

जंबूयंके दोण्हं लेस्सा वच्चंति चरिममग्गादो। अब्भंतरए णभतियतियसुण्णा पंच जोयणया ॥ ५८६

५०३३० ।

चरिमपहादो बाहिं लवणे दोणभदुतितियजोयणया। वच्चइ लेस्सा अंसा सयं च हारा तिसीदिअधियसया ॥

३३००२ | १००/१८३ |

पढमपहसंठियाणं लेस्सगदीण चदुअट्ठणवचउरो। अंककमे जोयणया तियतिय भागस्सेस पुहहाणिवड्ढीओ ॥

३३५१३ | ७/३ | (?)

---

बाईस हजार दो सौ इक्कीस योजन और पांच सौ उनंचाससे भाजित दो सौ उनतालीस भाग, यह पुष्करार्द्ध द्वीपमें एक एक सूर्योंका अन्तरालप्रमाण है। इससे आधी किरणोंकी गति और उसके बराबर ही समुद्रका अन्तर भी है ॥ ५८३-५८४ ॥

२२२२१ $\frac{२३९}{५४९}$ ।

दो पार्श्वभागोंमें स्थित सूर्योंके ये अन्तर अभ्यन्तरमें चारक्षेत्रसे अधिक और बाह्यमें चार क्षेत्रसे रहित हैं ॥ ५८५ ॥

जम्बूद्वीपमें अन्तिम मार्गसे अभ्यन्तरमें दोनों चन्द्र-सूर्योंकी किरणें शून्य, तीन, तीन, शून्य और पांच अर्थात् पचास हजार तीन सौ तीस योजनप्रमाण जाती हैं ॥ ५८६ ॥

५०३३० ।

लवण समुद्रमें अन्तिम पथसे बाह्यमें दो, शून्य दो, तीन और तीन अर्थात् तेतीस हजार दो योजन और एक सौ तेरासी भागोंमेंसे सौ भागप्रमाण किरणें जाती हैं ॥ ५८७ ॥

३३००२ $\frac{१००}{१८३}$ ।

प्रथम पथमें स्थित [ सूर्य-चन्द्रोंकी किरणगति ] अंकक्रमसे चार, आठ, नौ और चार, इन अंकोंके प्रमाण अर्थात् चार हजार नौ सौ चौरासी योजन और तीन भाग अधिक है। शेष पथोंमें हानि-वृद्धि है (?) ॥ ५८८ ॥

---

१ द ब चारंखेचअहिया.

लवणप्पहुदिचउक्के णियणियखेत्तेसु दिणयरमयंका । वच्चंति ताण लेस्सा अण्णक्खेत्तं ण कइया वि ॥ ५८९

अट्ठासट्ठित्तिसया लवणम्मि हुवंति भाणुवीहीओ । चउरुत्तरएक्कारससयमेत्ता धादईसंडे ॥ ५९०

३६८ । ११०४ ।

चउसट्ठी अट्ठसया तिण्णि सहस्साणि कालसलिलम्मि । चउवीसुत्तरछसया छच्च सहस्साणि पोक्खरद्धम्मि ॥

३८६४ । ६६२४ ।

णियणियपरिहिपमाणे सट्ठिमुहुत्तेहि अवहिदे लद्धं । पत्तेक्कं भाणूणं मुहुत्तगमणस्स परिमाणं ॥ ५९२

सेसाओ वण्णणाओ जंबूदीवम्मि जाओ दुमणीणं । ताओ लवणे धादइसंडे कालोदपुक्खरद्धेसुं ॥ ५९३

। सूरप्परूवणा ।

बावण्णा तिण्णिसया होंति गहाणं च लवणजलहिम्मि । छप्पण्णा अब्भहियं सहस्समेक्कं च धादईसंडे ॥

३५२ । १०५६ ।

तिण्णि सहस्सा छसयं छण्णउदी होंति कालउवहिम्मि । छत्तीसब्भहियाणि तेसट्ठिसयाणि पुक्खरद्धम्मि ॥

३६९६ । ६३२६ ।

। एवं गहाण परूवणा सम्मत्ता ।

---

लवण समुद्र आदि चारमें जो सूर्य व चन्द्र हैं उनकी किरणें अपने अपने क्षेत्रोंमें ही जाती हैं, अन्य क्षेत्रमें कदापि नहीं जातीं ॥ ५८९ ॥

तीन सौ अड़सठ सूर्यवीथियां लवण समुद्रमें और ग्यारह सौ चार मात्र धातकीखण्ड द्वीपमें हैं ॥ ५९० ॥ ३६८ । ११०४ ।

तीन हजार आठ सौ चौंसठ सूर्यवीथियां कालोद समुद्रमें और छह हजार छह सौ चोवीस पुष्करार्द्ध द्वीपमें हैं ॥ ५९१ ॥ ३८६४ । ६६२४ ।

अपने अपने परिधिप्रमाणमें साठ मुहूर्तोंका भाग देनेपर जो लब्ध आवे उतना प्रत्येक सूर्योंकी मुहूर्तगतिका प्रमाण होता है ॥ ५९२ ॥

जम्बूद्वीपमें स्थित सूर्योंका जो शेष वर्णन है वही लवणसमुद्र, धातकीखण्ड, कालोद और पुष्करार्द्धमें भी समझना चाहिये ॥ ५९३ ॥

इस प्रकार सूर्यप्ररूपणा समाप्त हुई ।

तीन सौ बावन ग्रह लवण समुद्रमें और एक हजार छप्पन धातकीखण्ड द्वीपमें हैं ॥ ५९४ ॥ ३५२ । १०५६ ।

तीन हजार छह सौ छयानबै ग्रह कालोद समुद्रमें और तिरेसठ सौ छब्बीस पुष्करार्द्ध द्वीपमें हैं ॥ ५९५ ॥ ३६९६ । ६३२६ ।

इस प्रकार ग्रहोंकी प्ररूपणा समाप्त हुई ।

लवणम्मि बारसुत्तरसयमेत्ताणिं हुवंति रिक्खाणिं । छत्तीसेहिं अधिया तिण्णिसया धादईसंडे ॥ ५९६

११२ । ३३६ ।

छाहत्तरिजुत्ताइं एक्करससयाणि कालसलिलम्मि । सोलुत्तरदोसहस्सा दीववरे पोक्खरद्धम्मि ॥ ५९७

११७६ । २०१६ ।

सेसाओ वण्णणाओ जंबूदीवम्मि जाव रिक्खाणं । ताओ लवणे धादइसंडे कालोदपोक्खरद्धेसुं ॥ ५९८

। एवं णक्खत्ताण परूवणा सम्मत्ता ।

दोण्णि चिय लक्खाणिं सत्तट्ठीसहस्स णवसयाणिं च । होंति हु लवणसमुद्दे ताराणं कोडिकोडीओ ॥ ५९९

२६७९०००००००००००००००० ।

अट्ठ च्चिय लक्खाणिं तिण्णि सहस्साणि सगसयाणिं पि । होंति हु धादइसंडे ताराणं कोडकोडीओ ॥ ६००

८०३७०००००००००००००००० ।

अट्ठावीसं लक्खा कोडाकोडीण बारससहस्सा । पण्णासुत्तरणवसयजुत्ता ताराणि कालोदे ॥ ६०१

२८१२९५००००००००००००००० ।

अट्ठत्तालं लक्खा बावीससहस्सबेसयाणिं च । होंति हु पोक्खरदीवे ताराणं कोडकोडीओ ॥ ६०२

४८२२२०००००००००००००००० ।

---

लवण समुद्रमें एक सौ बारह नक्षत्र और धातकीखण्डमें तीन सौ छत्तीस हैं ॥ ५९६ ॥

११२ । ३३६ ।

ये नक्षत्र ग्यारह सौ छयत्तर कालोद समुद्रमें और दो हजार सोलह पुष्करार्द्ध द्वीपमें हैं ॥ ५९७ ॥ ११७६ । २०१६ ॥

नक्षत्रोंका शेष वर्णन जैसा जम्बूद्वीपमें किया गया है उसी प्रकार लवण समुद्र, धातकीखण्ड द्वीप, कालोद समुद्र और पुष्करार्द्ध द्वीपमें भी समझना चाहिये ॥ ५९८ ॥

इस प्रकार नक्षत्रोंकी प्ररूपणा समाप्त हुई ।

लवण समुद्रमें दो लाख सड़सठ हजार नौ सौ कोड़ाकोड़ी तारे हैं ॥ ५९९ ॥

२६७९०००००००००००००००० ।

धातकीखण्डमें आठ लाख तीन हजार सात सौ कोड़ाकोड़ी तारे हैं ॥ ६०० ॥

८०३७०००००००००००००००० ।

कालोद समुद्रमें अट्ठाईस लाख बारह हजार नौ सौ पचास कोड़ाकोड़ी तारे हैं ॥ ६०१ ॥

२८१२९५००००००००००००००० ।

पुष्करार्द्ध द्वीपमें अड़तालीस लाख बाईस हजार दो सौ कोड़ाकोड़ी तारे हैं ॥ ६०२ ॥

४८२२२०००००००००००००००० ।

सेसाओ वण्णणाओ जंबूदीवस्स वण्णणसमाओ । णवरि विसेसो संखा अण्णण्णा खीलताराणं ॥ ६०३

एक्कसयं उणदालं लवणसमुद्दम्मि खीलताराओ । दसउत्तरं सहस्सा दीवम्मि य धादईसंडे ॥ ६०४

१३९ । १०१० ।

एक्कत्तालसहस्सा वीसुत्तरमिगिसयं च कालोदे । तेवण्णसहस्सा बेसयाणि तीसं च पुक्खरद्धम्मि ॥ ६०५

४११२० । ५३२३० ।

माणुसखेत्ते ससिणो छासट्ठी होंति एक्कपासम्मि । दोपासेसुं दुगुणा तेत्तियमेत्ताओ मत्तंडा ॥ ६०६

६६ । १३२ ।

एक्कारससहस्साणिं होंति गहा सोलसुत्तरा छसया । रिक्खा तिण्णि सहस्सा छस्सयछण्णउदिअदिरित्ता ॥

११६१६ । ३६९६ ।

अट्ठासीदीलक्खा चालीससहस्ससगसयाणिं पि । होंति हु माणुसखेत्ते ताराणं कोडकोडीओ ॥ ६०८

८८४०७०००००००००००००००० ।

पंचाणउदिसहस्सं पंचसया पंचतीसअब्भहिया । खेत्तम्मि माणुसाणं चेट्ठंते खीलताराओ ॥ ६०९

९५५३५ ।

सव्वे ससिणो सूरा णक्खत्ताणिं गहा य ताराणिं । णियणियपहपणिधीसुं पंतीए चरंति णभखंडे ॥ ६१०

.................................................

इनका शेष वर्णन जम्बूद्वीपके वर्णनके समान है । विशेषता केवल यह है कि स्थिर ताराओंकी संख्या भिन्न भिन्न है ॥ ६०३ ॥

ये स्थिर तारे लवण समुद्रमें एक सौ उनतालीस और धातकीखण्ड द्वीपमें एक हजार दश हैं ॥ ६०४ ॥ १३९ । १०१० ।

कालोद समुद्रमें इकतालीस हजार एक सौ बीस और पुष्करार्द्ध द्वीपमें तिरेपन हजार दो सौ तीस स्थिर तारे हैं ॥ ६०५ ॥ ४११२० । ५३२३० ।

मनुष्यलोकके भीतर एक पार्श्वभागमें छ्यासठ और दोनों पार्श्वभागोंमें इससे दूने चन्द्र तथा इतने मात्र ही सूर्य भी हैं ॥ ६०६ ॥ ६६ । १३२ ।

मनुष्यलोकमें ग्यारह हजार छह सौ सोलह ग्रह और तीन हजार छह सौ छ्यानबै नक्षत्र हैं ॥ ६०७ ॥ ११६१६ । ३६९६ ।

मनुष्यक्षेत्रमें अठासी लाख चालीस हजार सात सौ कोड़ाकोड़ी तारे हैं ॥ ६०८ ॥

८८४०७०००००००००००००००० ।

मनुष्योंके क्षेत्रमें पंचानबै हजार पांच सौ पैंतीस स्थिर तारा स्थित हैं ॥ ६०९ ॥

९५५३५ ।

चन्द्र, सूर्य, नक्षत्र, ग्रह और तारा, ये सब अपने अपने पथोंकी प्रणिधियोंमें पंक्ति रूपसे नभखण्डोंमें संचार करते हैं ॥ ६१० ॥

सव्वे कुणंति मेरुं पदाहिणं जंबुदीवजोदिगणा । अद्धपमाणा धादइसंडे तह पोक्खरद्धम्मि ॥ ६११

। एवं चरगिहाणं[1] चारो सम्मत्तो ।

मणुसुत्तरादु परदो सयंभुरमणो त्ति दीवउवहीणं । अचरसरूवठिदाणं जोइगणाणं परूवेमो ॥ ६१२

एत्तो मणुसुत्तरगिरिंदप्पहुदि जाव सयंभुरमणसमुद्दो त्ति संठिदचंदाइच्चाणं विण्णासविहिं वत्तइस्सामो । तं जहा— माणुसुत्तरगिरिंदादो पण्णाससहस्सजोयणाणि गंतूण पढमवलयं[2] होदि । तत्तो परं पत्तेक्कमेक्कलक्खजोयणाणि गंतूण बिदियादिवलयाणि होंति जाव सयंभूरमणसमुद्दो त्ति । णवरि सयंभूरमणसमुद्दस्स वेदीए पण्णाससहस्सजोयणाणिमपाविय तम्मि पदेसे[3] चरिमवलयं होदि । एवं सव्ववलयाणि केत्तिया होंति त्ति उत्ते चोद्दसलक्खजोयणेहिं भजिदजगसेढी पुणो तेवीसवलएहि परिहीणं होदि । तस्स ठवणा $\overline{१४०००००}$ रि २३ ।

एदाणं वलयाणं संठिदचंदाइच्चपमाणं वत्तइस्सामो— पोक्खरवरदीवद्धस्स पढमवलए संठिदचंदाइच्चा पत्तेक्कं चउदालब्भहियएक्कसयं होदि । १४४ । १४४ । पुक्खरवरणीररासिस्स

..............................................

जम्बूद्वीपमें सब ज्योतिषी देवोंके समूह मेरुकी प्रदक्षिणा करते हैं । तथा धातकीखण्ड और पुष्करार्द्ध द्वीपमें आधे ज्योतिषी देव मेरुकी प्रदक्षिणा करते हैं ॥ ६११ ॥

इस प्रकार चर ग्रहोंका चार समाप्त हुआ ।

मानुषोत्तर पर्वतसे आगे स्वयंभूरमणपर्यन्त द्वीप-समुद्रोंमें अचर स्वरूपसे स्थित ज्योतिषी देवोंके समूहोंका निरूपण करते हैं ॥ ६१२ ॥

यहांसे आगे मानुषोत्तर पर्वतसे लेकर स्वयंभूरमण समुद्र तक स्थित चन्द्र-सूर्योंकी विन्यासविधिको कहते हैं । वह इस प्रकार है— मानुषोत्तर पर्वतसे पचास हजार योजन आगे जाकर प्रथम वलय है । इसके आगे स्वयंभूरमण समुद्र पर्यन्त प्रत्येक एक लाख योजन आगे जाकर द्वितीयादिक वलय हैं । विशेष इतना है कि स्वयंभूरमण समुद्रकी वेदीसे पचास हजार योजनोंको न पाकर अर्थात् स्वयंभूरमण समुद्रकी वेदीसे पचास हजार योजन इधर ही उस प्रदेशमें अन्तिम वलय है । इस प्रकार सर्व वलय कितने होते हैं, ऐसा कहनेपर उत्तर देते हैं कि जगश्रेणीमें चौदह लाख योजनोंका भाग देनेपर जो लब्ध आवे उसमेंसे तेईस कम करनेपर समस्त वलयोंका प्रमाण होता है । उसकी स्थापना ज. श्रे. ÷ १४००००० − २३ ।

इन वलयोंमें स्थित चन्द्र-सूर्योंके प्रमाणको कहते हैं— पुष्करार्द्ध द्वीपके प्रथम वलयमें स्थित चन्द्र व सूर्य प्रत्येक एक सौ चवालीस हैं । १४४ । १४४ ।

..............................................

१ द ब विहाणं. २ द ब वलेयं. ३ द ब पदेसं.

**पढमवलए संठिदचंदाइच्चा पत्तेक्कं अट्ठासीदिअब्भहियदोण्णिसयमेत्तं होदि । हेट्ठिमदीवस्स वा रयणायरस्स वा पढमवलए संठिदचंदाइच्चादो तदणंतरोवरिमदीवस्स वा णीररासिस्स वा पढमवलए संठिदचंदाइच्चा पत्तेक्कं दुगुणं होऊण गच्छइ जाव सयंभूरमणसमुद्दो त्ति । तत्थ अंतिमवियप्पं वत्तइस्सामो— सयंभूरमणसमुद्दस्स पढमवलए संठिदचंदाइच्चा अट्ठावीसलक्खेण भजिदणवसेढीओ पुणो चउरूवहिदसत्तावीसरूवेहिं अब्भहियं होइ । तच्चेदं । — ९ / २८००००० | २७/४ |[1] पोक्खरवरदीवद्धपहुदि जाव सयंभूरमणसमुद्दो त्ति पत्तेक्कदीवस्स वा उवहिस्स वा पढमवलयसंठिदचंदाइच्चाणं आणयणहेदु इमा सुत्तगाहा—**

**पोक्खरवरुवहिपहुदिं उवरिमदीओवहीण विक्खंभं । लक्खहिदं णवगुणिदं सगसगदीउवहिपढमवलयफलं ॥**

**विचयं पुण पडिवलयं पडि पत्तेक्कं चउत्तरकमेण गच्छइ जाव सयंभूरमणसमुद्दं ति । दोचरिम-**

पुष्करवर समुद्रके प्रथम वलयमें स्थित चन्द्र व सूर्य प्रत्येक दो सौ अठासी मात्र हैं । इस प्रकार अधस्तन द्वीप अथवा समुद्रके प्रथम वलयमें स्थित चन्द्र-सूर्योंकी अपेक्षा तदनन्तर उपरिम द्वीप अथवा समुद्रके प्रथम वलयमें स्थित चन्द्र और सूर्य प्रत्येक स्वयंभूरमण समुद्र पर्यन्त दुगुणे दुगणे होते चले गये हैं । उनमेंसे अन्तिम विकल्पको कहते हैं— स्वयंभूरमण समुद्रके प्रथम वलयमें स्थित चन्द्र और सूर्य अट्ठाईस लाखसे भाजित नौ जगश्रेणी और चार रूपोंसे भाजित सत्ताईस रूपोंसे अधिक हैं । वह यह है— ज. श्रे. ९ ÷ २८ ला. + २७/४ । पुष्करार्द्ध द्वीपसे लेकर स्वयंभूरमण समुद्र पर्यन्त प्रत्येक द्वीप अथवा समुद्रके प्रथम वलयमें स्थित चन्द्र-सूर्योंके लाने के लिये यह गाथासूत्र है—

पुष्करवर समुद्र आदि उपरिम द्वीप-समुद्रोंके विस्तारमें एक लाखका भाग देकर जो लब्ध आवे उसे नौसे गुणा करनेपर अपने अपने द्वीप-समुद्रोंके प्रथम वलयमें स्थित चन्द्र-सूर्योंका प्रमाण आता है ॥ ६१३ ॥

उदाहरण— (१) पुष्करवर समुद्रका वि. ३२००००० यो; ३२००००० ÷ १००००० = ३२; ३२ × ९ = २८८ पुष्करवर समुद्रके प्रथम वलयमें स्थित चन्द्र व सूर्योंकी संख्या ।

(२) स्वयम्भूरमण समुद्रका विष्कम्भ ( ज. श्रे. ÷ २८ + ७५००० ) ÷ १००००० × ९ = ज. श्रे. ÷ २८ + २७/४ ।

यहांपर चय प्रत्येक वलयके हर एक स्थानमें चार उत्तर क्रमसे स्वयंभूरमण समुद्र तक

[1] द ब २८००००० | २७/४ |

दीवस्स वा उवहिस्स वा दु पणजादपढमवलयट्ठाणं मोत्तूण सव्वत्थ चउक्कं उरुत्तरकमं वत्तव्वं । मणुसुत्तरगिरिंदादो पण्णाससहस्सजोयणाणि गंतूण पढमवलयम्मि ठिदचंदाइच्चाणं विच्चालं सत्तेतालसहस्स-णवसय-चोद्दसजोयणाणि पुणो छहत्तरिजादसदंसा तेसीदिजुदएक्कसयरूवेहिं[1] भजिदमेत्तं होदि । तं चेदं ४७९१४ $\frac{१७६}{१८३}$ बिदियवलये चंदाइच्चाणमंतरं अट्ठेतालसहस्स-छसय-छादाला जोयणाणि पुणो इगिसयतीसजुदाणं दोण्णि सहस्सा कलाओ होदि दोण्णिसयसत्तावण्णरूवेणब्भहियदोण्णिसहस्सेण हरिदमेत्तं होदि । तं चेदं । ४८६४६ $\frac{२१३०}{२२५७}$ एवं णेदव्वं जाव सयंभूरमणसमुद्दो त्ति । तत्थ अंतिमवियप्पं वत्तइस्सामो— सयंभूरमणसमुद्दस्स पढमवलए एक्केक्कचंदाइच्चाणमंतरं तेतीससहस्स-तिसय-इगितीसजोयणाणि अंसा पुण पण्णारसजुदेक्कसयं हारो तेसीदिजुदएक्कसयरूवेण अब्भहियं होदि पुणो रूवस्स असंखेज्जभागेणब्भहियं होदि । तच्चेदं ३३३३१ । भा $\frac{११५}{१८३}$ एवं सयंभूरमणसमुद्दस्स बिदियपहप्पहुदिदुचरिमपहंतं विसेसाहियपरूवेण जादि । एवं सयंभूरमणसमुद्दस्स चरिमवलयम्मि चंदाइच्चाणं विच्चालं भण्णमाणे छादालसहस्स-एक्कसय-बावण्णजोयणपमाणं होदि पुणो बारसाहियएक्कसयकलाओ हारो तेणउदिरूवेणब्भहियसत्तसयमेत्तं होदि । तं चेदं ४६१५२ धण अंसा $\frac{११२}{७९३}$

। एवं अचरजोइगणपरूवणा समत्ता ।

---

चला गया है । अर्थात् इन वलयोंमें चयका प्रमाण सर्वत्र चार है (जैसे— पु. द्वीपके उत्तरार्द्धमें प्र. वलयमें १४४, १४८, १५२ इत्यादि ) । द्विचरम द्वीप अथवा समुद्रके प्रथम वलय स्थानको छोड़कर सर्वत्र चार चारके उत्तर क्रमसे वृद्धि कहना चाहिये (?) ।

मानुषोत्तर पर्वतसे आगे पचास हजार योजन जाकर प्रथम वलयमें स्थित चन्द्र-सूर्योंका अन्तराल सैंतालीस हजार नौ सौ चौदह योजन और एक सौ तेरासीसे भाजित एक सौ छयत्तर भागमात्र अधिक है । वह यह है — ४७९१४$\frac{१७६}{१८३}$ । द्वितीय वलयमें चन्द्र-सूर्योंका अन्तर अड़तालीस हजार छह सौ छयालीस योजन और दो हजार दो सौ सत्तावनसे भाजित दो हजार एक सौ तीस कला अधिक है । वह यह है— ४८६४६$\frac{२१३०}{२२५७}$ । इस प्रकार स्वयंभूरमण समुद्र पर्यन्त ले जाना चाहिये । उसमेंसे अन्तिम विकल्पको कहते हैं — स्वयंभूरमण समुद्रके प्रथम वलयमें प्रत्येक चन्द्र-सूर्योंका अन्तर तेतीस हजार तीन सौ इकतीस योजन और एक सौ तेरासीसे भाजित एक सौ पन्द्रह भाग अधिक तथा असंख्यातसे भाजित एक रूप अधिक है । वह यह है— ३३३३१$\frac{११५}{१८३}$ । इस प्रकार स्वयंभूरमण समुद्रके द्वितीय पथसे लेकर द्विचरम पथ पर्यन्त विशेष अधिक रूपसे होता गया है । इस प्रकार स्वयंभूरमण समुद्रके अन्तिम वलयमें चन्द्र-सूर्योंके अन्तरालके कहनेपर छयालीस हजार एक सौ बावन योजनप्रमाण और सात सौ तेरानबैसे भाजित एक सौ बारह कला अधिक है । वह यह है—४६१५२$\frac{११२}{७९३}$ ।

इस प्रकार अचर ज्योतिर्गणकी प्ररूपणा समाप्त हुई ।

---

१ द ब तेसदसीदिरूवेहिं.

एत्तो चंदाण सपरिवाराणमाणयणविहाणं वत्तइस्सामो। तं जहा— जंबूदीवादिपंचदीवसमुद्दे[1] मुत्तूण तदियसमुद्दमादिं कादूण जाव सयंभूरमणसमुद्दो ति एदासिमाणयणकिरिया ताव उच्चदे— तदियसमुद्दम्मि गच्छो बत्तीस, चउत्थदीवे गच्छो चउसट्ठी, उवरिमसमुद्दे गच्छो अट्ठावीसुत्तरसयं। एवं दुगुणकमेण गच्छा गच्छंति जाव सयंभूरमणसमुद्दं ति। संपहि एदेहि गच्छेहि पुध पुध गुणिज्जमाणरासिपरूवणा कीरिदे— तदियसमुद्दे बेसदमट्ठासीदिमुवरिमदीवे तत्तो दुगुणं, एवं दुगुणदुगुणकमेण गुणिज्जमाणरासीओ गच्छंति जाव सयंभूरमणसमुद्दं पत्ताओ त्ति। संपहि अट्ठासीदिबिसदेहि[2] गुणिज्जमाणरासीओ ओवट्टिय[3] लद्धेण सगसगगच्छे गुणिय अट्ठासीदिबेसदमेव सव्वगच्छाणं गुणिज्जमाणं कादव्वं। एवं कदे सव्वगच्छा अण्णोण्णं पेक्खिदूण चउग्गुणकमेण अवट्ठिदा जादा। संपइ चत्तारिरूवमादिं कादूण चदुरुत्तरकमेण[4] गदसंकलणाए आणयणे कीरमाणे पुव्विल्लगच्छेहिंतो संपहियगच्छा रूऊणा होंति, दुगुणजादट्ठाणे चत्तारिरूववड्ढीए अभावादो। एदेहि गच्छेहि गुणिज्जमाणमज्झिमधणाणि चउसट्ठिरूवमादिं कादूण दुगुणदुगुणकमेण गच्छंति जाव सयंभूरमणसमुद्दो त्ति। पुणो गच्छसमीकरणट्ठं सव्वगच्छेसु एगेगरूवपक्खूणो[5] कायव्वो। एवं कादूण चउसट्ठिरूवेहि मज्झिमधणाणिमोवट्टिय[6] लद्धेण सगसगगच्छे गुणिय सव्वगच्छाणं

यहांसे आगे सपरिवार चन्द्रोंके लानेके विधानको कहते हैं। वह इस प्रकार है— जम्बूद्वीपादिक पांच द्वीप-समुद्रोंको छोड़कर तृतीय समुद्रको आदि करके स्वयंभूरमण समुद्र तक इनके लानेकी प्रक्रियाको कहते हैं— तृतीय समुद्रमें गच्छ बत्तीस, चतुर्थ द्वीपमें गच्छ चौंसठ और इससे आगेके समुद्रमें गच्छ एक सौ अट्ठाईस, इस प्रकार स्वयंभूरमण समुद्र तक गच्छ दूने दूने क्रमसे चले जाते हैं। अब इन गच्छोंसे पृथक् पृथक् गुण्यमान राशियोंकी प्ररूपणा की जाती है। इनमेंसे तृतीय समुद्रमें दो सौ अठासी और आगेके द्वीपमें इससे दुगुणी गुण्यमान राशि है, इस प्रकार स्वयंभूरमण समुद्र तक गुण्यमान राशियां दुगुणे दुगुणे क्रमसे चली जाती हैं। अब दो सौ अठासीसे गुण्यमान राशियोंका अपवर्तन करके लब्ध राशिसे अपने अपने गच्छोंको गुणा करके सब गच्छोंकी दो सौ अठासी ही गुण्यमान राशि करना चाहिये। इस प्रकार करनेपर सब गच्छ परस्परकी अपेक्षा चौगुणे क्रमसे अवस्थित होजाते हैं। इस समय चार को आदि करके चार चार उत्तर क्रमसे गत संकलनाके लाते समय पूर्वोक्त गच्छोंसे सांप्रतिक गच्छ एक कम होते हैं, क्योंकि दुगुणे हुए स्थानमें चार रूपोंकी वृद्धिका अभाव है। इन गच्छोंसे गुण्यमान मध्यम धन चौंसठ रूपको आदि करके स्वयंभूरमण समुद्र पर्यन्त दुगुणे-दुगुणे क्रमसे होते गये हैं। पुनः गच्छोंके समीकरणके लिये सब गच्छोंमें एक एक रूपका प्रक्षेप करना चाहिये। ऐसा करनेके पश्चात् मध्यम धनोंका चौंसठसे अपवर्तन करनेपर जो लब्ध आवे उससे अपने अपने गच्छोंको गुणा करके सब गच्छोंकी गुण्यमान राशिके रूपमें चौंसठ रूपोंको

१ द ब °समुद्दं. २ द ब बीसदे. ३ द ब दिवड्डिय. ४ द ब चदुत्तर°. ५ द ब °पक्खेण. ६ द ब °धणाणीमोवड्डीन.

चउसट्ठिरूवाणि गुणिज्जमाणत्तणेण ठवेदव्वाणि । एवं कदे रिणरासिस्स पमाणं उच्चदे— एगरूवमादिं कादूण गच्छं पडि दुगुण-दुगुणकमेण जाव सयंभूरमणसमुद्दो त्ति गदरिणरासी होदि । संपहि एवं ठिदसंकलणाणमाणयणं उच्चदि— छरूवाहियजंबूदीवच्छेदणएहि परिहीणरज्जुच्छेदणाओ गच्छं काऊण जदि संकलणा आणिज्जदि तो जोदिसियजीवरासी ण उप्पज्जदि, जगपदरस्स बेछप्पण्णंगुल-[सद-]वग्गभागहाराणुववत्तीदो । तेण रज्जुच्छेदणासु अण्णेसिं पि तप्पाओग्गाणं संखेज्जरूवाणं हाणिं काऊण गच्छा ठवेयव्वा । एवं कदे तदियसमुद्दो आदी ण[1] होदि त्ति णासंकणिज्जं, सो चेव आदी होदि, सयंभूरमणसमुद्दस्स परभागसमुप्पण्णरज्जुच्छेदणयसलागाणमवणयणकरणादो । सयंभूरमणसमुद्दस्स परदो रज्जुच्छेदणया अत्थि त्ति कुदो णव्वदे । बेछप्पण्णंगुलसदवग्गसुत्तादो । 'जेत्तियाणि दीव-सायररूवाणि जंबूदीवच्छेदणाणि छरूवाहियाणि तेत्तियाणि रज्जुच्छेदणाणि' ति परियम्मेण एदं वक्खाणं किं ण विरुज्झदे । ण, एदेण सह विरुज्झदि, किंतु सुत्तेण सह ण विरुज्झदि । तेणेदस्स वक्खाणस्स गहणं कायव्वं, ण परियम्मसुत्तस्स; सुत्तविरुद्धत्तादो । ण सुत्तविरुद्धं वक्खाणं होदि, अदिप्पसंगादो । तत्थ जोइसिया णत्थि त्ति कुदो णव्वदे । एदम्हादो चेव

रखना चाहिये । ऐसा करनेपर ऋण राशिके प्रमाणको कहते हैं— एक रूपको आदि करके गच्छके प्रति (प्रत्येक गच्छमें) दूने दूने क्रमसे स्वयंभूरमण समुद्र पर्यन्त ऋण राशि गई है। अब समय इस प्रकारसे स्थित संकलनोंके लानेको कहते हैं— छह रूपोंसे अधिक जम्बूद्वीपके अर्धच्छेदोंसे हीन राजुके अर्धच्छेदोंको गच्छ करके यदि संकलनको लाया जाय तो ज्योतिषी जीवराशि उत्पन्न नहीं होती है, क्योंकि जगप्रतरका दो सौ छप्पन अंगुलके वर्गप्रमाण भागहार नहीं बनता है । अत एव राजुके अर्धच्छेदोंमेंसे उसके योग्य अन्य भी संख्यात रूपोंकी हानि करके गच्छ स्थापित करना चाहिये । ऐसा करनेपर तृतीय समुद्र आदि नहीं होता है इस प्रकारकी आशंका भी नहीं करना चाहिये, क्योंकि, वह तृतीय समुद्र ही आदि होता है । इसका कारण स्वयंभूरमण समुद्रके परभागमें उत्पन्न राजुकी अर्धच्छेदशलाकाओंका अपनयन अर्थात् कम करना है । स्वयंभूरमण समुद्रके परभागमें राजुके अर्धच्छेद हैं यह कहांसे जाना जाता है ? दो सौ छप्पन अंगुलके वर्गप्रमाण भागहारके निरूपक सूत्रसे । 'जितनी द्वीप-सागरोंकी संख्या और जितने जम्बूद्वीपके अर्धच्छेद हैं, छह रूपोंसे अधिक उतने ही राजुके अर्धच्छेद हैं', इस प्रकारके परिकर्मके साथ यह व्याख्यान क्यों न विरोधको प्राप्त होगा ? इस प्रश्नका उत्तर देते हैं कि यह व्याख्यान इस परिकर्मसे विरोधको प्राप्त होगा किन्तु सूत्रके साथ विरोधको प्राप्त नहीं होगा । इसलिये इस व्याख्यानका ग्रहण करना चाहिये, न कि परिकर्मसूत्रका; क्योंकि वह सूत्रके विरुद्ध है और सूत्रविरुद्ध व्याख्यान अतिप्रसंग होनेसे होता नहीं है । वहां ज्योतिषी नहीं हैं यह किस प्रमाणसे जाना जाता है ? इसी सूत्रसे । यह

१ द ब °समुद्दे आदिय ण. २ द ब सदछप्पण्णगुलस्सदव्वग्ग°.

सुत्तादो । एसा तप्पाउग्गसंखेज्जरूवाहियजंबूदीवछेदणय[1]सहिददीव-समुद्दरूवमेत्तरज्जुच्छेदणयपमाणपरिक्खाविही[2] ण अण्णाइरियउवदेसपरंपराणुसारिणी[3], केवलं तु तिलोयपण्णत्तिसुत्ताणुसारिणी[4], जोदिसियदेवभागहारपदुप्पाइयसुत्तावलंबिजुत्तिबलेण पयदगच्छसाधणट्ठमेसा परूवणा परूविदा। तदो ण एत्थ इदमित्थमेवेत्ति[5] एयंतपरिग्गहेण[6] असग्गाहो कायव्वो, परमगुरुपरंपरागउवएसस्स जुत्तिबलेण विहडावेदुं[7]मसक्कियत्तादो, अदिंदिएसु पदत्थेसु छदुमत्थवियप्पाणमविसंवादणियमाभावादो। तम्हा[8] पुव्वाइरियवक्खाणापरिच्चाएण[9] एसा वि दिसा[10] हेदुवादाणुसारिविउप्पण्णसिस्साणुग्गहण-अवुप्पण्णजणउप्पायणट्ठं च दरिसेदव्वा । तदो ण एत्थ संपदायविरोधो[11] कायव्वो त्ति ।

एदेण विहाणेण परूविदगच्छं विरलिय रूवं पडि चत्तारि रूवाणि दादूण अण्णोण्णभत्थे कदे[12] कित्तिया जादा इदि उत्ते संखेज्जरूवगुणिदजोयणलक्खस्स[13] वग्गं पुणो सत्तरूवसदीए गुणिय चउसट्ठिरूववग्गेहि पुणो वि गुणिय जगपदरे भागे हिदे तत्थ लद्धमेत्तं होदि । पुणो एदं दुट्ठाणे

..................................

तत्प्रायोग्य असंख्यात रूपाधिक जम्बूद्वीपके अर्धच्छेदोंसे सहित द्वीप—समुद्रसंख्या मात्र राजुके अर्धच्छेदोंके प्रमाणकी परीक्षाविधि अन्य आचार्योंके उपदेशकी परंपराका अनुसरण करनेवाली नहीं है, यह तो केवल त्रिलोकप्रज्ञप्तिके सूत्रका अनुसरण करनेवाली है । ज्योतिषी देवोंके भागहारका प्रत्युत्पादन करनेवाले सूत्रका आलम्बन करनेवाली युक्तिके बलसे प्रकृत गच्छको सिद्ध करनेके लिये यह प्ररूपणा प्ररूपित की गयी है । अतएव यहां 'यह ऐसा ही है' इस प्रकारके एकान्तको ग्रहण करके कदाग्रह नहीं करना चाहिये, क्योंकि परमगुरुओंकी परम्परासे आये हुए उपदेशको इस प्रकार युक्तिके बलसे विघटित नहीं किया जा सकता है । इसके अतिरिक्त अतीन्द्रिय पदार्थोंके विषयमें अल्पज्ञोंके द्वारा किये गये विकल्पोंके विरोध न होनेका कोई नियम भी नहीं है । इसलिये पूर्वाचार्योंके व्याख्यानका परित्याग न कर हेतुवादका अनुसरण करनेवाले व्युत्पन्न शिष्योंके अनुग्रहण और अव्युत्पन्न जनोंके व्युत्पादनके लिये इस दिशाका दिखलाना योग्य ही है, अत एव यहां संप्रदाय विरोधकी भी आशंका नहीं करना चाहिये ।

इस उपर्युक्त विधानके अनुसार पूर्वोक्त गच्छका विरलन कर एक एक रूपके प्रति चार चार रूपोंको देकर परस्पर गुणा करनेपर कितने हुए इस प्रकार पूछनेपर एक लाख योजनके वर्गको संख्यात रूपोंसे गुणित करनेपर पुनः सात सौ रूपों (?) से गुणा करके पुनरपि चौंसठ रूपोंके वर्गसे गुणा करके जगप्रतरमें भाग देनेपर जो लब्ध आवे तत्प्रमाण

..................................

१ द ब °दीवचोदणय°. २ द ब °वीही. ३ द ब अण्णाइरियाउवदेसपरंपराणुसारिणे. ४ द ब सुचाणुसारि. ५ द ब इदमेत्थमेवेत्ति. ६ द ब परिग्गहो ण. ७ द ब विहदावेदु°. ८ द ब तहा. ९ द ब वक्खाणपरिच्चाएण. १० बिधीसा. ११ द ब संपदाए विरोधो. १२ द ब अण्णोण्णं भंडेवक्कदे. १३ द ब गुणिदे जोयण.

रचिय एक्करासिं बेसदअट्ठासीदिरूवेहिं गुणिदे सव्वआदिधणपमाणं होदि । अवरासिं चउसट्ठिरूवेहिं गुणिदे सव्वपचयधणं होदि । एदे दो रासीओ मेलिय[1] रिणरासिमवणिय गुणगारं[2]-भागहाररूवाणिमोवट्टाविय भारभूदसंखेज्जरूवगुणिदजोयणलक्खवग्गं पदरंगुलकदे संखेज्जरूवेहिं गुणिदपण्णट्ठिसहस्स-पंचसय-छत्तीस-रूवमेत्तपदरंगुलेहि जगपदरमवहरिदमेत्तं सव्वजोइसियबिंबपमाणं होदि । तं चेदं । ४।६५५३६।६५५३६।। पुणो एक्कम्मि बिंबम्मि तप्पाउग्गसंखेज्जजीवा अत्थि त्ति तं संखेज्जरूवेहि गुणिदेसिं सव्वजोइसिय-जीवरासिपरिमाणं होदि । तं चेदं १६५५३६१ ।

चंदस्स सदसहस्सं सहस्स रविणो सदं च सुक्कस्स । वासाधियेहि पल्लं तं पुण्णं धिसणणामस्स[3] ॥ ६१४

सेसाणं तु गहाणं पल्लद्धं आउगं मुणेदव्वं । ताराणं तु जहण्णं पादद्धं पादमुक्कस्सं ॥ ६१५

प १ व १००००० । प १ व १००० । प १ व १०० । प १ | प १/२ | प १/८ | प १/४ |[4]

। आऊ समत्ता ।

होते हैं । पुनः इसे दो स्थानोंमें रचकर ( रखकर ) एक राशिको दो सौ अठासीसे गुणा करनेपर सब आदिधन होता है; और इतर राशिको चौंसठ रूपोंसे गुणा करनेपर सर्व प्रचय धनका प्रमाण होता हैं । इन दो राशियोंको मिलाकर ऋणराशिको कम करते हुए गुणकार एवं भागहार रूपोंको अपवर्तित करके भारभूत (?) संख्यात रूपोंसे गुणित एक लाख योजन-के वर्गके प्रतरांगुल करनेपर संख्यात रूपोंसे गुणित पैंसठ हजार पांचसौ छत्तीस रूपमात्र प्रतरांगुलोंसे भाजित जगप्रतरप्रमाण सब ज्योतिषी बिम्बोंका प्रमाण होता है । वह यह है ( देखो मूलमें ) । पुनः एक बिम्बमें तत्प्रायोग्य संख्यात जीव विद्यमान रहते हैं, इसलिये उसे ( बिम्बप्रमाण ) संख्यात रूपोंसे गुणा करनेपर सर्व ज्योतिषी जीवराशिका प्रमाण होता है । वह यह है ( देखो मूलमें ) ।

चन्द्रकी उत्कृष्ट आयु एक लाख वर्ष अधिक एक पल्य, सूर्यकी एक हजार वर्ष अधिक एक पल्य, शुक्रकी सौ वर्ष अधिक एक पल्य; और बृहस्पतिकी पूर्ण पल्यप्रमाण है । शेष ग्रहोंकी उत्कृष्ट आयु आध पल्यमात्र जानना चाहिये । ताराओंकी जघन्य आयु पादार्ध अर्थात् पल्यके आठवें भागमात्र और उत्कृष्ट पल्यके चतुर्थ भागप्रमाण है ॥ ६१४–६१५ ॥

चन्द्र. उ. आयु पल्य १ वर्ष १००००० । सूर्य प. १ व १००० । शुक्र प. १. व. १०० । बृह. प. १ । शेष ग्रह प. १/२ । तारा ज. प. १/८ और उ. १/४ ।

इस प्रकार आयुका कथन समाप्त हुआ ।

१ ब द मेलि. २ द ब गुणहार°. ३ द ते धुट्टवरिसणामस्स, ब ते पुट्ठवरिसणामस्स.
४ ब द प १ ल १००००० प । सा १००० प १ । १०० प १ | १/२ | प १/४ | प १/८ |

आहारो उस्सासो उच्छेहो ओहिणाणसत्तीओ । जीवाणं उप्पत्तीमरणाइं एक्कसमयम्मि ॥ ६१६

आउबंधणभावं दंसणगहणस्स कारणं विविहं । गुणठाणादिपवण्णण भावणलोए व्व वत्तव्वं ॥ ६१७

णवरि य जोइसियाणं उच्छेहो सत्तदंडपरिमाणं । ओही असंखगुणिदं सेसाओ होंति जहजोग्गं ॥ ६१८

इंदसदणमिदचलणं अणंतसुहणाणविरियदंसणयं । भव्वकुमुदेक्कचंदं विमलजिणिंदं पणमिदूणं ॥ ६१९

एवमाइरियपरंपरागयतिलोयपण्णत्तीए जोइसियलोयसरूवणिरूवणपण्णत्ती णाम
सत्तमो महाधियारो सम्मत्तो ॥ ७ ॥

---

आहार, उच्छ्वास, उत्सेध, अवधिज्ञान, शक्ति, एक समयमें जीवोंकी उत्पत्ति व मरण, आयुके बन्धक भाव, सम्यग्दर्शन ग्रहणके विविध कारण और गुणस्थानादिका वर्णन भावनलोकके समान कहना चाहिये ॥ ६१६–६१७ ॥

विशेष यह कि ज्योतिषियोंकी उंचाई सात धनुषप्रमाण और अवधिज्ञानका विषय असंख्यातगुणा है । शेष आहारादिक यथायोग्य होते हैं ॥ ६१८ ॥

जिनके चरणोंमें सैकड़ों इन्द्रोंने नमस्कार किया है और जो अनन्त सुख, ज्ञान, वीर्य एवं दर्शनसे संयुक्त तथा भव्य जनरूपी कुमुदोंको विकसित करनेके लिये अद्वितीय चन्द्रस्वरूप हैं ऐसे विमलनाथ जिनेंद्रको मैं नमस्कार करता हूं ॥ ६१९ ॥

इस प्रकार आचार्यपरंपरासे चली आई त्रिलोकप्रज्ञप्तिमें ज्योतिर्लोक-
स्वरूपनिरूपणप्रज्ञप्ती नामक सातवां महाधिकार समाप्त हुआ ।

## [ अट्ठमो महाहियारो ]

कम्मकलंकविमुक्कं केवलणाणेण दिट्ठसयलट्ठं । णमिऊण अणंतजिणं भणामि सुरलोयपण्णत्तिं ॥ १

सुरलोकणिवासखिदिं विण्णासो भेदणामसीमाओ । संखा इंदविभूदी आऊ उप्पत्तिमरणअंतरियं ॥ २

आहारो उस्सासो उच्छेहो तह य देवलोयम्मि । आउगबंधणभाओ देवलोयंतियाणं तहा ॥ ३

गुणठाणादिसरूवं दंसणगहणस्स कारणं विविहं । आगमणमोहिणाणं सुराण[1] संखं च सत्तीओ ॥ ४

जोणी इदि इगिवीसं अहियारा विमलबोहजणणीए । जिणमुहकमलविणिग्गयसुरजगपण्णत्तिणामाए ॥ ५

उत्तरकुरुमणुवाणं एक्केणूणेणं[2] तह य बालेणं । पणवीसुत्तरचउसयकोदंडेहिं विहीणेणं ॥ ६

इगिसट्ठीअहिएणं लक्खेणं जोयणेण ऊणाओ । रज्जूओ सत्त गयणे उड्डुड्डं[3] णाकपडलाणिं ॥ ७

$\frac{-7}{7}$ रिण १०००६१ रिण दंड ४२५ रि वा १ ।

। णिवासखेत्तं सम्मत्तं ।

कणयद्दिचूलिउवरिं उत्तरकुरुमणुवएक्कबालस्स । परिमाणेणंतरिदो चेट्ठेदि हु इंदओ पढमो ॥ ८

---

जो कर्मरूपी कलंकसे रहित हैं और जिन्होंने केवलज्ञानके द्वारा सम्पूर्ण पदार्थोंको देख लिया है ऐसे अनन्तनाथ जिनको नमस्कार करके मैं सुरलोकप्रज्ञप्तिको कहता हूं ॥ १ ॥

सुरलोकनिवासक्षेत्र[1], विन्यास[2], भेद[3], नाम[4], सीमा[5], संख्या[6], इन्द्रविभूति[7], आयु[8], उत्पत्ति[9] व मरणका अन्तर, आहार[10], उच्छ्वास[11], उत्सेध[12], देवलोकसम्बन्धी आयुके बन्धक भाव[13], लौकान्तिक देवोंका स्वरूप[14], गुणस्थानादिकका स्वरूप[15], दर्शनग्रहणके विविध कारण[16], आगमन[17], अवधिज्ञान[18], देवोंकी संख्या[19], शक्ति[20] और योनि[21], इस प्रकार निर्मल बोधको उत्पन्न करनेवाले जिन भगवान्के मुखसे निकले हुए सुरलोकप्रज्ञप्ति नामक महाधिकारमें ये इक्कीस अधिकार हैं ॥ २–५ ॥

उत्तरकुरुमें स्थित मनुष्योंके एक बाल, चार सौ पच्चीस धनुष और एक लाख इकसठ योजनोंसे रहित सात राजु प्रमाण आकाशमें ऊर्ध्व ऊर्ध्व (ऊपर ऊपर) स्वर्गपटल स्थित हैं ॥६–७॥

राजु ७ – यो. १०००६१ दण्ड ४२५ बाल १.

निवासक्षेत्रका कथन समाप्त हुआ ।

कनकाद्रि अर्थात् मेरुकी चूलिकाके ऊपर उत्तरकुरुक्षेत्रवर्ती मनुष्यके एक बाल मात्रके अन्तरसे प्रथम इन्द्रक स्थित है ॥ ८ ॥

---

१ द ब सुराउ. २ द एक्कणूणेण, ब एक्कं णूणं. ३ द ब रयणे दंडुदं

लोयसिहरादु हेट्ठा चउसयपणवीस चावमाणाणिं । इगिवीसजोयणाणिं गंतूणं इंदओ चरिमो ॥ ९

यो २१ दंडा[1] ४२५ ।

सेसा य एक्कसट्ठी एदाणं इंदयाण विच्चाले । सव्वे अणादिणिहणा रयणमया इंदया होंति ॥ १०

एक्केक्कइंदयस्स य विच्चालमसंखजोयणाण समं[2] । एदाणं णामाणिं वोच्छामो आणुपुव्वीए ॥ ११

उडुविमलचंदणामा वग्गू वीरारुणा य णंदणया । णलिणं कंचणरुहिरं चंचं मरुदं च रिद्धिसयं[3] ॥ १२

१३ ।

वेरुलियरुचकरुचिरंकफलिहतवणीयमेघअब्भाइं । हारिद्दपउममालो लोहिदवज्जाभिहाणेणं ॥ १३

१२ ।

णंदावत्तपहंकरपिट्ठकगजमित्तपह य अंजणए[4] । वणमालणागगरुडा लंगलबलभद्द[5]चक्करिट्ठाणिं ॥ १४

१४ ।

सुरसमिदीबम्हाइं बम्हुत्तरबम्हहिदयलंतवया । महसुक्कसहस्सारा आणदपाणदयपुप्फकया ॥ १५

१० ।

सायंकरारणच्चुदसुदंसणामोघसुप्पबुद्धा य । जसहरसुभद्दसुविसालसुमणसा तह य सोमणसो ॥ १६

११ ।

---

लोकशिखरके नीचे चार सौ पच्चीस धनुष और इक्कीस योजनमात्र जाकर अन्तिम इन्द्रक स्थित है ॥ ९ ॥ यो. २१ दण्ड ४२५ ।

शेष इकसठ इन्द्रक इन दोनों इन्द्रकोंके बीचमें हैं । ये सब रत्नमय इन्द्रक विमान अनादि-निधन हैं ॥ १० ॥

एक एक इन्द्रकका अन्तराल असंख्यात योजनप्रमाण है । अब इनके नामोंको अनुक्रमसे कहते हैं ॥ ११ ॥

ऋतु[1], विमल[2], चन्द्र[3], वल्गु[4], वीर[5], अरुण[6], नन्दन[7], नलिन[8], कंचन[9], रुधिर[10] (रोहित), चंचत्[11], मरुत्[12], ऋद्धीश[13], वैडूर्य[14], रुचक[15], रुचिर[16], अंक[17], स्फटिक[18], तपनीय[19], मेघ[20], अभ्र[21], हारिद्र[22], पद्ममाल[23], लोहित[24], वज्र नामक[25], नन्द्यावर्त[26], प्रभंकर[27], पृष्ठक[28], गज[29], मित्र[30], प्रभ[31], अंजन[32], वनमाल[33], नाग[34], गरुड[35], लांगल[36], बलभद्र[37], चक्र[38], अरिष्ट[39], सुरसमिति[40], ब्रम्ह[41], ब्रम्होत्तर[42], ब्रम्हहृदय[43], लांतव[44], महाशुक्र[45], सहस्रार[46], आनत[47], प्राणत[48], पुष्पक[49], शातंकर[50] (शातक), आरण[51], अच्युत[52], सुदर्शन[53], अमोघ[54], सुप्रबुद्ध[55], यशोधर[56], सुभद्र[57], सुविशाल[58], सुमनस[59], सौमनस[60], प्रीतिंकर[61],

---

१ द ब २१ रुण दंडा. २ द ब विच्चालं संखजोयणाण समा. ३ द ब चंदं मरुदं चंदिदसयं. ४ द ब अंजणमे. ५ द ब लंगलभद्द.

पीदिंकरआइच्चं चरिमो सव्वट्ठसिद्धिणामो त्ति । तेसट्ठी समवट्टा णाणावररयणणियरमया ॥ १७

६३।[1]

पंचत्तालं लक्खं जोयणया इंदओ उडू पढमो[2] । एक्कं जोयणलक्खं चरिमो सव्वट्ठसिद्धी य ॥ १८

४५०००००। १०००००।

पढमे चरिमं सोधिय रूऊणियइंदयप्पमाणेणं । भजिदूणं जं लद्धं ताओ इह हाणिवड्ढीओ ॥ १९

ते रासि ६२ । ४४००००० । १ ।

सत्तरिसहस्सणवसयसगसट्ठीजोयणाणि तेवीसं । अंसा इगितीसहिदा हाणी पढमादु चरिमदो[3] वड्ढी ॥२०

७०९६७ $\frac{२३}{३१}$

चउदाललक्खजोयण उणतीससहस्सयाणि बत्तीसं । इगितीसहिदा अट्ठ य कलाओ विमलिंदयस्स वित्थारो ।

४४२९०३२ $\frac{८}{३१}$

---

आदित्य[62] और अन्तिम सर्वार्थसिद्धि नामक[63], इस प्रकार ये समान गोल और नाना उत्तम रत्नोंके समूहोंसे रचे गये तिरेसठ इन्द्रक विमान हैं ॥ १२-१७ ॥

इनमेंसे प्रथम ऋतु इन्द्रक विमान पैंतालीस लाख योजन और अन्तिम सर्वार्थसिद्धि इन्द्रक एक लाख योजनमात्र विस्तारसे सहित है ॥ १८ ॥ ४५००००० । १००००० ।

प्रथम इन्द्रकके विस्तारमेंसे अन्तिम इन्द्रकके विस्तारको घटाकर शेषमें एक कम इन्द्रक-प्रमाणका भाग देनेपर जो लब्ध आवे उतना यहां हानि-वृद्धिका प्रमाण समझना चाहिये ॥ १९ ॥

प्र. इं. ४५०००००, अन्तिम इं. १०००००; ४५००००० − १००००० = ४४०००००; ४४००००० ÷ ( ६३ − १ ) = ७०९६७ $\frac{२३}{३१}$ हानि-वृद्धि ।

सत्तर हजार नौ सौ सड़सठ योजन और एक योजनके इकतीस भागोंमेंसे तेईस भाग अधिक प्रथम इन्द्रककी अपेक्षा उत्तरोत्तर हानि और इतनी ही अन्तिम इन्द्रककी अपेक्षा उत्तरोत्तर वृद्धि होती गई है ॥ २० ॥

चवालीस लाख उनतीस हजार बत्तीस योजन और इकतीससे भाजित आठ कला अधिक विमल इन्द्रकके विस्तारका प्रमाण कहा गया है ॥ २१ ॥ ४४२९०३२ $\frac{८}{३१}$ ।

---

१ द ब ६३. २ ब पढमे. ३ द ब चरिमजुदो.

तेदालल्लक्खजोयणअट्ठावण्णासहस्सचउसट्ठी । सोलसकलाओ कहिदा चंदिंदयरुंदपरिमाणं ॥ २२

४३५८०६४ $\frac{१६}{३१}$

बादालल्लक्खजोयणसगसीदिसहस्सयाणि छण्णउदी । चउवीसकला रुंदो वग्गुविमाणस्स णादव्वं ॥ २३

४२८७०९६ $\frac{२४}{३१}$

बादालल्लक्खसोलससहस्सएक्कसयजोयणाणिं च । उणतीसब्भहियाणिं एक्ककला वीरइंदए रुंदो ॥ २४

४२१६१२९ $\frac{१}{३१}$

एक्कत्तालं लक्खं पणदालसहस्स जोयणेक्कसया । इगिसट्ठी अब्भहिया णव अंसा अरुणइंदम्मि[1] ॥ २५

४१४५१६१ $\frac{९}{३१}$

चउहत्तरिं सहस्सा तेणवदीसमधियं च एक्कसयं । चालं जोयणलक्खा सत्तरस कलाओ णंदणे वासो ॥

४०७४१९३ $\frac{१७}{३१}$

चालं जोयणलक्खं तिसहस्सा दो सयाणि पणुवीसं । पणवीसकलाए साधियं[2]वित्थारो[3] णलिणइंदस्स[4] ॥

४००३२२५ $\frac{२५}{३१}$

---

तेतालीस लाख अट्ठावन हजार चौंसठ योजन और सोलह कला अधिक चन्द्र इन्द्रकके विस्तारका प्रमाण कहा गया है ॥ २२ ॥ ४३५८०६४ $\frac{१६}{३१}$ ।

ब्यालीस लाख सतासी हजार छ्यानबै योजन और चौबीस कला अधिक वल्गु विमानका विस्तार जानना चाहिये ॥ २३ ॥ ४२८७०९६ $\frac{२४}{३१}$ ।

वीर इन्द्रकका विस्तार ब्यालीस लाख सोलह हजार एक सौ उनतीस योजन और एक कला अधिक है ॥ २४ ॥ ४२१६१२९ $\frac{१}{३१}$ ।

अरुण इन्द्रकका विस्तार इकतालीस लाख पैंतालीस हजार एक सौ इकसठ योजन और नौ भाग अधिक है ॥ २५ ॥ ४१४५१६१ $\frac{९}{३१}$ ।

नन्दन इन्द्रकका विस्तार चालीस लाख चौहत्तर हजार एक सौ तेरानबै योजन और सत्तरह कला अधिक है ॥ २६ ॥ ४०७४१९३ $\frac{१७}{३१}$ ।

नलिन इन्द्रकका विस्तार चालीस लाख तीन हजार दो सौ पच्चीस योजन और पच्चीस कला अधिक जानना चाहिये ॥ २७ ॥ ४००३२२५ $\frac{२५}{३१}$ ।

---

१ द ब वरुण°. २ द ब °कलाए साधि. ३ ब वित्थारे. ४ द ब णलिणं इंदस्स विण्णेवो.

उणतालल्लक्खजोयणबत्तीससहस्सदोसयाणिं पि । अट्ठावण्णा दुकला कंचणणामस्स वित्थारो ॥ २८

३९३२२५८ | $\frac{२}{३१}$ |

अडतीसलक्खजोयण इगिसट्ठिसहस्सदोसयाणिं पि । णउदिजुदाणि दसंसा रोहिदणामस्स वित्थारो ॥ २९

३८६१२९० | $\frac{१०}{३१}$ |

सगतीसलक्खजोयण णउदिसहस्साणि तिसयबावीसा । अट्ठारसा कलाओ चंचाणामस्स विक्खंभो ॥ ३०

३७९०३२२ | $\frac{१८}{३१}$ |

सत्तत्तीसं लक्खा उणवीससहस्सतिसयजोयणया । चउवण्णा छव्वीसा कलाओ मरुदस्स परिसंखा ॥ ३१

३७१९३५४ | $\frac{२६}{३१}$ |

छत्तीसं लक्खाणिं अडदालसहस्सतिसयजोयणया । सगसीदी तिण्णिकला रिद्धिसइंदस्स[2] परिसंखा ॥

३६४८३८७ | $\frac{३}{३१}$ |

सत्तत्तरिं सहस्सा चउस्सया पंचतीसलक्खाणिं । उणवीसजोयणाणिं एक्करसकलाओ वेरुलियइंदं ॥ ३३

३५७७४१९ | $\frac{११}{३१}$ |

---

कंचन नामक इन्द्रकका विस्तार उनतालीस लाख बत्तीस हजार दो सौ अट्ठावन योजन और दो कला मात्र है ॥ २८ ॥ ३९३२२५८ $\frac{२}{३१}$ ।

रोहित नामक इन्द्रकका विस्तार अड़तीस लाख इकसठ हजार दो सौ नब्बै योजन और दश भाग अधिक है ॥ २९ ॥ ३८६१२९० $\frac{१०}{३१}$ ।

चंचत् नामक इन्द्रकका विस्तार सैंतीस लाख नब्बै हजार तीन सौ बाईस योजन और अठारह कला अधिक है ॥ ३० ॥ ३७९०३२२ $\frac{१८}{३१}$ ।

मरुत् इन्द्रकके विस्तारका प्रमाण सैंतीस लाख उन्नीस हजार तीन सौ चौवन योजन और छब्बीस कला अधिक है ॥ ३१ ॥ ३७१९३५४ $\frac{२६}{३१}$ ।

ऋद्धीश इन्द्रकके विस्तारका प्रमाण छत्तीस लाख अड़तालीस हजार तीन सौ सतासी योजन और तीन कला अधिक है ॥ ३२ ॥ ३६४८३८७ $\frac{३}{३१}$ ।

वैडूर्य इन्द्रकका विस्तार पैंतीस लाख सतत्तर हजार चार सौ उन्नीस योजन और ग्यारह कला अधिक है ॥ ३३ ॥ ३५७७४१९ $\frac{११}{३१}$ ।

---

१ द ब चंदा. २ द ब दिंदसइंदस.

पंचत्तीसं लक्खा छसहस्सा चउसयाणि इगिवण्णा। जोयणया उणवीसा कलाओ रुजगस्स वित्थारो ॥ ३४

३५०६४५१ | १९/३१ |

चउतीसं लक्खाणिं पणतीससहस्सचउसयाणिं पि। तेसीदि जोयणाणिं सगवीसकलाओ रुचिरवित्थारो ॥

३४३५४८३ | २७/३१ |

तेत्तीसं लक्खाणिं चउसट्ठिसहस्सपणसयाणिं पि। सोलस य जोयणाणिं चत्तारि कलाओ अंकवित्थारो ॥ ३६

३३६४५१६ | ४/३१ |

बत्तीसं चिय लक्खा तेणउदिसहस्सपणसयाणिं पि। अडदालजोयणाणिं बारसभागा फलिहरुंदो ॥ ३७

३२९३५४८ | १२/३१ |

बत्तीसलक्खजोयण बावीससहस्सपणसया सीदी। अंसा य वीसमेत्ता रुंदो तवणिज्जणामस्स ॥ ३८

३२२२५८० | २०/३१ |

इगितीसलक्खजोयण इगिवण्णसहस्सछसयबारं च। अंसा अट्ठावीसं[1] वित्थारो मेघणामस्स ॥ ३९

३१५१६१२ | २८/३१ |

---

रुचक इन्द्रकका विस्तार पैंतीस लाख छह हजार चार सौ इक्यावन योजन और उन्नीस कला अधिक है ॥ ३४ ॥ ३५०६४५१ $\frac{१९}{३१}$ ।

रुचिर इन्द्रकका विस्तार चौंतीस लाख पैंतीस हजार चार सौ तेरासी योजन और सत्ताईस कला अधिक है ॥ ३५ ॥ ३४३५४८३ $\frac{२७}{३१}$ ।

अंक इन्द्रकका विस्तार तेतीस लाख चौंसठ हजार पांच सौ सोलह योजन और चार कला अधिक है ॥ ३६ ॥ ३३६४५१६ $\frac{४}{३१}$ ।

स्फटिक इन्द्रकका विस्तार बत्तीस लाख तेरानबै हजार पांच सौ अड़तालीस योजन और बारह भाग अधिक है ॥ ३७ ॥ ३२९३५४८ $\frac{१२}{३१}$ ।

तपनीय नामक इन्द्रकका विस्तार बत्तीस लाख बाईस हजार पांच सौ अस्सी योजन और बीस भाग मात्र अधिक है ॥ ३८ ॥ ३२२२५८० $\frac{२०}{३१}$ ।

मेघ नामक इन्द्रकका विस्तार इकतीस लाख इक्यावन हजार छह सौ बारह योजन और अट्ठाईस भाग अधिक है ॥ ३९ ॥ ३१५१६१२ $\frac{२८}{३१}$ ।

---

१ द अट्ठावीसा.

तीसं चिय लक्खाणिं सीदिसहस्साणि छस्सयाणिं च । पणदालजोयणाणिं पंच कला अब्भइंदए वासो ॥

३०८०६४५ $\frac{५}{३१}$

सत्तत्तरिजुदछसया णव य सहस्साणि तीसलक्खाणिं । जोयण तह तेरसया कलाओ हारिद्दविक्खंभो ॥

३००९६७७ $\frac{१३}{३१}$

एक्कोणतीसलक्खा अडतीससहस्ससगसयाणिं च । णव जोयणाणि अंसा इगिवीसं पउमविस्थारो ॥ ४२

२९३८७०९ $\frac{२१}{३१}$

अट्ठावीसं लक्खा सत्तट्ठीसहस्ससगसयाणिं पि । इगिदालजोयणाणिं कलाओ उणतीस लोहिदे वासो ॥ ४३

२८६७७४१ $\frac{२९}{३१}$

सत्तावीसं लक्खं छण्णउदिसहस्ससगसयाणिं च । चउहत्तरिजोयणया छकलाओ वज्जविक्खंभो ॥ ४४

२७९६७७४ $\frac{६}{३१}$

सगवीसलक्खजोयण पणुवीससहस्स अडसयं छक्का । चोद्दस कलाओ कहिदा णंदावट्टस्स विक्खंभो ॥ ४५

२७२५८०६ $\frac{१४}{३१}$

---

अभ्र इन्द्रकका विस्तार तीस लाख अस्सी हजार छह सौ पैंतालीस योजन और पांच कला अधिक है ॥ ४० ॥ ३०८०६४५ $\frac{५}{३१}$ ।

हारिद्र नामक इन्द्रकका विस्तार तीस लाख नौ हजार छह सौ सतत्तर योजन और तेरह कला अधिक है ॥ ४१ ॥ ३००९६७७ $\frac{१३}{३१}$ ।

पद्म इन्द्रकका विस्तार उनतीस लाख अड़तीस हजार सात सौ नौ योजन और इक्कीस भाग अधिक है ॥ ४२ ॥ २९३८७०९ $\frac{२१}{३१}$ ।

लोहित इन्द्रकका विस्तार अट्ठाईस लाख सड़सठ हजार सात सौ इकतालीस योजन और उनतीस कला अधिक है ॥ ४३ ॥ २८६७७४१ $\frac{२९}{३१}$ ।

वज्र इन्द्रकका विस्तार सत्ताईस लाख छ्यानबै हजार सात सौ चौहत्तर योजन और छह कला अधिक है ॥ ४४ ॥ २७९६७७४ $\frac{६}{३१}$ ।

नन्द्यावर्त इन्द्रकका विस्तार सत्ताईस लाख पच्चीस हजार आठ सौ छह योजन और चौदह कला अधिक कहा गया है ॥ ४५ ॥ २७२५८०६ $\frac{१४}{३१}$ ।

छब्बीसं च य लक्खा चउवण्णसहस्सअडसयाणिं पि । अडतीसजोयणाणिं बावीसकला पहंकरे रुंदं ॥ ४६

२६५४८३८ | २२/३१ |

पणुवीसं लक्खाणिं तेसीदिसहस्सअडसयाणिं पि । सत्तरि य जोयणाणि य तीसकला पिट्ठके वासो ॥ ४७

२५८३८७० | ३०/३१ |

बारससहस्सणवसयतिउत्तरा पंचवीसलक्खाणिं । जोयणए सत्तंसा गजाभिधाणस्स विक्खंभो ॥ ४८

२५१२९०३ | ७/३१ |

चउवीसं लक्खाणिं इगिदालसहस्सणवसयाणिं पि । पणतीसजोयणाणिं पण्णरसकलाओ मित्तविंत्थारो[2] ॥

२४४१९३५ | १५/३१ |

तेवीसं लक्खाणिं णवसयजुत्ताणि सत्तरिसहस्सा । सत्तट्ठिजोयणाणिं तेवीसकलाओ पहवविंत्थारो ॥ ५०

२३७०९६७ | २३/३१ |

तेत्रीसलक्ख रुंदो अंजणए जोयणाणि वणमाले । दुगतियणहणवदुगदुगदुगंककमसो कला अट्ठ[3] ॥ ५१

२३००००० । २२२९०३२ | ८/३१ |

---

प्रभंकर इन्द्रकका विस्तार छब्बीस लाख चौवन हजार आठ सौ अड़तीस योजन और बाईस कलामात्र है ॥ ४६ ॥ २६५४८३८$\frac{२२}{३१}$ ।

पिष्ठक इन्द्रकका विस्तार पच्चीस लाख तेरासी हजार आठ सौ सत्तर योजन और तीस कला प्रमाण है ॥ ४७ ॥ २५८३८७०$\frac{३०}{३१}$ ।

गज नामक इन्द्रकका विस्तार पच्चीस लाख बारह हजार नौ सौ तीन योजन और सात भाग अधिक है ॥ ४८ ॥ २५१२९०३$\frac{७}{३१}$ ।

मित्र इन्द्रकका विस्तार चौबीस लाख इकतालीस हजार नौ सौ पैंतीस योजन और पन्द्रह कला अधिक है ॥ ४९ ॥ २४४१९३५$\frac{१५}{३१}$ ।

प्रभ इन्द्रकका विस्तार तेईस लाख सत्तर हजार नौ सौ सड़सठ योजन और तेईस कला अधिक है ॥ ५० ॥ २३७०९६७$\frac{२३}{३१}$ ।

अंजन इन्द्रकका विस्तार तेईस लाख योजन और वनमालका विस्तार दो, तीन, शून्य, नौ, दो, दो और दो, इन अंकोंके क्रमसे बाईस लाख उनतीस हजार बत्तीस योजन तथा आठ कला अधिक है ॥ ५१ ॥ २३००००० । २२२९०३२$\frac{८}{३१}$ ।

---

१ द ब जोयणाणि बत्तीस°. २ ब पमित्त. ३ द दुगदुगगंकमरक्कमसो कला अट्ठ.

इगिवीसं लक्खाणिं अट्ठावण्णा सहस्स जोयणया । चउसट्ठीसंजुत्ता सोलस अंसा य णागवित्थारो ॥ ५२

$२१५८०६४ \frac{१६}{३१}$

जोयणया छण्णवदी सगसीदिसहस्सवीसलक्खाणिं । चउवीसकला एदं गरुडिंदयरुंदपरिमाणं ॥ ५३

$२०८७०९६ \frac{२४}{३१}$

सोलससहस्सइगिसयउणतीसं वीसलक्खजोयणया । एक्ककला विक्खंभो लंगलणामस्स विण्णेयो ॥ ५४

$२०१६१२९ \frac{१}{३१}$

एक्कोणवीसलक्खा पणदालसहस्स इगिसयाणिं च । एगसट्ठिजोयणा णव कलाओ बलभद्दवित्थारो ॥ ५५

$१९४५१६१ \frac{९}{३१}$

चउहत्तरिं सहस्सा इगिसयतेणउदि अट्ठरसलक्खा । जोयणया सत्तरसं कलाओ चक्कस्स वित्थारो ॥ ५६

$१८७४१९३ \frac{१७}{३१}$

अट्ठारसलक्खाणिं तिसहस्सा पंचवीसजुददुसया । जोयणया पणुवीसा कलाओ रिट्ठस्स विक्खंभो ॥ ५७

$१८०३२२५ \frac{२५}{३१}$

.........................................

नाग इन्द्रकका विस्तार इक्कीस लाख अट्ठावन हजार चौंसठ योजन और सोलह भाग अधिक है ॥ ५२ ॥ $२१५८०६४\frac{१६}{३१}$ ।

गरुड इन्द्रकके विस्तारका प्रमाण बीस लाख सतासी हजार छ्यानबै योजन और चौबीस कला अधिक है ॥ ५३ ॥ $२०८७०९६\frac{२४}{३१}$ ।

लांगल नामक इन्द्रकका विस्तार बीस लाख सोलह हजार एक सौ उनतीस योजन और एक कला अधिक जानना चाहिये ॥ ५४ ॥ $२०१६१२९\frac{१}{३१}$ ।

बलभद्र इन्द्रकका विस्तार उन्नीस लाख पैंतालीस हजार एक सौ इकसठ योजन और नौ कला अधिक है ॥ ५५ ॥ $१९४५१६१\frac{९}{३१}$ ।

चक्र इन्द्रकका विस्तार अठारह लाख चौहत्तर हजार एक सौ तेरानबै योजन और सत्तरह कला अधिक है ॥ ५६ ॥ $१८७४१९३\frac{१७}{३१}$ ।

अरिष्ट इन्द्रकका विस्तार अठारह लाख तीन हजार दो सौ पच्चीस योजन और पच्चीस कला अधिक है ॥ ५७ ॥ $१८०३२२५\frac{२५}{३१}$ ।

अट्ठावण्णा दुसया बत्तीससहस्स सत्तरसलक्खा । जोयणया दोण्णि कला वासो सुरसमिदिणामस्स ॥ ५८

१७३२२५८ | २/३१ |

सोलसजोयणलक्खा इगिसट्ठिसहस्स दुसयणवदीओ । दसमेत्ताओ कलाओ बम्हिंदयइंदपरिसंखा ॥ ५९

१६६१२९० | १०/३१ |

बावीसातिसयजोयण णउदिसहस्साणि पण्णरसलक्खा । अट्ठारसा कलाओ बम्हुत्तरइंदए वासो ॥ ६०

१५९०३२२ | १८/३१ |

चउवण्ण तिसयजोयण उणवीससहस्स पण्णरसलक्खा । छव्वीसं च कलाओ वित्थारो बम्हहिदयस्स ॥ ६१

१५१९३५४ | २६/३१ |

चोद्दसजोयणलक्खं अडदालसहस्सतिसयसगसीदी । तिण्णि कलाओ लंतवइंदस्स य होइ परिमाणं ॥ ६२

१४४८३८७ | ३/३१ |

तेरसजोयणलक्खा चउसय सत्तत्तरीसहस्साणिं । उणवीसं एक्करसा कलाओ महसुक्कविक्खंभो ॥ ६३

१३७७४१९ | ११/३१ |

---

सुरसमिति नामक इन्द्रकका विस्तार सत्तरह लाख बत्तीस हजार दो सौ अट्ठावन योजन और दो कला अधिक है ॥ ५८ ॥ १७३२२५८ २/३१ ।

ब्रम्ह इन्द्रकके विस्तारका प्रमाण सोलह लाख इकसठ हजार दो सौ नब्बै योजन और दश कला मात्र अधिक है ॥ ५९ ॥ १६६१२९० १०/३१ ।

ब्रम्होत्तर इन्द्रकका विस्तार पन्द्रह लाख नब्बै हजार तीन सौ बाईस योजन और अठारह कला अधिक है ॥ ६० ॥ १५९०३२२ १८/३१ ।

ब्रम्हहृदय इन्द्रकका विस्तार पन्द्रह लाख उन्नीस हजार तीन सौ चौवन योजन और छब्बीस कला अधिक है ॥ ६१ ॥ १५१९३५४ २६/३१ ।

लांतव इन्द्रकके विस्तारका प्रमाण चौदह लाख अड़तालीस हजार तीन सौ सतासी योजन और तीन कला अधिक है ॥ ६२ ॥ १४४८३८७ ३/३१ ।

महाशुक्र इन्द्रकका विस्तार तेरह लाख सतत्तर हजार चार सौ उन्नीस योजन और ग्यारह कला अधिक है ॥ ६३ ॥ १३७७४१९ ११/३१ ।

तेरसजोयणलक्खा चउसयइगवण्ण छस्सहस्साणिं । एक्कोणवीसअंसा होदि सहस्सारविथ्थारो ॥ ६४

$1306451 \frac{19}{31}$

लक्खाणि बारसं चिय पणतीससहस्स चउसयाणिं पि। तेसीदि जोयणाइं सगवीसकलाओ आणदे रुंदं ॥६५

$1235483 \frac{27}{31}$

एक्कारसलक्खाणिं चउसट्ठिसहस्स पणुसयाणिं पि । सोलस य जोयणाणिं चत्तारि कलाओ पाणदे रुंदं ॥

$1164516 \frac{4}{31}$

लक्खं दसप्पमाणं तेणउदिसहस्स पणसयाणिं च । अडदालजोयणाइं बारसअंसा य पुप्फगे रुंदो ॥ ६७

$1093548 \frac{12}{31}$

दसजोयणलक्खाणिं बावीससहस्स पणुसया सीदी । वीसकलाओ रुंदं सायंकरइंदयस्स[1] णादव्वं ॥ ६८

$1022580 \frac{20}{31}$

---

सहस्रार इन्द्रकका विस्तार तेरह लाख छह हजार चार सौ इक्यावन योजन और उन्नीस भाग अधिक है ॥ ६४ ॥ १३०६४५१ $\frac{19}{31}$ ।

आनत इन्द्रकका विस्तार बारह लाख पैंतीस हजार चार सौ तेरासी योजन और सत्ताईस कला अधिक है ॥ ६५ ॥ १२३५४८३ $\frac{27}{31}$ ।

प्राणत इन्द्रकका विस्तार ग्यारह लाख चौंसठ हजार पांच सौ सोलह योजन और चार कला अधिक है ॥ ६६ ॥ ११६४५१६ $\frac{4}{31}$ ।

पुष्पक इन्द्रकका विस्तार दश लाख तेरानबै हजार पांच सौ अड़तालीस योजन और बारह भाग अधिक है ॥ ६७ ॥ १०९३५४८ $\frac{12}{31}$ ।

शातंकर (शातक) इन्द्रकका विस्तार दश लाख बाईस हजार पांच सौ अस्सी योजन और बीस कला अधिक जानना चाहिये ॥ ६८ ॥ १०२२५८० $\frac{20}{31}$ ।

---

१ द सयंकराइंदस्स, ब सयंकरइंदस्स.

णवजोयणलक्खाणिं इगिवण्णसहस्स छसय अंककमे । बारुत्तरमारणए[1] अट्ठावीसं कलाओ णादव्वा ॥ ६९

९५१६१२ | २८/३१ |

अट्ठं चिय लक्खाणिं सीदिसहस्साणि छस्सयाणिं[2] च । पणदालजोयणाणिं पंचकला अच्चुदे रुंदं ॥ ७०

८८०६४५ | ५/३१ |

अट्ठं चिय लक्खाणिं णव य सहस्साणि छस्सयाणिं च । सत्तत्तरि जोयणया तेरसअंसा सुदंसणए ॥ ७१

८०९६७७ | १३/३१ |

णवजोयण सत्तसया अडतीससहस्स[3] सत्तलक्खाणिं । इगिवीस कला रुंदं अमोघणामम्मि इंदए होदि ॥ ७२

७३८७०९ | २१/३१ |

इगिदालुत्तरसगसय सत्तट्ठिसहस्सजोयण छलक्खा । उणतीसकला कहिदो वित्थारो सुप्पबुद्धस्स ॥ ७३

६६७७४१ | २९/३१ |

चउहत्तरिजुदसगसय छण्णउदिसहस्स पंचलक्खाणिं । जोयणया छच्च कला जसहरणामस्स विक्खंभो ॥

५९६७७४ | ६/३१ |

---

आरण इन्द्रकके विस्तारका प्रमाण अंकक्रमसे नौ लाख इक्यावन हजार छह सौ बारह योजन और अट्ठाईस कला जानना चाहिये ॥ ६९ ॥ ९५१६१२$\frac{२८}{३१}$ ।

अच्युत इन्द्रकका विस्तार आठ लाख अस्सी हजार छह सौ पैंतालीस योजन और पांच कला अधिक है ॥ ७० ॥ ८८०६४५$\frac{५}{३१}$ ।

सुदर्शन इन्द्रकका विस्तार आठ लाख नौ हजार छह सौ सतहत्तर योजन और तेरह भाग अधिक है ॥ ७१ ॥ ८०९६७७$\frac{१३}{३१}$ ।

अमोघ नामक इन्द्रकका विस्तार सात लाख अड़तीस हजार सात सौ नौ योजन और इक्कीस कला अधिक है ॥ ७२ ॥ ७३८७०९$\frac{२१}{३१}$ ।

सुप्रबुद्ध इन्द्रकका विस्तार छह लाख सड़सठ हजार सात सौ इकतालीस योजन और उनतीस कला अधिक कहा गया है ॥ ७३ ॥ ६६७७४१$\frac{२९}{३१}$ ।

यशोधर नामक इन्द्रकका विस्तार पांच लाख छ्यानबै हजार सात सौ चौहत्तर योजन और छह कला अधिक है ॥ ७४ ॥ ५९६७७४$\frac{६}{३१}$ ।

---

१ द वेउत्तरमारणओ, ब बारुत्तरं आरणओ. २ द ब छस्सयाणं. ३ द ब अडसीदिसहस्स.

छज्जोयण अट्ठसया पणुवीससहस्स पंचलक्खाणिं । चोद्दसकलाओ होदि हु सुभद्दणामस्स विक्खंभो[1] ॥ ७५

५२५८०६ $\frac{१४}{३१}$

अट्ठसया अडतीसा लक्खा चउरो सहस्स चउवण्णा । सुविसाले जोयणया अंसा बावीस बोधव्वा ॥ ७६

४५४८३८ $\frac{२२}{३१}$

सत्तरिजुदअट्ठसया तेसीदिसहस्स जोयणतिलक्खा । तीसकलाओ सुमणसणामस्स हुवेदि वित्थारं ॥ ७७

३८३८७० $\frac{३०}{३१}$

बारससहस्स णवसय तिउत्तरा जोयणाणि तियलक्खा । सत्तकलाओ वासो सोमणसेंदस्स णादव्वो[2] ॥ ७८

३१२९०३ $\frac{७}{३१}$

पणतीसुत्तरणवसय इगिदालसहस्स जोयणदुलक्खा । पण्णरसकला रुंदं पीदिंकरइंदए कहिदो ॥ ७९

२४१९३५ $\frac{१५}{३१}$

सत्तरिसहस्स णवसय सत्तट्ठीजोयणाणि इगिलक्खा । तेवीसंसा वासो आइच्चे इंदए होदि ॥ ८०

१७०९६७ $\frac{२३}{३१}$

सुभद्र नामक इन्द्रकका विस्तार पांच लाख पच्चीस हजार आठ सौ छह योजन और चौदह कला अधिक है ॥ ७५ ॥ ५२५८०६$\frac{१४}{३१}$ ।

सुविशाल इन्द्रकका विस्तार चार लाख चौवन हजार आठ सौ अड़तीस योजन और बाईस भाग प्रमाण समझना चाहिये ॥ ७६ ॥ ४५४८३८$\frac{२२}{३१}$ ।

सुमनस नामक इन्द्रकका विस्तार तीन लाख तेरासी हजार आठ सौ सत्तर योजन और तीस कला प्रमाण है ॥ ७७ ॥ ३८३८७०$\frac{३०}{३१}$ ।

सौमनस इन्द्रकका विस्तार तीन लाख बारह हजार नौ सौ तीन योजन और सात कला प्रमाण जानना चाहिये ॥ ७८ ॥ ३१२९०३$\frac{७}{३१}$ ।

प्रीतिंकर इन्द्रकका विस्तार दो लाख इकतालीस हजार नौ सौ पैंतीस योजन और पन्द्रह कला प्रमाण कहा गया है ॥७९॥ २४१९३५$\frac{१५}{३१}$ ।

आदित्य इन्द्रकका विस्तार एक लाख सत्तर हजार नौ सौ सड़सठ योजन और तेईस कला प्रमाण है ॥ ८० ॥ १७०९६७$\frac{२३}{३१}$ ।

१ द ब णादव्वो. २ द ब बासोमणसेइंदस्स विक्खंभो.

एक्कं जोयणलक्खं वासो सव्वट्ठिसिद्धिणामस्स । एवं तेसट्ठीणं वासो सिट्ठो सिसूण बोहट्ठं ॥ ८१

१००००० ।

सव्वाण इंदयाणं चउसु दिसासुं पि सेढिबद्धाणिं । चत्तारि वि विदिसासुं होंति पइण्णयविमाणाओ ॥ ८२

उडुणामे पत्तेक्कं सेढिगदा चउदिसासु बासट्ठी । एक्केक्कूणा सेसे पडिदिसमाइच्चपरियंतं[1] ॥ ८३

उडुणामे सेढिगया एक्केकदिसाए होंति तेसट्ठी । एक्केक्कूणा सेसे जाव य सव्वट्ठसिद्धि त्ति ॥ ८४

[ पाठान्तरम् । ]

बासट्ठी सेढिगया पभासिदा जेहि ताण उवएसे । सव्वट्ठे वि चउद्दिसमेक्केकं सेढिबद्धा य ॥ ८५

पढमिंदयप्पहुदीदो पीदिंकरणामइंदयं जाव । तेसुं चउसु दिसासुं सेढिगदाणं इमे णामा ॥ ८६

उडुपहउडुमज्झिमउडुआवत्तयउडुविसिट्ठणामेहिं । उडुइंदयस्स एदे पुव्वादिपदाहिणा होंति[2] ॥ ८७

---

सर्वार्थसिद्धि नामक इन्द्रकका विस्तार एक लाख योजनप्रमाण है । इस प्रकार तिरेसठ इन्द्रकोंका विस्तार शिष्योंके बोधनार्थ कहा गया है ॥ ८१ ॥ १००००० ।

सब इन्द्रकोंकी चारों दिशाओंमें श्रेणीबद्ध और चारों ही विदिशाओंमें प्रकीर्णक विमान होते हैं ॥ ८२ ॥

ऋतु नामक विमानकी चारों दिशाओंमेंसे प्रत्येक दिशामें बासठ श्रेणीबद्ध हैं । इसके आगे आदित्य इन्द्रक पर्यन्त शेष इन्द्रकोंकी प्रत्येक दिशामें एक एक कम होते गये हैं ॥ ८३ ॥

ऋतु नामक इन्द्रक विमानके आश्रित एक एक दिशामें तिरेसठ श्रेणीबद्ध विमान हैं । इसके आगे सर्वार्थसिद्धि पर्यंत शेष विमानोंमें एक एक कम होते गये हैं ॥ ८४ ॥

[ पाठांतर । ]

जिन आचार्योंने ( ऋतु विमानके आश्रित प्रत्येक दिशामें ) बासठ श्रेणीबद्ध विमानोंका निरूपण किया है उनके उपदेशानुसार सर्वार्थसिद्धिके आश्रित भी चारों दिशाओंमें एक एक श्रेणीबद्ध विमान है ॥ ८५ ॥

प्रथम इन्द्रकसे लेकर प्रीतिंकर नामक इन्द्रक पर्यन्त चारों दिशाओंमें उनके आश्रित रहनेवाले श्रेणीबद्ध विमानोंके नाम ये हैं ॥ ८६ ॥

ऋतुप्रभ, ऋतुमध्यम, ऋतुआवर्त और ऋतुविशिष्ट, ये चार श्रेणीबद्ध विमान ऋतु इन्द्रकके समीप पूर्वादिक दिशाओंमें प्रदक्षिणक्रमसे हैं ॥ ८७ ॥

---

१ द ब °माइच्चस्स परियंतं. २ द ब पदाहिणे होदि.

विमलपहविमलमज्झिम विमलावत्तं खु विमलणामम्मि । विमलविसिट्ठो तुरिमो पुव्वादिपदाहिणो[1] होदि ॥

एवं चंदादीणं[2] णियणियणामाणि सेढिबद्धेसुं । पढमेसुं पहमज्झिमआवत्तविसिट्ठजुत्ताणिं ॥ ८९

उडुइंदयपुव्वादी सेढिगया जे हुवंति बासट्ठी । ताणं बिदियादीणं एक्कदिसाए भणामो णामाइं ॥ ९०

संठियणामा सिरिवच्छवट्टणामा य कुसुमजावाणिं । छत्तंजणकलसा[3] वसहसीहसुरअसुरमणहरया ॥ ९१

१३ ।

भद्दं सव्वदोभद्दं दिवसोत्तिय अंदिसाभिधाणं च । दिगुवड्ढमाणमुरजं अब्भयइंदो[4] महिंदो य ॥ ९२

[ ९ ] ।

तह य उवड्ढं कमलं कोकणदं चक्कमुप्पलं कुमुदं । पुंडरियसोमयाणिं तिमिसंकसरंत पासं च ॥

[ १२ ] ।

गगणं सुज्जं सोमं कंचणणक्खत्तचंदणा यमलं । विमलं णंदणसोमणससायरा उदियसमुदिया णामा ॥ ९४

१३ ।

धम्मवरं वेसमणं कण्णं कणयं तहा य भूदहिदं । णामेण लोयकंतं णं सरयं अमोघपासं च ॥ ९५

८ ।

जलकंतं लोहिदयं अमदब्भासं तहेव सिद्धंतं । कुंडलसोमा एवं इगिसट्ठी सेढिबद्धाणिं ॥ ९६

[ ६ ] ।

---

विमलप्रभ, विमलमध्यम, विमलावर्त और चतुर्थ विमलविशिष्ट, ये चार श्रेणीबद्ध विमान विमल नामक इन्द्रकके आश्रित पूर्वादिक प्रदक्षिणक्रमसे हैं ॥ ८८ ॥

इसी प्रकार चन्द्रादिक इन्द्रकोंके आश्रित रहनेवाले प्रथम श्रेणीबद्ध विमानोंके नाम प्रभ, मध्यम, आवर्त और विशिष्ट, इन पदोंसे युक्त अपने अपने नामोंके ही अनुसार हैं ॥ ८९ ॥

ऋतु इन्द्रककी पूर्वादिक दिशाओंमें जो बासठ श्रेणीबद्ध हैं उनके द्वितीयादिकोंके एक दिशामें नामोंको कहते हैं ॥ ९० ॥

संस्थित नामक[1], श्रीवत्स[2], वृत्त नामक[3], कुसुम[4], चाप[5], छत्र[6], अंजन[7], कलश[8], वृषभ[9], सिंह[10], सुर[11], असुर[12], मनोहर[13], भद्र[14], सर्वतोभद्र[15], दिक्स्वस्तिक[16], अंदिश नामक[17], दिगु[18], वर्धमान[19], मुरज[20], अभयेन्द्र[21], माहेन्द्र[22], उपार्ध[23], कमल[24], कोकनद[25], चक्र[26], उत्पल[27], कुमुद[28], पुण्डरीक[29], सोमक[30], तिमिश्रा[31], अंक[32], स्वरान्त[33], पास[34], गगन[35], सूर्य[36], सोम[37], कंचन[38], नक्षत्र[39], चन्दन[40], अमल[41], विमल[42], नंदन[43], सौमनस[44] सागर[45], उदित[46], समुदित नामक[47], धर्मवर[48], वैश्रवण[49], कर्ण[50] कनक[51], तथा भूतहित[52], नामसे लोककान्त[53], सरय[54], अमोघस्पर्श[55], जलकान्त[56], लोहितक[57], अमितभास[58], तथा सिद्धांत[59], कुण्डल[60] और सौम्य[61], इस प्रकार ये इकसठ श्रेणीबद्ध विमान हैं ॥ ९१-९६ ॥

---

१ द ब पदाहिणे. १ द ब चउदादीणं. ३ द ब °कलासा. ४ द ब अभइंदो.

पुरिमावलीपवण्णिदसंठियपहुदीसु तेसु पत्तेक्कं । णियणामेसुं मज्झिमआवत्तविसिट्ठआइ जोएज्ज ॥ ९७

एवं चउसु दिसासुं णामेसुं दक्खिणादियदिसासुं । सेढिगदाणं णामा पीदिंकरइंदयं जाव ॥ ९८

आइच्चइंदयस्स य पुव्वादिसु लच्छिलच्छिमालिणिया । वइरावइरावणिया चत्तारो वरविमाणाणिं ॥ ९९

विजयंतवइजयंतं जयंतमपराजिदं च चत्तारो । पुव्वादिसु माणाणिं ठिदाणि[1] सव्वट्ठसिद्धिस्स ॥ १००

उडुसेढीबद्धद्धं सयंभुरमणंबुरासिपणिधिगदं । सेसा[2] आइल्लेसुं तिसु दीवेसुं तिसुं समुद्देसुं ॥ १०१

३१ । १५ । ८ । ४ । २ । १ । १ ।

एवं मित्तिंदंतं विण्णासो होदि सेढिबद्धाणं । कमसो आइल्लेसुं तिसु दीवेसुं तिजलहीसुं ॥ १०२

पभपत्थलादिपरदो जाव सहस्सारपत्थलंतो त्ति । आइल्लतिण्णिदीवे दोण्णिसमुद्दम्मि सेसाओ ॥ १०३

पूर्व पंक्तिमें वर्णित उन संस्थित आदि श्रेणीबद्ध विमानोंमेंसे प्रत्येकके अपने नामोंमें मध्यम, आवर्त, विशिष्ट आदि जोड़ना चाहिए [ जैसे— संस्थितमध्यम, संस्थितावर्त और संस्थितविशिष्ट आदि ] ॥ ९७ ॥

इस प्रकार दक्षिणादिक चारों दिशाओंमें प्रीतिंकर इन्द्रक तक श्रेणीबद्ध विमानोंके नाम हैं ॥ ९८ ॥

आदित्य इन्द्रककी पूर्वादिक दिशाओंमें लक्ष्मी, लक्ष्मीमालिनी, वज्र और वज्रावनि, ये चार उत्तम विमान हैं ॥ ९९ ॥

विजयन्त, वैजयन्त, जयन्त और अपराजित, ये चार विमान सर्वार्थसिद्धिकी पूर्वादिक दिशाओंमें स्थित हैं ॥ १०० ॥

ऋतु इन्द्रकके अर्ध श्रेणीबद्ध स्वयम्भूरमण समुद्रके प्रणिधि भागमें स्थित हैं। शेष श्रेणीबद्ध विमान आदिके अर्थात् स्वयंभूरमण समुद्रसे पूर्वके तीन द्वीप और तीन समुद्रोंपर स्थित हैं ॥ १०१ ॥ ३१, १५, ८, ४, २, १, १ ।

इस प्रकार मित्र इन्द्रक पर्यन्त श्रेणीबद्धोंका विन्यास क्रमसे आदिके तीन द्वीपों और तीन समुद्रोंके ऊपर है ॥ १०२ ॥

प्रभ प्रस्तारसे आगे सहस्रार प्रस्तार तक शेष आदिके तीन द्वीपों और दो समुद्रोंपर स्थित हैं ॥ १०३ ॥

१ द ब ठिदाण. २ द सेसुं, ब सेसं.

तत्तो आणदपहुदी जाव अमोघो त्ति सेढिबद्धाणं । आदिल्लदोण्णिदीवे दोण्णिसमुद्दम्मि सेसाओ ॥ १०४
तह सुप्पबुद्धपहुदी जाव य सुविसालओ त्ति सेढिगदा । आदिल्लतिण्णिदीवे एक्कसमुद्दम्मि सेसाओ ॥
सुमणस सोमणसाए आइल्लयएक्कदीवउवहिम्मि । पीदिंकराए एवं[1] आइच्चे चरिमउवहिम्मि ॥ १०६
होदि असंखेज्जाणिं[2] एदाणं जोयणाणि विच्चालं । तिरिएणं सव्वाणं तेत्तियमेत्तं च वित्थारं ॥ १०७
एवं चउव्विहेसुं[3] सेढीबद्धाण होदि उत्तकमे । अवसेसदीवउवहीसु णत्थि सेढीण विण्णासो ॥ १०८
सेढीबद्धे सव्वे समवट्टा विविहदिव्वरयणमया । उल्लसिदधयवदाया णिरुवमरूवा विराजंति ॥ १०९
एदाणं विच्चाले पइण्णकुसुमोवयारसंठाणा[4] । होंति पइण्णयणामा रयणमया विदिसे वरविमाणा ॥ ११०
संखेज्जासंखेज्जं सरूवजोयणपमाणविक्खंभो । सव्वे पइण्णयाणं विच्चालं तेत्तियं तेसुं ॥ १११

............................................

इसके आगे आनत पटलसे लेकर अमोघ पटल पर्यन्त शेष श्रेणीबद्धोंका विन्यास आदिके दो द्वीपों और दो समुद्रोंके ऊपर है ॥ १०४ ॥

तथा सुप्रबुद्ध पटलसे लेकर सुविशाल पटल तक शेष श्रेणीबद्ध आदिके तीन द्वीपों और एक समुद्रके ऊपर स्थित हैं ॥ १०५ ॥

सुमनस और सौमनस पटलके श्रेणीबद्ध विमान आदिके एक द्वीप तथा एक समुद्रके ऊपर स्थित हैं । इसी प्रकार प्रीतिंकर पटलके भी श्रेणीबद्धोंका विन्यास समझना चाहिये । आदित्य पटलके श्रेणीबद्ध अन्तिम समुद्रके ऊपर स्थित हैं ॥ १०६ ॥

इन सब विमानोंका अन्तराल तिरछे रूपसे असंख्यात योजनप्रमाण है । इतना ही इनका विस्तार भी है ॥ १०७ ॥

इस प्रकार उक्त क्रमसे श्रेणीबद्धोंका विन्यास चतुर्विध रूपमें (?) है । अवशेष द्वीप-समुद्रोंमें श्रेणीबद्धोंका विन्यास नहीं है ॥ १०८ ॥

सब श्रेणीबद्ध समान गोल, विविध प्रकारके दिव्य रत्नोंसे निर्मित, ध्वजा-पताकाओंसे सुशोभित और अनुपम रूपसे युक्त होते हुए विराजमान हैं ॥ १०९ ॥

इनके अन्तरालमें विदिशामें प्रकीर्णक पुष्पोंके सदृश स्थित, रत्नमय, प्रकीर्णक नामक उत्तम विमान हैं ॥ ११० ॥

सब प्रकीर्णकोंका विस्तार संख्यात व असंख्यात योजनप्रमाण और इतना ही उनमें अन्तराल भी है ॥ १११ ॥

............................................

१ द दीवं, ब देवं. २ द ब असंखेज्जाणं. ३ ब चउव्विदेसुं. ४ द ब सठाणं.

इंदयसेढीबद्धप्पइण्णयाणं पि वरविमाणाणं[1] । उवरिमतलेसु रम्मा एक्केक्का होदि तडवेदी ॥ ११२

चरियट्टालियचारू वरगोउरदारतोरणाभरणा । धुव्वंतधयवदाया अच्छरियविसेसकररूवा ॥ ११३

। विण्णासो सम्मत्तो ।

कप्पाकप्पातीदं इदि दुविहं होदि[2] णाकवरलोए । बावण्णकप्पपडला कप्पातीदा य[3] एक्करसं ॥ ११४

५२ । ११ ।

बारस कप्पा केई केई सोलस वदंति आइरिया । तिविहाणि भासिदाणिं कप्पातीदाणि पडलाणिं ॥ ११५

हेट्ठिम मज्झे उवरिं पत्तेक्कं ताण होंति चत्तारि । एवं बारसकप्पा सोलस उड्डुड्ढमट्ठ जुगलाणिं ॥ ११६

गेवज्जमणुद्दिसयं अणुत्तरं इय हुवंति तिविहप्पा । कप्पातीदा पडला गेवज्जं णवविहं तेसुं ॥ ११७

मेरुतलादो उवरिं दिवड्ढरज्जूए आदिमं जुगलं । तत्तो हुवेदि बिदियं तेत्तियमेत्ताए रज्जूए ॥ ११८

---

इन्द्रक, श्रेणीबद्ध और प्रकीर्णक, इन उत्तम विमानोंके उपरिम व तल भागोंमें रमणीय एक एक तटवेदी है ॥ ११२ ॥

यह वेदी मार्ग व अट्टालिकाओंसे सुन्दर, उत्तम गोपुरद्वार व तोरणोंसे सुशोभित, फहराती हुई ध्वजा-पताकाओंसे युक्त, और आश्चर्यविशेषको करनेवाले रूपसे संयुक्त है ॥ ११३ ॥

विन्यास समाप्त हुआ ।

स्वर्गलोकमें कल्प और कल्पातीतके भेदसे पटल दो प्रकारके हैं । इनमेंसे बावन कल्प पटल और ग्यारह कल्पातीत पटल हैं ॥ ११४ ॥ कल्प. ५२ + कल्पा. ११ = ६३ ।

कोई आचार्य बारह कल्प और कोई सोलह कल्प बतलाते हैं । कल्पातीत पटल तीन प्रकार कहे गये हैं ॥ ११५ ॥

जो बारह कल्प स्वीकार करते हैं उनके मतानुसार अधोभाग, मध्य भाग और उपरिम भागमेंसे प्रत्येकमें चार चार कल्प हैं । इस प्रकार सब बारह कल्प होते हैं । सोलह कल्पोंकी मान्यतानुसार ऊपर ऊपर आठ युगलोंमें सोलह कल्प हैं ॥ ११६ ॥

ग्रैवेय, अनुदिश और अनुत्तर, इस प्रकार कल्पातीत पटल तीन प्रकार हैं । इनमेंसे ग्रैवेय पटल नौ प्रकार हैं ॥ ११७ ॥

मेरुतलसे ऊपर डेढ़ राजुमें प्रथम युगल और इसके आगे इतने ही राजुमें अर्थात् डेढ़ राजुमें द्वितीय युगल है ॥ ११८ ॥

---

१ द ब °विमाणाणिं. २ द ब होंति. ३ द ब कप्पातीदा इय. ४ द ब हुवेदि यं ते तेत्तिय°.

तत्तो छज्जुगलाणिं पत्तेक्कं अद्धअद्धरज्जूए । एवं कप्पा कमसो कप्पातीदा य ऊणरज्जूए ॥ ११९

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| $\frac{-३}{१४}$ | $\frac{-२}{१४}$ | $\frac{—}{१४}$ | $\frac{—}{१४}$ | $\frac{—}{१४}$ | $\frac{—}{१४}$ | $\frac{—}{१४}$ | $\frac{—}{१४}$ | $\frac{—}{७}$ |

। एवं भेदपरूवणा सम्मत्ता ।

सोहम्मीसाणसणक्कुमारमाहिंदबम्हलंतवया । महसुक्कसहस्सारा आणदपाणदयआरणच्चुदया ॥ १२०

एवं बारस कप्पा कप्पातीदेसु णव य गेवेज्जा । हेट्ठिमहेट्ठिमणामो हेट्ठिममज्झिल्ल हेट्ठिमोवरिमो ॥ १२१

मज्झिमहेट्ठिमणामो मज्झिममज्झिम य मज्झिमोवरिमो ।
उवरिमहेट्ठिमणामो उवरिममज्झिम य उवरिमोवरिमो ॥ १२२

आइच्चइंदयस्स य पुव्वादिसु लच्छिलच्छिमालिणिया । वइरो वइरोइणिया चत्तारो वरविमाणाइं ॥ १२३

अण्णदिसाविदिसासुं सोमज्जं सोमरूवअंकाइं । पडिहं पइण्णयाणि य चत्तारो तस्स णादव्वा ॥ १२४

विजयंतवइजयंतं जयंतअपराजिदं च णामाणिं । सव्वट्ठसिद्धिणामे पुव्वावरदक्खिणुत्तरदिसाए ॥ १२५

सव्वट्ठसिद्धिणामे पुव्वादिपदाहिणेण विजयादी । ते होंति वरविमाणा एवं केई परूवेंति ॥ १२६

पाठान्तरम् ।

---

इससे आगे छह युगलोंमेंसे प्रत्येक आधे आधे राजुमें है । इस प्रकार कल्पोंकी स्थिति बतलाई गई है । कल्पातीत विमान ऊन अर्थात् कुछ कम एक राजुमें हैं ॥ ११९ ॥

सौ. ई. रा. १ $\frac{१}{२}$, सा. मा. रा. १ $\frac{१}{२}$, ब्र. ब्रम्हो. रा. $\frac{१}{२}$, लां. का. $\frac{१}{२}$, शु. महा. $\frac{१}{२}$, श. स. $\frac{१}{२}$, आ. प्रा. $\frac{१}{२}$, आ. अ. $\frac{१}{२}$, कल्पातीत रा. १ ।

इस प्रकार भेदप्ररूपणा समाप्त हुई ।

सौधर्म, ईशान, सानत्कुमार, माहेन्द्र, ब्रह्म, लांतव, महाशुक्र, सहस्रार, आनत, प्राणत, आरण और अच्युत, इस प्रकार ये बारह कल्प हैं । कल्पातीतोंमें अधस्तन-अधस्तन, अधस्तन मध्यम, अधस्तन-उपरिम, मध्यम-अधस्तन, मध्यम-मध्यम, मध्यम-उपरिम, उपरिम-अधस्तन, उपरिम-मध्यम और उपरिम-उपरिम, ये नौ ग्रैवेय विमान हैं ॥ १२०–१२२ ॥

आदित्य इन्द्रककी पूर्वादिक दिशाओंमें लक्ष्मी, लक्ष्मीमालिनी, वज्र और वैरोचिनी, ये चार उत्तम श्रेणीबद्ध विमान तथा अन्य दिशा-विदिशाओंमें सोमार्य, सोमरूप, अंक और स्फटिक, ये चार उसके प्रकीर्णक विमान जानना चाहिये ॥ १२३–१२४ ॥

सवार्थसिद्धि नामक इन्द्रकके पूर्व, पश्चिम, दक्षिण और उत्तर दिशामें विजयंत, वैजयंत, जयंत और अपराजित नामक विमान हैं ॥ १२५ ॥

सर्वार्थसिद्धि नामक इन्द्रककी पूर्वादि दिशाओंमें प्रदक्षिणरूप वे विजयादिक उत्तम विमान हैं । इस प्रकार कोई आचार्य प्ररूपण करते हैं ॥ १२६ ॥ पाठान्तर ।

सोहम्मो ईसाणो सणक्कुमारो तहेव माहिंदो । बम्हा बम्हुत्तरयं लंतवकापिट्ठसुक्कमहसुक्का ॥ १२७

सदरसहस्साराणदपाणदआरणयअच्चुदा[1] णामा । इय सोलस कप्पाणिं मण्णंते केइ आइरिया ॥ १२८

पाठान्तरम् ।

। एवं णामपरूवणा समत्ता ।

कणयद्दिचूलउवरिं किंचूणदिवड्ढरज्जुबहलम्मि । सोहम्मीसाणक्खं कप्पदुगं[2] होदि रमणिज्जं ॥ १२९

— ३ |[3]
१४ |

ऊणस्स य परिमाणं चालजुदं जोयणाणि इगिलक्खं । उत्तरकुरुमणुवाणं बालग्गेणादिरित्तेणं ॥ १३०

१०००४० ।

सोहम्मीसाणाणं चरमिंदयकेदुदंडसिहरादो । उड्ढं असंखकोडीजोयणविरहिददिवड्ढरज्जूए ॥ १३१

चिट्ठेदि कप्पजुगलं णामेहि सणक्कुमारमाहिंदा । तच्चरिमिंदयकेदणदंडाइ असंखजोयणूणेणं ॥ १३२

रज्जूए अद्धेणं कप्पो चेट्ठेदि तत्थ बम्हक्खो । तम्मेत्ते पत्तेक्कं लंतवमहसुक्कया सहस्सारो[4] ॥ १३३

आणदपाणदआरणअच्चुअकप्पा हुवंति उवरुवरिं । तत्तो असंखजोयणकोडीओ उवरि अंतरिदा ॥ १३४

---

सौधर्म, ईशान, सानत्कुमार, माहेन्द्र, ब्रह्म, ब्रह्मोत्तर, लांतव, कापिष्ट, शुक्र, महाशुक्र, शतार, सहस्रार, आनत, प्राणत, आरण, और अच्युत नामक, ये सोलह कल्प हैं, ऐसा कोई आचार्य मानते हैं ॥ १२७–१२८ ॥ पाठन्तर ।

इस प्रकार नामप्ररूपणा समाप्त हुई ।

कनकाद्रि अर्थात् मेरु पर्वतकी चूलिकाके ऊपर कुछ कम डेढ़ राजुके बाहल्यमें रमणीय सौधर्म-ईशान नामक कल्पयुगल है ॥ १२९ ॥ रा. १$\frac{१}{२}$ ।

इस ऊनताका प्रमाण उत्तर कुरुके मनुष्योंके बालाग्रसे अधिक एक लाख चालीस योजन है ॥ १३० ॥ १०००४० ।

सौधर्म-ईशान सम्बन्धी अन्तिम इन्द्रकके ध्वजदण्डके शिखरसे ऊपर असंख्यात करोड़ योजनोंसे रहित डेढ़ राजुमें सानत्कुमार-महेन्द्र नामक कल्पयुगल स्थित है। इसके अन्तिम इन्द्रक सम्बन्धी ध्वजदण्डके ऊपर असंख्यात योजनोंसे कम आधे राजुमें ब्रह्म नामक कल्प स्थित है। इसके आगे इतने मात्र अर्थात् आधे आधे राजुमें ऊपर ऊपर लांतव, महाशुक्र, सहस्रार, आनत-प्राणत और आरण-अच्युत कल्पोंमेंसे प्रत्येक है। इसके आगे असंख्यात करोड़ योजनोंके

---

१ द ब आरणया अच्चुदा. २ कप्पदुमं. ३ द ब १४३. ४ द ब सुक्कयसहस्सारो.

कप्पातीदा पडला एक्करसा होंति ऊणरज्जूए । पढमाए अंतरादो उवरुवरिं होंति अधियाओ ॥ १३५

कप्पाणं सीमाओ णियणियचरिमिंदयाण धयदंडा । किंचूणयलोयंतो कप्पातीदाण अवसाणं ॥ १३६

। एवं सीमापरूवणा सम्मत्ता ।

उडुपहुदिएक्कतीसं एदेसुं पुव्वअवरदक्खिणदो । सेढीबद्धा णइरदिअणलदिसाठिदपइण्णा य ॥ १३७

सोहम्मकप्पणामा तेसुं उत्तरदिसाए सेढिगया । मरुईसाणदिसट्ठिदपइण्णया होंति ईसाणे ॥ १३८

अंजणपहुदी सत्त य एदेसिं पुव्वअवरदक्खिणदो । सेढीबद्धा णइरिदिअणल[1]दिसट्ठिदपइण्णा य ॥ १३९

णामे सणक्कुमारो तेसुं उत्तरदिसाए सेढिगया । पवणीसाणे संठिद[2]पइण्णया होंति माहिंदे ॥ १४०

रिट्ठादी चत्तारो एदाणं चउदिसासु सेढिगया । विदिसापइण्णयाणिं[3] ते कप्पा बम्हणामेणं ॥ १४१

बम्हहिदयादिदुदयं एदाणं चउदिसासु सेढिगया । विदिसापइण्णयाइं णामेणं लंतओ कप्पो ॥ १४२

---

अन्तरसे ऊपर कुछ कम एक राजुमें शेष ग्यारह कल्पातीत पटल हैं। इनमें प्रथमके अन्तरसे ऊपर ऊपर अन्तर अधिक है ॥ १३१–१३५ ॥

कल्पोंकी सीमायें अपने अपने अन्तिम इन्द्रकोंके ध्वजदण्ड हैं और कुछ कम लोकका अन्त कल्पातीतोंका अन्त है ॥ १३६ ॥

इस प्रकार सीमाकी प्ररूपणा समाप्त हुई ।

ऋतु आदि इकतीस इन्द्रक एवं उनमें पूर्व, पश्चिम और दक्षिणके श्रेणीबद्ध; तथा नैऋत्य व अग्नि दिशामें स्थित प्रकीर्णक, इन्हींका नाम सौधर्म कल्प है। उपर्युक्त उन विमानोंकी उत्तर दिशामें स्थित श्रेणीबद्ध और वायु एवं ईशान दिशामें स्थित प्रकीर्णक, ये ईशान कल्पमें हैं ॥ १३७–१३८ ॥

अंजन आदि सात इन्द्रक एवं उनके पूर्व, पश्चिम और दक्षिणके श्रेणीबद्ध तथा नैऋत्य एवं अग्नि दिशामें स्थित प्रकीर्णक, इनका नाम सनत्कुमार कल्प है। इन्हींकी उत्तर दिशामें स्थित श्रेणीबद्ध और पवन एवं ईशान दिशामें स्थित प्रकीर्णक, ये माहेन्द्र कल्पमें हैं ॥ १३९–१४० ॥

अरिष्टादिक चार इन्द्रक तथा इनकी चारों दिशाओंके श्रेणीबद्ध और विदिशाओंके प्रकीर्णक, इनका नाम ब्रह्म कल्प है ॥ १४१ ॥

ब्रह्महृदयादिक दो इन्द्रक और इनकी चारों दिशाओंमें स्थित श्रेणीबद्ध तथा विदिशाओंके प्रकीर्णक, इनका नाम लान्तव कल्प है ॥ १४२ ॥

---

१ द ब °अणिल°. २ द ब पवणीसाणं सट्ठिद°. ३ द ब पइण्णयाणं.

महसुक्कइंदओ तह एदस्स य चउदिसासु सेढिगदा । विदिसापइण्णयाइं कप्पो महसुक्कणामेणं ॥ १४३

इंदयसहस्सयारा एदस्स चउदिसासु सेढिगदा । विदिसापइण्णयाइं होंति[1] सहस्सारणामेणं ॥ १४४

आणदपहुदी छक्कं एदस्स य पुव्वअवरदक्खिणदो । सेढीबद्धा णइरिदिअणलेदिसट्ठिदपइण्णाणिं १४५

आणदआरणणामा दो कप्पा होंति पाणदच्चुदया । उत्तरदिससेढिगया समीरणीसाणदिसपइण्णा य ॥

हेट्ठिमहेट्ठिमपमुहा एक्केक्क सुदंसणाओ पडलाणिं । होंति हु एवं कमसो कप्पातीदा ठिदा सव्वे ॥

जे सोलसकप्पाइं केई इच्छंति ताण उवएसे । बम्हादिचउदुगेसुं सोहम्मदुगं व दिब्भेदो[3] ॥ १४८

पाठान्तरम् ।

बत्तीसट्ठावीसं बारस अट्ठं कमेण लक्खाणिं । सोहम्मादिचउक्के होंति विमाणाणि विविहाणिं ॥ १४९

३२००००० । २८००००० । १२००००० । ८००००० ।

---

महाशुक्र इन्द्रक तथा इसकी चारों दिशाओंमें स्थित श्रेणीबद्ध और विदिशाके प्रकीर्णक, इनका नाम महाशुक्र कल्प है ॥ १४३ ॥

सहस्रार इन्द्रक और इसकी चारों दिशाओंमें स्थित श्रेणीबद्ध व विदिशाओंके प्रकीर्णक, इनका नाम सहस्रार कल्प है ॥ १४४ ॥

आनत आदि छह इन्द्रक और इनकी पूर्व, पश्चिम व दक्षिण दिशामें स्थित श्रेणीबद्ध तथा नैऋत्य एवं अग्नि दिशामें स्थित प्रकीर्णक इनका नाम आनत और आरण दो कल्परूप है। उक्त इन्द्रकोंकी उत्तर दिशामें स्थित श्रेणीबद्ध तथा वायु व ईशान दिशाके प्रकीर्णक, इनका नाम प्राणत और अच्युत कल्प है ॥ १४५–१४६ ॥

अधस्तन-अधस्तन आदि एक एकमें सुदर्शनादिक पटल हैं । इस प्रकार क्रमसे सब कल्पातीत स्थित हैं ॥ १४७ ॥

जो कोई आचार्य सोलह कल्पोंको मानते हैं उनके उपदेशानुसार ब्रह्मादिक चार युगलोंमें सौधर्म युगलके समान दिशाभेद है॥ १४८ ॥ पाठान्तर ।

सौधर्मादि चार कल्पोंमें तीनों प्रकारके विमान क्रमसे बत्तीस लाख, अट्ठाईस लाख, बारह लाख और आठ लाख हैं ॥ १४९ ॥

सौ. कल्प. ३२ लाख, ई. क. २८ ला., सा. क. १२ ला., मा. क. ८ ला. ।

---

१ द ब होदि. २ द ब °अणिल°. ३ द ब °दुगं चदिं भेदो.

चउलक्खाणिं बम्हे पण्णाससहस्सयाणि लंतवए। चालीससहस्साणिं कप्पे महसुक्कणामम्मि ॥ १५०

४००००० | ५०००० | ४०००० |

छच्चेव सहस्साणिं होंतिं सहस्सारकप्पणामम्मि। सत्तसयाणि विमाणा कप्पचउक्कम्मि आणदप्पमुहे ॥

६००० | ७०० |

खंगयणसत्तछण्णवचउअट्ठंककमेण इंदयादितिए। परिसंखा णादव्वा बावण्णाकप्पपडलेसुं ॥ १५२

८४९६७०० |

एक्कारसुत्तरसयं हेट्ठिमगेवज्जतियविमाणाणिं। मज्झिमगेवज्जतिए सत्तब्भहियं सयं होदि ॥ १५३

१११ | १०७ |

एक्कब्भहिया णउदी उवरिमगेवज्जतियविमाणाणिं[1]। णवपंचविमाणाणिं अणुद्दिसाणुत्तरेसु कमा ॥ १५४

९१ | ९ | ५ |

---

इन्द्रकादिक तीनों प्रकारके विमान ब्रह्म कल्पमें चार लाख, लान्तव कल्पमें पचास हजार और महाशुक्र नामक कल्पमें चालीस हजार हैं ॥ १५० ॥

ब्र. क. ४ लाख, लां. क. ५००००, महाशुक्र ४०००० ।

उक्त विमान सहस्रार नामक कल्पमें छह हजार और आनत प्रमुख चार कल्पोंमें सात सौ हैं ॥ १५१ ॥ सहस्रार ६०००, आनत प्रमुख ४ कल्प ७०० ।

शून्य, शून्य, सात, छह, नौ, चार और आठ, इन अंकोंके क्रमसे अर्थात् चौरासी लाख छ्यानबै हजार सात सौ, यह बावन कल्पपटलोंमें इन्द्रादिक तीन विमानोंकी संख्या है ॥ १५२ ॥

३२ ला. + २८ ला. + १२ ला. + ८ ला. + ४ ला. + ५० सहस्र. + ४० स. + ६ स. + ७००=८४९६७०० ।

अधस्तन तीन ग्रैवेयकोंके विमान एक सौ ग्यारह और मध्यम तीन ग्रैवेयकोंमें एक सौ सात विमान हैं । ॥ १५३ ॥ अध. ग्रै. १११, म. ग्रै. १०७ ।

उपरिम तीन ग्रैवेयकोंके विमान इक्यानबै और अनुदिश व अनुत्तरोंमें क्रमसे नौ और पांच ही विमान हैं ॥ १५४ ॥

---

१ द ब °विमाणाणं.

छासीदीअधियसयं बासट्ठी सत्तविरहिदेक्कसयं । इगितीसं छण्णउदी सीदी बाहत्तरी य अडसट्ठी ॥

चउसट्ठी चालीसं अडवीसं सोलसं च चउ चउरो । सोहम्मादीअट्ठसु आणदपहुदीसु चउसु कमा ॥ १५६

हेट्ठिममज्झिमउवरिमगेवज्जेसुं अणुद्दिसादिदुगे । सेढीबद्धपमाणप्पयासणट्ठं इमे पभवा ॥ १५७

१८६ । ६२ । ९३ । ३१ । ९६ । ८० । ७२ । ६८ । ६४ । ४० । २८ । १६ । ४ । ४ ।

सोहम्मादिचउक्के तियएक्कतियेक्कयाणि रिणपचओ । सेसेसुं कप्पेसुं चउचउरूवाणि दादव्वा ॥ १५८

३ । १ । ३ । १ । ४ । ४ । ४ । ४ । ४ । ४ । ४ । ४ ।

इगितीससत्तचउदुगएक्केक्कछतितितियएक्केक्का । ताणं कमेण गच्छा बारसठाणेसु रचिदव्वा ॥ १५९

३१ । ७ । ४ । २ । १ । १ । ६ । ३ । ३ । ३ । १ । १ ।

गच्छं चयेण गुणिदं दुगुणिदमुहमेलिदंचयविहीणं । गच्छद्धेणप्पहदे संकलिदं एत्थ णादव्वं ॥ १६०

---

सौधर्मादिक आठ, आनतप्रभृति चार, तथा अधस्तन, मध्यम व उपरिम ग्रैवेय और अनुदिशादिक दोमें श्रेणीबद्धोंका प्रमाण लोनेके लिये क्रमसे एक सौ छयासी, बासठ, सात कम एक सौ, इकतीस, छयानबै, अस्सी, बहत्तर, अड़सठ, चौंसठ, चालीस, अट्ठाईस, सोलह, चार और चार, यह प्रभव ( मुख ) का प्रमाण है ॥ १५५–१५७ ॥

सौ. १८६, ई. ६२, स. ९३, मा. ३१, ब्र. ब्र. ९६, ला. का. ८०, शु. म. ७२, श. स. ६८, आनतप्रभृति चार ६४, अ. ग्रै. ४०, म. ग्रै. २८, उ. ग्रै. १६, अनुदिश ४, अनुत्तर ४ ।

सौधर्मादिक चार कल्पोंमें तीन, एक, तीन और एक चय है, शेष कल्पोंमें चार चार रूप देना चाहिये ॥ १५८ ॥

सौ. ३, ई. १, स. ३, मा. १, शेष कल्प ४–४ ।

इकतीस, सात, चार, दो, एक, एक, छह, तीन, तीन, तीन, एक और एक, इन बारह स्थानोंमें गच्छ रखना चाहिये ॥ १५९ ॥

सौ. ई. ३१, स. मा. ७, ब्र. ब्र. ४, लां. का. २, शु. म. १, श. स. १, आनतादि चार ६, अ. ग्रै. ३, म. ग्रै. ३, उ. ग्रै. ३, अनुदिश १, अनुत्तर १ ।

गच्छको चयसे गुणाकर उसे दुगुणित मुखमें मिलाये हुए चयमेंसे कम करनेपर जो शेष रहे उसे गच्छके अर्ध भागसे गुणा करनेपर जो प्राप्त हो उतना यहां संकलित धन समझना चाहिये ॥ १६० ॥

$३१ \times ३; ( १८६ \times २ + ३ ) - ( ३१ \times ३ ) \times \frac{३१}{२} = ४३७१$ सौ. श्रेणीबद्ध ।

तेदालीलसयाणिं इगियत्तरिउत्तराणि सेढिगदा । सोहम्मणामकप्पे इगितीसं इंदया होंति ॥ १६१

४३७१ । ३१ ।

सत्तावण्णा चोद्दससयाणि सेढिंगदाणि ईसाणे । पंचसया अडसीदी सेढिगदा सत्त इंदया तदिए ॥ १६२

१४५७ । ५८८ । ७ ।

माहिंदे सेढिगदा छण्णउदीजुदसदं च बम्हम्मि । सट्ठीजुदतिसयाणिं सेढिगदा इंदयचउक्कं ॥ १६३

१९६ । ३६० । ४ ।

छप्पण्णब्भहियसयं सेढिगदा इंदया दुवे छट्ठे । महसुक्के बाहत्तरि सेढिगया इंदओ एक्को ॥ १६४

१५६ । २ । ७२ । १ ।

अडसट्ठी सेढिगया एक्को च्चिय इंदयं सहस्सारे । चउवीसुत्तरतिसया छइंदया याणदादियचउक्के ॥

६८ । १ । ३२४ । ६ ।

हेट्ठिममज्झिमउवरिमगेवज्जाणं च सेढिगदसंखा । अट्ठब्भहिएक्कसयं कमसो बाहत्तरी य छत्तीसं ॥ १६६

१०८ । ७२ । ३६ ।

..........................................

सौधर्म नामक कल्पमें तेतालीस सौ इकहत्तर श्रेणीबद्ध और इकतीस इन्द्रक हैं ॥१६१॥

श्रे. ४३७१, इं. ३१ ।

ईशान कल्पमें चौदह सौ सत्तावन श्रेणीबद्ध हैं । तृतीय कल्पमें पांच सौ अठासी श्रेणीबद्ध और सात इन्द्रक हैं ॥ १६२ ॥ ई. श्रे. १४५७ । स. श्रे. ५८८, इं. ७ ।

माहेन्द्रमें एक सौ छयानबै श्रेणीबद्ध हैं । ब्रम्हमें तीनसौ साठ श्रेणीबद्ध और चार इन्द्रक हैं ॥ १६३ ॥ मा. श्रे. १९६ । ब्र. श्रे. ३६०, इं. ४ ।

छठे कल्प अर्थात् लांतवमें एक सौ छप्पन श्रेणीबद्ध और दो इन्द्रक, तथा महाशुक्र कल्पमें बहत्तर श्रेणीबद्ध और एक इन्द्रक है ॥ १६४ ॥

लां. श्रे. १५६, इं. २ । म. श्रे. ७२, इं. १ ।

सहस्रारमें अड़सठ श्रेणीबद्ध और एक इन्द्रक, तथा आनतादिक चारमें तीन सौ चौबीस श्रेणीबद्ध और छह इन्द्रक हैं ॥ १६५ ॥

सह. श्रे. ६८, इं. १ । आनतादि चार श्रे. ३२४, इं. ६ ।

अधस्तन, मध्यम और उपरिम ग्रैवेयोंके श्रेणीबद्ध विमानोंकी संख्या क्रमसे एक सौ आठ, बहत्तर और छत्तीस है ॥ १६६ ॥ अ. ग्रै. १०८, म. ग्रै. ७२, उ. ग्रै. ३६ ।

एदाणं वित्थारा णियणियउच्छेहपंचमविभागा । वित्थारद्धं गाढं पत्तेक्कं सव्वपासादे ॥ ३७३

पासादाणं मज्झे सपादपीढा यकट्टिमायारा[1] । सिंहासणा विसाला वररयणमया विरायंति ॥ ३७४

सिंहासणाण सोहा जा एदाणं विचित्तरूवाणं । ण य सक्का वोत्तुं मे[2] पुण्णफलं[3] एत्थ पच्चक्खं ॥ ३७५

सिंहासणमारूढा सोलसवरभूसणेहि सोहिल्ला । सम्मत्तरयणसुद्धा सव्वे इंदा विरायंति ॥ ३७६

पुव्वज्जिदाहि सुचरिदकोडीहि संचिदाए लच्छीए । सक्कादीणं उवमा का दिज्जइ णिरुवमाणाए ॥ ३७७

देवीहिं पडिंदेहिं सामाणियपहुदिदेवसंघेहिं । सेविज्जंते णिच्चं इंदा वरछत्तचमरधारीहिं ॥ ३७८

सट्ठिसहस्सब्भहियं एक्कं लक्खं हुवंति पत्तेक्कं । सोहम्मीसाणिंदे अट्ठट्ठा अग्गदेवीओ ॥ ३७९

१६०००० । ८ ।

अग्गमहिसीओ अट्ठ माहिंदसणक्कुमारइंदाणं । बाहत्तरिं सहस्सा देवीओ होंति पत्तेक्कं ॥ ३८०

८ । ७२००० ।

इन प्रासादोंका विस्तार अपने अपने उत्सेधके पांचवें भागप्रमाण है । सब प्रासादोंमेंसे प्रत्येकका अवगाह विस्तारसे आधा है ॥ ३७३ ॥

प्रासादोंके मध्यमें पादपीठसे सहित, अकृत्रिम आकारवाले, विशाल और उत्तम रत्नमय सिंहासन विराजमान हैं ॥ ३७४ ॥

विचित्र रूपवाले इन सिंहासनोंकी जो शोभा है उसको कहनेके लिये मैं समर्थ नहीं हूं । यहां पुण्यका फल प्रत्यक्ष है ॥ ३७५ ॥

सिंहासनपर आरूढ़, सोलह उत्तम भूषणोंसे शोभायमान, और सम्यग्दर्शनरूपी रत्नसे शुद्ध सब इन्द्र विराजमान हैं ॥ ३७६ ॥

पूर्वोपार्जित करोड़ों सुचरित्रोंसे प्राप्त हुई शक्रादिकोंकी अनुपम लक्ष्मीको कौनसी उपमा दी जाय ॥ ३७७ ॥

उत्तम छत्र व चमरोंको धारण करनेवाली देवियों, प्रतीन्द्रों और सामानिक आदि देव-समूहोंके द्वारा इन्द्रोंकी नित्य ही सेवा की जाती है ॥ ३७८ ॥

सौधर्म और ईशान इन्द्रमेंसे प्रत्येकके एक लाख साठ हजार देवियां तथा आठ आठ अग्रदेवियां होती हैं ॥ ३७९ ॥ देवी १६००००, अग्रदेवी ८ ।

माहेन्द्र और सानत्कुमार इन्द्रोंमेंसे प्रत्येकके आठ अग्रमहिषियां तथा बहत्तर हजार देवियां होती हैं ॥ ३८० ॥ अग्रमहिषी ८, देवी ७२००० ।

१ द ब यकट्टिमायाय. २ द ब गे. ३ द ब पुण्णपदं.

अग्गमहिसीओ अट्ठ य चोत्तीससहस्सयाणि देवीओ। णिरुवमलावण्णाओ सोहंते बम्हकप्पिंदे ॥ ३८१

८ । ३४००० ।

सोलससहस्सपणसयदेवीओ अट्ठ अग्गमहिसीओ। लंतवइंदम्मि पुढं णिरुवमरूवाओ रेहंति ॥ ३८२

८ । १६५०० ।

अट्ठसहस्सा दुसया पण्णं चहिया हुवंति देवीओ। अग्गमहिसीओ अट्ठ य रम्मा महसुक्कइंदम्मि ॥ ३८३

८२५० । ८ ।

चत्तारिसहस्साइं एक्कसयं पंचवीसअब्भहियं। देवीओ अट्ठ जेट्ठा होंति सहस्सारइंदम्मि ॥ ३८४

४१२५ । ८ ।

आणदपाणदआरणअच्चुदइंदेसु अट्ठ जेट्ठाओ। पत्तेक्कं दुसहस्सा तेसट्ठी होंति देवीओ ॥ ३८५

८ । २०६३ ।

खणहणहट्ठदुगइगिअट्ठयछस्सत्तसक्कदेवीओ। लोयविणिच्छयगंथे हुवंति सेसेसु पुव्वं व ॥ ३८६

७६८१२८००० । पाठान्तरम्।

सगवीसं कोडीओ सोहम्मिंदेसु होंति देवीओ। पुव्वं पिव सेसेसुं संगाहणियम्मि णिद्दिट्ठं ॥ ३८७

२७००००००० । पाठान्तरम्।

---

ब्रम्हकल्पेन्द्रके अनुपम लावण्यवाली आठ अग्रमहिषियां और चौंतीस हजार देवियां शोभायमान हैं ॥ ३८१ ॥ अ. म. ८, देवी ३४००० ।

लांतवेन्द्रके अनुपम रूपवाली सोलह हजार पांच सौ देवियां और आठ अग्रमहिषियां शोभायमान हैं ॥ ३८२ ॥ अ. म. ८, देवी १६५०० ।

महाशुक्र इन्द्रके आठ हजार दो सौ पचास देवियां और रमणीय आठ अग्रमहिषियां होती हैं ॥ ३८३ ॥ दे. ८२५०, अ. म. ८ ।

सहस्रार इन्द्रके चार हजार एक सौ पच्चीस देवियां और आठ ज्येष्ठ देवियां होती हैं ॥ ३८४ ॥ दे. ४१२५, ज्ये. ८ ।

आणत, प्राणत, आरण और अच्युत इन्द्रोंमेंसे प्रत्येकके आठ अग्रमहिषियां और दो हजार तिरेसठ देवियां होती हैं ॥ ३८५ ॥ ज्ये. ८, दे. २०६३ ।

शून्य, शून्य, शून्य, आठ, दो, एक, आठ, छह और सात, इन अंकोंके प्रमाण सौधर्म इन्द्रके देवियां होती हैं। शेष इन्द्रोंमें देवियोंका प्रमाण पहिलेके ही समान है, ऐसा लोकविनिश्चय ग्रन्थमें निर्दिष्ट है ॥ ३८६ ॥ ७६८१२८००० । पाठांतर ।

सौधर्म इन्द्रके सत्ताईस करोड़ और शेष इन्द्रोंके पूर्वोक्त संख्या प्रमाण देवियां होती हैं, ऐसा संगाहणिमें निर्दिष्ट है ॥ ३८७ ॥ २७००००००० । पाठांतर ।

मायाविवज्जिदाओ बहुरदिकरणेसु णिउणबुद्धीओ । ओलग्गंते णिच्चं णियणियइंदाण चलणाइं ॥ ३८८
बब्बरचिलादखुज्जयकम्मंतियदासदासिपहुदीओ । अंतेउरजोग्गाओ चेट्ठंति विचित्तवेसाओ ॥ ३८९
इंदाणं अत्थाणे[1] पीढाणीयस्स अहिवई देवा । रयणासणाणि देंति हु सपादपीढाणि बहुवाणिं ॥ ३९०
जं जस्स जोग्गमुच्चं [णिच्चं] णियडं विदूरमासणयं । तं तस्स [देंति] देवा णादूणं भूमिभागाइं ॥ ३९१
वररयणदंडहत्था पडिहारा होंति इंदअट्ठाणे । पत्थावमपत्थावं ओलग्गंताणं[2] घोसंति ॥ ३९२
अवरे वि सुरा तेसिं णाणाविहपेसणाणि कुणमाणा । इंदाण भत्तिभरिदा आणं सिरसा पडिच्छंति ॥ ३९३
पडिइंदादी देवा णिब्भरभत्तीए णिच्चमोलग्गं । अभिमुहठिदा सभाए णियणियइंदाण कुव्वंति ॥ ३९४
पुव्वं ओलग्गसभा सक्कीसाणाण जारिसा भणिदा । तारिसया सव्वाणं णियणियणयरेसु इंदाणं ॥ ३९५

मायासे रहित और बहुत अनुरागके करनेमें निपुण बुद्धिवाली वे देवियां नित्य अपने अपने इन्द्रोंके चरणोंकी सेवा करती हैं ॥ ३८८ ॥

अन्तःपुरके योग्य बर्बर, किरात, कुब्जक, कर्मान्तिक और दास-दासी आदि विचित्र वेषोंसे युक्त स्थित रहते हैं ॥ ३८९ ॥

इन्द्रोंके आस्थानमें पीठानीकके अधिपति देव पादपीठ सहित बहुतसे रत्नमय आसनोंको देते हैं ॥ ३९० ॥

जो जिसके योग्य उच्च व [ नीच ] एवं निकट व दूरवर्ती आसन होता है, भूमिभागोंको जानकर देव उसके लिये वह देते हैं ॥ ३९१ ॥

इन्द्रके आस्थान अर्थात् सभामें उत्तम रत्नदण्डको हाथमें लिये हुए जो द्वारपाल होते हैं वे सेवकोंके लिये प्रस्तुत व अप्रस्तुत कार्यकी घोषणा करते हैं ॥ ३९२ ॥

उनके नाना प्रकारके कार्योंको करनेवाले इतर देव भी इन्द्रोंकी भक्तिसे भरे हुए उनकी आज्ञाको शिरसे ग्रहण करते हैं ॥ ३९३ ॥

प्रतीन्द्रादिक देव अत्यन्त भक्तिसे सभामें अभिमुख स्थित होकर अपने अपने इन्द्रोंकी नित्य सेवा करते हैं ॥ ३९४ ॥

पूर्वमें सौधर्म व ईशान इन्द्रकी जैसी ओलग्गसभा ( सेवकशाला ) कही है वैसी अपने अपने नगरोंमें सब इन्द्रोंके होती है ॥ ३९५ ॥

१ द ब अत्थाणं. २ द ब ओलगताणं त.

इंदप्पहाणपासादपुव्वदिब्भागपहुदिसंठाणा । चत्तारो पासादा पुव्वोदिदवण्णणेहिं जुदा ॥ ३९६

वेरुलियरजदसोका मिसक्कसारं च दक्खिणिंदेसुं । रुचकं मंदरसोका सत्तच्छदयं च उत्तरिंदेसुं ॥ ३९७

सक्कीसाणगिहाणं पुरदो छत्तीसजोयणुच्छेहा । जोयणबहलविखंभा[1] बारसधारा[2] हुवंति वज्जमया ॥ ३९८

पत्तेक्कं धाराणं[3] वासो एक्केक्ककोसपरिमाणं[4] । माणत्थंभसरिच्छं[5] सेसत्थंभाण वण्णणयं ॥ ३९९

भरहेरावदभूगदतित्थयरबालयाणाभरणाणं[6] । वररयणकरंडेहिं लंबंतेहिं विरायंते ॥ ४००

मूलादो उवरितले पुह पुह पणुवीसकोसपरिमाणा । गंतूणं सिहरादो तेत्तियमोदरिय होंति हु करंडा ॥ ४०१

२५ । २५ ।

पंचसयचावरुंदा पत्तेक्कं एक्ककोसदीहत्ता । ते होंति वरकरंडा णाणावररयणरासिमया ॥ ४०२

५०० । को १ ।

ते संखेज्जा सव्वे लंबंता रयणसिक्कजालेसुं । सक्कादिपूजणिज्जा अणादिणिहणा महारम्मा ॥ ४०३

---

इन्द्रोंके प्रधान प्रासादके पूर्वदिशाभागादिमें स्थित और पूर्वोक्त वर्णनोंसे युक्त चार प्रासाद होते हैं ॥ ३९६ ॥

दक्षिण इन्द्रोंमें वैडूर्य, रजत, अशोक और मृषत्कसार तथा उत्तर इन्द्रोंमें रुचक, मन्दर, अशोक और सप्तच्छद, ये चार प्रासाद होते हैं ॥ ३९७ ॥

सौधर्म और ईशान इन्द्रके ग्रहोंके आगे छत्तीस योजन ऊंचे, एक योजन बाहल्य व विष्कम्भसे सहित बज्रमय बारह धाराओंवाले [ स्तम्भ ] होते हैं ॥ ३९८ ॥

उन धाराओंमें प्रत्येक धाराका व्यास एक एक कोश प्रमाण है । शेष स्तम्भोंका वर्णन मानस्तम्भोंके सदृश है ॥ ३९९ ॥

[ ये स्तम्भ ] भरत और ऐरावत भूमिके तीर्थंकर बालकोंके आभरणोंके लटकते हुए उत्तम रत्नमय पिटारोंसे विराजमान हैं ॥ ४०० ॥

मूलसे उपरिम तलमें पृथक् पृथक् पच्चीस कोश प्रमाण जाकर और शिखरसे इतने ही उतरकर ये करण्ड होते हैं ॥ ४०१ ॥ मूल २५, शिखर २५ ।

नाना उत्तम रत्नोंकी राशि स्वरूप उन श्रेष्ठ करण्डोंमेंसे प्रत्येक पांच सौ धनुष विस्तृत और एक कोश लम्बा होता है ॥ ४०२ ॥ विस्तार ५०० ध., दीर्घता १ को. ।

रत्नमय सींकोंके समूहोंमें लटकते हुए वे सब संख्यात करण्ड शक्रादिसे पूजनीय, अनादिनिधन और महा रमणीय होते हैं ॥ ४०३ ॥

---

१ द बहलाकंभा. २ द ब दारा. ३ द ब बाराणं. ४ द ब कोसापरिमाणं. ५ द ब माणद्धं च सरिच्छं. ६ द ब °बालइंदाणं.

आभरणा पुव्वावरविदेहतित्थयरबालयाणं च । थंभोवरि चेट्ठंते भवणेसु सणक्कुमारजुगलस्स ॥ ४०४

सयलिंदमंदिराणं पुरदो णग्गोहपायवा होंति । एक्केक्कं पुढविमया पुव्वोदिदजंबुदुमसरिसा ॥ ४०५

तम्मूले एक्केक्का जिणिंदपडिमा य पडिदिसं होदि । सक्कादिणमिदचलणा सुमरणमेत्ते वि दुरिदहरा ॥

सक्कस्स मंदिरादो ईसाणदिसे सुधम्मणामसभा । तिसहस्सकोसउदया चउसयदीहा तदद्धवित्थारा ॥

३००० । ४०० । २००

तीए दुवारछेहो कोसा चउसट्ठि तद्दलं रुंदो । सेसाओ वण्णणाओ सक्कप्पासादसरिसाओ ॥ ४०८

६४ । ३२ ।

रम्माए सुधम्माए विविहविणोदेहिं कीडदे सक्को । बहुविहपरिवारजुदो भुंजंतो विविहसोक्खाणिं ॥ ४०९

तत्थेसाणदिसाए उववादसभा हुवेदि पुव्वसमा । दिप्पंतरयणसेज्जा विण्णासविसेससोहिल्ला ॥ ४१०

तीए दिसाए चेट्ठदि वररयणमओ जिणिंदपासादो । पुव्वसरिच्छो अहवा पंडुगजिणभवणसारिच्छो ॥ ४११

---

सानत्कुमार युगलके भवनोंमें स्तम्भोंके ऊपर पूर्व व पश्चिम विदेह सम्बन्धी तीर्थंकर बालकोंके आभरण स्थित होते हैं ॥ ४०४ ॥

समस्त इन्द्रमन्दिरोंके आगे न्यग्रोध वृक्ष होते हैं। इनमें एक एक वृक्ष पृथिवी स्वरूप और पूर्वोक्त जम्बू वृक्षके सदृश होते हैं ॥ ४०५ ॥

इनके मूलमें प्रत्येक दिशामें एक एक जिनेन्द्रप्रतिमा होती है जिसके चरणोंमें शक्रादिक प्रणाम करते हैं तथा जो स्मरण मात्रमें ही पापको हरनेवाली है ॥ ४०६ ॥

सौधर्म इन्द्रके मन्दिरसे ईशान दिशामें तीन हजार ( तीन सौ ) कोश ऊंची, चार सौ कोश लंबी, और इससे आधे विस्तारवाली सुधर्मा नामक सभा है ॥ ४०७ ॥

उ. ३०००, दी. ४००, वि. २०० कोस ।

सुधर्मा सभाके द्वारोंकी उंचाई चौसठ कोश और विस्तार इससे आधा है। शेष वर्णन सौधर्म इन्द्रके प्रासादके सदृश है ॥ ४०८ ॥ उत्सेध ६४, विस्तार ३२ कोश ।

इस रमणीय सुधर्मा सभामें बहुत प्रकारके परिवारसे युक्त सौधर्म इन्द्र विविध सुखोंको भोगता हुआ अनेक विनोदोंसे क्रीड़ा करता है ॥ ४०९ ॥

वहां ईशान दिशामें पूर्वके समान उपपाद सभा है। यह सभा दैदीप्यमान रत्नशय्याओंसे सहित और विन्यासविशेषसे शोभायमान है ॥ ४१० ॥

उसी दिशामें पूर्वके समान अथवा पाण्डुक वन सम्बन्धी जिनभवनके सदृश उत्तम रत्नमय जिनेन्द्रप्रासाद है ॥ ४११ ॥

---

१ द ब तिप्पंति.

अट्ठजोयणउव्विद्धो तेत्तियवासो हुवंति पत्तेक्कं । सेसिंदे पासादा सेसो पुव्वं व विण्णासो ॥ ४१२

८ । ८ ।

इंदप्पासादाणं समंतदो होंति दिव्वपासादा । देवीवल्लहियाणं णाणावररयणकणयमया ॥ ४१३

देवीभवणुच्छेहा सक्कदुगे जोयणाणि पंचसया । माहिंददुगे पण्णासब्भहियाचारिसयजुत्ता ॥ ४१४

५०० । ४५० ।

बम्हिंदलंतविंदे महसुक्किंदे सहस्सयारिंदे । आणदपहुदिचउक्के कमसो पण्णासहीणाणिं ॥ ४१५

४०० । ३५० । ३०० । २५० । २०० ।

देवीपुरउदयादो वल्लहियामंदिराण उच्छेहो । सव्वेसुं इंदेसुं जोयणवीसाधिओ होदि ॥ ४१६

उच्छेहदसमभागे एदाणं मंदिरेसु विक्खंभा । विक्खंभदुगुणदीहं वासस्सद्धं पि गाढत्तं ॥ ४१७

सव्वेसु मंदिरेसुं उववणसंडाणि होंति दिव्वाणिं । सव्वउडुजोगपल्लवफलकुसुमविभूदिभरिदाणिं ॥ ४१८

पोक्खरणीवावीओ सच्छजलाओ विचित्तरूवाओ । पुप्फिदकमलवणाओ एक्केक्के मंदिरे होंतिं ॥ ४१९

---

शेष इन्द्रोंके प्रासादोंमेंसे प्रत्येक आठ योजन ऊंचा और इतने ही विस्तारसे सहित है । शेष विन्यास पहिलेके ही समान है ॥ ४१२ ॥ उत्सेध ८, विस्तार ८ यो. ।

इन्द्रप्रासादोंके चारों ओर देवी और वल्लभाओंके नाना उत्तम रत्न एवं सुवर्णमय दिव्य प्रासाद हैं ॥ ४१३ ॥

सौधर्म और ईशान इन्द्रकी देवियोंके भवनोंकी उंचाई पांच सौ योजन तथा माहेन्द्र व सानत्कुमार इन्द्रकी देवियोंके भवनोंकी उंचाई चार सौ पचास योजन है ॥ ४१४ ॥

ब्रह्मेन्द्र, लांतवेन्द्र, महाशुक्र इन्द्र, सहस्रार इन्द्र और आनत आदि चार इन्द्रोंकी देवियोंके भवनोंकी उंचाई क्रमसे पचास योजन कम है ॥ ४१५ ॥

ब्र. ४००, लां. ३५०, म. ३००, स. २५०, आनतादि २०० ।

सब इन्द्रोंमें वल्लभाओंके मंदिरोंका उत्सेध देवियोंके पुरोंके उत्सेधसे बीस योजन अधिक है ॥ ४१६ ॥

इनके मंदिरोंका विष्कम्भ उत्सेधके दशवें भागप्रमाण, दीर्घता विष्कंभसे दूनी और अवगाढ़ व्याससे आधा है ॥ ४१७ ॥

सब मंदिरोंमें समस्त ऋतुओंके योग्य पत्र, फूल और कुसुम रूप विभूतिसे परिपूर्ण दिव्य उपवन-खण्ड होते हैं ॥ ४१८ ॥

एक एक मंदिरमें स्वच्छ जलसे परिपूर्ण, विचित्र स्वरूपवाली और पुष्पित कमलवनोंसे संयुक्त पुष्करिणी वापियां हैं ॥ ४१९ ॥

णाणाविहतूरेहिं णाणाविहमहुरगीयसद्देहिं । ललियमयणच्चणेहिं सुरणयराइं विराजंति ॥ ४२०

आदिमपायारादो तेरसलक्खाणि जोयणे गंतुं[2] । चेट्ठेदि बिदियवेदी पढमा मिव सव्वणयरेसुं ॥ ४२१

१३००००० ।

वेदीणं विच्चाले णियणियसामीसरीररक्खा य । चेट्ठंति सपरिवारा पासादेसुं विचित्तेसुं ॥ ४२२

बिदियवेदी गया ।

तेसट्ठीलक्खाणिं पण्णाससहस्सजोयणाणि तदो । गंतूण तदियवेदी पढमा मिव सव्वणयरेसुं ॥ ४२३

६३५०००० ।

एदाणं विच्चाले तिप्परिसाणं सुरा विचित्तेसुं । चेट्ठंति मंदिरेसुं णियणियपरिवारसंजुत्ता ॥ ४२४

तदियवेदी सम्मत्ता ।

तव्वेदीदो गच्छिय चउसट्ठिसहस्सजोयणाणिं च । चेट्ठेदि तुरिमवेदी पढिमामिव सव्वणयरेसुं ॥ ४२५

---

देवोंके नगर नाना प्रकारके तूर्यों ( वादित्रों ), अनेक प्रकारके मधुर गीतशब्दों और विलासमय नृत्योंसे विराजमान हैं ॥ ४२० ॥

सब नगरोंमें आदिम प्राकारसे तेरह लाख योजन जाकर प्रथमके समान द्वितीय वेदी स्थित है ॥ ४२१ ॥ १३००००० ।

वेदियोंके अन्तरालमें विचित्र प्रासादोंमें सपरिवार अपने अपने स्वामियोंके शरीररक्षक देव रहते हैं ॥ ४२२ ॥

द्वितीय वेदीका कथन समाप्त हुआ ।

सब नगरोंमें इससे आगे तिरेसठ लाख पचास हजार योजन जाकर प्रथमके समान तृतीय वेदी है ॥ ४२३ ॥ ६३५०००० ।

इन वेदियोंके मध्यमें स्थित विचित्र मन्दिरोंमें अपने अपने परिवारसे संयुक्त तीन परिषदोंके देव स्थित होते हैं ॥ ४२४ ॥

तृतीय वेदीका कथन समाप्त हुआ ।

इस वेदीसे चौंसठ हजार योजन आगे जाकर सब नगरोंमें प्रथम वेदीके समान चतुर्थ वेदी स्थित है ॥ ४२५ ॥

---

१ द ब अलिय°. २ द जोयणे गं दु व, ब जोयणेगे दु ब.

एदाणं विचाले वररयणमएसु दिव्वभवणेसुं । सामाणियणामसुरा णिवसंते विविहपरिवारा ॥ ४२६

तुरिमवेदी गदा ।

चउसीदीलक्खाणिं गंतूणं जोयणाणि तुरिमादो । चेट्ठेदि पंचवेदी पढमा मिव सव्वणयरेसुं ॥ ४२७

८४००००० ।

एदाणं विचाले णियणियआरोहका यणीया य । अभियोगा किब्बिसिया पइण्णया तह सुरा य तेत्तीसा ॥

पंचमवेदी गदा ।

तप्परदो गंतूणं पण्णासहस्सजोयणाणं च । होंति हु दिव्ववणाणिं इंदपुराणं चउदिसासुं ॥ ४२९

पुव्वादिसु ते कमसो असोयसत्तच्छदाण वणसंडा । चंपयचूदाण तहा पउमद्दहसरिसपरिमाणा ॥ ४३०

एक्केक्का चेत्ततरू तेसु असोयादिणामसंजुत्ता । णग्गोहतरुसरिच्छा वरचामरछत्तपहुदिजुदा ॥ ४३१

पोक्खरणीवावीहिं मणिमयभवणेहिं[1] संजुदा विउला । सव्वउडुजोग्गपल्लवकुसुमफला भांति वणसंडा ॥

---

इन वेदियोंके मध्यमें स्थित उत्तम रत्नमय दिव्य भवनोंमें विविध परिवारसे युक्त सामानिक नामक देव निवास करते हैं ॥ ४२६ ॥

चतुर्थ वेदीका कथन समाप्त हुआ ।

चतुर्थ वेदीसे चौरासी लाख योजन आगे जाकर सब नगरोंमें पहिली वेदीके समान पंचम वेदी स्थित है ॥ ४१७ ॥ ८४००००० ।

इन वेदियोंके मध्यमें अपने अपने आरोहक अनीक, आभियोग्य, किल्विषिक, प्रकीर्णक तथा त्रायस्त्रिंश देव निवास करते हैं ॥ ४२८ ॥

पंचम वेदीका कथन समाप्त हुआ ।

इसके आगे पचास हजार योजन जाकर इन्द्रपुरोंकी चारों दिशाओंमें दिव्य वन हैं ॥ ४२९ ॥

पूर्वादिक दिशाओंमें क्रमसे वे अशोक, सप्तच्छद, चंपक और आम्र वृक्षोंके वनखण्ड हैं । इन वनोंका प्रमाण पद्म द्रहके वनोंके समान है ॥ ४३० ॥

उन वनोंमें अशोकादि नामोंसे संयुक्त और उत्तम चमर-छत्रादिसे युक्त न्यग्रोध तरुके सदृश एक एक चैत्य वृक्ष है ॥ ४३१ ॥

पुष्करिणी वापियों व मणिमय भवनोंसे संयुक्त तथा सब ऋतुओंके योग्य पत्र, कुसुम एवं फलोंसे परिपूर्ण विपुल वनखण्ड शोभायमान हैं ॥ ४३२ ॥

---

१ द ब मरणेहिं.

संखेज्जजोयणाणिं पुह पुह गंतूण णंदणवणादो । सोहम्मादिदिगिंदाणं कीडणणयराणि चेट्ठंति ॥ ४३३

बारससहस्सजोयणदीहत्ता पणसहस्सविक्खंभा । पत्तेक्कं ते णयरा वरवेदीपहुदिकयसोहा ॥ ४३४

१२००० । ५००० ।

गणियामहत्तरीणं समचउरस्सा पुरीओ विदिसासुं । एक्कं जोयणलक्खं पत्तेक्कं दीहवासजुदा ॥ ४३५

१००००० । १००००० ।

सव्वेसुं णयरेसुं पासादा दिव्वविविहरयणमया । णच्चंतविचित्तधया णिरुवमसोहा विरायंति ॥ ४३६

जोयणसयदीहत्ता ताणं पण्णासमेत्तवित्थारा । मुहमंडवपहुदीहिं विचित्तरूवेहिं संजुत्ता ॥ ४३७

वालुगपुप्फगणामा याणविमाणाणि सक्कजुगलम्मि । सोमणसं सिरिरुक्खं सणक्कुमारिंददुदयम्मि ॥ ४३८

बम्हिंदादिचउक्के याणविमाणाणि सव्वदोभद्दा । पीदिंकरम्मकणामा[1] मणोहरा होंति चत्तारि ॥ ४३९

आणदपाणदइंदे लच्छीमादिंतिणामदो होदि । आरणकप्पिंददुगे याणविमाणं विमलणामं ॥ ४४०

---

नन्दन वनसे पृथक् पृथक् संख्यात योजन जाकर सौधर्मादि इन्द्रोंके लोकपालोंके क्रीड़ा-नगर स्थित हैं ॥ ४३३ ॥

उत्तम वेदी आदिसे शोभायमान उन नगरोंमेंसे प्रत्येक बारह हजार योजन लम्बे और पांच हजार योजन प्रमाण विस्तारसे सहित हैं ॥ ४३४ ॥ लं १२०००, वि. ५००० ।

विदिशाओंमें गणिकामहत्तरियोंकी समचतुष्कोण नगरियां हैं । इनमेंसे प्रत्येक एक लाख योजन प्रमाण दीर्घता व विस्तारसे युक्त है ॥ ४३५ ॥ दी. १०००००, वि. १००००० यो. ।

सब नगरोंमें नाचती हुई विचित्र ध्वजाओंसे युक्त और अनुपम शोभाके धारक दिव्य विविध रत्नमय प्रासाद विराजमान हैं ॥ ४३६ ॥

ये प्रासाद एक सौ योजन दीर्घ, पचास योजन प्रमाण विस्तारसे सहित, और विचित्र-रूप मुखमण्डपादिसे संयुक्त हैं ॥ ४३७ ॥

शक्रयुगल (सौधर्म व ईशान इन्द्र) में वालुक और पुष्पक नामक यान विमान तथा सानत्कुमारादि दो इन्द्रोंमें सौमनस और श्रीवृक्ष नामक यान विमान होते हैं ॥ ४३८ ॥

ब्रह्मेन्द्रादिक चारके सर्वतोभद्र, प्रीतिक (प्रीतिंकर), रम्यक और मनोहर नामक चार यान विमान होते हैं ॥ ४३९ ॥

आनत और प्राणत इन्द्रके लक्ष्मी मादिन्ति (?) नामक यान विमान तथा आरण कल्पेन्द्र युगलमें विमल नामक यान विमान होते हैं ॥ ४४० ॥

---

१ द ब पीदिंकररम्मकणामा; शोलापुरप्रतौ तु गृहीतः पाठः।

सोहम्मादिचउक्के कमसो अवसेसकप्पजुगलेसुं । होंति हु पुव्वुत्ताइं याणविमाणाणि पत्तेक्कं ॥ ४४१
पाठान्तरम् ।

एक्कं जोयणलक्खं पत्तेक्कं दीहवाससंजुत्ता । याणविमाणा दुविहा विक्किरियाए सहावेणं ॥ ४४२

ते विक्किरियाजादा याणविमाणा विणासिणो होंति । अविणासिणो य णिच्चं सहावजादा परमरम्मा ॥

धुव्वंतधयवदाया विविहासणसयणपहुदिपरिपुण्णा । धूवघडेहिं जुत्ता चामरघंटादिकयसोहा ॥ ४४४

वंदणमालारम्मा मुत्ताहलहेमदामरमणिज्जा । सुंदरदुवारसहिदा वज्जकवाडुज्जला विरायंति ॥ ४४५

सच्छाइं भायणाइं वत्थाभरणाइआइं दुविहाइं । होंति हु याणविमाणे विक्किरियाए सहावेणं ॥ ४४६

विक्किरियाजणिदाइं विणासरूवाइं होंति सव्वाइं । वत्थाभरणादीया सहावजादाणि णिच्चाणिं ॥ ४४७

सोहम्मादिसु अट्ठसु आणदपहुदीसु चउसु इंदाणं । सूवरहरिणीमहिसा मच्छा भेकोहिछगलवसहा य ॥

कप्पतरू मउडेसुं चिण्हाणिं णव कमेण भणिदाणिं । एदेहिं ते इंदा लक्खिज्जंते सुराण मज्झम्मि ॥ ४४९

---

सौधर्मादि चारमें और शेष कल्पयुगलोंमें क्रमसे प्रत्येकके पूर्वोक्त यानविमान होते हैं ॥ ४४१ ॥ पाठान्तर ।

इनमेंसे प्रत्येक विमान एक लाख योजन प्रमाण दीर्घता व व्याससे संयुक्त है । ये विमान दो प्रकार हैं, एक विक्रियासे उत्पन्न हुए और दूसरे स्वभावसे ॥ ४४२ ॥

विक्रियासे उत्पन्न हुए वे यान विमान विनश्वर और स्वभावसे उत्पन्न हुए वे परम रम्य यान विमान नित्य व अविनश्वर होते हैं ॥ ४४३ ॥

उक्त यान विमान फहराती हुई ध्वजा-पताकाओंसे सहित, विविध आसन व शय्या आदिसे परिपूर्ण, धूपघटोंसे युक्त, चामर एवं घंटादिकसे शोभायमान, वंदनमालाओंसे रमणीय मुक्ताफल व सुवर्णकी मालाओंसे सुशोभित, सुन्दर द्वारोंसे सहित, और वज्रमय कपाटोंसे उज्ज्वल होते हुए विराजमान हैं ॥ ४४४–४४५ ॥

यान विमानमें स्वच्छ भाजन, वस्त्र और आभरणादिक विक्रिया व स्वभावसे दो प्रकारके होते हैं ॥ ४४६ ॥

विक्रियासे उत्पन्न सब वस्त्राभरणादिक विनश्वर और स्वभावसे उत्पन्न हुए ये सभी नित्य होते हैं ॥ ४४७ ॥

सौधर्मादिक आठ और आनत आदि चार कल्पोंमें इन्द्रोंके मुकुटोंमें क्रमसे शूकर, हरिणी, महिष, मत्स्य, भेक, सर्प, छगल, वृषभ और कल्पतरु, ये नौ चिह्न कहे गये हैं । इन चिह्नोंसे सुरोंके मध्यमें वे इन्द्र पहिचाने जाते हैं ॥ ४४८–४४९ ॥

---

१ द ब कच्छ. २ द ब धुव्व. ३ द ब मच्छा मेका.

इंदाणं चिण्हाणिं पत्तेक्कं ताव जा[1] सहस्सारं । आणदआरणजुगले चोद्दसठाणेसु वोच्छामि ॥ ४५०
सूवरहरिणीमहिसा मच्छा कुम्मा य भेकहयहत्थी । चंदाहिगवयछगला वसहकप्पतरू[2] मउडमज्झेसुं ॥ ४५१
[ पाठान्तरम् । ]
इंदाणं परिवारा पडिंदपहुदी ण होंति कइया वि[3] । अहमिंदाणं सप्पडिवाराहिंतो अणंतसोक्खाणं ॥ ४५२
उववादसभा विविहा कप्पातीदाण होंति सव्वाणं । जिणभवणा पासादा णाणाविहदिव्वरयणमया ॥ ४५३
अभिसेयसभा संगीयपहुदिसालाओ चित्तरुक्खा य । देवीओ ण दीसंति कप्पातीदेसु कइया वि ॥ ४५४
गेहुच्छेहो दुसया पण्णब्भहियं सयं सुद्धं । हेट्ठिममज्झिमउवरिमगेवज्जेसुं कमा होंति ॥ ४५५

२०० । १५० । १०० ।

भवणुच्छेहपमाणं अणुदिसाणुत्तराभिधाणेसुं । पण्णासा जोयणया कमसो पणुवीसमेत्ताणिं ॥ ४५६

५० । २५ ।

उदयस्स पंचमंसा दीहत्तं तद्दलं च वित्थारो । पत्तेक्कं णादव्वा कप्पातीदाण भवणेसुं ॥ ४५७

एवं इंदविभूदिपरूवणा सम्मत्ता ।

---

सहस्रार कल्प तक प्रत्येक इन्द्रके तथा आनत और आरण युगलमें इस प्रकार चौदह स्थानोंमें चिह्नोंको कहते हैं ॥ ४५० ॥

शूकर, हरिणी, महिष, मत्स्य, कूर्म, भेक, हय, हाथी, चन्द्र, सर्प, गवय, छगल, वृषभ और कल्पतरु, ये चौदह चिह्न मुकुटोंके मध्यमें होते हैं ॥ ४५१ ॥ [ पाठान्तर। ]

इन्द्रोंके प्रतीन्द्र आदि परिवार होते हैं । किन्तु सपरिवार इन्द्रोंकी अपेक्षा अनन्त सुखसे युक्त अहमिन्द्रोंके उपर्युक्त परिवार कदापि नहीं होते ॥ ४५२ ॥

सब कल्पातीतोंके विविध प्रकारकी उपपादसभायें, जिनभवन, नाना प्रकारके दिव्य रत्नोंसे निर्मित प्रासाद, अभिषेकसभा, संगीत आदि शालायें और चैत्यवृक्ष भी होते हैं । परन्तु कल्पातीतोंके देवियां कदापि नहीं दिखतीं ॥ ४५३–४५४ ॥

अधस्तन, मध्यम और उपरिम ग्रैवेयोंमें प्रासादोंकी उंचाई क्रमसे दो सौ, एक सौ पचास और केवल सौ योजन है ॥ ४५५ ॥ अ. ग्रै. २००, म. ग्रै. १५०, उ. ग्रै. १०० ।

अनुदिश और अनुत्तर नामक विमानोंमें भवनोंकी उंचाईका प्रमाण क्रमसे पचास और पच्चीस योजन मात्र है ॥ ४५६ ॥ अनुदिश ५० अनुत्तर २५ ।

कल्पातीतोंके भवनोंमें प्रत्येककी दीर्घता उंचाईके पांचवें भाग और विस्तार उससे आधा समझना चाहिये ॥ ४५७ ॥

इस प्रकार इन्द्रविभूतिकी प्ररूपणा समाप्त हुई ।

---

१ ब जाव. २ द ब हयचंआ हिदवयछगला पंचतरू. ३ द ब कइया आदिं.

पढमे बिदिए जुगले बम्हादिसु चउसु आणददुगम्मि । आरणदुगे सुदंसणपहुदिसु एक्कारसेसु कमे ॥ ४५८

दुगसत्तदसं चउदससोलसअट्ठरसवीसबावीसा । तत्तो एक्केक्कजुदा उक्कस्साऊ समुद्दउवमाणा ॥ ४५९

२ । ७ । १० । १४ । १६ । १८ । २० । २२ । २३ । २४ । २५ । २६ । २७ । २८ ।
२९ । ३० । ३१ । ३२ । ३३ ।

एसो उक्कस्साऊ इंदप्पहुदीण होदि हु चउण्णं । सेससुराणं आऊ मज्झिल्लजहण्णपरिमाणा ॥ ४६०

छासट्ठिकोडिलक्खा कोडिसहस्साणि तेत्तियाणिं पि । कोडिसया छच्चेव य छासट्ठीकोडियहियाणिं ॥ ४६१

छासट्ठीलक्खाणिं तेत्तियमेत्ताणि तह सहस्साणिं । छस्सयछासट्ठीओ दोण्णि कला तियविहत्ताओ[1] ॥ ४६२

एदाणिं[2] पल्लाइं आऊ उडुविंदयम्मि उक्कस्से । तं सेढीबद्धाणं पइण्णयाणं च णादव्वं ॥ ४६३

६६६६६६६६६६६६६६६ | २/३

उडुपडलुक्कस्साऊ इच्छियपडलप्पमाणरूवेहिं । गुणिदूणं आणेज्जं तस्सिं जेट्ठाउपरिमाणं ॥ ४६४

---

प्रथम व द्वितीय युगल, ब्रम्हादिक चार युगल, आनतयुगल, आरणयुगल और सुदर्शन आदि ग्यारहमें उत्कृष्ट आयु क्रमसे दो, सात, दश, चौदह, सोलह, अठारह, बीस, बाईस, इसके पश्चात् एक एक अधिक सागरोपम प्रमाण है ॥ ४५८–४५९ ॥

सौ. ई. २, स. मा. ७, ब्र. ब्रह्मो. १०, लां. का. १४, शु. म. १६, श. स १८, आ. प्रा. २०, आ. अ. २२, सु. २३, अ. २४, सुप्र. २५, यशो. २६, सुभ. २७, सुवि. २८, सुम. २९, सौ. ३०, प्री. ३१, आ. ३२, सर्वार्थसिद्धि ३३ ।

यह उत्कृष्ट आयु इन्द्र आदि चारकी है। शेष देवोंकी आयु मध्यम व जघन्य प्रमाणसे सहित है ॥ ४६० ॥

छ्यासठ लाख करोड़ छ्यासठ हजार करोड़ छह सौ छ्यासठ करोड़ अधिक छ्यासठ लाख छ्यासठ हजार छह सौ छ्यासठ और तीनसे विभक्त दो कला, इतने पल्य प्रमाण ऋतु इन्द्रकमें उत्कृष्ट आयु है। यही आयु उसके श्रेणीबद्ध और प्रकीर्णकोंकी भी जानना चाहिये ॥ ४६१–४६३ ॥ ६६६६६६६६६६६६६६६ $\frac{2}{3}$ ।

ऋतु पटलकी उत्कृष्ट आयुको इच्छित पटल प्रमाण रूपोंसे गुणित कर उसमें उत्कृष्ट आयुके प्रमाणको ले आना चाहिये ॥ ४६४ ॥

---

१ द ब तिहविहाताओ. २ द ब एदाणं.

चोद्दसठाणेसु तिया एक्कं अंकक्कमेण पल्लाणिं । एक्ककला उक्कस्से आऊ विमलिंदयम्मि पुढं ॥ ४६५

१३३३३३३३३३३३३३३ | १/३ |

चोद्दसठाणे सुण्णं दुगं च अंकक्कमेण पल्लाणिं । उक्कस्साऊ चंदिंदयम्मि सेढीपइण्णएसुं च ॥ ४६६

२०००००००००००००० ।

चोद्दसठाणे छक्का दुगं च अंकक्कमेण पल्लाणिं । दोण्णि कला उक्कस्से आऊ वग्गुम्मि णादव्वो ॥ ४६७

२६६६६६६६६६६६६६६ | २/३ |

पण्णरसट्ठाणेसुं तियाणि अंकक्कमेण पल्लाणिं । एक्ककला उक्कस्से आऊ वीरिंदयसमूहे[1] ॥ ४६८

३३३३३३३३३३३३३३३ | १/३ |

चोद्दसठाणे सुण्णं चउगं[2] अंकक्कमेण पल्लाणिं । उक्कस्साऊ अरुणिंदयम्मि[3] सेढीपइण्णएसुं च ॥ ४६९

४०००००००००००००० ।

---

अंकक्रमसे चौदह स्थानोंमें तीन और एक, इतने पल्य और एक कला प्रमाण विमल इन्द्रकमें उत्कृष्ट आयु है ॥ ४६५ ॥

६६६६६६६६६६६६६६ $\frac{2}{3}$ × २ = १३३३३३३३३३३३३३३ $\frac{1}{3}$ ।

अंकक्रमसे चौदह स्थानोंमें शून्य और दो, इतने पल्य प्रमाण चन्द्र इन्द्रक तथा उसके श्रेणीबद्ध और प्रकीर्णकोंमें उत्कृष्ट आयु है ॥ ४६६ ॥

६६६६६६६६६६६६६६ $\frac{2}{3}$ × ३ = २०००००००००००००० ।

अंकक्रमसे चौदह स्थानोंमें छह और दो, इतने पल्य व दो कला प्रमाण वल्गु इन्द्रकमें उत्कृष्ट आयु है ॥ ४६७ ॥

६६६६६६६६६६६६६६ $\frac{2}{3}$ × ४ = २६६६६६६६६६६६६६६ $\frac{2}{3}$ ।

अंकक्रमसे पन्द्रह स्थानोंमें तीन, इतने पल्य और एक कला प्रमाण वीर इन्द्रक समूहमें उत्कृष्ट आयु है ॥ ४६८ ॥ ३३३३३३३३३३३३३३३ $\frac{1}{3}$ ।

अंकक्रमसे चौदह स्थानोंमें शून्य और चार, इतने पल्य प्रमाण अरुण इन्द्रक व उसके श्रेणीबद्ध और प्रकीर्णकोंमें उत्कृष्ट आयु है ॥ ४६९ ॥ ४०००००००००००००० ।

---

१ द ब वीरिंदयसमूहे. २ द ब चउगं. ३ द ब अरिणिंदयम्मि.

चोद्दसठाणे छक्का चउ अंकक्कमेण पल्लाणिं । दोण्णि कलाओ णंदणणामे आउस्स उक्कस्सो ॥ ४७०

४६६६६६६६६६६६६६६ | २/३ |

चोद्दसठाणेसु तिया पंचंककमेण होंति पल्लाणिं । एक्ककला णलिणिंदयणामे आउस्स उक्कस्सो ॥ ४७१

५३३३३३३३३३३३३३३ | १/३ |

चोद्दसठाणे सुण्णं छक्कं अंकक्कमेण पल्लाणिं । उक्कस्साऊ कंचणणामे सेढीपइण्णएसुं पि ॥ ४७२

६०००००००००००००० ।

पण्णरसट्ठाणेसुं छक्का अंकक्कमेण पल्लाणिं । दोण्णि कलाओ रोहिदणामे आउस्स उक्कस्सो ॥ ४७३

६६६६६६६६६६६६६६६६ | २/३ |

चोद्दसठाणेसु तिया सत्तं अंकक्कमेण पल्लाणिं । एक्ककल च्चिय चंचिंदयम्मि आउस्स उक्कस्सो ॥ ४७४

७३३३३३३३३३३३३३३ | १/३ |

चोद्दसठाणे सुण्णं अट्ठंककमेण होंति पल्लाणिं । उक्कस्साऊ मरुदिंदयम्मि[1] सेढीपइण्णएसुं च ॥ ४७५

८०००००००००००००० ।

---

अंकक्रमसे चौदह स्थानोंमें छह और चार, इतने पल्य व दो कला प्रमाण नन्दन नामक पटलमें उत्कृष्ट आयु है ॥ ४७० ॥ ४६६६६६६६६६६६६६६ $\frac{२}{३}$ ।

अंकक्रमसे चौदह स्थानोंमें तीन और पांच, इतने पल्य व एक कला प्रमाण नलिन नामक इन्द्रकमें उत्कृष्ट आयु है ॥ ४७१ ॥ ५३३३३३३३३३३३३३३ $\frac{१}{३}$ ।

अंकक्रमसे चौदह स्थानोंमें शून्य और छह, इतने पल्य प्रमाण कंचन नामक इन्द्रक और उसके श्रेणीबद्ध व प्रकीर्णकोंमें भी उत्कृष्ट आयुका प्रमाण है ॥ ४७२ ॥

६०००००००००००००० ।

अंकक्रमसे पन्द्रह स्थानोंमें छह, इतने पल्य व दो कला प्रमाण रोहित नामक पटलमें उत्कृष्ट आयुका प्रमाण है ॥ ४७३ ॥ ६६६६६६६६६६६६६६६ $\frac{२}{३}$ ।

अंकक्रमसे चौदह स्थानोंमें तीन और सात, इतने पल्य व एक कला प्रमाण चंचत् [ चन्द्र ] इन्द्रकमें उत्कृष्ट आयु है ॥ ४७४ ॥ ७३३३३३३३३३३३३३३ $\frac{१}{३}$ ।

अंकक्रमसे चौदह स्थानोंमें शून्य और आठ, इतने पल्य प्रमाण मरुत् इन्द्रक व उसके श्रेणीबद्ध और प्रकीर्णकोंमें उत्कृष्ट आयु है ॥ ४७५ ॥ ८०००००००००००००० ।

---

१ द मरुदिंदयम्मि.

चोद्दसठाणे छक्का अट्ठंकक्कमेण होंति पल्लाणिं । दुकलाओ रिद्धिसए[1] उक्कस्साऊ समग्गम्मि ॥ ४७६

८६६६६६६६६६६६६६६ | $\frac{२}{३}$ |

चोद्दसठाणेसु तिया णव अंकक्कमेण होंति पल्लाणिं । एक्ककलावेरुलिए उक्कस्साऊ सपदरम्मि ॥ ४७७

९३३३३३३३३३३३३३३ | $\frac{१}{३}$ |

पण्णरठाणे[2] सुण्णं एक्कं अंकक्कमेण पल्लाणिं । उक्कस्साऊ रुचकिंदयम्मि सेढीपइण्णएसुं पि ॥ ४७८

१०००००००००००००००० ।

चोद्दसठाणे छक्का णहमेक्कंकक्कमेण पल्लाइं । दोण्णि कलाओ रुचिरिंदयम्मि[3] आउस्स उक्कस्सो ॥ ४७९

१०६६६६६६६६६६६६६६ | $\frac{२}{३}$ |

चोद्दसठाणेसु तिया[4] एक्केक्क कमेण पल्लाणिं । एक्ककल च्चिय अंकिंदयम्मि आउस्स उक्कस्सो ॥ ४८०

११३३३३३३३३३३३३३३ | $\frac{१}{३}$ |

चोद्दसठाणे सुण्णं दुगमेक्कंकक्कमेण पल्लाणिं । उक्कस्साऊ पडिहिंदयम्मि सेढीपइण्णएसुं पि ॥ ४८१

१२०००००००००००००० ।

---

अंकक्रमसे चौदह स्थानोंमें छह और आठ, इतने पल्य व दो कला प्रमाण समस्त ऋद्धीश पटलमें उत्कृष्ट आयु है ॥ ४७६ ॥ ८६६६६६६६६६६६६६६ $\frac{२}{३}$ ।

अंकक्रमसे चौदह स्थानोंमें तीन और नौ, इतने पल्य व एक कला प्रमाण वैडूर्य पटलमें उत्कृष्ट आयु है ॥ ४७७ ॥ ९३३३३३३३३३३३३३३ $\frac{१}{३}$ ।

अंकक्रमसे पन्द्रह स्थानोंमें शून्य और एक, इतने पल्य प्रमाण रुचक इन्द्रक व उसके श्रेणीबद्ध और प्रकीर्णकोंमें भी उत्कृष्ट आयु है ॥ ४७८ ॥ १०००००००००००००००० ।

अंकक्रमसे चौदह स्थानोंमें छह, शून्य और एक, इतने पल्य और दो कला प्रमाण रुचिर इन्द्रकमें उत्कृष्ट आयु है ॥ ४७९ ॥ १०६६६६६६६६६६६६६६ $\frac{२}{३}$ ।

अंकक्रमसे चौदह स्थानोंमें तीन, एक और एक, इतने पल्य और एक कला प्रमाण अंक इन्द्रकमें उत्कृष्ट आयु है ॥ ४८० ॥ ११३३३३३३३३३३३३३३ $\frac{१}{३}$ ।

अंकक्रमसे चौदह स्थानोंमें शून्य, दो और एक, इतने पल्य प्रमाण स्फटिक इन्द्रक, श्रेणीबद्ध और प्रकीर्णकोंमें भी उत्कृष्ट आयु है ॥ ४८१ ॥ १२०००००००००००००० ।

---

१ द ब रिदिसए. २ द चोद्दस. ३ द रुचिदंयम्मि, रुचिदयम्मि. ४ द ब ति.

चोद्दसठाणे छक्का दुगमेक्कंकक्कमेण पल्लाणिं। दोण्णि कलाओ तवणियइंदए आउ उक्कस्सा ॥ ४८२

१२६६६६६६६६६६६६६६ | २/३ |

पण्णारसठाणेसुं तियाणि एक्कं कमेण पल्लाइं। एक्कं कला य मेघिंदयम्मि आउस्स उक्कस्सो ॥ ४८३

१३३३३३३३३३३३३३३३ | १/३ |

चोद्दसठाणे सुण्णं चउएक्कंकक्कमेण पल्लाणिं। उक्कस्साऊ अब्भिंदयम्मि सेढीपइण्णएसुं च ॥ ४८४

१४०००००००००००००० ।

चोद्दसठाणे छक्का चउएक्कंकक्कमेण पल्लाइं। दोण्णि कला हारिद्दयम्मि आउस्स उक्कस्सो ॥ ४८५

१४६६६६६६६६६६६६६६ | २/३ |

चोद्दसठाणेसु तिया पंचेक्कंकक्कमेण पल्लाणिं। एक्का कला य आऊ उक्कस्से पउमपडलम्मि ॥ ४८६

१५३३३३३३३३३३३३३३ | १/३ |

चोद्दसठाणे सुण्णं छक्केक्कंकक्कमेण पल्लाणिं। उक्कस्साऊ रोहिदसेढीबद्धप्पइण्णएसुं पि ॥ ४८७

१६०००००००००००००० ।

---

अंकक्रमसे चौदह स्थानोंमें छह, दो और एक, इतने पल्य और दो कला प्रमाण तपनीय इन्द्रकमें उत्कृष्ट आयु है ॥ ४८२ ॥ १२६६६६६६६६६६६६६६ $\frac{2}{3}$ ।

क्रमसे पन्द्रह स्थानोंमें तीन और एक, इतने पल्य व एक कला प्रमाण मेघ इन्द्रकमें उत्कृष्ट आयु है ॥ ४८३ ॥ १३३३३३३३३३३३३३३३ $\frac{1}{3}$ ।

अंकक्रमसे चौदह स्थानोंमें शून्य, चार और एक, इतने पल्य प्रमाण अभ्र इन्द्रक, श्रेणीबद्ध व प्रकीर्णकोंमें उत्कृष्ट आयु है ॥ ४८४ ॥ १४०००००००००००००० ।

अंकक्रमसे चौदह स्थानोंमें छह, चार और एक, इतने पल्य व दो कला प्रमाण हारिद्र इन्द्रकमें उत्कृष्ट आयु है ॥ ४८५ ॥ १४६६६६६६६६६६६६६६ $\frac{2}{3}$ ।

अंकक्रमसे चौदह स्थानोंमें तीन, पांच और एक, इतने पल्य व एक कला प्रमाण पद्म पटलमें उत्कृष्ट आयु है ॥ ४८६ ॥ १५३३३३३३३३३३३३३३ $\frac{1}{3}$ ।

अंकक्रमसे चौदह स्थानोंमें शून्य, छह और एक, इतने पल्य प्रमाण रोहित (लोहित) इन्द्रक, श्रेणीबद्ध व प्रकीर्णकोंमें भी उत्कृष्ट आयु है ॥ ४८७ ॥ १६०००००००००००००० ।

पण्णरसट्ठाणेसुं छक्कं एक्कं कमेण पल्लाइं । दोण्णि कलाओ आऊ उक्कसे वज्जपडलम्मि ॥ ४८८

१६६६६६६६६६६६६६६६ | २/३ |

चोद्दसठाणेसु तिया सत्तेक्कंकक्कमेण पल्लाणिं । एक्ककला उक्कस्सो णंदावट्टम्मि आउस्सं ॥ ४८९

१७३३३३३३३३३३३३३३ | १/३ |

चोद्दसठाणे सुण्णं अट्टेक्कंकक्कमेण पल्लाणिं । उक्कस्साउपमाणं पडलम्मि पहंकरे होदि[1] ॥ ४९०

१८०००००००००००००० ।

चोद्दसठाणे छक्का अट्ठेक्क कमेण होंति पल्लाणिं । दोण्णि कलाओ पिट्ठकें[2]पडले आउस्स उक्कस्सो ॥ ४९१

१८६६६६६६६६६६६६६६ | २/३ |

चोद्दसठाणेसु तिया णवेक्कअंकक्कमेण पल्लाइं । एक्ककला गजणामे पडले आउस्स उक्कस्सो ॥ ४९२

१९३३३३३३३३३३३३३३ | १/३ |

दोण्णि पयोणिहिउवमा उक्कस्साऊ हुवेदि पडलम्मि । चरिमट्ठाणणिविट्ठे सोहम्मीसाणजुगलम्मि ॥ ४९३

सा २ ।

---

अंकक्रमसे पन्द्रह स्थानोंमें छह और एक, इतने पल्य व दो कला प्रमाण वज्र पटलमें उत्कृष्ट आयु है ॥ ४८८ ॥ १६६६६६६६६६६६६६६६ $\frac{2}{3}$ ।

अंकक्रमसे चौदह स्थानोंमें तीन, सात और एक, इतने पल्य व एक कला प्रमाण नन्द्यावर्त पटलमें उत्कृष्ट आयु है ॥ ४८९ ॥ १७३३३३३३३३३३३३३३ $\frac{1}{3}$ ।

अंकक्रमसे चौदह स्थानोंमें शून्य, आठ और एक, इतने पल्य प्रमाण प्रभंकर पटलमें उत्कृष्ट आयु है ॥ ४९० ॥ १८०००००००००००००० ।

क्रमसे चौदह स्थानोंमें छह, आठ और एक, इतने पल्य व दो कला प्रमाण पृष्ठक पटलमें उत्कृष्ट आयु है ॥ ४९१ ॥ १८६६६६६६६६६६६६६६ $\frac{2}{3}$ ।

अंकक्रमसे चौदह स्थानोंमें तीन, नौ और एक, इतने पल्य व एक कला प्रमाण गज नामक पटलमें उत्कृष्ट आयु है ॥ ४९२ ॥ १९३३३३३३३३३३३३३३ $\frac{1}{3}$ ।

सौधर्म-ईशान युगलके भीतर अन्तिम स्थानमें निविष्ट पटलमें दो सागरोपम प्रमाण उत्कृष्ट आयु है ॥ ४९३ ॥ सा. २ ।

---

१ द ब होदि. २ ब पिट्ठव.

उक्कस्साउपमाणं सणक्कुमारस्स पढमपडलम्मि । दोण्णि पयोणिहिउवमा पंचकला सत्तपविहत्ता ॥ ४९४

सा २ | ५/७ |

तिण्णि महण्णवउवमा तिण्णि कला इंदयम्मि वणमाले । चत्तारि उवहिउवमा एक्ककला णागपडलम्मि ॥

सा ३ । क ३/७ | सा ४ | १/७ |

चत्तारि सिंधुउवमा छच्च कला गरुडणामपडलम्मि । पंचण्णवउवमाणा चत्तारि कलाओ लंगलए[1] ॥ ४९६

सा ४ | ६/७ | सा ५ | ४/७ |

छट्ठोवहिउवमाणा दोण्णि कला इंदयम्मि बलभद्दे । सत्तसरिरमणउवमा माहिंददुगस्स चरिमपडलम्मि ॥

६ | २/७ |

सत्तंबुरासिउवमा तिण्णि कलाओ चउक्कपविहत्ता । उक्कस्साउपमाणं पढमंपडलम्मि बम्हकप्पस्स ॥ ४९८

सा ७ | ३/४ |

अट्ठण्णवउवमाणा दुकला सुरसमिदिणामपडलम्मि । णवरयणायरउवमा एक्ककला बम्हपडलम्हि ॥ ४९९

सा ८ | २/४ | ९ | १/४ |

---

सानत्कुमारके प्रथम पटलमें उत्कृष्ट आयुका प्रमाण दो सागरोपम और सातसे विभक्त पांच कला मात्र है ॥ ४९४ ॥ सा. २$\frac{५}{७}$ ।

तीन सागरोपम व तीन कला प्रमाण वनमाल इन्द्रकमें, तथा चार सागरोपम व एक कला प्रमाण नाग पटलमें उत्कृष्ट आयु है ॥ ४९५ ॥ वनमाल ३$\frac{३}{७}$, नाग ४$\frac{१}{७}$ सा. ।

गरुड़ नामक पटलमें चार सागरोपम व छह कला तथा लांगल पटलमें पांच सागरोपम व चार कला प्रमाण उत्कृष्ट आयु है ॥ ४९६ ॥ गरुड़ ४$\frac{६}{७}$, लांगल ५$\frac{४}{७}$ सा. ।

बलभद्र इन्द्रकमें छह सागरोपम व दो कला तथा माहेन्द्र युगलके अन्तिम पटलमें सात सागरोपम प्रमाण उत्कृष्ट आयु है ॥ ४९७ ॥ बलभद्र ६$\frac{३}{७}$, चक्र ७ सा. ।

ब्रह्म कल्पके प्रथम पटलमें उत्कृष्ट आयुका प्रमाण सात सागरोपम और चारसे विभक्त तीन कला है ॥ ४९८ ॥ सा. ७$\frac{३}{४}$ ।

सुरसमिति नामक पटलमें आठ सागरोपम और दो कला तथा ब्रह्म पटलमें नौ सागरोपम और एक कला प्रमाण उत्कृष्ट आयु है ॥ ४९९ ॥ सुरसमिति ८$\frac{२}{४}$, ब्रह्म ९$\frac{१}{४}$ सा. ।

---

१ द ब लिंगलए.

बम्हुत्तराभिधाणे चरिमे पडलम्मि बम्हकप्पस्स । उक्कस्साउपमाणं दस सरिरमणाण उवमाणा ॥ ५००

१० ।

बम्हहिदयम्हि[1] पडले बारसकल्लोलिणीसउवमाणं। चोद्दसणीरहिउवमा उक्कस्साऊ[2] हवंति लंतवए ॥५०१

१२ । १४ ।

महसुक्कणामपडले सोलससरियाहिणाहउवमाणा । अट्ठरसं सहसारे तरंगिणीरमणउवमाणा ॥ ५०२

१६ । १८ ।

आणदणामे पडले अट्ठारस सलिलरासिउवमाणा । उक्कस्साउपमाणं चत्तारि कलाओ छक्कहिदा ॥ ५०३

$18 \left| \frac{4}{6} \right|$

एक्कोणवीस वारिहिउवमा दुकलाओ पाणदे पडले । पुप्फगए वीसं चिय तरंगिणीकंतउवमाणा ॥ ५०४

१९ । क २ । २० ।

वीसंबुरासिउवमा चत्तारि कलाओ सादगे पडले । इगिवीस जलहिउवमा आरणणामम्मि दोण्णि कला ॥

२० । क ४ । $21 \left| \frac{2}{6} \right|$

---

ब्रह्म कल्पके ब्रह्मोत्तर नामक अन्तिम पटलमें उत्कृष्ट आयुका प्रमाण दश सागरोपम है ॥ ५०० ॥ १० ।

ब्रह्महृदय पटलमें बारह सागरोपम और लांतव पटलमें चौदह सागरोपम प्रमाण उत्कृष्ट आयु है ॥ ५०१ ॥ ब्र. हृ. १२, लां. १४ सा. ।

महाशुक्र नामक पटलमें सोलह सागरोपम और सहस्रार पटलमें अठारह सागरोपम प्रमाण उत्कृष्ट आयु है ॥ ५०२ ॥ म. १६, सह. १८ सा. ।

आनत नामक पटलमें अठारह सागरोपम और छहसे भाजित चार कला प्रमाण उत्कृष्ट आयु है ॥ ५०३ ॥ $18\frac{4}{6}$ सा. ।

प्राणत पटलमें उन्नीस सागरोपम और दो कला तथा पुष्पक पटलमें बीस सागरोपम प्रमाण उत्कृष्ट आयु है ॥ ५०४ ॥ प्रा. $19\frac{2}{6}$, पु. २० ।

शातक पटलमें बीस सागरोपम और चार कला तथा आरण नामक पटलमें इक्कीस सागरोपम और दो कला प्रमाण उत्कृष्ट आयु है ॥ ५०५ ॥ शा. $20\frac{4}{6}$, आ. $21\frac{2}{6}$ सा. ।

---

१ द ब बम्हिदयम्हि. २ द ब कप्पस्साऊ.

**अच्चुदणामे पडले बावीस तरंगिणीरमणउवमाणा[1] । तेवीस सुदंसणए अमोघपडलम्मि चउवीसं ॥ ५०६**

**२२ । २३ । २४ ।**

**पणुवीस सुप्पबुद्धे[2] जसहरपडलम्मि होंति छव्वीसं । सत्तावीस सुभद्दे सुविसाले अट्ठवीसं च ॥ ५०७**

**२५ । २६ । २७ । २८ ।**

**सुमणसणामे उणतीस तीस[3] सोमणसणामपडलम्मि । एक्कत्तीसं पीदिंकरम्मि बत्तीस आइच्चे ॥ ५०८**

**२९ । ३० । ३१ । ३२ ।**

**सव्वट्ठसिद्धिणामे तेत्तीसं वाहिणीसउवमाणा । उक्कस्स जहण्णा वि य णिद्दिट्ठं वीयरागेहिं ॥ ५०९**

**३३ ।**

**उडुपहुदिइंदयाणं हेट्ठिमउक्कस्सयाउपरिमाणं । एक्कसमएण अधियं उवरिमपडले जहण्णाऊ ॥ ५१०**

**तेत्तीस उवहिउवमा पल्लासंखेज्जभागपरिहीणा । सव्वट्ठसिद्धिणामे मण्णंते केइ अवराऊ ॥ ५११**

**पाठान्तरम् ।**

---

अच्युत नामक पटलमें बाईस सागरोपम, सुदर्शन पटलमें तेईस सागरोपम, और अमोघ पटलमें चौबीस सागरोपम प्रमाण उत्कृष्ट आयु है ॥ ५०६ ॥

अ. २२, सु. २३, अमोघ २४ सा. ।

सुप्रबुद्ध पटलमें पच्चीस, यशोधर पटलमें छब्बीस, सुभद्र पटलमें सत्ताईस और सुविशाल पटलमें अट्ठाईस सागरोपम प्रमाण उत्कृष्ट आयु है ॥ ५०७ ॥

सुप्र. २५, यशो. २६, सुभद्र २७, सुवि. २८ ।

सुमनस नामक पटलमें उनतीस, सौमनस नामक पटलमें तीस, प्रीतिंकर पटलमें इकतीस और आदित्य पटलमें बत्तीस सागरोपम प्रमाण उत्कृष्ट स्थिति है ॥ ५०८ ॥

सुम. २९, सौम. ३०, प्री. ३१, आ. ३२ सा. ।

वीतराग भगवान्‌ने सर्वार्थसिद्धि नामक पटलमें उत्कृष्ट व जघन्य आयुका प्रमाण तेतीस सागरोपम कहा है ॥ ५०९ ॥ ३३ सा. ।

ऋतु आदि इन्द्रकोंमें अधस्तन इन्द्रक सम्बन्धी उत्कृष्ट आयुके प्रमाणमें एक समय मिलानेपर उपरिम पटलमें जघन्य आयुका प्रमाण होता है ॥ ५१० ॥

कोई आचार्य सर्वार्थसिद्धि नामक पटलमें पल्यके असंख्यातवें भागसे रहित तेतीस सागरोपम प्रमाण जघन्य आयु मानते हैं ॥ ५११ ॥ पाठान्तर ।

---

१ द ब उवमा. २ द ब सुप्पबुद्धी. ३ द ब उणतीस सोम°.

सोहम्मकप्पपढमिंदयम्मि पलिदोवमं हुवे एक्कं । सव्वणिगिट्ठसुराणं जहण्णआउस्स परिणामं ॥ ५१२

अड्ढाइज्जं पल्ला आऊ सोमे जमे य पत्तेकं । तिण्णि कुबेरे वरुणे किंचूणा सक्कदिप्पाले ॥ ५१३

$\frac{५}{२}$ | $\frac{५}{२}$ | ३ । ३ ।

सक्कादो सेसेसुं दक्खिणइंदेसु लोयपालाणं । एक्केक्कपल्लअधियो आऊ सोमादियाण पत्तेक्कं ॥ ५१४

ईसाणिंददिगिंद्रे आऊ सोमे जमे[1] तिपल्लाइं । किंचूणाणि कुबेरे वरुणम्मि य सादिरेगाणिं ॥ ५१५

३ । ३ । ३ । ३ ।

ईसाणादो सेसयउत्तरइंदेसु लोयपालाणं । एक्केक्कपल्लअधियो आऊ सोमादियाण पत्तेक्कं ॥ ५१६

सव्वाण दिगिंदाणं सामाणियसुरवराण पत्तेक्कं । णियणियदिग्विंदाणं आउपमाणाणि याऊणिं ॥ ५१७

पढमे बिदिए जुगले बम्हादिसु चउसु आणददुगम्मि । आरणजुगले कमसो सव्विंदेसुं सरीररक्खाणं ॥ ५१८

---

सौधर्म कल्पके प्रथम इन्द्रकमें सब निकृष्ट देवोंकी जघन्य आयुका प्रमाण एक पल्योपम है ॥ ५१२ ॥

सौधर्म इन्द्रके दिक्पालोंमें सोम और यमकी अढ़ाई पल्योपम, कुबेरकी तीन पल्योपम और वरुणकी तीन पल्यसे किंचित् ऊन आयु होती है ॥ ५१३ ॥

सोम $\frac{५}{२}$, यम $\frac{५}{२}$, कुबेर ३, वरुण कुछ कम ३ प. ।

सौधर्म इन्द्रके अतिरिक्त शेष दक्षिण इन्द्रोंके सोमादिक लोकपालोंमेंसे प्रत्येककी आयु एक एक पल्य अधिक है ॥ ५१४ ॥

ईशान इन्द्रके लोकपालोंमें सोम व यमकी आयु तीन पल्य, कुबेरकी तीन पल्यसे कुछ कम और वरुणकी कुछ अधिक तीन पल्य है ॥ ५१५ ॥

सोम ३, यम ३, कुबेर–कुछ कम ३, वरुण ३ प. सातिरेक ।

ईशान इन्द्रके अतिरिक्त शेष उत्तर इन्द्रोंके सोमादिक लोकपालोंमें प्रत्येककी आयु एक एक पल्य अधिक है ॥ ५१६ ॥

सब लोकपालोंके सामानिक देवोंमें प्रत्येककी आयु अपने अपने लोकपालोंकी आयुके प्रमाण होती है ॥ ५१७ ॥

प्रथम युगल, द्वितीय युगल, ब्रम्हादिक चार युगल, आनत युगल और आरण युगल,

---

१ द ब सोमज्जमे.

पलिदोवमाणि आऊ अड्ढाइज्जं हुवेदि पढमम्मि । एक्केक्कपल्लवड्ढी पत्तेक्कं उवरिउवरिम्मि ॥ ५१९

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ५/२ | ७/२ | ९/२ | ११/२ | १३/२ | १५/२ | १७/२ | १९/२ |

बाहिरमज्झब्भंतरपरिसाए होंति तिण्णि चत्तारिं । पंच पलिदोवमाणिं उवरिं एक्केक्कपल्लवड्ढीए ॥ ५२०

३, ४, ५ । ४, ५, ६ । ५, ६, ७ । ६, ७, ८ । ७, ८, ९ । ८, ९, १० । ९, १०, ११ । १०, ११, १२[१] ।

पढमम्मि अधियपल्लं आरोहकवाहणाण तट्ठाणे । आऊ हवेदि तत्तो वड्ढी एक्केक्कपल्लस्स ॥ ५२१

१ । २ । ३ । ४ । ५ । ६ । ७ । ८[१] ।

एक्केक्क पल्ल वाहणसामीणं होंति तेसु ठाणेसुं । पढमादु उत्तरुत्तरवड्ढीए एक्कपल्लस्स ॥ ५२२

१ । २ । ३ । ४ । ५ । ६ । ७ । ८ ।

ताणं पइण्णएसुं अभियोगसुरेसु किब्बिसेसुं च । आउपमाणणिरूवणउवएसो संपहि पणट्ठो ॥ ५२३

---

इनमेंसे प्रथममें शरीररक्षकोंकी आयु अढ़ाई पल्योपम और ऊपर ऊपर सब इन्द्रोंके शरीररक्षकोंकी आयु क्रमसे एक एक पल्य अधिक है ॥ ५१८–५१९ ॥

सौ. यु. ५/२, सन. यु. ७/२, ब्र. यु. ९/२, लां. यु. ११/२, शु. यु. १३/२, श. यु. १५/२, आन. यु. १७/२, आर. यु. १९/२ पल्य ।

प्रथम युगलमें बाह्य, मध्यम और अभ्यन्तर पारिषद देवोंकी आयु क्रमसे तीन, चार और पांच पल्य है । इसके ऊपर एक एक पल्य अधिक है ॥ ५२० ॥

सौ. यु. ३, ४, ५ । सन. यु. ४, ५, ६ । ब्र. यु. ५, ६, ७ । लां. यु. ६, ७, ८ । शु. यु. ७, ८, ९ । श. यु. ८, ९, १० । आ. यु. ९, १०, ११ । आर. यु. १०, ११, १२ प. ।

उन आठ स्थानोंमेंसे प्रथम स्थानमें आरोहक वाहनोंकी आयु एक पल्यसे अधिक और इसके आगे एक एक पल्यकी वृद्धि हुई है ॥ ५२१ ॥

सौ. १, सन. २, ब्र. ३, लां. ४, शु. ५, श. ६, आन. ७, आर. ८ ।

उन स्थानोंमेंसे प्रथममें वाहनस्वामियोंकी आयु एक एक पल्य और इससे आगे उत्तरोत्तर एक एक पल्यकी वृद्धि है ॥ ५२२ ॥

सौ. १, स. २, ब. ३, लां. ४, शु. ५, श. ६, आन. ७, आर. ८ प. ।

उनके प्रकीर्णक, आभियोग्य और किल्विष देवोंमें आयुप्रमाणके निरूपणका उपदेश इस समय नष्ट हो गया है ॥ ५२३ ॥

---

१ द ब ३ । ४ । ५ । ६ । ७ । ८ । ९ । १० । ४ । ५ । ६ । ७ । ८ । ९ । १० । ११ । १२ । १ द ब ८ । ९ ।

जो सोलस कप्पाइं केई इच्छंति ताण उवएसे[1] । जुगलं पडि णादव्वं पुव्वोदिदआउपरिमाणं ॥ ५२४

पलिदोवमाणि पण णव तेरस सत्तरस तह य चोत्तीसं । अट्ठत्तालं आऊ देवीणं दक्खिणिंदेसुं ॥ ५२५

५ । ९ । १३ । १७ । ३४ । ४८ ।

सत्तेयारसतेवीससत्तवीसेक्कतालपणवण्णा । पल्ला कमेण आऊ देवीणं उत्तरिंदेसुं ॥ ५२६

७ । ११ । २३ । २७ । ४१ । ५५ ।

जे सोलस कप्पाणि केई इच्छंति ताण उवएसे । अट्ठसु आउपमाणं देवीणं दक्खिणिंदेसुं ॥ ५२७

पलिदोवमाणि पण णव तेरस सत्तरस एक्कवीसं च । पणवीसं चउतीसं अट्ठत्तालं कमेणेव ॥ ५२८

५ । ९ । १३ । १७ । २१ । २५ । ३४ । ४८ ।

पल्ला सत्तेक्कारस पण्णरसेक्कोणवीसतेवीसं । सगवीसमेक्कतालं पणवण्णं उत्तरिंददेवीणं ॥ ५२९

७ । ११ । १५ । १९ । २३ । २७ । ४१ । ५५ ।

---

जो कोई आचार्य सोलह कल्पोंकी इच्छा करते हैं उनके उपदेशानुसार पूर्वोक्त आयुका प्रमाण एक एक युगलके प्रति जानना चाहिये ॥ ५२४ ॥

दक्षिण इन्द्रोंमें देवियोंकी आयु क्रमशः पांच, नौ, तेरह, सत्तरह, चौंतीस और अड़तालीस पल्य प्रमाण है ॥ ५२५ ॥

सौ. ५, सन. ९, ब्र. १३, लां. १७, आ. ३४, आरण ४८ पल्य ।

उत्तर इन्द्रोंमें देवियोंकी आयु क्रमसे सात, ग्यारह, तेईस, सत्ताईस, इकतालीस और पचवन पल्य प्रमाण है ॥ ५२६ ॥

ई. ७, मा. ११, म. २३, सह. २७, प्रा. ४१, अ. ५५ पल्य ।

जो कोई आचार्य सोलह कल्पोंकी इच्छा करते हैं उनके उपदेशानुसार आठ दक्षिण इन्द्रोंमें देवियोंकी आयुका प्रमाण क्रमसे पांच, नौ, तेरह, सत्तरह, इक्कीस, पच्चीस, चौंतीस और अड़तालीस पल्य है ॥ ५२७–५२८ ॥

सौ. ५, सन. ९, ब्र. १३, लां. १७, शु. २१, श. २५, आ. ३४, आर. ४८ पल्य ।

उक्त आचार्योंके उपदेशानुसार उत्तर इन्द्रोंकी देवियोंकी आयु क्रमसे सात, ग्यारह, पन्द्रह, उन्नीस, तेईस, सत्ताईस, इकतालीस और पचवन पल्य प्रमाण है ॥ ५२९ ॥

ई. ७, मा. ११, ब्रम्होत्तर १५, कापिष्ठ १९, म. २३, सह. २७, प्रा. ४१, अच्युत ५५ पल्य ।

---

१ द ब उवएसो.

कप्पं पडि पंचादी पल्ला देवीण वड्ढदे आऊ । दोदोवड्ढी तत्तो लोयायणिये समुद्दिट्ठं ॥ ५३०

५ । ७ । ९ । ११ । १३ । १५ । १७ । १९ । २१ । २३ । २५ । २७ । २९ । ३१ । ३३ । ३५ ।

पाठान्तरम् ।

पलिदोवमाणि पंचयसत्तारसपंचवीसपणतीसं । चउसु जुगलेसु आऊ णादव्वा इंददेवीणं ॥ ५३१

आरणदुगपरियंतं वड्ढंते पंचपल्लाइं । मूलाआरे इरिया[1] एवं णिउणं[2] णिरूवेंति ॥ ५३२

५ । १७[3] । २५ । ३५ । ४० । ४५ । ५० । ५५ ।

पडिइंदाणं सामाणियाण तेत्तीस सुरवराणं पि । देवीण होदि आऊ णियिंददेवीण आउसमो ॥ ५३३

सक्कदिगिंदे सोमे जमे च देवीण आउपरिमाणं । चउभजिदपंचपल्ला किंचूणदिवड्ढ वरुणम्मि ॥ ५३४

$\frac{5}{4} \mid \frac{3}{2} \mid$

पलिदोवमं दिवड्ढं होदि कुबेरम्मि सक्कदिप्पाले[4] । तेत्तियमेत्ता आऊ दिगिंदसामंतदेवीणं ॥ ५३५

---

देवियोंकी आयु प्रथम कल्पमें पांच पल्य प्रमाण है । इसके आगे प्रत्येक कल्पमें दो दो पल्यकी वृद्धि होती गयी है । ऐसा 'लोकायनी' में कहा गया है ॥ ५३० ॥ पाठान्तर ।

सौ. ५, ई. ७, सन. ९, मा. ११, ब्र. १३, ब्रह्मो. १५, लां १७, का. १९, शु. २१, म. २३, श. २५, सह. २७, आ. २९, प्रा. ३१, आ. ३३, अच्युत ३५ पल्य ।

चार युगलोंमें इन्द्रदेवियोंकी आयु क्रमसे पांच, सत्तरह, पच्चीस और पैंतीस पल्य प्रमाण जानना चाहिये । इसके आगे आरणयुगल तक पांच पल्यकी वृद्धि होती गयी है, ऐसा मूलाचार (पर्याप्त्यधिकार ८० ) में आचार्य स्पष्टतासे निरूपण करते हैं ॥ ५३१-५३२॥ पाठान्तर ।

सौ. यु. ५, सन. यु. १७, ब्र. यु. २५, लां. यु. ३५, शु. यु. ४०, श. यु. ४५, आ. यु. ५०, आर. यु. ५५ पल्य ।

प्रतीन्द्र, सामानिक और त्रायस्त्रिंश देवोंकी देवियोंकी आयु अपने इन्द्रोंकी देवियोंकी आयुके समान होती है ॥ ५३३ ॥

सौधर्म इन्द्रके दिक्पालोंमें सोम व यमकी देवियोंकी आयुका प्रमाण चारसे भाजित पांच पल्य तथा वरुणकी देवियोंकी आयुका प्रमाण कुछ कम डेढ़ पल्य है ॥ ५३४ ॥

सोम $\frac{5}{4}$, यम $\frac{5}{4}$, वरुण $\frac{3}{2}$ प. ।

सौधर्म इन्द्रके कुबेर दिक्पालकी देवियोंकी आयु डेढ़ पल्योपम तथा लोकपालोंके सामंतोंकी देवियोंकी आयु भी इतनी ही होती है ॥ ५३५ ॥

---

१ द ब मूलाआरोइरिया. २ द ब णिउवणा. ३ द ब ७. ४ द ब दिप्पालो.

पडिइंदत्तिदयस्स य दिगिंददेवीण आउपरिमाणं । एक्केक्कपल्लवड्ढी सेसेसुं दक्खिणिंदेसुं ॥ ५३६

ईसाणदिगिंदाणं जमसोमधणेसदेवीसुं[1] । पुह पुह दिवड्ढपल्लं आऊ वरुणस्स अदिरित्तं ॥ ५३७

| | | |
|---|---|---|
| ३/२ | ३/२ | ३/२ |

एदेसु दिगिंदेसुं आऊ सामंतअमरदेवीणं । णियणियदिगिंददेवीआउपमाणस्स सारिच्छं ॥ ५३८

पडिइंदत्तिदयस्स य दिगिंददेवीण आउपरिमाणे[2] । एक्केक्कपल्लवड्ढी सेसेसुं उत्तरिंदेसुं[3] ॥ ५३९

तणुरक्खाण सुराणं तिप्परिसप्पहुदिआण देवीणं । आउपमाणणिरूवणउवएसो संपहि पणट्ठो ॥ ५४०

बद्धाउं पडि भणिदं उक्कस्संमज्झिमंजहण्णाणिं । घादाउवमासेज्जं अण्णसरूवं परूवेमो ॥ ५४१

एत्थ उडुम्मि पढमपत्थले जहण्णमाऊ दिवड्ढपलिदोवमं उक्कस्समद्धसागरोवमं । अद्धसागरोवमं[4] सुद्धं

---

शेष दक्षिण इन्द्रोंमें प्रतीन्द्रादिक तीन और लोकपालोंकी देवियोंकी आयुका प्रमाण एक एक पल्य अधिक है ॥ ५३६ ॥

ईशान इन्द्रके लोकपालोंमें यम, सोम और कुबेरकी देवियोंकी आयु पृथक् पृथक् डेढ़ पल्य तथा वरुणकी देवियोंकी आयु इससे अधिक है ॥ ५३७ ॥

य. $\frac{3}{2}$, सो. $\frac{3}{2}$, कु. $\frac{3}{2}$, व. साधिक $\frac{3}{2}$ पल्य ।

इन दिक्पालोंमें सामंत देवोंकी देवियोंकी आयु अपने अपने दिक्पालोंकी देवियोंके आयुप्रमाणके सदृश है ॥ ५३८ ॥

शेष उत्तर इन्द्रोंमें प्रतीन्द्रादिक तीन और लोकपाल इनकी देवियोंकी आयुका प्रमाण एक एक पल्य अधिक है ॥ ५३९ ॥

तनुरक्षक देव और तीनों पारिषद आदि देवोंकी देवियोंके आयुप्रमाणके निरूपणका उपदेश इस समय नष्ट हो गया है ॥ ५४० ॥

यह उत्कृष्ट, मध्यम और जघन्य आयुका प्रमाण बद्धायुष्कके प्रति कहा गया है । घातायुष्कका आश्रय करके अन्य स्वरूप कहते हैं ॥ ५४१ ॥

यहां ऋतु नामक प्रथम पटलमें जघन्य आयु डेढ़ पल्योपम और उत्कृष्ट आयु अर्ध सागरोपम

---

१ द ब ठाणवीसुं. २ द ब परिमाणो. ३ द ब उत्तरादिगिंदेसुं. ४ द ब °सागरोवमं सगरोवमं.

होदि, भूमी अड्ढाइज्जसागरोवमाणि। भूमीदो मुहमवणिय[1] उच्छेहेण भागे हिदे तत्थ एक्कं[2]सागरोवमस्स पण्णारसभागोवरिमवड्ढी[3] होदि | $\frac{१}{१५}$ | एदामिच्छिदपत्थडसंखाए[4] गुणिय मुहे पक्खित्ते विमलादीण तीसण्हं पत्थडाणमाउआणि होंति। तेसिमेसा संदिट्ठी | $\frac{१७}{३०}$ | $\frac{१९}{३०}$ | $\frac{२१}{३०}$ | $\frac{२३}{३०}$ | $\frac{२५}{३०}$ | $\frac{२७}{३०}$ | $\frac{२९}{३०}$ | $\frac{३१}{३०}$ | $\frac{३३}{३०}$ | $\frac{३५}{३०}$ | $\frac{३७}{३०}$ | $\frac{३९}{३०}$ | $\frac{४१}{३०}$ | $\frac{४३}{३०}$ | $\frac{४५}{३०}$ | $\frac{४७}{३०}$ | $\frac{४९}{३०}$ | $\frac{५१}{३०}$ | $\frac{५३}{३०}$ | $\frac{५५}{३०}$ | $\frac{५७}{३०}$ | $\frac{५९}{३०}$ | $\frac{६१}{३०}$ | $\frac{६३}{३०}$ | $\frac{६५}{३०}$ | $\frac{६७}{३०}$ | $\frac{६९}{३०}$ | $\frac{७१}{३०}$ | $\frac{७३}{३०}$ | सा $\frac{५}{२}$ |[5] सणक्कुमारमाहिंदे सत्त पत्थडा। एदेसिमाउवपमाणमाणिज्जमाणे मुहमड्ढाइज्ज-

---

है। यहां अर्ध सगरोपम मुह और भूमि अढ़ाई सागरोपम ( अन्तिम पटलकी उत्कृष्ट आयु ) है। भूमिमेंसे मुखको कम करके शेषमें उत्सेधका (एक कम गच्छका) भाग देनेपर एक सागरोपमका पन्द्रहवां भाग उपरिम वृद्धिका प्रमाण आता है।

**स्पष्टार्थ**— सौधर्मयुगलमें समस्त पटल ३१ हैं। इनमेंसे प्रथम पटलमें घातायुष्ककी अपेक्षा उत्कृष्ट आयु $\frac{१}{२}$ सा. और अन्तिम पटलमें $\frac{५}{२}$ सा. है। $\frac{५}{२} - \frac{१}{२} \div ( ३१ - १ ) = \frac{४}{६०} = \frac{१}{१५}$ हानि-वृद्धि।

इसे ( एक कम ) इच्छित पटलकी संख्यासे गुणा कर मुहमें मिला देनेपर विमलादिक तीस पटलोंमें आयुका प्रमाण निकलता है।

उदाहरण— इच्छित पटल १५ रुचक; $\frac{१}{१५} \times ( १५ - १ ) + \frac{१}{२} = \frac{४३}{३०}$ सागरोपम।

उनकी यह संदृष्टि है— विमल $\frac{१७}{३०}$, चन्द्र $\frac{१९}{३०}$, वल्गु $\frac{२१}{३१}$, वीर $\frac{२३}{३०}$, अरुण $\frac{२५}{३०}$, नन्दन $\frac{२७}{३०}$, नलिन $\frac{२९}{३०}$, कंचन $\frac{३१}{३०}$, रुधिर $\frac{३३}{३०}$, चन्द $\frac{३५}{३०}$, मरुत् $\frac{३७}{३०}$, ऋद्धीश $\frac{३९}{३०}$, वैडूर्य $\frac{४१}{३०}$, रुचक $\frac{४३}{३०}$, रुचिर $\frac{४५}{३०}$, अंक $\frac{४७}{३०}$, स्फटिक $\frac{४९}{३०}$, तपनीय $\frac{५१}{३०}$, मेघ $\frac{५३}{३०}$, अभ्र $\frac{५५}{३०}$, हारिद्र $\frac{५७}{३०}$, पद्ममाल $\frac{५९}{३०}$, लोहित $\frac{६१}{३०}$, वज्र $\frac{६३}{३०}$, नन्द्यावर्त $\frac{६५}{३०}$, प्रभंकर $\frac{६७}{३०}$, पिष्टक $\frac{६९}{३०}$, गज $\frac{७१}{३०}$, मित्र $\frac{७३}{३०}$, प्रभ $\frac{७५}{३०} = \frac{५}{२}$ सागरोपम।

सनत्कुमार-माहेन्द्रमें सात पटल हैं। इनमें आयुप्रमाणको लानेके लिये मुख अढ़ाई

---

१ द ब मुहववणिय. २ द ब बद्ध. ३ द ब पण्णारससागरोवमट्ठि. ४ द ब पंचदसंखाए.
५ द ब | सा $\frac{५}{१२}$ |.

सागरोवमाणि, भूमी अद्धसागरोवमहियसत्तसागरोवमाणि[1], सत्त उच्छेहो होदि । तेसिं संदिट्ठी | ३ । $\frac{३}{१४}$ | ३ । $\frac{१३}{१४}$ | ४ । $\frac{९}{१४}$ | ५ । $\frac{५}{१४}$ | ६ । $\frac{१}{१४}$ | ६ । $\frac{११}{१४}$ | ७ । $\frac{१}{२}$ | सा । बम्ह-बम्हुत्तरकप्पे चत्तारि पत्थला । एदेसिमाउवमाणिज्जमाणे[2] मुहं अद्धसागरोवमहियसत्तसागरोवमाणि, भूमी अद्धसागरोवमहियदससागरोवमाणि । एदेसिमाउआण संदिट्ठी | ८ । $\frac{१}{४}$ | ९ | ९ । $\frac{३}{४}$ | १० । $\frac{१}{२}$ | लांतव-कापिट्ठे दोण्णि पत्थला । तेसिमाउआण संदिट्ठी | १२ । $\frac{१}{२}$ | १४ । $\frac{१}{२}$ | महसुक्को[3] त्ति एक्को चेव पत्थलो सुक्क-महसुक्ककप्पेसु । तम्मि आउस्स अ संदिट्ठी एसा | १६ । $\frac{१}{२}$ | सहस्सारओ त्ति एक्को पत्थलो सदर-सहस्सारकप्पेसु । आउसंदिट्ठी[4] १८ । $\frac{१}{२}$ | आणद-पाणदकप्पेसु तिण्णि पत्थला । तेसुमाउस्स वुत्तकमेण आणीदसंदिट्ठी | १९ | १९ । $\frac{१}{२}$ | २० | आरण-अच्चुदकप्पे तिण्णि पत्थला । एदेसुमाउआणं एस संदिट्ठी | २० । $\frac{२}{३}$ | २१ । $\frac{१}{३}$ | २२ |

---

सागरोपम, भूमि साढ़े सात सागरोपम, और उत्सेध सात है। [ $\frac{१५}{२} - \frac{५}{२} \div ७ = \frac{१०}{१४}$ हानि-वृद्धि । ] उनकी संदृष्टि— अंजन $३\frac{३}{१४}$, वनमाल $३\frac{१३}{१४}$, नाग $४\frac{९}{१४}$, गरुड $५\frac{५}{१४}$, लांगल $६\frac{१}{१४}$, बलभद्र $६\frac{११}{१४}$, चक्र $७\frac{१}{२}$ सागरोपम ।

ब्रह्म-ब्रह्मोत्तर कल्पमें चार पटल हैं। इनके आयुप्रमाणको लानेके लिये मुख साढ़े सात सागरोपम, भूमि साढ़े दश सागरोपम [ और उत्सेध चार ] है । [ $\frac{२१}{२} - \frac{१५}{२} \div ४ = \frac{३}{४}$ हानि-वृद्धि । ] इनमें आयुप्रमाणकी संदृष्टि— अरिष्ट $८\frac{१}{४}$, सुरसमिति ९, ब्रह्म $९\frac{३}{४}$, ब्रह्मोत्तर $१०\frac{१}{२}$ सा. ।

लांतव--कापिष्ठमें दो पटल हैं । उनमें आयुप्रमाणकी संदृष्टि— ब्रह्महृदय $१२\frac{१}{२}$, लांतव $१४\frac{१}{२}$ सा. । शुक्र-महाशुक्र कल्पमें महाशुक्र नामक एक ही पटल हैं । उसमें आयुकी संदृष्टि यह है— महाशुक्र $१६\frac{१}{२}$ सा. । शतार-सहस्रार कल्पमें सहस्रार नामक एक ही पटल है । उसमें आयुकी संदृष्टि — $१८\frac{१}{२}$ सा. । आनत-प्राणत कल्पमें तीन पटल हैं । उनमें आयुकी उक्त क्रमसे निकाली हुई संदृष्टि— आनत १९, प्राणत $१९\frac{१}{२}$, पुष्पक २० सा. । आरण-अच्युत कल्पमें तीन पटल हैं । इनमें आयुप्रमाणकी संदृष्टि यह है— शातक $२०\frac{२}{३}$, आरण $२१\frac{१}{३}$, अच्युत २२ सा. ।

---

१ द ब साद्धसागरोवमाण. २ द ब °माउवमाणाणिंमाणे. ३ द ब महसुक्के. ४ ब पत्थला, द पत्थला आउसंदिट्ठी.

तत्तो उवरि सुदंसणो अमोघो सुप्पबुद्धो जसोहरो सुभद्दो सुविसालो सुमणसो सोमणसो पीदिंकरो त्ति एदे णव पत्थला गेवज्जेसु । एदेसुमाउआणं वड्डिहाणी णत्थि, पादेक्कमेक्केक्कपत्थलस्स पहण्णियादो । तेसिमाउसंदिट्ठी[1] एसा— २३ । २४ । २५ । २६ । २७ । २८ । २९ । ३० । ३१ । णवाणुद्दिसेसु आइच्चो णाम एक्को चेव पत्थलो । तम्मि आउयं[2] एत्तियं होदि ३२ । पंचाणुत्तरेसु सव्वट्ठसिद्धिसण्णिदो एक्को पत्थलो । तत्थ विजय-वइजयंत-जयंत-अपराजिदाणं जहण्णाउअं समयाधिकबत्तीससागरोवममुक्कस्सं तेत्तीससागरोवमाणि । सव्वट्ठसिद्धिविमाणम्मि जहण्णुक्कस्सेण तेत्तीससागरोवमाणि ३३ ।[3]

। एवमाउगं सम्मत्तं ।

सव्वेसिं इंदाणं ताणं[4] महदेविलोयपालाणं । पडिइंदाणं विरहो उक्कस्सं होइ छम्मासं ॥ ५४२

तेत्तीसामरसामाणियाण तणुरक्खपरिसतिदयाणं । चउमासं वरविरहो वोच्छं[5] आणीयपहुदीणं ॥ ५४३

सोहम्मे छमुहुत्ता ईसाणे चउमुहुत्त वरविरहं । णवदिवस सदुतिभागा सणक्कुमारम्मि कप्पम्मि ॥ ५४४

बारसदिणं तिभागा माहिंदे ताल बम्हम्मि । सीदिदिणं महसुक्के सतदिवसं तह सहस्सारे ॥ ५४५

................................................

उससे ऊपर सुदर्शन, अमोघ, सुप्रबुद्ध, यशोधर, सुभद्र, सुविशाल, सुमनस, सौमनस और प्रीतिंकर, इस प्रकार ये नौ पटल ग्रैवेयोंमें हैं। इनमें आयुओंकी वृद्धि-हानि नहीं है, क्योंकि, प्रत्येकमें एक एक पटलकी प्रधानता है। उनमें आयुओंकी संदृष्टि यह है— २३, २४, २५, २६, २७, २८, २९, ३०, ३१ सागरोपम। नौ अनुदिशोंमें आदित्य नामक एक ही पटल है। उसमें आयु इतनी होती है— ३२ सा.। पांच अनुत्तरोंमें सर्वार्थसिद्धि नामक एक पटल है। उसमें विजय, वैजयंत, जयंत और अपराजित विमानमें जघन्य आयु एक समय अधिक बत्तीस सागरोपम और उत्कृष्ट तेतीस सागरोपम प्रमाण है। सर्वार्थसिद्धि विमानमें जघन्य व उत्कृष्ट आयु तेतीस सागरोपम प्रमाण है ३३ सा.।

इस प्रकार आयुका कथन सामाप्त हुआ।

सब इन्द्र, उनकी महादेवियां, लोकपाल और प्रतीन्द्र, इनका उत्कृष्ट विरह छह मास है ॥ ५४२ ॥

त्रायस्त्रिंश देव, सामानिक, तनुरक्ष और तीनों पारिषद, इनका उत्कृष्ट विरह चार मास है। अनीक आदि देवोंका उत्कृष्ट विरह कहते हैं— वह उत्कृष्ट विरह सौधर्ममें छह मुहूर्त, ईशानमें चार मुहूर्त, सनत्कुमार कल्पमें तीन भागोंमेंसे दो भाग सहित नौ दिन, माहेन्द्र कल्पमें त्रिभाग सहित बारह दिन, ब्रह्म कल्पमें चालीस दिन, महाशुक्रमें अस्सी दिन, सहस्रारमें सौ दिन,

................................................

१ द ब माउआउसंदिट्ठी. २ द ब °विजयावइजयंतअजयंत. ३ अत्र द प्रतौ 'एत्तिओ सेसे पुव्वं व वत्तव्वं', ब प्रतौ च 'एत्तिओ सेसे पुव्वं' इत्यधिकः पाठः। ४ द ब ताव. ५ द ब वोच्छं.

संखेज्जसदं वरिसा वरविरहं आणदादियचउक्के । भणिदं कप्पगदाणं एक्कारसभेददेवाणं ॥ ५४६

कप्पातीदसुराणं उक्कस्सं अंतराणि पत्तेक्कं । संखेज्जसहस्साणिं वासा गेवज्जगउणवण्हं पि ॥ ५४७

पल्लासंखेज्जं सो[1] अणुदिसाणुत्तरेसु उक्कस्सं । सव्वे अवरं समयं जम्मणमरणाण अंतरयं ॥५४८

दुसु दुसु तिचउक्केसु य सेसे जणणंतराणि चवणम्मि[3] । सत्तदिणपक्खमासा दुचउछम्मासया कमसो ॥

दि ७ । १५ । मा १ । २ । ४ । ६ ।

इय जम्मणमरणाणं उकस्से होदि अंतरपमाणं । सव्वेसुं कप्पेसुं जहण्ण[2] एक्केक्कसमओ य ॥ ५५०

पाठान्तरम् ।

। जम्मणमरणाणंतरकालो सम्मत्तो ।

उवहिउवमाणजीवी वरिससहस्सेण दिव्वअमयमयं । भुंजदि मणसाहारं णिरुवमयं तुट्ठिपुट्ठिकरं ॥ ५५१

---

और आनतादिक चार कल्पोंमें संख्यात सौ वर्ष प्रमाण है । यह उत्कृष्ट विरह इन्द्रादिरूप ग्यारह भेदोंसे युक्त कल्पवासी देवोंका कहा गया है ॥ ५४३–५४६ ॥

कल्पातीत देवोंमें नौ ही ग्रैवेयोंमेंसे प्रत्येकमें उत्कृष्ट अन्तर संख्यात हजार वर्ष प्रमाण है ॥ ५४७ ॥

वह उत्कृष्ट अंतर अनुदिश और अनुत्तरोंमें पल्यके असंख्यातवें भाग प्रमाण है । जन्म-मरणका जघन्य अन्तर सब जगह एक समयमात्र है ॥ ५४८ ॥

दो, दो; त्रिचतुष्क अर्थात् चार, चार, चार; इन कल्पोंमें तथा शेष ग्रैवेयादिकोंमें जन्म व मरणका अन्तर क्रमशः सात दिन, एक पक्ष, एक मास, दो मास, चार मास और छह मास प्रमाण है ॥ ५४९ ॥

सौ. ई. ७ दिन, स. मा. १ पक्ष, ब्रम्हादिक चार १ मास, शुक्रादिक चार २ मास, आनतादिक चार ४ मास, शेष ग्रैवेयादि ६ मास ।

इस प्रकार सब कल्पोंमें जन्म-मरणका यह अन्तरप्रमाण उत्कृष्ट है, जघन्य अन्तर सब कल्पोंमें एक एक समय है ॥ ५५० ॥ पाठान्तर ।

जन्म-मरणका अन्तरकाल समाप्त हुआ ।

एक सागरोपम काल तक जीवित रहनेवाला देव एक हजार वर्षमें दिव्य, अमृतमय, अनुपम और तुष्टि एवं पुष्टि कारक मानसिक आहारका भोजन करता है ॥ ५५१ ॥

---

१ द ब सा. २ द ब जहण्ण. ३ द ब जणंतराणि भवणाणि.

जेत्तियजलणिहिउवमा जो जीवदि तस्स तेत्तिएहिं च। वरिससहस्सेहि हवे आहारो पणुदिणाणि पल्लमिदे॥
पडिइंदाणं सामाणियाण[1] तेत्तीससुरवराणं च। भोयणकालपमाणं णियणियइंदाण सारिच्छं ॥ ५५३
इंदप्पहुदिचउक्के देवीणं भोयणम्मि जो समओ। तस्स पमाणपरूवणउवएसो संपहि पणट्ठो ॥ ५५४ ॥
सोहम्मिंददिगिंदे सोमम्मि जमम्मि भोयणावसरो। सामाणियाण ताणं पत्तेक्कं पंचवीसदलदिवसा ॥ ५५५

$\frac{२५}{२}$

सबलचरित्ता कूरा उम्मग्गट्ठा णिदाणकदभावा। मंदकसायाणुरदा बंधंते[2] अप्पइद्धिअसुराउं[3] ॥ ५५६
दसपुव्वधरा सोहम्मपहुदि सव्वट्ठसिद्धिपरियंतं। चोद्दसपुव्वधरा तह लंतवकप्पादि वच्चंते ॥ ५५७
सोहम्मादीअच्चुदपरियंतं जंति देसवदजुत्ता। चउविहदाणपयट्टा अकसाया पंचगुरुभत्ता ॥ ५५८
सम्मत्तणाणअज्जवलज्जासीलादिएहि[4] परिपुण्णा। जायंते इत्थीओ जा अच्चुदकप्पपरियंतं ॥ ५५९

जो देव जितने सागरोपम काल तक जीवित रहता है उसके उतने ही हजार वर्षोंमें आहार होता है। पल्य प्रमाण काल तक जीवित रहनेवाले देवके पांच दिनमें आहार होता है ॥ ५५२ ॥

प्रतीन्द्र, सामानिक और त्रायस्त्रिंश देवोंके आहारकालका प्रमाण अपने अपने इन्द्रोंके सदृश है ॥ ५५३ ॥

इन्द्र आदि चारकी देवियोंके भोजनका जो समय है उसके प्रमाणके निरूपणका उपदेश इस समय नष्ट हो गया है ॥ ५५४ ॥

सौधर्म इन्द्रके दिक्पालोंमेंसे सोम व यमके तथा उनके सामानिकोंमेंसे प्रत्येकके भोजनका अवसर पच्चीसके आधे अर्थात् साढ़े बारह दिन है ॥ ५५५ ॥ $\frac{२५}{२}$ दिन।

दूषित चरित्रवाले, क्रूर, उन्मार्गमें स्थित, निदानभावसे सहित और मन्द कषायोंमें अनुरक्त जीव अल्पर्द्धिक देवोंकी आयुको बांधते हैं ॥ ५५६ ॥

दश पूर्वके धारी जीव सौधर्म आदि सर्वार्थसिद्धि पर्यन्त तथा चौदह पूर्वधारी लांतव कल्पसे लेकर सर्वार्थसिद्धि पर्यन्त जाते हैं ॥ ५५७ ॥

चार प्रकारके दानमें प्रवृत्त, कषायोंसे रहित व पंच गुरुओंकी भक्तिसे युक्त, ऐसे देशव्रत संयुक्त जीव सौधर्म स्वर्गको आदि लेकर अच्युत स्वर्ग पर्यन्त जाते हैं ॥ ५५८ ॥

सम्यक्त्व, ज्ञान, आर्जव, लज्जा एवं शीलादिसे परिपूर्ण स्त्रियां अच्युत कल्प पर्यन्त जाती हैं ॥ ५५९ ॥

१ द ब सामाणियलोओ. २ द ब बद्धंते. ३ ब अप्पाद्धिअ. ४ द अज्जसीला°, ब अज्जावसीला°.

जिणलिंगधारिणो जे उक्किट्ठतवस्समेण[1] संपुण्णा । ते जायंति अभव्वा उवरिमगेवज्जपरियंतं ॥ ५६०
परदो अच्चणवदतवदंसणणाणचरणसंपण्णा[2] । णिग्गंथा जायंते भव्वा सव्वट्ठसिद्धिपरियंतं ॥ ५६१
चरया परिवज्जधरा मंदकसाया पियंवदा केई । कमसो भावणपहुदी जम्मंते बम्हकप्पंतं ॥ ५६२
जे पंचेंदियतिरिया सण्णी हु अकामणिज्जरेण जुदा । मंदकसाया केई जंति[3] सहस्सारपरियंतं ॥ ५६३
तणुदंडणादिसहिया जीवा जे अमंदकोहजुदा । कमसो भावणपहुदी केई जम्मंति अच्चुदं जाव ॥ ५६४
आ ईसाणं कप्पं उप्पत्ती होदि देवदेवीणं । तप्परदो उब्भूदी देवाणं केवलाणं पि ॥ ५६५
ईसाणलंतवच्चुदकप्पंतं जाव होंति कंदप्पा । किब्विसिया अभियोगा णियकप्पजहण्णठिदिसहिया ॥ ५६६

। एवमाउगबंधो सम्मत्तो[4] ।

जायंते सुरलोए उववादपुरे महारिहे सयणे । जादा य[5] मुहुत्तेणं छप्पज्जत्तीओ पावंति ॥ ५६७

जो अभव्य जिनलिंगको धारण करनेवाले और उत्कृष्ट तपके श्रमसे संपूर्ण हैं वे उपरिम ग्रैवेय पर्यन्त उत्पन्न होते हैं ॥ ५६० ॥

पूजा, व्रत, तप, दर्शन, ज्ञान और चारित्रसे सम्पन्न निर्ग्रन्थ भव्य इससे आगे सर्वार्थसिद्धि पर्यन्त उत्पन्न होते हैं ॥ ५६१ ॥

मंदकषायी व प्रिय बोलनेवाले कितने ही चरक ( साधुविशेष ) और परिव्राजक क्रमसे भवनवासियोंको आदि लेकर ब्रम्ह कल्प तक उत्पन्न होते हैं ॥ ५६२ ॥

जो कोई पंचेन्द्रिय तिर्यंच संज्ञी अकामनिर्जरासे युक्त और मंदकषायी हैं वे सहस्रार कल्प तक उत्पन्न होते हैं ॥ ५६३ ॥

जो तनुदण्डन अर्थात् कायक्लेश आदिसे सहित और तीव्र क्रोधसे युक्त हैं ऐसे कितने ही जीव क्रमशः भवनवासियोंसे लेकर अच्युत स्वर्ग पर्यन्त जन्म लेते हैं ॥ ५६४ ॥

देव और देवियोंकी उत्पत्ति ईशान कल्प तक होती है । इसके आगे केवल देवोंकी ही उत्पत्ति है ॥ ५६५ ॥

कन्दर्प, किल्बिषिक और आभियोग्य देव अपने अपने कल्पकी जघन्य स्थिति सहित क्रमशः ईशान, लान्तव और अच्युत कल्प पर्यन्त होते हैं ॥ ५६६ ॥

इस प्रकार आयुबंधका कथन समाप्त हुआ ।

ये देव सुरलोकके भीतर उपपादपुरमें महार्घ शय्यापर उत्पन्न होते हैं और उत्पन्न होनेके पश्चात् एक मुहूर्तमें ही छह पर्याप्तियोंको भी प्राप्त कर लेते हैं ॥ ५६७ ॥

१ द ब तवासमेण. २ द ब अंचतपद. ३ द ब जाव. ४ द ब बंध सम्मत्ता. ५ द ब जादा व.

णत्थि णहकेसलोमा ण चम्ममंसा ण लोहिदवसाओ। णट्ठी ण मुत्तपुरिसं ण सिराओ देवसंघडणे ॥ ५६८
वण्णरसगंधपासं अइसयवेगुव्वदिव्वबंधादो। णेहोदिदबाधादि[1] उवचिदकम्माणुभावेणं ॥ ५६९
उप्पण्णसुरविमाणे पुव्वमणुग्घाडिदं कवाडजुगं। उग्घडदि तम्मि काले पसरदि आणंदभेरिरवं ॥ ५७०
। एवं उपप्त्ती गदा ।
सोदूण भेरिसद्दं जय जय णंद त्ति विविहघोसेणं। एंति परिवारदेवा देवीओ रत्तहिदयाओ ॥ ५७१
वायंति किब्बिससुरा जयघंटा पडहमद्दलप्पहुदिं। संगीयणच्चणाइं पप्पवदेवा पकुव्वंति ॥ ५७२
देवीदेवसमाजं दट्ठूणं तस्स कोदुगं होदि। तावे कस्स विभंगं कस्स वि ओही फुरदि णाणं ॥ ५७३
णादूण देवलोयं अप्पफलं जादमेदमिदि केई। मिच्छाइट्ठी देवा गेण्हंति विसुद्धसम्मत्तं ॥ ५७४
तादे देवीणिवहो आणंदेणं महाविभूदीए। एदाणं देवाणं भरणं[2] सेसं पहिट्ठमणे ॥ ५७५

देवोंके शरीरमें न नख, केश और रोम होते हैं; न चमड़ा और मांस होता है; न रुधिर और चर्बी होती है; न हड्डियां होती हैं, न मूत्र और मल होता है; और न नसें ही होती हैं ॥ ५६८ ॥

संचित कर्मके प्रभावसे अतिशयित वैक्रियिक रूप दिव्य बंध होनेके कारण देवोंके शरीरमें वर्ण, रस, गंध और स्पर्श बाधा रूप नहीं होते ॥ ५६९ ॥

देवविमानमें उत्पन्न होनेपर पूर्वमें अनुद्घाटित (विना खोले) कपाटयुगल खुलते हैं और फिर उसी समय आनन्दभेरीका शब्द फैलता है ॥ ५७० ॥

इस प्रकार उत्पत्तिका कथन समाप्त हुआ ।

भेरीके शब्दको सुनकर अनुरागयुक्त हृदयवाले परिवारके देव और देवियां ' जय जय, नन्द ' इस प्रकारके विविध शब्दोंके साथ आते हैं ॥ ५७१ ॥

किल्विष देव जयघंटा, पटह व मर्दल आदिको बजाते हैं और पप्पव (?) देव संगीत व नृत्योंको करते हैं ॥ ५७२ ॥

देव और देवियोंके समूहको देखकर उस देवको कौतुक होता है। उस समय किसीको विभंग और किसीको अवधि ज्ञान प्रकट होता है ॥ ५७३ ॥

अपने ( पूर्व पुण्यके ) फलसे यह देवलोक प्राप्त हुआ है, इस प्रकार जानकर कोई मिथ्यादृष्टि देव विशुद्ध सम्यक्त्वको ग्रहण करते हैं ॥ ५७४ ॥

फिर देवीसमूह आनन्दपूर्वक हर्षितमन होकर महा विभूतिके साथ इन देवोंका भरण-पोषण करते हैं ॥ ५७५ ॥

१ द ब णेहोदिदबाधाधिं. २ द भरं.

जिणपूजाउज्जोगं कुणंति[1] केई मधाविभूदीए। केई पुव्विल्लाणं देवाणं बोहणवसेणं ॥ ५७६

कादूण दहे ण्हाणं पविसिय अभिसेयमंडवं दिव्वं। सिंहासणाभिरूढं देवा कुव्वंति अभिसेयं ॥ ५७७

भूसणसालं पविसिय वररयणविभूसणाणि दिव्वाणिं। गहिदूण परमहरिसंभरिदा कुव्वंति णेपत्थं ॥ ५७८

तत्तो ववसायपुरं पविसिय अभिसेयदिव्वपूजाणं। जोग्गाइं दव्वाइं गेण्हिय परिवारसंजुत्ता ॥ ५७९

णच्चंतविचित्तधया वरचामरचारुछत्तसोहिल्ला। णिब्भरभत्तिपयट्टा वच्चंति जिणिंदभवणम्मि ॥ ५८०

दट्ठूण जिणिंदपुरं वरमंगलतूरसद्दहलबोलं। देवा देवीसहिदा कुव्वंति[2] पदाहिणं पणदा ॥ ५८१

छत्तत्तयसिंहासणभामंडलचामरादिचारूणं। जिणपडिमाणं पुरदो जयजयसद्दं पकुव्वंति ॥ ५८२

थोदूण थुदिसएहिं जिणिंदपडिमाओ भत्तिभरिदमणा। एदाणं अभिसेए तत्तो कुव्वंति पारंभं ॥ ५८३

खीरद्धिसलिलपूरिदकंचणकलसेहिं अड सहस्सेहिं। देवा जिणाभिसेयं महाविभूदीए कुव्वंति ॥ ५८४

---

कोई देव महा विभूतिके साथ स्वयं ही जिनपूजाके उद्योगको करते हैं। और कितने ही देव पूर्वोक्त देवोंके उपदेश वश जिनपूजा करते हैं ॥ ५७६ ॥

द्रहमें स्नान करके दिव्य अभिषेकमंडपमें प्रविष्ट हो सिंहासनपर आरूढ़ हुए उस नव जात देवका अन्य देव अभिषेक करते हैं ॥ ५७७ ॥

भूषणशालामें प्रवेशकर और दिव्य उत्तम रत्नभूषणोंको लेकर उत्कृष्ट हर्षसे परिपूर्ण हो वेषभूषा करते हैं ॥ ५७८ ॥

तत्पश्चात् वे देव व्यवसायपुरमें प्रवेशकर अभिषेक और दिव्य पूजाके योग्य द्रव्योंको ग्रहणकर परिवारसे संयुक्त, नाचती हुई विचित्र ध्वजाओंसे सहित, उत्तम चँवर व सुन्दर छत्रसे शोभायमान तथा अतिशय भक्तिसे प्रवृत्त हो जिनेन्द्रभवनमें जाते हैं ॥ ५७९–५८० ॥

देवियोंसे सहित वे देव उत्तम मंगलवादित्रोंके शब्दसे मुखरित जिनेन्द्रपुरको देखकर नम्र हो प्रदक्षिणा करते हैं ॥ ५८१ ॥

पुनः वे देव तीन छत्र, सिंहासन, भामण्डल और चामरादिसे सुन्दर जिनप्रतिमाओंके आगे जय जय शब्दको करते हैं ॥ ५८२ ॥

उक्त देव भक्तियुक्त मनसे सहित होकर सैकड़ों स्तुतियोंके द्वारा जिनेन्द्रप्रतिमाओंकी स्तुति करके पश्चात् उनके अभिषेकका प्रारंभ करते हैं ॥ ५८३ ॥

उक्त देव क्षीरसमुद्रके जलसे पूर्ण एक हजार आठ सुवर्णकलशोंके द्वारा महा विभूतिके साथ जिनाभिषेक करते हैं ॥ ५८४ ॥

---

१ ब कुव्वंति　२ द ब कुव्वंति.

वज्जंतेसुं मद्दलजयघंटापडहकाहलादीसुं[1] । दिव्वेसुं तूरेसुं ते जिणपूजं पकुव्वंति ॥ ५८५
भिंगारकलसदप्पणछत्तत्तयचमरपहुदिदव्वेहिं । पूजं कादूण तदो जलगंधादीहि अच्चंति ॥ ५८६
तत्तो हरिसेण सुरा णाणाविहणाडयाइं दिव्वाइं । बहुरसभावजुदाइं णच्चंति विचित्तभंगीहिं ॥ ५८७
सम्माइट्ठी देवा पूजा कुव्वंति जिणवराण सदा । कम्मक्खवणणिमित्तं णिब्भरभत्तीए भरिदमणा ॥ ५८८
मिच्छाइट्ठी देवा णिच्चं अच्चंति जिणवरप्पडिमा । कुलदेवदाओ इअ किर मण्णंता अण्णबोहणवसेणं ॥ ५८९
इय पूजं कादूणं पासादेसुं णिएसु गंतूणं । सिंहासणाहिरूढा सेविज्जंते सुरेहिं देविंदा ॥ ५९०
बहुविहविगुव्वणाहिं लावण्णविलाससोहमाणाहिं । रदिकरण[2]कोविदाहिं वरच्छराहिं[3] रमंति समं ॥ ५९१
वीणावेणुझुणीओ[4] सत्तसरेहिं विभूसिदं गीदं । ललियाइं णच्चणाइं सुणंति पेच्छंति सयलसुरा ॥ ५९२

मर्दल, जयघंटा, पटह और काहल आदिक दिव्य वादित्रोंके बजते रहते वे देव जिनपूजाको करते हैं ॥ ५८५ ॥

उक्त देव भृंगार, कलश, दर्पण, तीन छत्र और चामरादि द्रव्योंसे पूजा करके पश्चात् जल-गन्धादिकसे अर्चन करते हैं ॥ ५८६ ॥

तत्पश्चात् हर्षसे देव विचित्र शैलियोंसे बहुत रस व भावोंसे युक्त दिव्य नाना प्रकारके नाटकोंको करते हैं ॥ ५८७ ॥

सम्यग्दृष्टि देव कर्मक्षयके निमित्त सदा मनमें अतिशय भक्तिसे सहित होकर जिनेन्द्रोंकी पूजा करते हैं ॥ ५८८ ॥

मिथ्यादृष्टि देव अन्य देवोंके संबोधनसे 'ये कुलदेवता हैं' ऐसा मानकर नित्य जिनेन्द्र-प्रतिमाओंकी पूजा करते हैं ॥ ५८९ ॥

इस प्रकार पूजा करके और अपने प्रासादोंमें जाकर वे देवेन्द्र सिंहासनपर आरूढ होकर देवों द्वारा सेवे जाते हैं ॥ ५९० ॥

उक्त इन्द्र बहुत प्रकारकी विक्रियासे सहित, लावण्य-विलाससे शोभायमान और रतिकरनेमें चतुर ऐसी उत्तम अप्सराओंके साथ रमण करते हैं ॥ ५९१ ॥

समस्त देव वीणा एवं बांसुरीकी ध्वनिको तथा सात स्वरोंसे विभूषित गीतको सुनते और विलासपूर्ण नृत्योंको देखते हैं ॥ ५९२ ॥

---

१ द ब काहलसहिदेसुं. २ द ब दाकरण°. ३ द ब वरच्छणाहि. ४ द ब °झणीओ.

चामीयररयणमए सुगंधधूवादिवासिदे विमले । देवा देवीहि समं रमंति दिव्वम्मि पासादे ॥ ५९३
संते ओहीणाणे अण्णोण्णुप्पण्णपेममूढमणा । कामंधा गदकालं देवा देवीओ ण विदंति ॥ ५९४
गब्भावयारपहुदिसु[2] उत्तरदेहा सुराण गच्छंति । जम्मणठाणेसु सुहं मूलसरीराणि चेट्ठंति ॥ ५९५
णवरि विसेसो एसो सोहम्मीसाणजाददेवीणं । वच्चंति मूलदेहा णियणियकप्पामराण पासम्मि ॥ ५९६
। सुखपरूवणा सम्मत्ता[3] ।
अरुणवरदीवबाहिरजगदीदो जिणवरुत्तसंखाणिं । गंतूण जोयणाणिं अरुणसमुद्दस्स पणिधीए ॥ ५९७
एक्कदुगसत्तएक्के अंककमे जोयणाणि उवरि णहं । गंतूणं वलएणं चेट्ठेदि तमो तमक्काओ[4] ॥ ५९८
१७२१ ।
आदिमचउकप्पेसुं देसवियप्पाणि तेसु कादूणं । उवरिगदबम्हकप्पप्पढमिंदयपणिधितल पत्तो[5] ॥ ५९९
मूलम्मि रुंदपरिही हुवेदि संखेज्जजोयणा तस्स । मज्झम्मि असंखेज्जा उवरिं तत्तो यसंखेज्जो ॥ ६००

उक्त देव सुवर्ण एवं रत्नोंसे निर्मित और सुगंधित धूपादिसे सुवासित विमल दिव्य प्रासादमें देवियोंके साथ रमण करते हैं ॥ ५९३ ॥

अवधिज्ञानके होनेपर परस्परमें उत्पन्न हुए प्रेममें मूढ़मन होनेसे वे देव और देवियां कामान्ध होकर बीते हुए कालको नहीं जानते हैं ॥ ५९४ ॥

गर्भ और जन्मादि कल्याणकोंमें देवोंके उत्तर शरीर जाते हैं। उनके मूल शरीर सुखपूर्वक जन्मस्थानोंमें स्थित रहते हैं ॥ ५९५ ॥

विशेष यह है कि सौधर्म और ईशान कल्पमें उत्पन्न हुई देवियोंके मूल शरीर अपने अपने कल्पके देवोंके पासमें जाते हैं ॥ ५९६ ॥

सुखप्ररूपणा समाप्त हुई ।

अरुणवर द्वीपकी बाह्य जगतीसे जिनेन्द्रोक्त संख्या प्रमाण योजन जाकर अरुण समुद्रके प्रणिधि भागमें अंकक्रमसे एक, दो, सात और एक अर्थात् सत्तरह सौ इक्कीस योजन प्रमाण ऊपर आकाशमें जाकर वलय रूपसे तमस्काय स्थित है ॥ ५९७-५९८ ॥ १७२१ ।

यह तमस्काय आदिके चार कल्पोंमें देशविकल्पोंको अर्थात् कहीं कहीं अन्धकार उत्पन्न करके उपरिगत ब्रह्म कल्प सम्बन्धी प्रथम इन्द्रकके प्रणिधितल भागको प्राप्त हुआ है (?) ॥ ५९९ ॥

उसकी विस्तारपरिधि मूलमें संख्यात योजन, मध्यमें असंख्यात योजन, और इससे ऊपर असंख्यात योजन है ॥ ६०० ॥

१ द ब मूल. २ द ब रंभाधयार. ३ द ब आउअबंधणपरिणामामंतकज्जसुखपरूवणा सम्मत्ता. ४ द ब तमंकादि. ५ द ब °कप्पं पढमिंदा य पणधितल पंधे.

संखेज्जजोयणाणिं तमकायादो दिसाए पुव्वाए । गच्छिय सडंसमुखायारधरो[१] दक्खिणुत्तरायामो ॥ ६०१
णामेण किण्हराई पच्छिमभागे वि तारिसो य तमो[२] । दक्खिणउत्तरभागे तम्मेत्तं गंधुव दीहचउरस्सा ॥
एक्केक्ककिण्हराई हुवेदि पुव्वावरट्ठिदायामा । एदाओ राजीओ णियमा ण छिवंति अण्णोण्णं ॥ ६०३
संखेज्जजोयणाणिं राजीहिंतो दिसाए पुव्वाए[३] । गंतूणब्भंतरए राजी किण्हा य दीहचउरस्सा ॥ ६०४
उत्तरदक्खिणदीहा दक्खिणराजिं ठिदा य छिविदूणं[४] । पच्छिमदिसाए उत्तरराजिं छिविदूण होदि अण्णतमो ॥
संखेज्जजोयणाणिं राजीदो दक्खिणाए आसाए । गंतूणब्भंतरए एक्कं चिय किण्णराजियं[५] होइ ॥ ६०६
दीहेण छिंदिदस्स य जवखेत्तस्सेक्कभागसारिच्छा । पच्छिमबाहिरराजिं छिविदूणं सा ठिदा णियमा[६] ॥६०७
पुव्वावरआयामो तमकाय दिसाए होदि तप्पट्ठी । उत्तरभागम्मि तमो एक्को छिविदूण पुव्वबहिराजी ॥
अरुणवरदीवबाहिरजगदीए तह य तमसरीरस्स । विच्चाल णहयलादो अब्भंतरराजितिमिरकायाणं ॥६०९
विच्चालं आयासे[७] तह संखेज्जगुणं हवेदि णियमेणं । तं माणादो णेयं अब्भंतरराजिसंखगुणजुत्ता ॥ ६१०
अब्भंतरराजीदो अधिरेगजुदो हवेदि तमकाओ । अब्भंतरराजीदो बाहिरराजी व किंचूणा ॥ ६११

तमस्कायसे पूर्व दिशामें संख्यात योजन जाकर षट्कोण आकारको धारण करनेवाला और दक्षिण-उत्तर लंबा कृष्णराजी नामक तम है । पश्चिम भागमें भी वैसा ही अंधकार है । दक्षिण व उत्तर भागमें उतनी मात्र आयत, चतुष्कोण और पूर्व-पश्चिम आयामवाली एक एक कृष्ण-राजी स्थित है । ये राजियां नियमसे परस्परमें एक दूसरेको स्पर्श नहीं करती हैं ॥६०१-६०३॥

राजियोंसे संख्यात योजन पूर्व दिशामें अभ्यन्तर भागमें जाकर आयतचतुरस्र और उत्तर-दक्षिण दीर्घ कृष्णराजी है जो दक्षिण राजीको छूती है । पश्चिम दिशामें उत्तर राजीको छूकर अन्य तम है ॥ ६०४-६०५ ॥

राजीसे दक्षिण दिशामें अभ्यन्तर भागमें संख्यात योजन जाकर एक ही कृष्ण राजी है ॥ ६०६ ॥

दीर्घताकी ओरसे छेदे हुए यवक्षेत्रके एक भागके सदृश वह राजी नियमसे पश्चिम बाह्य राजीको छूकर स्थित है ॥ ६०७ ॥

दिशामें पूर्वापर आयत तमस्काय है (?) । उत्तर भागमें पूर्व बाह्य राजीको छूकर एक तम है ॥ ६०८ ॥

अरुणवर द्वीपकी बाह्य जगती तथा तमस्कायके अन्तरालसे अभ्यन्तर राजीके तमस्कायोंका अन्तरालप्रमाण नियमसे संख्यातगुणा है । इस प्रमाणसे अभ्यन्तर राजी संख्यातगुणी है । अभ्यन्तर राजीसे अधिक तमस्काय है । अभ्यन्तर राजीसे बाह्य राजी कुछ कम है ॥६०९-६११॥

१ द ब सदंसमुखायारधरो. २ द ब तारिसा य तमो. ३ द ब राजीहिंतोमिव्वाए. ४ द ब राजी-रिदो पविसिदूण. ५ द ब रिणराजियं. ६ द ब सा रिदा णियमा. ७ द ब विच्चेलायासं.

बाहिरराजीहिंतो दोण्णं राजीण जो दु विच्चालो। अधिरित्तो इय अप्पाबहुवं होदि हु चउदिसासुं पि ॥

एदम्मि तमिस्से जे विहरंते अप्पारिद्धिया देवा। दिम्मूढा वच्चंते माहप्पेणं[1] महद्धियसुराणं ॥ ६१३

राजीणं विच्चाले संखेज्जा होइ बहुविहविमाणा। एदेसु सुरा जादा खादा[2] लोयंतिया णाम ॥ ६१४

संसारवारिरासी जो[3] लोओ तस्स होंति अंतम्मि। जम्हा तम्हा एदे देवा लोयंतिय त्ति गुणणामा ॥ ६१५

ते लोयंतियदेवा अट्ठसु राजीसु होंति[4] विच्चाले। सारस्सदपहुदि तदा ईसाणादिअदिसासु[5] चउवीसं ॥

२४।

पुव्वुत्तरदिब्भाए वसंति सारस्सदा[6] सुरा णिच्चं। आइच्चा पुव्वाए अणलदिसाए वि वण्हिसुरा ॥ ६१७

दक्खिणदिसाए वरुणा णइरिदिभागम्मि गद्दतोया य। पच्छिमदिसाए तुसिदा अव्वाबाधा समीरदिब्भाए ॥

उत्तरदिसाए रिट्ठा[7] एमेते अट्ठ ताण विच्चाले। दोदो हवंति अण्णे[8] देवा तेसुं इमे णामा ॥ ६१९

सारस्सदणामाणं आइच्चाणं सुराण विच्चाले। अणलाभा सूराभा[9] देवा चेट्ठंति णियमेणं ॥ ६२०

---

बाह्य राजियोंसे दोनों राजियोंका जो अन्तराल है वह अधिक है। इस प्रकार चारों दिशाओंमें भी अल्पबहुत्व है ॥ ६१२ ॥

इस अन्धकारमें जो अल्पर्द्धिक देव दिग्भ्रान्त होकर विहार करते हैं वे वहां महर्द्धिक देवोंके माहात्म्यसे निकल पाते हैं ॥ ६१३ ॥

राजियोंके अन्तरालमें संख्यात बहुत प्रकारके विमान हैं। इनमें जो देव उत्पन्न होते हैं वे लौकान्तिक नामसे विख्यात हैं ॥ ६१४ ॥

संसार-समुद्ररूपी जो लोक है उसके चूंकि वे अन्तमें हैं इसीलिये ये देव 'लौकान्तिक' इस सार्थक नामसे युक्त हैं ॥ ६१५ ॥

वे सारस्वत आदि लौकान्तिक देव आठ राजियोंके अन्तरालमें हैं। ईशान आदिक दिशाओंमें चौबीस देव हैं ॥ ६१६ ॥ २४।

पूर्व-उत्तर दिग्भागमें सर्वदा सारस्वत देव, पूर्व दिशामें आदित्य, अग्नि दिशामें वह्नि देव, दक्षिण दिशामें वरुण, नैऋत्य भागमें गर्दतोय, पश्चिम दिशामें तुषित, वायु दिग्भागमें अव्याबाध, और उत्तर दिशामें अरिष्ट, इस प्रकार ये आठ देव निवास करते हैं। इनके अन्तरालमें दो दो अन्य देव हैं। उनके ये नाम हैं ॥ ६१७-६१९ ॥

सारस्वत और आदित्य नामक देवोंके अन्तरालमें नियमसे अनलाभ और सूर्याभ देव स्थित हैं ॥ ६२० ॥

---

१ द ब वाहप्पेणं. २ द ब बादा. ३ द ब जे. ४ द ब राजीसु व होंति. ५ द ब ईसाण-दिसादिअसुर. ६ द ब सारस्सदो. ७ द ब अरिट्ठा. ८ द ब अण्णं. ९ द ब अणलाभसुराभा.

चंदाभा सूराभा देवा आइच्चवण्हिविच्चाले । सेअक्खा खेमंकर णाम सुरा[1] वण्हिअरुणम्मि[2] ॥ ६२१

विसकोट्ठा कामधरा विच्चाले अरुणगद्दतोयाणं । णिम्माणराजदिसयंतरक्खिआ[3] गद्दतोयतुसिताणं ॥ ६२२

तुसितव्वाबाहाणं अंतरदो अप्पसव्वरक्खसुरा । मरुदेवा वसुदेवा तह अव्वाबाहरिट्ठमज्झम्मि ॥ ६२३

सारस्सदरिट्ठाणं विच्चाले अस्सविस्सणामसुरा । सारस्सदआइच्चा पत्तेक्कं होंति सत्तसया ॥ ६२४

७०० ।

वण्ही वरुणा देवा सत्तसहस्साणि सत्त पत्तेक्कं । णवजुत्तणवसहस्सा तुसिदसुरा[4] गद्दतोया वि ॥ ६२५

७००७ । ९००९ ।

अव्वाबाहारिट्ठा एक्करससहस्स एक्करसजुत्ता । अणलाभा वण्हिसमा सूराभा गद्दतोयसारिच्छा ॥ ६२६

११०११ । ७००७ । ९००९ ।

अव्वाबाहसारिच्छा चंदाभसुरा[5] हवंति सच्चाभा[6] । अजुदं तिण्णि सहस्सं तेरसजुत्ताए संखाए ॥ ६२७

११०११ । १३०१३ ।

............................................

आदित्य और वह्निके अन्तरालमें चन्द्राभ और सूर्याभ (सत्याभ), तथा वह्नि और अरुणके अन्तरालमें श्रेयस्क और क्षेमंकर नामक देव शोभायमान हैं ॥ ६२१ ॥

अरुण और गर्दतोयके अन्तरालमें वृषकोष्ठ ( वृषभेष्ट ) और कामधर ( कामचर ) तथा गर्दतोय और तुषितके अन्तरालमें निर्माणराज ( निर्माणरज ) और दिगंतराक्षित देव हैं ॥६२२॥

तुषित और अव्याबाधके अन्तरालमें आत्मरक्ष और सर्वरक्ष देव, तथा अव्याबाध और अरिष्टके अन्तरालमें मरुत् देव और वसु देव हैं ॥ ६२३ ॥

सारस्वत और अरिष्टके अन्तरालमें अश्व और विश्व नामक देव स्थित हैं । सारस्वत और आदित्यमेंसे प्रत्येक सात सौ हैं ॥ ६२४ ॥ ७०० ।

वह्नि और अरुणमेंसे प्रत्येक सात हजार सात तथा तुषित और गर्दतोयमेंसे प्रत्येक नौ हजार नौ हैं ॥ ६२५ ॥ ७००७ । ९००९ ।

अव्याबाध और अरिष्ट ग्यारह हजार ग्यारह हैं । अनलाभ वह्नि देवोंके समान और सूर्याभ गर्दतोयोंके सदृश हैं ॥ ६२६ ॥ ११०११ । ७००७ । ९००९ ।

चन्द्राभ देव अव्याबाधोंके सदृश तथा सत्याभ तेरह हजार तेरह होते हैं ॥ ६२७ ॥

११०११ । १३०१३ ।

............................................

१ द ब सुरो. २ द बण्हिएतम्मि; ब बम्हिए मंति. ३ द ब °रक्खिणा. ४ द ब तुरिद. ५ द ब चंदाभासुर. ६ द ब सखाभा.

पण्णरससहस्साणिं पण्णरसजुदाणि होंति सेअक्खा[1] । खेमंकराभिधाणुं सत्तरससहस्सयाणि सत्तरसा ॥

१५०१५ । १७०१७ ।

उणवीससहस्साणिं उणवीसजुदाणि होंति विसकोट्ठा । इगिवीससहस्साणिं इगिवीसजुदाणि कामधरा ॥

१९०१९ । २१०२१ ।

णिम्माणराजणामा तेवीससहस्सयाणि तेवीसा । पणुवीससहस्साणिं पणवीसजुदाणि दिंतरक्खा य[2] ॥ ६३०

२३०२३ । २५०२५ ।

सत्तावीससहस्सा सत्तावीसं च अप्परक्खसुरा । उणतीससहस्साणिं उणतीसजुदाणि सव्वरक्खा य ॥ ६३१

२७०२७ । २९०२९ ।

एक्कत्तीससहस्सा एक्कत्तीसं हुवंति मरुदेवा । तेत्तीससहस्साणिं तेत्तीसजुदाणि वसुणामा । ६३२

३१०३१ । ३३०३३ ।

पंचत्तीससहस्सा पंचत्तीसा हुवंति अस्ससुरा । सत्तत्तीससहस्सा सत्तत्तीसं च विस्ससुरा ॥ ६३३

३५०३५ । ३७०३७ ।

चत्तारि य लक्खाणिं सत्तसहस्साणि अडसयाणिं पि । छब्भहियाणिं होदि हु सव्वाणं पिंडपरिमाणं ॥६३४

४०७८०६ ।

---

श्रेयस्क पन्द्रह हजार पन्द्रह और क्षेमंकर नामक देव सत्तरह हजार सत्तरह होते हैं ॥ ६२८ ॥ १५०१५ । १७०१७ ।

वृषकोष्ठ उन्नीस हजार उन्नीस और कामधर इक्कीस हजार इक्कीस होते हैं ॥६२९॥

१९०१९ । २१०२१ ।

निर्माणराज देव तेईस हजार तेईस और दिगन्तरक्ष पच्चीस हजार पच्चीस होते हैं ॥ ६३० ॥ २३०२३ । २५०२५ ।

आत्मरक्ष देव सत्ताईस हजार सत्ताईस और सर्वरक्ष उनतीस हजार उनतीस होते हैं ॥ ६३१ ॥ २७०२७ । २९०२९ ।

मरुदेव इकतीस हजार इकतीस और वसु नामक देव तेतीस हजार तेतीस होते हैं ॥ ६३२ ॥ ३१०३१ । ३३०३३ ।

अश्व देव पैंतीस हजार पैंतीस और विश्व देव सैंतीस हजार सैंतीस होते हैं ॥ ६३३ ॥

३५०३५ । ३७०३७ ।

इन सबका पिण्डप्रमाण चार लाख सात हजार आठ सौ छह है ॥ ६३४ ॥

४०७८०६ ।

---

१ द ब सेअव्वा. २ द ब तरक्खस्स.

लोयविभायाइरिया[1] सुराण लोअंतिआण वक्खाणं । अण्णसरूवं वेंति त्ति तं पि एण्हिं[2] परूवेमो ॥ ६३५

पुव्वुत्तरदिब्भाए[3] वसंति सारस्सदाभिधाणसुरा[4] । आइच्चा पुव्वाए वण्हिदिसाए सुरवरा वण्ही ॥ ६३६

दक्खिणदिसाए अरुणा णइरिदिभागम्मि गद्दतोया य । पच्छिमदिसाए तुसिदा अव्वाबाधा मरुदिसाए ॥

उत्तरदिसाए रिट्ठा अग्गिदिसाए वि होंति मज्झम्मि । एदाणं पत्तेयं परिमाणाइं परूवेमो ॥ ६३८

पत्तेक्कं सारस्सदआइच्चा तुसिदगद्दतोया य । सत्तुत्तरसत्तसया सेसा पुव्वोदिदपमाणा ॥ ६३९

पाठान्तरम् ।

पत्तेक्कं पण हत्था उदओ लोयंतियाण देहेसुं । अट्ठमहण्णवउवमा सोहंते सुक्कलेस्साओ ॥ ६४०

सव्वे लोयंतसुरा एक्कारसअंगधारिणो णियमा । सम्मद्दंसणसुद्धा होंति सतित्ता सहावेणं ॥ ६४१

महिलादी परिवारा ण होंति एदाण संततं जम्हा[6] । संसारखवणकारणवेरग्गं भावयंति ते तम्हा ॥ ६४२

अद्धुवमसरणपहुदिं भावं ते भावयंति अणवरदं । बहुदुक्खसलिलपूरिदसंसारसमुद्दबुड्डणभएणं ॥ ६४३

---

लोकविभागाचार्य लौकान्तिक देवोंका व्याख्यान अन्य रूपसे करते हैं; इसलिये उसे भी अब हम कहते हैं ॥ ६३५ ॥

पूर्व-उत्तर कोणमें सारस्वत नामक देव, पूर्वमें आदित्य, अग्नि दिशामें वह्नि देव, दक्षिण दिशामें अरुण, नैऋत्य भागमें गर्दतोय, पश्चिम दिशामें तुषित, वायु दिशामें अव्याबाध और उत्तर दिशामें तथा अग्नि दिशाके मध्यमें भी अरिष्ट देव रहते हैं । इनमेंसे प्रत्येकके प्रमाणको कहते हैं । सारस्वत और आदित्य तथा तुषित और गर्दतोयमेंसे प्रत्येक सात सौ सात और शेष देव पूर्वोक्त प्रमाणसे युक्त हैं ॥ ६३६–६३९ ॥

पाठान्तर ।

लौकान्तिक देवोंमेंसे प्रत्येकके शरीरका उत्सेध पांच हाथ और आयु आठ सागरोपम प्रमाण होती है । ये देव शुक्ल लेश्यासे शोभायमान होते हैं ॥ ६४० ॥

सब लौकान्तिक देव नियमसे ग्यारह अंगके धारी, सम्यग्दर्शनसे शुद्ध और स्वभावसे ही तृप्त होते हैं ॥ ६४१ ॥

चूंकि इनके निरंतर महिलादिक रूप परिवार नहीं होते हैं इसीलिये ये संसार क्षयके कारणभूत वैराग्यकी भावना भाते हैं ॥ ६४२ ॥

बहुत दुःख रूप जलसे परिपूर्ण संसार रूपी समुद्रमें डूबनेके भयसे वे लौकान्तिक देव निरंतर अनित्य व अशरण आदि भावनाओंको भाते हैं ॥ ६४३ ॥

---

१ द ब लोयविमाइरिया. २ द ब अण्णसरूवं हुंति तिं पिण्हं. ३ द पुव्व तदिब्भाए, ब पुव्वं व तदिब्भाए. ४ द ब सारस्सतिसादाभिधाणदुरा. ५ द ब पुहंत. ६ द ब जे.

तित्थयराणं समए परिणिक्कमणम्मि जंति ते सव्वे । दुचरिमदेहा देवा बहुविसमकिलेसउम्मुक्का[१] ॥ ६४४

देवरिसिणामधेया सव्वेहिं सुरेहिं अच्चणिज्जा ते । भत्तिपसत्ता सज्झयसाधीणा सव्वकालेसुं ॥ ६४५

इह खेत्ते वेरग्गं बहुभेयं भाविदूण बहुकालं । संजमभावेहि मुणी[२] देवा लोयंतिया होंति ॥ ६४६

थुइणिंदासु समाणो सुहदुक्खेसुं सबंधुरिउवग्गे । जो समणो सम्मत्तो सो च्चिय लोयंतिओ होदि[३] ॥ ६४७

जे णिरवेक्खा देहे णिद्दंदा णिम्ममा णिरारंभा । णिरवज्जा समणवरा ते च्चिय लोयंतिया होंति ॥ ६४८

संजोगविप्पयोगे[४] लाहालाहम्मि जीविदे मरणे । जो समदिट्ठी[५] समणो सो च्चिय लोयंतिओ होदि[३] ॥ ६४९

अणवरदसमं पत्ता[६] संजमसमिदीसुं झाणजोगेसुं । तिव्वतवचरणजुत्ता समणा लोयंतिया होंति ॥ ६५०

पंचमहव्वयसहिदा पंचसु समिदीसु चिरम्मि[७] चेट्ठंति । पंचक्खविसयविरदा रिसिणो लोयंतिया होंति ॥

---

द्विचरम शरीरके धारक अर्थात् एक ही मनुष्य जन्म लेकर मोक्ष जानेवाले, और अनेक विषम क्लेशोंसे रहित वे सब देव तीर्थंकरोंके दीक्षासमयमें जाते हैं ॥ ६४४ ॥

देवर्षि नामवाले वे देव सब देवोंसे अर्चनीय, भक्तिमें प्रसक्त और सर्व काल स्वाध्यायमें स्वाधीन होते हैं ॥ ६४५ ॥

इस क्षेत्रमें बहुत काल तक बहुत प्रकारके वैराग्यको भाकर संयमसे युक्त मुनि लौकान्तिक देव होते हैं ॥ ६४६ ॥

जो सम्यग्दृष्टी श्रमण ( मुनि ) स्तुति और निन्दामें, सुख और दुखमें तथा बन्धु और रिपु वर्गमें समान है वही लौकान्तिक होता है ॥ ६४७ ॥

जो देहके विषयमें निरपेक्ष, निर्द्वन्द, निर्मम, निरारम्भ और निरवद्य हैं वे ही श्रेष्ठ श्रमण लौकान्तिक देव होते हैं ॥ ६४८ ॥

जो श्रमण संयोग और विप्रयोगमें, लाभ और अलाभमें तथा जीवित और मरणमें समदृष्टि होते हैं वे ही लौकान्तिक होते हैं ॥ ६४९ ॥

संयम, समिति, ध्यान एवं समाधिके विषयमें जो निरन्तर श्रमको प्राप्त हैं अर्थात् सावधान हैं, तथा तीव्र तपश्चरणसे संयुक्त हैं वे श्रमण लौकान्तिक होते हैं ॥ ६५० ॥

पांच महाव्रतोंसे सहित, पांच समितियोंका चिर काल तक आचरण करनेवाले, और पाचों इन्द्रिय-विषयोंसे विरक्त ऋषि लौकान्तिक होते हैं ॥ ६५१ ॥

---

१ द ब उमुक्का. २ द ब मणा. ३ द ब होंति. ४ द ब सजोगच्छिपयोगे. ५ द ब सम्मदिट्ठि. ६ द ब पत्तो. ७ द ब थिराणि.

सव्वट्ठसिद्धिइंदयकेदणदंडादु उवरि गंतूणं । बारसजोयणमेत्तं अट्ठमिया चेट्ठदे पुढवी ॥ ६५२

पुव्वावरेण तीए उवरिमहेट्ठिमतलेसु पत्तेक्कं । वासो हवेदि एक्का रज्जू[1] रूवेण परिहीणा ॥ ६५३

उत्तरदक्खिणभाए दीहा[2] किंचूणसत्तरज्जूओ । वेत्तासणसंठाणा सा पुढवी अट्ठजोयणा बहला ॥ ६५४

जुत्ता घणोवहिघणाणिलतणुवादेहिं[3] तिहि समीरेहिं । जोयणवीससहस्सं पमाणबहलेहि पत्तेक्कं ॥ ६५५

एदाए बहुमज्झे खेत्तं णामेण ईसिपब्भारं । अज्जुणसुवण्णसरिसं णाणारयणेहिं परिपुण्णं ॥ ६५६

उत्ताणधवलछत्तोवमाणसंठाणसुंदरं एदं । पंचत्तालं जोयणलक्खाणिं वाससंजुत्तं ॥ ६५७

तम्मज्झबहलमट्ठं जोयणया अंगुलं पि यंतम्मि । अट्ठमभूमज्झगदो तप्परिही मणुवखेत्तपरिहिसमो ॥ ६५८

८ । अं १ ।

---

सर्वार्थसिद्धि इन्द्रकके ध्वजदण्डसे बारह योजन मात्र ऊपर जाकर आठवीं पृथिवी स्थित है ॥ ६५२ ॥

उसके उपरिम और अधस्तन तलोंमेंसे प्रत्येकका विस्तार पूर्व-पश्चिममें रूपसे रहित एक राजु प्रमाण है ॥ ६५३ ॥

वेत्रासनके सदृश वह पृथिवी उत्तर दक्षिण भागमें कुछ कम सात राजु लंबी और आठ योजन बाहल्यवाली है ॥ ६५४ ॥

यह पृथिवी घनोदधि, घनवात और तनुवात इन वायुओंसे युक्त है । इनमेंसे प्रत्येक वायुका बाहल्य बीस हजार योजन प्रमाण है ॥ ६५५ ॥

इसके बहुमध्य भागमें चांदी एवं सुवर्णके सदृश और नाना रत्नोंसे परिपूर्ण ईषत्प्राग्भार नामक क्षेत्र है ॥ ६५६ ॥

यह क्षेत्र उत्तान धवल छत्रके सदृश आकारसे सुन्दर और पैंतालीस लाख योजन प्रमाण विस्तारसे संयुक्त है ॥ ६५७ ॥

उसका मध्यबाहल्य आठ योजन और अन्तमें एक अंगुल मात्र है । अष्टम भूमिमें स्थित सिद्ध क्षेत्रकी परिधि मनुष्य क्षेत्रकी परिधिके समान है ॥ ६५८ ॥

मध्य बा. ८ यो., अन्त बा. १ अं. ।

---

१ द ब रज्जो. २ द ब दीहिं. ३ द ब घणाणिलवावादेहि.

एदस्स चउदिसासुं चत्तारि तमोमयाओ राजीओ[1] । णिस्सरिदूणं बाहिरराजीणं होदि बाहिरप्पासा ॥ ६५९
तच्छिविदूणं तत्तो ताओ पदिदाओ चरिमउवहिम्मि । अब्भंतरे[2]तीरादो संखातीदे अ जोयणे य धुवं ॥ ६६०
बाहिरचउराजीणं बहियवलंबो पदेदि दीवम्मि । जंबूदीवाहिंतो गंतूण यसंखदीववारिणिहिं ॥ ६६१
बाहिरभागाहिंतो अवलंबो तिमिरकायणामस्स । जंबूदीवेहिंतो तम्मेत्तं गदुअ[3] पददि दीवम्मि ॥ ६६२

। एवं लोयंतियपरूवणा[4] सम्मत्ता ।

गुणजीवा पज्जत्ती पाणा सण्णा य मग्गणाओ वि । उवजोगा भणिदव्वा देवाणं देवलोयम्मि ॥ ६६३
चत्तारि गुणट्ठाणा जीवसमासेसु सण्णिपज्जत्ती । णिव्वत्तियपज्जत्ती छपज्जत्तीओ छहं अपज्जत्ती ॥ ६६४
पज्जत्ते दस पाणा इदरे पाणा हवंति सत्तेव । इंदियमणवयणतणू आउस्सासा य दसपाणा[5] ॥ ६६५
तेसुं मणवचउच्छासवज्जिदा सत्त तह यपज्जत्ते । चउसण्णाओ होंति हु चउसु गदीसुं च देवगदी ॥
पंचक्खा तसकाया जोगा एक्कारसप्पमाणा य । ते अट्ठ मणवयाणि वेगुव्वदुगं च कम्मइयं ॥ ६६७
पुरिसित्थीवेदजुदा सयलकसाएहिं[6] संजुदा देवा । छण्णाणेहिं सहिदा[7] सव्वे वि असंजदा तिदंसणया ॥ ६६८

---

इसके चारों दिशाओंमें चार तमोमय राजियां निकलकर बाह्य राजियोंके बाह्य पार्श्वपर होती हुईं उन्हें छूकर वे निश्चयसे अभ्यन्तर तीरसे असंख्यात योजन मात्र अन्तिम समुद्रमें गिरी हैं। बाह्य चार राजियोंके बाह्य भागका अवलंबन करनेवाला जम्बूद्वीपसे असंख्यात द्वीप-समुद्र जाकर द्वीपमें गिरता है। बाह्य भागोंसे तिमिरकाय नामका अवलंब जम्बूद्वीपसे इतने मात्र जाकर द्वीपमें गिरता है (?) ॥ ६५९-६६२ ॥

इस प्रकार लौकान्तिक देवोंकी प्ररूपणा समाप्त हुई ।

अब देवलोकमें देवोंके गुणस्थान, जीवसमास, पर्याप्ति, प्राण, संज्ञा, मार्गणा और उपयोग, इनका कथन करना चाहिये ॥ ६६३ ॥

चार गुणस्थान, जीवसमासोंमें संज्ञी पर्याप्त और निर्वृत्यपर्याप्त, छह पर्याप्तियां और छहों अपर्याप्तियां; पर्याप्त अवस्थामें पांच इन्द्रियां, मन, वचन, काय, आयु और श्वासोच्छ्वास, ये दश प्राण; तथा अपर्याप्त अवस्थामें मन, वचन और उच्छ्वाससे रहित शेष सात प्राण; चार संज्ञायें, चार गतियोंमेंसे देवगति, पंचेन्द्रिय, त्रसकाय; आठ मन-वचन, दो वैक्रियिक ( वैक्रियिक और वैक्रियिकमिश्र ) और कार्मण इस प्रकार ग्यारह योग; पुरुष व स्त्रीवेदसे युक्त, समस्त कषायोंसे संयुक्त, छह ज्ञानोंसे सहित, सब ही असंयत और तीन दर्शनसे युक्त होते हैं ॥ ६६४-६६८ ॥

---

१ द ब रज्जूओ. २ द अब्भितर. ३ द ब गदु पददि. ४ द ब लोयपरूवणा. ५ द ब आउस्ससयासदसपाणा. ६ द ब सयलकसाए. ७ द ब सदा.

दोण्हं दोण्हं छक्कं दोण्हं तह तेरसाण देवाणं । लेस्साओ चोद्दसण्हं वोच्छामो आणुपुव्वीए ॥ ६६९

तेऊए मज्झिमंसा तेउक्कस्सपउमअवरंसा । पउमाए मज्झिमंसा पउमुक्कस्सं ससुक्कअवरंसा ॥ ६७०

सुक्काय मज्झिमंसा उक्कस्संसा य सुक्कलेस्साए । एदाओ लेस्साओ णिद्दिट्ठा सव्वदरिसीहिं ॥ ६७१

सोहम्मप्पहुदीणं एदाओ[1] दव्वभावलेस्साओ । उवरिमगेवज्जंतं भव्वाभव्वा सुरा होंति ॥ ६७२

तत्तो उवरिं भव्वा उवरिमगेवज्जयस्स परियंतं । छब्भेदं सम्मत्तं उवरिं उवसमियखइयवेदगया[2] ॥ ६७३

ते सव्वे सण्णीओ देवा आहारिणो अणाहारा । सागारअणागारा दो चेव य होंति उवजोगा ॥ ६७४

कप्पा कप्पादीदा दुचरमदेहा हवंति केइ सुरा । सक्को सहग्गमहिसी[3] सलोयवालो य दक्खिणा इंदा ॥

सव्वट्ठसिद्धिवासी लोयंतियणामधेयसव्वसुरा । णियमा दुचरिमदेहा सेसेसुं णत्थि णियमो य ॥ ६७६

। एवं गुणठाणादिपरूवणा समत्ता ।

---

दो ( सौधर्म-ईशान ), दो (सनत्कुमार-माहेन्द्र ), ब्रह्मादिक छह, शतारद्विक, आनतादि नौ ग्रैवेयक पर्यन्त तेरह, तथा चौदह ( नौ अनुदिश और पांच अनुत्तर ), इन देवोंके अनुक्रमसे लेश्याओंको कहते हैं— सौधर्म और ईशानमें पीतका मध्यम अंश, सनत्कुमार और माहेन्द्रमें पद्मके जघन्य अंशसे सहित पीतका उत्कृष्ट अंश, ब्रह्मादिक छहमें पद्मका मध्यम अंश, शतार-युगलमें शुक्लेश्याके जघन्य अंशसे सहित पद्मका उत्कृष्ट अंश, आनतादि तेरहमें शुक्लका मध्यम अंश और अनुदिशादि चौदहमें शुक्लेश्याका उत्कृष्ट अंश होता है; इस प्रकार सर्वज्ञ देवने देवोंमें ये लेश्यायें कही हैं। सौधर्मादिक देवोंके ये द्रव्य व भाव लेश्यायें समान होती हैं। उपरिम ग्रैवेय पर्यन्त देव भव्य व अभव्य दोनों तथा इससे ऊपर भव्य ही होते हैं। उपरिम ग्रैवेय पर्यन्त छहों प्रकारका सम्यक्त्व तथा इससे ऊपर औपशमिक, क्षायिक और वेदक ये तीन सम्यक्त्व होते हैं। वे सब देव संज्ञी तथा आहारक एवं अनाहारक होते हैं। इन देवोंके साकार और अनाकार दोनों ही उपयोग होते हैं ॥ ६६९–६७४ ॥

कल्पवासी और कल्पातीतोंमेंसे कोई देव द्विचरमशरीरी अर्थात् आगामी भवमें मोक्ष प्राप्त करनेवाले हैं। अग्रमहिषी और लोकपालोंसे सहित सौधर्म इन्द्र, दक्षिण इन्द्र, सर्वार्थसिद्धि-वासी तथा लौकान्तिक नामक सब देव नियमसे द्विचरमशरीरी हैं। शेष देवोंमें नियम नहीं है ॥ ६७५-६७६ ॥

इस प्रकार गुणस्थानादिप्ररूपणा समाप्त हुई।

---

१ ब एदाणं. २ द ब उवससमियखइखय. ३ द ब मच्छासि.

जिणमहिमदंसणेणं केई जादीसुमरणादो वि । देवेद्धिदंसणेण य ते देवा देसणेवसेणं ॥ ६७७
गेण्हंते सम्मत्तं णिव्वाणब्भुदयसाहणणिमित्तं । दुव्वारगहिरसंसारजलहिणोत्तारणोवायं ॥ ६७८
णवरि हु णवगेवज्जा एदे देवड्ढिवज्जिदा होंति । उवरिमचोद्दसठाणे सम्माइट्ठी सुरा सव्वे ॥ ६७९

। दंसणगहणकारणं समत्तं ।

आईसाणं देवा जणणा एइंदिएसु भजिदव्वा । उवरि सहस्सारंतं ते भज्जा सण्णितिरियमणुवत्ते ॥ ६८०
तत्तो उवरिमदेवा सव्वे सुक्काभिधाणलेस्साए । उप्पज्जंति मणुस्से णत्थि तिरिक्खेसु उववादो ॥ ६८१
देवगदीदो चत्ता कम्मक्खेत्तम्मि सण्णिपज्जत्ते । गब्भभवे जायंते ण भोगभूमीण णरतिरिए ॥ ६८२
सोहम्मादी देवा भज्जा हु सलागपुरिसणिवहेसुं । णिस्सेयसगमणेसुं सव्वे वि अणंतरे जम्मे ॥ ६८३
णवरि विसेसो सव्वट्ठसिद्धिठाणदो विच्चुदा देवा । वज्जा सलागपुरिसा णिव्वाणं जंति णियमेणं ॥ ६८४

। एवं आगमणपरूवणा सम्मत्ता ।

---

उनमेंसे कोई देव जिनमहिमाके दर्शनसे, कोई जातिस्मरणसे, कोई देवर्द्धिके देखनेसे, और कोई उपदेशके वशसे, निर्वाण एवं स्वर्गादि अभ्युदयके साधक तथा दुर्वार एवं गंभीर संसाररूपी समुद्रसे पार उतारनेवाले सम्यक्त्वको ग्रहण करते हैं ॥ ६७७-६७८ ॥

विशेष यह है कि नौ ग्रैवेयकोंमें उपर्युक्त कारण देवर्द्धिदर्शनसे रहित होते हैं । इसके ऊपर चौदह स्थानोंमें सब देव सम्यग्दृष्टि ही होते हैं ॥ ६७९ ॥

दर्शनग्रहणके कारणोंका कथन समाप्त हुआ ।

ईशान कल्प तकके देवोंका जन्म एकेन्द्रियोंमें विकल्पनीय है । इससे ऊपर सहस्रार कल्प तकके सब देव विकल्पसे संज्ञी तिर्यंच या मनुष्य होते हैं ॥ ६८० ॥

इससे ऊपरके सब देव शुक्ल लेश्याके साथ मनुष्योंमें उत्पन्न होते हैं, इनकी उत्पत्ति तिर्यंचोंमें नहीं है ॥ ६८१ ॥

देवगतिसे च्युत होकर वे देव कर्मभूमिमें संज्ञी पर्याप्त व गर्भज होते हैं, भोगभूमियोंके मनुष्य और तिर्यंचोंमें उत्पन्न नहीं होते ॥ ६८२ ॥

सब सौधर्मादिक देव अगले जन्ममें शलाकापुरुषोंके समूहमें और मुक्तिगमनके विषयमें विकल्पनीय हैं ॥ ६८३ ॥

विशेष यह है कि सर्वार्थसिद्धिसे च्युत हुए देव शलाकापुरुष न होकर नियमसे निर्वाण प्राप्त करते हैं ॥ ६८४ ॥

इस प्रकार आगमनप्ररूपणा समाप्त हुई ।

---

१ द देवद्धि, ब देवद्धि. २ द ब दंसण. ३ द ब रहिद. ४ द ब भज्जा. ५ द ब विच्चुदो.

सक्कीसाणा पढमं माहिंदसणक्कुमारया बिदियं । तदियं च बम्हलंतववासी तुरिमं सहस्सयारगदा ॥ ६८५

आणदपाणदआरणअच्चुदवासी य पंचमं पुढविं । छट्ठी पुढवी हेट्ठा णवविधगेवज्जगा देवा ॥ ६८६

सव्वं च लोयणालिं अणुद्दिसाणुत्तरेसु पस्संति । सक्खेत्ते य सकम्मे[1] रूवमगदमणंतभागो य ॥ ६८७

कप्पामराण[2] णियणियओहीदव्वं सविस्ससोवचयं । ठविदूण य हरिदव्वं तत्तो धुवभागहारेणं ॥ ६८८

णियणियखोणियदेसं सलागसंखा समप्पदे जाव[3] । अंतिल्लखंधमेत्तं एदाणं ओहिदव्वं खु ॥ ६८९

होंति असंखेज्जाओ सोहम्मदुगस्स वासकोडीओ । पल्लस्सासंखेज्जो भागो सेसाण जहजोग्गं ॥ ६९०

। एवं ओहिणाणं गदं ।

सोहम्मीसाणदुगे विंदंगुलतदियमूलहदसेढी । बिदियजुगलम्मि[4] सेढी एक्करसमवग्गमूलहिदा ॥ ६९१

३ । ११ ।

---

सौधर्म और ईशान कल्पवासी देव प्रथम पृथिवी तक, सनत्कुमार-माहेन्द्र कल्पवासी द्वितीय पृथिवी तक, ब्रह्म और लांतव कल्पवासी तृतीय पृथिवी तक, सहस्रार कल्पवासी चतुर्थ पृथिवी तक; आनत, प्राणत, आरण एवं अच्युत कल्पवासी पांचवीं पृथिवी तक, नौ प्रकारके ग्रैवेयवासी देव छठी पृथिवीके नीचे तक, तथा अनुदिश व अनुत्तरवासी देव सब ही लोकनालीको देखते हैं। अपने कर्मद्रव्यमें अनन्तका भाग देकर अपने क्षेत्रमेंसे एक एक कम करना चाहिये। [इस प्रकार अन्तमें जो स्कन्ध रहे वह विवक्षित देवके अवधिज्ञानका विषयभूत द्रव्य होता है।] कल्पवासी देवोंके विस्रसोपचय सहित [रहित] अपने अवधिज्ञानावरण द्रव्यको रखकर जब तक अपने अपने क्षेत्रप्रदेशकी शलाकायें समाप्त न हो जावें तब तक ध्रुवहारका भाग देना चाहिये। उक्त प्रकारसे भाग देनेपर अन्तमें जो स्कन्ध रहे उतने मात्र इनके अवधिज्ञानके विषयभूत द्रव्यका प्रमाण समझना चाहिये ॥ ६८५–६८९ ॥

कालकी अपेक्षा सौधर्मयुगलके देवोंका अवधिविषय असंख्यात वर्ष करोड़ और शेष देवोंका यथायोग्य पल्यके असंख्यातवें भाग प्रमाण है ॥ ६९० ॥

इस प्रकार अवधिज्ञानका कथन समाप्त हुआ।

सौधर्म-ईशानयुगलमें देवोंकी संख्या घनांगुलके तृतीय वर्गमूलसे गुणित श्रेणी प्रमाण और द्वितीय युगलमें अपने ग्यारहवें वर्गमूलसे भाजित श्रेणी प्रमाण है ॥ ६९१ ॥

सौ. युगल – श्रे. × घ. अं. का ३ वर्गमूल । सनत्कुमारयुगल श्रे. ÷ श्रे. ११ वर्गमूल ।

---

१ द ब संखेत्तं संकम्मे. २ द ब कप्पामरा य. ३ ब जीवा. ४ द ब बिदियजुगलं. ५ द ब एक्करसग.

बम्हम्मि होदि सेढी सेढीणववग्गमूलअवहरिदा । लंतवकप्पे सेढी सेढीसगवग्गमूलहिदा ॥ ६९२

९ । ७ ।

महसुक्कम्मि य सेढी सेढीपणवग्गमूलभजिदव्वा । सेढी सहस्सयारे सेढीचउवग्गमूलहिदा ॥ ६९३

५ । ४ ।

अवसेसकप्पजुगले पल्लासंखेज्जभागमेक्केक्के । देवाणं संखादो संखेज्जगुणा हुवंति देवीओ ॥ ६९४

| प / ७ |१

हेट्ठिममज्झिमउवरिमगेवज्जेसुं अणुद्दिसादिदुगे । पल्लासंखेज्जंसो सुराण संखाए जहजोग्गं ॥ ६९५

| प / ७ |१

णवरि विसेसो सव्वट्ठसिद्धिणामम्मि होदि संखेज्जा । देवाणं परिसंखा णिद्दिट्ठा वीयरागेहिं ॥ ६९६

। संखा गदा ।

---

ब्रह्म कल्पमें देवोंकी संख्या श्रेणीके नौवें वर्गमूलसे भाजित श्रेणी प्रमाण और लांतव कल्पमें श्रेणीके सातवें वर्गमूलसे भाजित श्रेणी प्रमाण है ॥ ६९२ ॥

ब्रह्म — श्रे ÷ श्रे. ९ व. मू. । लांतव — श्रे. ÷ श्रे. ७ वर्गमूल ।

महाशुक्र कल्पमें देवोंकी संख्या श्रेणीके पांचवें वर्गमूलसे भाजित श्रेणी प्रमाण और सहस्रार कल्पमें श्रेणीके चतुर्थ वर्गमूलसे भाजित श्रेणी प्रमाण है ॥ ६९३ ॥

महाशुक्र — श्रे. ÷ श्रे. ५ व. मू. । सहस्रार — श्रे. ÷ श्रे. ४ व. मू.

शेष दो कल्पयुगलोंमेंसे एक एकमें देवोंका प्रमाण पल्यके असंख्यातवें भाग मात्र है। देवोंकी संख्यासे देवियां संख्यातगुणी हैं ॥ ६९४ ॥

अधस्तन ग्रैवेय, मध्य ग्रैवेय, उपरिम ग्रैवेय और अनुदिशाद्विक ( अनुदिश और अनुत्तर ) में देवोंकी संख्या यथायोग्य पल्यके असंख्यातवें भाग प्रमाण है ॥ ६९५ ॥

विशेष यह है कि सर्वार्थसिद्धि नामक इन्द्रकमें संख्यात देव हैं। इस प्रकार वीतराग भगवान्‌ने देवोंकी संख्या निर्दिष्ट की है ॥ ६९६ ॥

संख्याका कथन समाप्त हुआ ।

---

१ द ब $^{५}_{७}$.

एक्कपलिदोमाऊ उप्पाडेदुं धराए छक्खंडे । तग्गदणरतिरियजणे मारेदुं पोसिदुं सक्को ॥ ६९७

उवहिउवमाणजीवी पल्लट्टेदुं च जंबुदीवं हि[1] । तग्गदणरतिरियाणं मारेदुं पोसिदुं सक्को ॥ ६९८

सोहम्मिंदो[2] णियमा जंबूदीवं समुक्खिवदि एवं । केई आइरिया इय सत्तिसहावं परूवंति ॥ ६९९

। सत्ती गदा । पाठान्तरम् ।

भावणवेंतरजोइसियकप्पवासीणमुववादे[4] । सीदुण्हं अचित्तं संउदया होंति सामण्णे ॥ ७००

एदाण चउविहाणं सुराण सव्वाण होंति जोणीओ । चउलक्खा हु विसेसे इंदियकल्लादरूवाओ (?) ॥

जोणी समत्ता ।

सम्मदंसणसुद्धिमुज्जलयरं संसारणिण्णासणं, सम्मण्णाणमणंतदुक्खहरणं चारंति जे संततं ।
णिव्वाहंति विसिट्ठसीलसहिदा जे सम्मचारित्तयं, ते सग्गे सुविचित्तपुण्णजणिदे भुंजंति सोक्खामयं ॥

---

एक पल्योपम प्रमाण आयुवाला देव पृथिवीके छह खंडोंको उखाड़नेके लिये और उनमें स्थित मनुष्य व तिर्यंचोंको मारने अथवा पोषनेके लिये समर्थ है ॥ ६९७ ॥

सागरोपम प्रमाण काल तक जीवित रहनेवाला देव जम्बूद्वीपको भी पलटनेके लिये और उसमें स्थित मनुष्य व तिर्यंचोंको मारने अथवा पोषनेके लिये समर्थ है ॥ ६९८ ॥

सौधर्म इन्द्र नियमसे जम्बूद्वीपको फेंक सकता है । इस प्रकार कोई आचार्य शक्तिस्वभावका निरूपण करते हैं ॥ ६९९ ॥ पाठान्तर ।

शक्तिका कथन समाप्त हुआ ।

भवनवासी, व्यन्तर, ज्योतिषी और कल्पवासियोंके उपपाद जन्ममें शीतोष्ण, अचित और संवृत योनि होती है । इन चारों प्रकारके सब देवोंके सामान्य रूपसे ये योनियां होती हैं। विशेष रूपसे चार लाख योनियां होती हैं ॥ ७००-७०१ ॥

योनियोंका कथन समाप्त हुआ ।

जो अतिशय उज्ज्वल एवं संसारको नष्ट करनेवाली सम्यग्दर्शनकी शुद्धि तथा अनन्त दुःखको हरनेवाले सम्यग्ज्ञानका निरन्तर आचरण करते हैं, और जो विशिष्ट शीलसे सहित होकर सम्यक्चारित्रका निर्वाह करते हैं वे विचित्र पुण्यसे उत्पन्न हुए स्वर्गमें सौख्यामृतको भोगते हैं ॥ ७०२ ॥

---

१ द ब दीवम्मि. २ द ब सोहम्मिंदा. ३ द-ब-प्रत्योर्गाथाद्वयमेतन्नवममहाधिकारे दशमगाथाया अग्रे समुपलभ्येत. ४ द ब कप्पवासीणमुववादे.

चउगइपंकविमुक्कं णिम्मलवरमोक्खलच्छिमुहमुकुरं । पालदि य धम्मतित्थं धम्मजिणिंदं णमंसामि ॥ ७०३

एवमाइरियपरंपरागदतिलोयपण्णत्तीए देवलोयसरूवणिरूवणपण्णत्ती[1] णाम
अट्ठमो महाहियारो सम्मत्तो ॥ ८ ॥

---

जो चतुर्गति रूप पंकसे रहित, निर्मल व उत्तम मोक्ष-लक्ष्मीके मुखके मुकुर ( दर्पण ) स्वरूप तथा धर्म तीर्थके प्रतिपादक हैं उन धर्म जिनेन्द्रको मैं नमस्कार करता हूं ॥ ७०३ ॥

इस प्रकार आचार्यपरम्परागत त्रिलोकप्रज्ञप्तिमें देवलोकस्वरूपनिरूपणप्रज्ञप्ति नामक
आठवां महाधिकार समाप्त हुआ ।

---

१ द ब सरूवणपण्णत्ती.

## [ णवमो महाधियारो ]

उम्मग्गसंठियाणं भव्वाणं मोक्खमग्गदेसयरं । पणमिय संतिजिणेसं[1] वोच्छामो सिद्धलोयपण्णत्तिं ॥ १

सिद्धाण णिवासखिदी संखा ओगाहणाणि सोक्खाइं । सिद्धत्तहेदुभाओ सिद्धजगे[2] पंच अहियारा ॥ २

अट्ठमखिदीए उवरिं पण्णासब्भहियसत्तयसहस्सा । दंडाणिं गंतूणं सिद्धाणं होदि आवासो ॥ ३

पणदोछप्पणेक्कगिअडणहचउसगचउखचदुरअडकमसो[3] । अट्ठहिदा जोयणया सिद्धाण णिवासखिदिमाणं ॥

$\frac{८४०४७४०८१५६२५}{८}$ ।

। णिवासखेत्तं गदं ।

तीदसमयाण संखं अडसमयब्भहियमासछक्कहिदा । अडहीणछस्सयाहदपरिमाणजुदा[4] हुवंति ते सिद्धा ॥ ५

अ । ५९२ | [5]
मा ६ स ८ |

। संखा गदा ।

उन्मार्गमें स्थित भव्योंको मोक्षमार्गका उपदेश करनेवाले शान्ति जिनेन्द्रको नमस्कार करके सिद्धलोकप्रज्ञप्तिको कहते हैं ॥ १ ॥

सिद्धोंकी निवासभूमि, संख्या, अवगाहना, सौख्य और सिद्धत्वके हेतुभूत भाव, ये सिद्धलोकमें पांच अधिकार हैं ॥ २ ॥

आठवीं पृथिवीके ऊपर सात हजार पचास धनुष जाकर सिद्धोंका आवास है ॥ ३ ॥

सिद्धोंके निवासक्षेत्रका प्रमाण अंकक्रमसे आठसे भाजित पांच, दो, छह, पांच, एक, आठ, शून्य, चार, सात, चार, शून्य, चार और आठ इतने योजन है ॥ ४ ॥

$\frac{८४०४७४०८१५६२५}{८}$ ।

निवासक्षेत्र समाप्त हुआ ।

अतीत समयोंकी संख्यामें छह मास और आठ समयका भाग देकर आठ कम छह सौ अर्थात् पांच सौ बानबैसे गुणा करनेपर जो प्राप्त हो उतने सिद्ध हैं ॥ ५ ॥

अतीत समय ÷ ६ मास ८ स. × ५९२ = सब सिद्ध ।

संख्याका कथन समाप्त हुआ ।

१ द ब जिणेणं, २ द ब जुगे. ३ द ब छप्पण. ४ द ब अडहीणछसयाबादपरिणामजुदा. ५ द ब अ मा ५१२.

पणकादिजुदपंचसया ओगाहणया धणूणि[1] उक्कस्से । आउट्ठहत्थमेत्ता सिद्धाण जहण्णठाणम्मि ॥ ६

५२५ । ह $\frac{७}{२}$ ।

तणुवादबहलसंखं पणसयरूवेहि ताडिदूण तदो । पण्णरससदेहि भजिदे उक्कस्सोगाहणं होदि ॥ ७

१५७५ । ५०० । ५२५ ।[2]
१५००

तणुवादबहलसंखं पणसयरूवेहि ताडिदूण तदो । णवलक्खेहिं भजिदे जहण्णमोगाहणं होदि ॥ ८

१५७५ । ५०० । $\frac{७}{२}$ ।[3]
९०००००

लोयविणिच्छयगंथे लोयविभागम्मि सव्वसिद्धाणं । ओगाहणपरिमाणं भणिदं[4] किंचूणचरिमदेहसमो ॥ ९
पाठान्तरम् ।

दीहत्तं बाहल्लं चरिमभवे जस्स जारिसं ठाणं । तत्तो तिभागहीणं ओगाहण सव्वसिद्धाणं ॥ १०

---

इन सिद्धोंकी उत्कृष्ट अवगाहना पांचके वर्गसे युक्त पांच सौ अर्थात् पांच सौ पच्चीस धनुष और जघन्य अवगाहना साढ़े तीन हाथ प्रमाण है ॥ ६ ॥

उत्कृष्ट ५२५ ध., जघन्य $\frac{७}{२}$ हाथ ।

तनुवातके बाहल्यकी संख्याको पांच सौ रूपोंसे गुणा करके पन्द्रह सौका भाग देनेपर जो लब्ध आवे उतना उत्कृष्ट अवगाहनाका प्रमाण होता है ॥ ७ ॥ पाठान्तर ।

त. वा. १५७५ × ५०० ÷ १५०० = ५२५ धनुष ।

तनुवातके बाहल्यकी संख्याको पांच सौ रूपोंसे गुणा करके नौ लाखका भाग देनेपर जघन्य अवगाहनाका प्रमाण होता है ॥ ८ ॥

१५७५ × ५०० ÷ ९००००० = $\frac{७}{८}$ धनुष = ३$\frac{१}{२}$ हाथ ।

लोकविनिश्चय ग्रन्थमें लोकविभागमें सब सिद्धोंकी अवगाहनाका प्रमाण कुछ कम चरम शरीरके समान कहा है ॥ ९ ॥ पाठान्तर ।

अन्तिम भवमें जिसका जैसा आकार, दीर्घता और बाहल्य हो उससे तृतीय भागसे कम सब सिद्धोंकी अवगाहना होती है ॥ १० ॥

---

१ द ब दणाणि. २ द ब १५०० । १५७५ । ५०० । १ । ५२५ ।. ३ द ब ९००००० । १५७५ । ५०० । । १ । $\frac{७}{२}$ ।. ४ द ब भजिदं.

पण्णासुत्तरतिसया उक्कस्सोगाहणं हवे दंडं । तियभाजिदसत्तहत्था जहण्णओगाहणं ताणं ॥ ११

३५० । ह $\frac{७}{३}$ | पाठान्तरम् ।

तणुवादपवणबहले दोहिं गुणि णवेण भजिदम्मि । जं लद्धं सिद्धाणं उक्कस्सोगाहणं ठाणं ॥ १२

२२५० । १५७५ । ५०० । १ । एदेण तेरासिलिद्धं[1] २ । १५७५ । ३५० ।

तणुवादस्स य बहले छस्सयपण्णत्तरीहि भजिदम्मि । जं लद्धं सिद्धाणं जहण्णओगाहणं होदि ॥ १३

१३५०००० । १५७५ । २००० । १ । तेरासिएण सिद्धं $\frac{१५७५}{६७५}$ | $\frac{७}{३}$ |

पाठान्तरम् ।

अवरुक्कस्संमज्झिमओगाहणसहिदसिद्धजीवाओ । होंति अणंता एक्केणोगाहिदे[2]खेत्तमज्झम्मि ॥ १४

माणुसलोयपमाणे संठियतणुवादउवरिमे भागे । सरिस सिरा सव्वाणं हेट्ठिमभागम्मि विसरिसा केई ॥

जावद्धं गंदव्वं तावं गंतूण लोयसिहरम्मि । चेट्ठंति सव्वसिद्धा पुह पुह गयसित्थ[3]मूसगब्भणिहा ॥ १६

। ओगाहणा गदा ।

---

सिद्धोंकी उत्कृष्ट अवगाहना तीन सौ पचास धनुष और जघन्य अवगाहना तीनसे भाजित सात हाथ प्रमाण है ॥ ११ ॥ पाठान्तर ।

उ. ३५० ध. । ज. $\frac{७}{३}$ हा. ।

तनुवात पवनके बाहल्यको दोसे गुणित कर नौका भाग देनेपर जो लब्ध आवे उतना सिद्धोंकी उत्कृष्ट अवगाहनाका स्थान होता है ॥ १२ ॥ १५७५ × २ ÷ ९ = ३५० धनुष ।

तनुवातके बाहल्यमें छह सौ पचहत्तरका भाग देनेपर जो लब्ध आवे उतनी सिद्धोंकी जघन्य अवगाहना होती है ॥ १३ ॥ १५७५ ÷ ६७५ = $\frac{७}{३}$ = २$\frac{१}{३}$ ध. ।

एक जीवसे अवगाहित क्षेत्रके भीतर जघन्य, उत्कृष्ट और मध्यम अवगाहनासे सहित अनन्त सिद्ध जीव होते हैं ॥ १४ ॥

मनुष्यलोक प्रमाण स्थित तनुवातके उपरिम भागमें सब सिद्धोंके सिर सदृश होते हैं । अधस्तन भागमें कोई विसदृश होते हैं ॥ १५ ॥

जितना मार्ग जाने योग्य है उतना जाकर लोकशिखरपर सब सिद्ध पृथक् पृथक् मोमसे रहित मूषकके अभ्यन्तर आकाशके सदृश स्थित हो जाते हैं ॥ १६ ॥

अवगाहनाका कथन समाप्त हुआ ।

---

१ द तेरासियं २ द ब एक्केणोगहिद. ३ द ब गयसिद्ध.

णिरुवमरूवा णिट्ठियकज्जा णिच्चा णिरंजणा णिरुजा । णिम्मलबोधा सिद्धा णिरुवं जाणंति हु एक्कसमएणं ॥

। सोक्खं सम्मत्तं ।

जह चिरसंचिदमिंधणमणलो पवणाहदो लहुं डहदि । तह कम्मिंधणमहियं खणेण झाणाणलो दहइ ॥ १८

जो खविदमोहकलुसो[1] विसयविरत्तो मणो णिरुंभित्ता । समवट्ठिदो सहावे सो पावइ णिव्वुदीसोक्खं ॥

जस्स ण विज्जदि रागो दोसो मोहो व जोगपरिकम्मो । तस्स सुहासुहदहणो झाणमओ जायदे अगणी ॥

दंसणणाणसमग्गं झाणं णो अण्णदव्वसंसत्तं । जायदि णिज्जरहेदू सभावसहिदस्स साहुस्स ॥ २१

जो सव्वसंगमुक्को णण्णमणो अप्पणो[2] सहावेण । जाणदि पस्सदि आदं सो सगचरियं चरदि जीओ ॥ २२

णाणम्मि भावणा खलु कादव्वा दंसणे चरित्ते य । ते पुण आदा तिण्णि वि तम्हा कुण भावणं आदे ॥

अहमेक्को खलु सुद्धो दंसणणाणप्पगो सदारूवी[3] । ण वि अत्थि मज्झ किंचि वि अण्णं[4] परमाणुमेत्तं पि ॥

अनुपम स्वरूपसे संयुक्त, कृतकृत्य, नित्य, निरंजन, नीरोग और निर्मल बोधसे युक्त सिद्ध एक ही समयमें समस्त पदार्थोंको सदैव जानते हैं ॥ १७ ॥

सौख्यका कथन समाप्त हुआ ।

जिस प्रकार चिरसंचित ईंधनको पवनसे आहत अग्नि शीघ्र ही जला देती है, उसी प्रकार ध्यानरूपी अग्नि अधिक कर्मरूपी ईंधनको क्षणमात्रमें जला देती है ॥ १८ ॥

जो दर्शनमोह और चारित्रमोहको नष्ट कर विषयोंसे विरक्त होता हुआ मनको रोककर आत्मस्वभावमें स्थित होता है वह मोक्षसुखको प्राप्त करता है ॥ १९ ॥

जिसके राग, द्वेष, मोह और योगपरिकर्म ( योगपरिणति ) नहीं हैं उसके शुभाशुभ ( पुण्य-पाप ) को जलानेवाली ध्यानमय अग्नि उत्पन्न होती है ॥ २० ॥

शुद्ध स्वभावसे सहित साधुका दर्शन-ज्ञानसे परिपूर्ण ध्यान निर्जराका कारण होता है, अन्य द्रव्योंसे संसक्त वह निर्जराका कारण नहीं होता ॥ २१ ॥

जो अन्तरङ्ग बहिरङ्ग सर्व संगसे रहित और अनन्यमन अर्थात् एकाग्रचित्त होता हुआ अपने चैतन्य स्वभावसे आत्माको जानता व देखता है वह जीव आत्मीय चारित्रका आचरण करता है ॥ २२ ॥

ज्ञान, दर्शन और चारित्रमें भावना करना चाहिये । चूंकि वे तीनों ( दर्शन, ज्ञान और चारित्र ) आत्मस्वरूप हैं इसीलिये आत्मामें भावनाको करो ॥ २३ ॥

मैं निश्चयसे सदा एक, शुद्ध, दर्शन-ज्ञानात्मक और अरूपी हूं । मेरा परमाणु मात्र भी अन्य कुछ नहीं है ॥ २४ ॥

१ द ब पिविदमोहके खलुसो. २ द ब अण्णो अप्पणा. ३ द ब णाणप्पगा सगारूवी. ४ द ब अण्ण.

णत्थि मम कोइ मोहो बुज्झो उवजोगमेवमहमेगो[1]। इइ[2] भावणाहि जुत्तो खवेइ दुट्ठट्ठकम्माणिं ॥ २५
णाहं होमि परेसिं ण मे परे संति[3] णाणमहमेक्को । इदि जो झायदि झाणे सो मुच्चइ अट्ठकम्मेहिं ॥ २६
चित्तविरामे विरमंति इंदिया तेसु[4] विरदेसुं । आदसहावम्मि रदी होदि पुढं तस्स णिव्वाणं ॥ २७
णाहं देहो ण मणो ण चेव वाणी ण कारणं तेसिं । एवं खलु जो भाओ सो पावइ सासयं ठाणं ॥ २८
देहो व मणो वाणी पोग्गलदव्वप्पगो[5] त्ति णिद्दिट्ठं । पोग्गलदव्वं[6] पि पुणो पिंडो परमाणुदव्वाणं ॥ २९
णाहं पोग्गलमइओ ण दे मया पुग्गला कुदा पिंडं । तम्हा हि ण देहो हं कत्ता वा तस्स देहस्स ॥ ३०
एवं णाणप्पाणं दंसणभूदं अदिंदियमहत्थं । धुवमचलमणालंबं भावेमं अप्पयं सुद्धं ॥ ३१
णाहं होमि परेसिं ण मे परे संति णाणमहमेक्को । इदि जो झायदि झाणे सो अप्पाणं हवदि झादा ॥ ३२

मोह मेरा कोई नहीं है, एक ज्ञान-दर्शनोपयोगरूप ही मैं जानने योग्य हूं; ऐसी भावनासे युक्त जीव दुष्ट आठ कर्मोंको नष्ट करता है ॥ २५ ॥

न मैं पर पदार्थोंका हूं और न पर पदार्थ मेरे हैं, मैं तो ज्ञानस्वरूप अकेला ही हूं; इस प्रकार जो ध्यानमें चिंतन करता है वह आठ कर्मोंसे मुक्त होता है ॥ २६ ॥

चित्तके शान्त होनेपर इन्द्रियां शान्त होती हैं और उन इन्द्रियोंके शान्त होनेपर आत्मस्वभावमें रति होती है । पुनः इससे उसे स्पष्टतया निर्वाण प्राप्त होता है ॥ २७ ॥

न मैं देह हूं, न मन हूं, न वाणी हूं, और न उनका कारण ही हूं । इस प्रकार जो भाव है वह शाश्वत स्थानको प्राप्त करता है ॥ २८ ॥

देहके समान मन और वाणी पुद्गल द्रव्यात्मक पर हैं, ऐसा कहा गया है । पुद्गल द्रव्य भी परमाणु द्रव्योंका पिण्ड है ॥ २९ ॥

न मैं पुद्गलमय हूं और न मैंने उन पुद्गलोंको पिण्डरूप ( स्कन्धरूप ) किया है । इसीलिये न मैं देह हूं और न उस देहका कर्ता ही हूं ॥ ३० ॥

इस प्रकार ज्ञानात्मक, दर्शनभूत, अतीन्द्रिय, महार्थ, नित्य, निर्मल और निरालम्ब शुद्ध आत्माका चिन्तन करना चाहिये ॥ ३१ ॥

न मैं पर पदार्थोंका हूं और न पर पदार्थ मेरे हैं, मैं तो ज्ञानमय अकेला हूं, इस प्रकार जो ध्यानमें आत्माका चिन्तन करता है वह ध्याता है ॥ ३२ ॥

१ द दुज्झोउवजोगमेदमेवमहमेगो, ब बुज्भो उवज्जोगमेवमहमेगो. २ द ब इइ. ३ द ब सिंति. ४ द ब इंदियासु. ५ द ब दव्वं परो. ६ द ब पोग्गलधम्मं.

जो एवं जाणित्ता झादि परं अप्पयं विसुद्धप्पा । अणुवममपारविसयं[1] सोक्खं पावेदि सो जीओ ॥ ३३
णाहं होमि परेसिं ण मे परे णत्थि मज्झमिह किं पि । एवं खलु जो भावइ सो पावइ सव्वकल्लाणं ३४
उड्ढाधमज्झलोए ण मे परे णत्थि मज्झमिह किंचि । इइ भावणाहि जुत्तो सो पावइ अक्खयं सोक्खं ॥
मदमाणमायरहिदो लोहेण विवज्जिदो य जो जीवो । णिम्मलसहावजुत्तो सो पावइ अक्खयं ठाणं ॥ ३६
परमाणुपमाणं वा मुच्छा देहादिएसु जस्स पुणो । सो ण वि जाणदि[2] समयं सगस्स सव्वागमधरो वि ॥
तम्हा[3] णिव्वुदिकामो रागं देहेसु कुणदि मा किंचि । देहविभिण्णो अप्पा झायव्वो[4] इंदियादीदो ॥ ३८
देहत्थो देहादो किंचूणो देहवज्जिओ सुद्धो । देहायारो अप्पा झायव्वो इंदियातीदो ॥ ३९
झाणे जदि णियआदा णाणादो णावभासदे जस्स । झाणं होदि ण तं पुण जाण पमादो हु मोहमुच्छा वा ॥

जो विशुद्ध आत्मा इस प्रकार जानकर उत्कृष्ट आत्माका ध्यान करता है वह जीव अनुपम और अपार विषयिक अर्थात् अनन्तचतुष्टयात्मक सुखको प्राप्त करता है ॥ ३३ ॥

न मैं पर पदार्थोंका हूं और न पर पदार्थ मेरे हैं, यहां मेरा कुछ भी नहीं है; इस प्रकार जो भावना भाता है वह सब कल्याणको पाता है ॥ ३४ ॥

यहां ऊर्ध्व लोक, अधो लोक और मध्य लोकमें मेरे पर पदार्थ कोई नहीं हैं, यहां मेरा कुछ भी नहीं है । इस प्रकारकी भावनाओंसे युक्त वह जीव अक्षय सुखको पाता है ॥ ३५ ॥

जो जीव मद, मान व मायासे रहित; लोभसे वर्जित और निर्मल स्वभावसे युक्त होता है वह अक्षय स्थानको पाता है ॥ ३६ ॥

जिसके परमाणु प्रमाण भी देहादिकमें राग है वह समस्त आगमका धारी होकर भी अपने समयको नहीं जानता है ॥ ३७ ॥

इसलिये मोक्षके अभिलाषी पुरुषको देहमें कुछ भी राग न करके देहसे भिन्न अतीन्द्रिय आत्माका ध्यान करना चाहिये ॥ ३८ ॥

देहमें स्थित, देहसे कुछ कम, देहसे रहित, शुद्ध, देहाकार और इन्द्रियातीत आत्माका ध्यान करना चाहिये ॥ ३९ ॥

जिस जीवके ध्यानमें यदि ज्ञानसे निज आत्माका प्रतिभास नहीं होता है तो वह ध्यान नहीं है । उसे प्रमाद, मोह अथवा मूर्छा ही जानना चाहिये ॥ ४० ॥

१ द ब दिसयं. २ द ब जादि. ३ द तेमा, ब तम्मा. ४ द झायज्जो.

गयसित्थमूसगब्भायारो रयणत्तयादिगुणजुत्तो । णियआदा झायव्वो खयरहिदो जीवघणदेसो ॥ ४१

जो आदभावणमिणं णिच्चुवजुत्तो मुणी[1] समाचरदि । सो सव्वदुक्खमोक्खं[2] पावइ अचिरेण कालेणं ॥

कम्मे णोकम्मम्मि य अहमिदि अहयं च कम्मणोकम्मं । जायदि सा खलु बुद्धी सो हिंडइ गरुवसंसारं ॥

जो खविदमोहकम्मो[3] विसयविरत्तो मणो णिरुंभित्ता । समवट्ठिदो सहावे सो मुच्चइ कम्मणिगलेहिं ॥

पयडिट्ठिदिअणुभागप्पदेसबंधेहिं वज्जिओ अप्पा । सो हं इदि चिंतेज्जो तत्थेव य कुणह थिरभावं ॥ ४५

केवलणाणसहावो केवलदंसणसहावो सुहमइओ । केवलविरियसहाओ सो हं इदि चिंतए णाणी ॥ ४६

जो सव्वसंगमुक्को झायदि अप्पाणमप्पणो[4] अप्पा । सो सव्वदुक्खमोक्खं पावइ अचिरेण कालेणं ॥ ४७

जो इच्छदि णिस्सरिदुं संसारमहण्णवस्स रुद्दस्स । सो एवं जाणित्ता परिझायदि अप्पयं सुद्धं ॥ ४८

.........................................

मोमसे रहित मूषकके ( अभ्यन्तर ) आकाशके आकार, रत्नत्रयादि गुणोंसे युक्त, अविनश्वर और जीवघनदेशरूप निज आत्माका ध्यान करना चाहिये ॥ ४१ ॥

जो साधु नित्य उद्योगशील होकर इस आत्मभावनाका आचरण करता है वह थोड़े समयमें ही सब दुःखोंसे छुटाकारा पा लेता है ॥ ४२ ॥

कर्म और नोकर्ममें 'मैं हूं' तथा मैं कर्म नोकर्म रूप हूं; इस प्रकार जो बुद्धि होती है उससे यह प्राणी महान् संसारमें घूमता है ॥ ४३ ॥

जो मोहकर्म ( दर्शनमोह और चारित्रमोह ) को नष्टकर विषयोंसे विरक्त होता हुआ मनको रोककर स्वभावमें स्थित होता है वह कर्मरूपी सांकलोंसे छूट जाता है ॥ ४४ ॥

जो प्रकृति, स्थिति, अनुभाग और प्रदेश बन्धसे रहित आत्मा है वही मैं हूं, इस प्रकार चिन्तन करना चाहिये और उसमें ही स्थिरभावको करना चाहिये ॥ ४५ ॥

जो केवलज्ञान व केवलदर्शन स्वभावसे युक्त, सुखस्वरूप और केवल वीर्यस्वभाव है वही मैं हूं, इस प्रकार ज्ञानी जीवको विचार करना चाहिये ॥ ४६ ॥

जो जीव सर्व संगसे रहित होकर अपने आत्माका आत्माके द्वारा ध्यान करता है वह थोड़े ही समयमें समस्त दुःखोंसे छुटकारा पा लेता है ॥ ४७ ॥

जो भयानक संसाररूपी महासमुद्रसे निकलनेकी इच्छा करता है वह इस प्रकार जानकर शुद्ध आत्माका ध्यान करता है ॥ ४८ ॥

.........................................

१ द ब मणी. २ द मोक्खे, ब मोक्खो. ३ द ब कमसो. ४ द ब अप्पाण अप्पणो.

